# सचित्र महाभारत
## भाषा-टीका

### द्वितिया अङ्क।

जिसका संशोधन

महामहोपाध्याय श्री माधव शास्त्री भाण्डारी प्रधानाध्यापक ओरियण्टल
कालेज, लाहौर ने अत्यन्त सावधानी के साथ प्रामाणिक और
प्राचीन प्रतियों के आधार पर किया है।

और

जिसका टीका

## काशी निवासी विद्वद्वर श्रीराम शास्त्री तैलंग

ने



बड़े परिश्रम से अत्यन्त सरल हिन्दी-भाषा में की है।

प्रकाशक :—

लक्ष्मणदास प्यारेलाल जैन,
अध्यक्ष-संस्कृत पुस्तकालय, लाहौर।

द्वितियावार) मूल्य १२॥)

सिरफ टाइटल पेप पराहंस प्रेस, मनारकली लाहौर में से छपा

अथ द्व्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १०२ ॥

वैशम्पायन उवाच—हते चित्राङ्गदे भीष्मो बाले भ्रातरि कौरव ।
पालयामास तद्राज्यं सत्यवत्या मते स्थितः ॥ १ ॥
संप्राप्तयौवनं दृष्ट्वा भ्रातरं धीमतां वरः ।
भीष्मो विचित्रवीर्यस्य विवाहायाकरोन्मतिम् ॥ २ ॥
अथ काशिपतेर्भीष्मः कन्यास्तिस्रोऽप्सरोपमाः ।
शुश्राव सहिता राजन्वृण्वाना वै स्वयंवरम् ॥ ३ ॥
ततः स रथिनां श्रेष्ठो रथेनैकेन शत्रुजित् ।
जगामानुमते मातुः पुरीं वाराणसीं प्रभुः ॥ ४ ॥
तत्र राज्ञः समुदितान्सर्वतः समुपागतान् ।
ददर्श कन्यास्ताश्चैव भीष्मः शान्तनुनन्दनः ॥ ५ ॥
कीर्त्यमानेषु राज्ञां तु तदा नामसु सर्वशः ।
एकाकिनं तदा भीष्मं वृद्धं शान्तनुनन्दनम् ॥ ६ ॥
सोद्वेगा इव तं दृष्ट्वा कन्याः परमशोभनाः ।
अपाक्रामन्त ताः सर्वा वृद्ध इत्येव चिंतया ॥ ७ ॥
वृद्धः परमधर्मात्मा वलीपलितधारणः ।
किंकारणमिहायातो निर्लज्जो भरतर्षभः ॥ ८ ॥
मिथ्याप्रतिज्ञो लोकेषु किं वदिष्यति भारत ।
ब्रह्मचारीति भीष्मो हि वृथैव प्रथितो भुवि ॥ ९ ॥

॥ एक सौ दो अध्याय १०२ ॥

वैशम्पायन कहते हैं—हे राजा ! जबतक विचित्र-नाबालिग रहा तबतक भीष्म जी ने सत्यवती आज्ञा के अनुसार राज्य का पालन किया और द तरुण अवस्था को प्राप्त हुआ तब भीष्म उसके विवाह करने का विचार किया ॥१।२॥ अवसर में यह सुनने में आया कि काशी शी अप्सरा सदृश सुन्दरी तीन कन्याओं का स्वयंवर होने वाला है ॥३॥

यह सुनकर, माता की आज्ञा लेकर, भीष्म अकेले ही रथ पर चढ़कर काशी को चल दिये। वहां पहुंचकर सब स्थानों से आये हुए राजाओं और उन तीनों कन्याओं को देखा ॥४।५॥

इसके पश्चात् जब सब आये हुये राजाओं के गुणों और नामों का वर्णन हो चुका तब उस अकेले

इत्येवं प्रब्रुवन्तस्ते हसन्ति स्म नृपाधमाः ।

वैशम्पायन उवाच—क्षत्रियाणां वचः श्रुत्वा भीष्मश्चुक्रोध भारत ॥ १० ॥

भीष्मस्तदा स्वयं कन्या वरयामास ताः प्रभुः ।

उवाच च महीपालान्राजञ्जलदनिःस्वनः ॥ ११ ॥

रथमारोप्य ताः कन्या भीष्मः प्रहरतां वरः ।

आहूय दानं कन्यानां गुणवद्भ्यः स्मृतं बुधैः ॥ १२ ॥

अलंकृत्य यथाशक्ति प्रदाय च धनान्यपि ।

प्रयच्छन्त्यपरे कन्यां मिथुनेन गवामपि ॥ १३ ॥

वित्तेन कथितेनान्ये बलेनान्येऽनुमान्य च ।

प्रमत्तामुपयन्त्यन्ये स्वयमन्ये च विन्दते ॥ १४ ॥

आर्षं विधिं पुरस्कृत्य दारान्विन्दन्ति चापरे ।

अष्टमं तमथो वित्त विवाहं कविभिर्वृतम् ॥ १५ ॥

स्वयंवरं तु राजन्याः प्रशंसन्त्युपयान्ति च ।

प्रमथ्य तु हृतामाहुर्ज्यायसीं धर्मवादिनः ॥ १६ ॥

---

बूढ़े शान्तनु के पुत्र भीष्माचार्य को देखकर वह अप्सरा-सदृश सुन्दरी कन्यायें मनमें कुछ डरीं और यह सोचकर वहां से हटने को हुईं कि 'यह बूढ़ा, धर्मात्मा, सफेद बालों से युक्त, भीष्म निर्लज्ज बनकर यहां किसलिये आया है ? हे भारत ! अपनी ही प्रतिज्ञा असत्य करके अब यह जनता में क्या कहेगा ? भीष्म ब्रह्मचारी है, यह बात सचमुच असत्य ही है । इस प्रकार बोलते हुये वे सब नीच राजा लोग उसकी हंसी उड़ाने लगे ॥६।१०॥

वैशम्पायन कहते हैं—क्षत्रियों की उक्त बातें सुनकर भीष्माचार्य क्रोधित हुये । तब भीष्म जी ने उन कन्याओं को आप ग्रहण करना विचारा । ऐसा विचार करके उन्होंने बलपूर्वक उन तीनों कन्याओं को अपने रथ पर बिठाकर मेघ के समान गम्भीर स्वर से सब राजाओं को सुनाकर कहा—गुणवान् वर को बुलाकर यथाशक्ति गहने और धन देकर कन्या देने को विद्वान् लोग 'ब्राह्म' विवाह कहते हैं । कुछ लोग दो गौ लेकर कन्या देते हैं । यह 'आर्ष' विवाह कहा है । कोई कोई पण्डित धन लेकर कन्या देते हैं यह 'आसुर' विवाह कहा है । कोई कोई बलपूर्वक कन्या को ले जाते हैं । यह 'राक्षस' विवाह है । कोई कोई कन्या को पसन्द करके उसकी सम्मति से विवाह करते हैं । इसको विद्वानों ने 'गान्धर्व' विवाह कहा है । कोई कोई असावधान कन्या को छल से ले जाकर विवाह करते है । यह 'पैशाच' विवाह कहा है । कोई कोई दान करनेवाले को बुलाकर वा स्वयं जाकर कन्या को प्राप्त करते हैं । यह 'प्राजापत्य' विवाह है । कोई कोई

ता इमाः पृथिवीपाला जिहीर्षामि बलादितः ।
ते यतध्वं परं शक्त्या विजयायेतराय वा ॥ १७ ॥
स्थितोऽहं पृथिवीपाला युद्धाय कृतनिश्चयः ।
एवमुक्त्वा महीपालान्काशिराजं च वीर्यवान् ॥ १८ ॥
सर्वाः कन्याः स कौरव्यो रथमारोप्य च स्वकम् ।
आमन्त्र्य च स तान्प्रायाच्छीघ्रं कन्याःप्रगृह्य ताः॥ १९ ॥
ततस्ते पार्थिवाः सर्वे समुत्पेतुरमर्षिताः ।
संस्पृशन्तः स्वकान्बाहून्दशंतो दशनच्छदान् ॥ २० ॥
तेषामाभरणान्याशु त्वरितानां विमुञ्चताम् ।
आमुञ्चतां च वर्माणि संभ्रमः सुमहानभूत् ॥ २१ ॥
ताराणामिव संपातो बभूव जनमेजय ।
भूषणानां च सर्वेषां कवचानां च सर्वशः ॥ २२ ॥
सवर्मभिर्भूषणैश्च प्रकीर्यद्भिरितस्ततः ।
सक्रोधामर्षजिह्मभ्रूकषायीकृतलोचनाः ॥ २३ ॥
सूतोपक्लृप्तान्रुचिरान्सदश्वैरुपकल्पितान् ।
रथानास्थाय ते वीराः सर्वप्रहरणान्विताः ॥ २४ ॥

यज्ञ में कन्या ग्रहण करते हैं। यह 'दैव' विवाह कहा है। इन सब में क्षत्रिय के लिये राक्षस विवाह ही श्रेष्ठ कहा गया है। परन्तु क्षत्रिय लोग स्वयम्वर की प्रशंसा करते हैं और उसमें जाते हैं। धर्म के ज्ञाता शत्रु पक्ष को परास्त करके कन्या को हर लाकर उससे विवाह करने को ही सब से श्रेष्ठ समझते हैं। इस कारण हे राजाओ! मैं इन तीनों कन्याओं को बलपूर्वक इस स्थान से हरता हूं। मैं युद्ध के लिये तैय्यार खड़ा हूं, यदि तुम लोगों में शक्ति है तो आकर मेरा सामना करो, अथवा हार मान जाओ। इसी समय जय या पराजय पाओगे। काशी के राजा और अन्यान्य राजाओं से ऐसा कहकर भीष्म जी उन कन्याओं को रथ पर बिठाकर, सबको युद्ध के लिये ललकारते हुए वहां से चल दिये ॥ ११।१९॥

इसके पश्चात् सब राजा लोग महा क्रोध से दान्तों को पीस पीस भुजाओं को स्पर्श करते हुए उठ खड़े हुये। उनमें से किसी किसी ने क्रोध के वश में होकर ऐसी शीघ्रता की, कि उनके पहने हुये कवच और गहने इधर-उधर गिरने लगे। ऐसा जान पड़ता था मानों आकाशमण्डल से तारे गिर रहे हैं। चारों ओर कोलाहल होने लगा। सारथियों ने घोड़ों को रथों में जोड़कर तैय्यार किया। नाना प्रकार के अस्त्र शस्त्र लेकर सब राजा लोग उन रथों पर

प्रयान्तमथ कौरव्यमनुसस्रुरुदायुधाः ।
ततः समभवद्युद्धं तेषां तस्य च भारत ।
एकस्य च बहूनां च तुमुलं लोमहर्षणम् ॥ २५ ॥
ते त्विषून्दशसाहस्रांस्तस्मिन्युगपदाक्षिपन् ।
अप्राप्तांश्चैव तानाशु भीष्मः सर्वांस्तथांतरा ॥ २६ ॥
अच्छिनच्छरवर्षेण महता लोमवाहिना ।
ततस्ते पार्थिवाः सर्वे सर्वतः परिवार्यतम् ॥ २७ ॥
ववृषुः शरवर्षेण वर्षेणेवाद्रिमम्बुदाः ।
स तं बाणमयं वर्षं शरैरावार्य सर्वतः ॥ २८ ॥
ततः सर्वान्महीपालान्पर्यविध्यत्त्रिभिस्त्रिभिः ।
एकैकस्तु ततो भीष्मं राजन्विव्याध पञ्चभिः ॥ २९ ॥
स च तान्प्रतिविव्याध द्वाभ्यां द्वाभ्यां पराक्रमन् ।
तद्युद्धमासीत्तुमुलं घोरं देवासुरोपमम् ॥ ३० ॥
पश्यतां लोकवीराणां शरशक्तिसमाकुलम् ।
स धनूंषि ध्वजाग्राणि वर्माणि च शिरांसि च ॥ ३१ ॥
चिच्छेद समरे भीष्मः शतशोऽथ सहस्रशः ।
तस्यातिपुरुषानन्याँल्लाघवं रथचारिणः ॥ ३२ ॥

चढकर भीष्म जी के पीछे दौडे । क्रोध के कारण उन सबकी भौंहें टेढी और आंखें लाल हुई हुई थीं ॥२०।२५॥

हे भारत ! अब अकेले भीष्म जी के साथ उन सब राजाओं का घोर युद्ध होने लगा। उन सब राजाओं ने एक साथ दश सहस्र बाण भीष्म जी के ऊपर चलाये। परन्तु वह बाण भीष्म जी के पास पहुचने नहीं पाये थे, कि भीष्म जी ने अपने बाणों से उनको काटकर बीच में ही गिरा दिया। तब सब राजा लोग चारों ओर से भीष्म जी को घेरकर उनपर बाण वर्षाने लगे। ऐसा जान पडता था मानों किसी पहाड की चोटी पर बादल जल वर्षा रहे है। इसके पश्चात् भीष्म जी ने अपने बाणों से उन बाणों की वर्षा को रोककर प्रत्येक राजा के तीन तीन बाण मारे। तब प्रत्येक राजा ने क्रोध में आकर भीष्म जी को पाच पाच बाण मारे। भीष्म जी ने फिर उन बाणों की वर्षा को निष्फल करके प्रत्येक राजा को दो दो बाण और मारे। वैशम्पायन जी बोले-हे राजा ! इस प्रकार से उन राजा और भीष्म जी से बाण, शक्ति आदि अनेक प्रकार के अस्त्र शस्त्रों से देवता और असुरों के युद्ध के समान युद्ध हुआ। अन्त में भीष्म जी ने अपने बाणों से हजारों शत्रुओं

रक्षणं चात्मनः संख्ये शत्रवोऽप्यभ्यपूजयन् ।
तान्विनिर्जित्य तु रणे सर्वशस्त्रभृतां वरः ॥ ३३ ॥
कन्याभिः सहितः प्रायाद्भारतो भारतान्प्रति ।
ततस्तं पृष्ठतो राजञ्छाल्वराजो महारथः ॥ ३४ ॥
अभ्यगच्छदमेयात्मा भीष्मं शान्तनवं रणे ।
वारणं जघने भिन्दन्दन्ताभ्यामपरो यथा ॥ ३५ ॥
वासितामनुसंप्राप्तो यूथपो बलिनां वरः ।
स्त्रीकामस्तिष्ठ तिष्ठेति भीष्ममाह स पार्थिवः ॥ ३६ ॥
शाल्वराजो महाबाहुरमर्षेण प्रचोदितः ।
ततः स पुरुषव्याघ्रो भीष्मः परबलार्दनः ॥ ३७ ॥
तद्वाक्याकुलितः क्रोधाद्विधूमोऽग्निरिव ज्वलन् ।
विततेषुधनुष्पाणिर्विकुञ्चितललाटभृत् ॥ ३८ ॥
क्षत्रधर्मं समास्थाय व्यपेतभयसंभ्रमः ।
निवर्तयामास रथं शाल्वं प्रति महारथः ॥ ३९ ॥
निवर्तमानं तं दृष्ट्वा राजानः सर्व एव ते ।
प्रेक्षकाः समपद्यन्त भीष्मशाल्वसमागमे ॥ ४० ॥
तौ वृषाविव नर्दन्तौ बलिनौ वासितान्तरे ।
अन्योन्यमभिवर्तेतां बलविक्रमशालिनौ ॥ ४१ ॥

के धनुष, ध्वजा, कवच और सिर काट काट कर गिरा दिये। उनके अलौकिक विचित्र कार्मों और शरीर-रक्षा की चतुराई को देखकर सब राजा लोग उनकी प्रशंसा करने लगे। इसके पश्चात् शस्त्र-धारियों में श्रेष्ठ भरत-वंश-तिलक भीष्म जी ने युद्ध में राजाओं को जीतकर उन कन्याओं—सहित अपने नगर की ओर गमन किया ॥२६।३४॥

भीष्म जी अभी थोड़ी दूर ही गये थे कि इतने में राजा शाल्व स्त्री की कामना से बड़े क्रोध से दांत पीसता हुआ उनके पीछे दौड़ा। ऐसा जान पड़ता था मानों कोई महापराक्रमी गजराज हस्तिनी के लिये दूसरे गजराज पर हमला करने के लिये दौड़ता है। राजा शाल्व दूर से उनको युद्ध करने के लिये ललकारने लगा। भीष्म जी ने उसकी आवाज़ को सुनकर बड़े क्रोध से निर्भय काल-अग्नि के समान धनुषबाण हाथ में लेकर अपने रथ को पीछे लौटाया ॥३५।३९॥

सब राजा लोग उनको निवृत्त होते देखकर भीष्म

ततो भीष्मं शान्तनवं शरैः शतसहस्रशः ।
शाल्वराजो नरश्रेष्ठः समवाकिरदाशुगैः ॥ ४२ ॥
पूर्वमभ्यर्दितं दृष्ट्वा भीष्मं शाल्वेन ते नृपाः ।
विस्मिताः समपद्यन्त साधुसाध्विति चाब्रुवन् ॥ ४३ ॥
लाघवं तस्य ते दृष्ट्वा समरे सर्वपार्थिवाः ।
अपूजयन्त संहृष्टा वाग्भिः शाल्वं नराधिपम् ॥ ४४ ॥
क्षत्रियाणां ततो वाचः श्रुत्वा परपुरंजयः ।
क्रुद्धः शान्तनवो भीष्मस्तिष्ठ तिष्ठेत्यभाषत ॥ ४५ ॥
सारथिं चाब्रवीत्क्रुद्धो याहि यत्रैष पार्थिवः ।
यावदेनं निहन्म्यद्य भुजङ्गमिव पक्षिराट् ॥ ४६ ॥
ततोऽस्त्रं वारुणं सम्यग्योजयामास कौरवः ।
तेनाश्वांश्चतुरोऽमृद्नाच्छाल्वराजस्य भूपते ॥ ४७ ॥
अस्त्रैरस्त्राणि संवार्य शाल्वराजस्य कौरवः ।
भीष्मो नृपतिशार्दूल न्यवधीत्तस्य सारथिम् ॥ ४८ ॥
अस्त्रेण चाप्यथैन्द्रेण न्यवधीत्तुरगोत्तमान् ।
कन्याहेतोर्नरश्रेष्ठ भीष्मः शांतनवस्तदा ॥ ४९ ॥
जित्वा विसर्जयामास जीवंतं नृपसत्तमम् ।
ततः शाल्वः स्वनगरं प्रययौ भरतर्षभ ॥ ५० ॥

और शाल्व दोनों का समागम देखने के लिये खड़े हो गये। वे दोनों राजा आपस में इस प्रकार से गर्ज गर्ज कर युद्ध करने लगे जैसे ऋतुमती गौ को देखकर सांड दहाड़ते हैं। जो राजा लोग पहले भीष्म के सन्मुख से भाग गये थे अलग खड़े होकर उन दोनों का युद्ध देखने लगे। राजा शाल्व ने बाणों से भीष्म जी को ढक दिया। यह देखकर सब राजा लोग "बहुत अच्छा, बहुत अच्छा" कहकर शाल्व की बड़ाई करने लगे ॥४०।४४॥

इसके पश्चात् शान्तनु के पुत्र भीष्म ने क्षत्रियों की वह प्रशंसा की वाणी सुन करके क्रोध में होकर "खड़ा रह—खड़ा रह" यह बात कही और क्रोधपूर्वक सारथी से कहा—इस शाल्व के पास शीघ्र मेरा रथ ले चल। जिस प्रकार गरुड़ सर्प नष्ट करता है, उस प्रकार मैं इसका नाश करूंगा। इसके पश्चात् कुरु-नन्दन भीष्म ने वारुणास्त्र का प्रयोग करके बाण चलाया। उससे शाल्व राजा के घोड़े कट गये। फिर राजा शाल्व ने भी अस्त्र चलाये। भीष्म जी ने

स्वराज्यमन्वशाच्चैव धर्मेण नृपतिस्तदा ।
राजानो ये च तत्रासन्स्वयंवरदिदृक्षवः ॥ ५१ ॥
स्वान्येव तेऽपि राष्ट्राणि जग्मुः परपुरंजयाः ।
एवं विजित्य ताः कन्या भीष्मः प्रहरतां वरः ॥ ५२ ॥
प्रययौ हास्तिनपुरं यत्र राजा स कौरवः ।
विचित्रवीर्यो धर्मात्मा प्रशास्ति वसुधामिमाम् ॥ ५३ ॥
यथा पितास्य कौरव्यः शांतनुर्नृपसत्तमः ।
सोऽचिरेणैव कालेन अत्यक्रामन्नराधिप ॥ ५४ ॥
वनानि सरितश्चैव शैलांश्च विविधान्द्रुमान् ।
अक्षतः क्षपयित्वारीन्संख्येसंख्येयविक्रमः ॥ ५५ ॥
आनयामास काश्यस्य सुताः सागरगासुतः ।
स्नुषा इव स धर्मात्मा भगिनीरिव चानुजाः ॥ ५६ ॥
यथा दुहितरश्चैव परिगृह्य ययौ कुरून् ।
आनिन्ये स महाबाहुर्भ्रातुः प्रियचिकीर्षया ॥ ५७ ॥
ताः सर्वगुणसंपन्ना भ्राता भ्रात्रे यवीयसे ।
भीष्मो विचित्रवीर्याय प्रददौ विक्रमाहृताः ॥ ५८ ॥

उन अस्त्रों को अपने अस्त्रों से नष्ट करके उसके सारथी को भी मार डाला। इसके पश्चात् भीष्म ने ऐन्द्र अस्त्र से उसके दूसरे रथ के घोड़ों को भी मार डाला। इस प्रकार से भीष्म जी राजा शाल्व को जीतकर और उसको जीता छोड़कर वहां से हस्तिनापुर की ओर चल दिये ॥४५।५०॥

इस तरह राजा शाल्व अपने नगर को चला गया और वहा धर्मानुसार अपने राज्य का पालन करने लगा। जो राजा लोग स्वयम्वर देखने को आये थे वे भी अपने अपने नगर को चले गये। योधाओं में श्रेष्ठ भीष्म जी इस प्रकार तीनों कन्याओं को जीतकर हस्तिनापुर की ओर चल पड़े। उस समय भीष्म के भाई विचित्रवीर्य अपने पिता धर्मात्मा शान्तनु की तरह प्रजा का पालन कर रहे थे। महापराक्रमी भीष्म जी वन, नदी, पर्वत और भान्ति भान्ति के वृक्षों से पूर्ण बीहड़ मैदानों को लाघते हुये, काशीराज की तीनों कन्याओं को बेटी बहिन के समान अपने छोटे भाई विचित्रवीर्य के साथ विवाह करने को लिये हुए उस हस्तिनापुर में पहुंचे ॥५१।५५॥

भीष्म जी ने तीनों कन्याये अपने भाई विचित्रवीर्य के हवाले कर दीं। इसके पश्चात् अपनी माता सत्यवती से सलाह लेकर वे उन कन्याओं के साथ विचित्रवीर्य के विवाह का उद्योग करने लगे। तब उन कन्याओं में से बड़ी कन्या ने भीष्म से हंसकर

एवं धर्मेण धर्मज्ञः कृत्वा कर्मातिमानुषम् ।
भ्रातुर्विचित्रवीर्यस्य विवाहायोपचक्रमे ।
सत्यवत्या सह मिथः कृत्वा निश्चयमात्मवान् ॥ ५९ ॥
विवाहं कारयिष्यन्तं भीष्मं काशिपतेः सुता ।
ज्येष्ठा तासामिदं वाक्यमब्रवीद्धसती तदा ॥ ६० ॥
मया सौभपतिः पूर्वं मनसा हि वृतः पतिः ।
तेन चास्मि वृता पूर्वमेष कामश्च मे पितुः ॥ ६१ ॥
मया वरयितव्योऽभूच्छाल्वस्तस्मिन्स्वयंवरे ।
एतद्विज्ञाय धर्मज्ञ धर्मतत्त्वं समाचर ॥ ६२ ॥
एवमुक्तस्तया भीष्मः कन्यया विप्रसंसदि ।
चिन्तामभ्यगमद्वीरो युक्तां तस्यैव कर्मणः ॥ ६३ ॥
विनिश्चित्य स धर्मज्ञो ब्राह्मणैर्वेदपारगैः ।
अनुजज्ञे तदा ज्येष्ठामम्बां काशिपतेः सुताम् ॥ ६४ ॥
अम्बिकाम्बालिके भार्ये प्रादाद्भ्रात्रे यवीयसे ।
भीष्मो विचित्रवीर्याय विधिदृष्टेन कर्मणा ॥ ६५ ॥
तयोः पाणी गृहीत्वा तु रूपयौवनदर्पितः ।
विचित्रवीर्यो धर्मात्मा कामात्मा समपद्यत ॥ ६६ ॥
ते चापि बृहती श्यामे नीलकुञ्चितमूर्धजे ।
रक्ततुङ्गनखोपेते पीनश्रोणिपयोधरे ॥ ६७ ॥

कहा—मैंने पहले से अपने मन में राजा शाल्व को वर रक्खा था और राजा शाल्व ने भी मेरे पिता की सलाह से मुझे अङ्गीकार किया था। इस कारण से मेरा स्वयम्वर राजा शाल्व ही के साथ होना उचित है। आप धर्मात्मा हैं, धर्म के तत्त्व को जानकर जैसा उचित हो वैसा करें ॥५९।६२॥

अम्बा के ये वचन सुनकर भीष्म जी विचार में पड गये। अन्त में उन्होंने वेद-पारग ब्राह्मणोंसे निश्चय करके अम्बा को जाने की आज्ञा दी। इसके पश्चात् उसकी दोनों छोटी बहिनें अम्बिका और अम्बालिका का विवाह अपने छोटे भाई विचित्रवीर्य से कर दिया। रूप और यौवन से युक्त धर्मात्मा विचित्रवीर्य अम्बिका, अम्बालिका का पाणिग्रहण कर कामातुर हुए ॥६३।६६॥

घूंघरवाले नीले केशवाली, लाल और तुंगनखयुक्त और शुभलक्षणवाली अम्बिका और अम्बा-

आत्मनः प्रतिरूपोऽसौ लब्धः पतिरिति स्थिते ।
विचित्रवीर्यं कल्याण्यौ पूजयामासतुः शुभे ॥ ६८ ॥
स चाश्विरूपसदृशो देवतुल्यपराक्रमः ।
सर्वासामेव नारीणां चित्तप्रमथनो रहः ॥ ६९ ॥
ताभ्यां सह समाः सप्त विहरन्पृथिवीपतिः ।
विचित्रवीर्यस्तरुणो यक्ष्मणा समगृह्यत ॥ ७० ॥
सुहृदां यतमानानामाप्तैः सह चिकित्सकैः ।
जगामास्तमिवादित्यः कौरव्यो यमसादनम् ॥ ७१ ॥
धर्मात्मा स तु गाङ्गेयश्चिन्ताशोकपरायणः ।
प्रेतकार्याणि सर्वाणि तस्य सम्यगकारयत् ॥ ७२ ॥
राज्ञो विचित्रवीर्यस्य सत्यवत्या मते स्थितः ।
ऋत्विग्भिः सहितो भीष्मः सर्वैश्च कुरुपुङ्गवैः ॥ ७३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि विचित्रवीर्योपरमे द्व्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०२ ॥

लिका दोनों पीननितम्बिनी और पीनपयोधरा थीं । वे अपनी इच्छा के अनुसार वर पाकर विचित्रवीर्य को अधिक प्यार करने लगीं । अश्विनीकुमारों की सदृश रूपवान् और देवताओं के समान पराक्रमी विचित्रवीर्य दोनों स्त्रियों को प्रीति से रखने लगा। वह उन दोनों स्त्रियों के साथ सात वर्ष विहार-कर यौवन अवस्था ही में भयानक क्षयरोग से ग्रसित हुआ । इसके पश्चात् विश्वासी चिकित्सकों से यत्न करने पर भी कुरुकुल प्रदीप विचित्रवीर्य कालवश हो अस्ताचल को गये हुए सूर्य के समान अदृश्य हुआ । धर्मात्मा भीष्म को अपने भाई विचित्रवीर्य की मृत्यु से बड़ा शोक हुआ । अन्त को भीष्म ने ब्राह्मणों और माता सत्यवती की आज्ञा से उसका सम्पूर्ण प्रेतकर्म अच्छी प्रकार से किया ॥६८-७३॥

आदिपर्व का एक सौ दो अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्र्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १०३ ॥

वैशम्पायन उवाच—ततः सत्यवती दीना कृपणा पुत्रगृद्धिनी ।
पुत्रस्य कृत्वा कार्याणि स्नुषाभ्यां सह भारत ॥ १ ॥

॥ एक सौ ती अध्याय १०३ ॥

वैशम्पायन जी बोले—हे राजा ! महाभागा सत्यवती अपने पुत्र के मरने के शोक से अत्यन्त दुःखी हुई और उसकी क्रियाकर्म होने के पीछे अपनी दोनों पुत्रवधुओं को समझा बुझाकर मातृवंश और

समाश्वास्य स्नुषे ते च भीष्मं शस्त्रभृतां वरम् ।
धर्मं च पितृवंशं च मातृवंशं च भाविनी ।
प्रसमीक्ष्य महाभागा गांगेयं वाक्य मब्रवीत् ॥ २ ॥
शान्तनोर्धर्मनित्यस्य कौरवस्य यशस्विनः ।
त्वयि पिण्डश्च कीर्तिश्च संतानं च प्रतिष्ठितम् ॥ ३ ॥
यथा कर्म शुभं कृत्वा स्वर्गोपगमनं ध्रुवम् ।
यथा चायुर्ध्रुवं सत्ये त्वयि धर्मस्तथा ध्रुवः ॥ ४ ॥
वेत्थ धर्मांश्च धर्मज्ञ समासेनेतरेण च ।
विविधास्त्वं श्रुतीर्वेत्थ वेदाङ्गानि च सर्वशः ॥ ५ ॥
व्यवस्थानं च ते धर्मे कुलाचारं च लक्षये ।
प्रतिपत्तिं च कृच्छ्रेषु शुक्राङ्गिरसयोरिव ॥ ६ ॥
तस्मात्सुभृशमाश्वस्य त्वयि धर्मभृतां वर ।
कार्ये त्वां विनियोक्ष्यामि तच्छ्रुत्वा कर्तुमर्हसि ॥ ७ ॥
मम पुत्रस्तव भ्राता वीर्यवान्सुप्रियश्च ते ।
बाल एव गतः स्वर्गमपुत्रः पुरुषर्षभ ॥ ८ ॥
इमे महिष्यौ भ्रातुस्ते काशिराजसुते शुभे ।
रूपयौवनसंपन्ने पुत्रकामे च भारत ॥ ९ ॥

पितृवंश की दशा पर ध्यान करके धर्मानुसार भीष्म से कहने लगी ॥१।२॥

हे भीष्म ! धर्मशील, यशस्वी, कुरुवंशी नरेश शान्तनु का वंश, कीर्ति और पिण्ड एक तुम्हीं पर निर्भर है । जैसे अच्छे कामों के करने से स्वर्ग की प्राप्ति होती है, सत्य बोलने से आयु की वृद्धि होती है ऐसे ही तुम से धर्म प्रतिष्ठित है । तुम संक्षेप से और विस्तार से धर्म के स्वरूप को जानते हो-- अनेक श्रुतियों और वेदाङ्गों के यथार्थ तत्व को समझे हुये हो ॥३।५॥

तुम्हारी धर्मशीलता और कुल के आचार को मैं अच्छीतरह जानती हू । विपत्ति के समय तुम्हें शुक्राचार्य और अङ्गिरा ऋषि के समान स्थिर बुद्धि से विचार करने की समर्थ भी है । मुझको तुमपर पूरा विश्वास है, इसमें मैं एक काम करने के लिये तुमको आज्ञा देती हू । तुम उसे सुनकर अस्वीकार न करना । हे पुरुषश्रेष्ठ ! तुम्हारा प्यारा भाई और मेरा पराक्रमी पुत्र नि सन्तान युवा अवस्था में ही स्वर्गवासी हो गया है । हे भारत ! तुम्हारे भाई की दोनों स्त्रिया रूपवती और गुणवती ये काशीराज की कन्यायें पुत्र की इच्छा रखती है । हे महाभुज ! इसलिये मेरी आज्ञा के अनुसार वंश की रक्षा के

तयोरुत्पादयापत्यं संतानाय कुलस्य नः ।
मन्नियोगान्महाबाहो धर्मं कर्तुमिहार्हसि ॥ १० ॥
राज्ये चैवाभिषिच्यस्व भारताननुशाधि च ।
दारांश्च कुरु धर्मेण मा निमज्जीः पितामहान् ॥ ११ ॥
वैशम्पायन उवाच—तथोच्यमानो मात्रा स सुहृद्भिश्च परंतपः ।
इत्युवाचाथ धर्मात्मा धर्म्यमेवोत्तरं वचः ॥ १२ ॥
असंशयं परो धर्मस्त्वया मातरुदाहृतः ।
त्वमपत्यं प्रति च मे प्रतिज्ञां वेत्थ वै पराम् ॥ १३ ॥
जानासि च यथावृत्तं शुल्कहेतोस्त्वदन्तरे ।
स सत्यवति सत्यं ते प्रतिजानाम्यहं पुनः ॥ १४ ॥
परित्यजेयं त्रैलोक्यं राज्यं देवेषु वा पुनः ।
यद्वाप्यधिकमेताभ्यां न तु सत्यं कथंचन ॥ १५ ॥
त्यजेच्च पृथिवी गन्धमापश्च रसमात्मनः ।
ज्योतिस्तथा त्यजेद्रूपं वायुः स्पर्शगुणं त्यजेत् ॥ १६ ॥
प्रभां समुत्सृजेदर्को धूमकेतुस्तथोष्मताम् ।
त्यजेच्छब्दं तथाऽऽकाशं सोमः शीतांशुतां त्यजेत् ॥१७॥
विक्रमं वृत्रहा जह्याद्धर्मं जह्याच्च धर्मराट् ।
न त्वहं सत्यमुत्स्रष्टुं व्यवस्येयं कथंचन ॥ १८ ॥

लिये तुम इनके गर्भ से पुत्र उत्पन्न करके धर्म का पालन करो। तुम राज्य में अभिषिक्त होकर भरत राज्य का शासन करके धर्मानुसार विवाह कर लो। अनर्थक अपने पितरों को नरक में न डालो ॥६।११॥

वैशम्पायन जी ने कहा—प्रिय माता के ऐसा कहने पर धर्मात्मा परन्तप भीष्म ने धर्मानुसार यह उत्तर दिया, कि हे माता! इसमें सन्देह नहीं कि आपने जो कहा धर्मयुक्त है, परन्तु पुत्र उत्पन्न करने के सम्बन्ध में जो प्रतिज्ञा मैं कर चुका हू उसे आप अच्छीतरह जानती हैं। आपके बदले में जो वचन मैने आपके पिता को दिया था उसे मैं कदापि भूल नहीं सकता हू। आज फिर आपके आगे प्रतिज्ञा करता हू कि मैं त्रिलोकी के राज्य को, देवलोक के राज्य को और उससे भी बढ़कर यदि कुछ हो तो उसे भी छोड दूगा, परन्तु सत्य को नहीं छोड सकता। इसके सिवाय चाहे पृथ्वी गन्ध को, जल रस को, ज्योति रूप को, वायु स्पर्श को, सूर्य अपने प्रकाश को, पुच्छल तारा अपनी गर्मी को, आकाश

एवमुक्ता तु पुत्रेण भूरिद्रविणतेजसा ।
माता सत्यवती भीष्ममुवाच तदनन्तरम् ॥ १९ ॥
जानामि ते स्थितिं सत्ये परां सत्यपराक्रम ।
इच्छन्सृजेथास्त्रींल्लोकानन्यांस्त्वं स्वेन तेजसा ॥ २० ॥
जानामि चैवं सत्यं तन्मदर्थे यच्च भाषितम् ।
आपद्धर्मं त्वमावेक्ष्य वह पैतामहीं धुरम् ॥ २१ ॥
यथा ते कुलतन्तुश्च धर्मश्च न पराभवेत् ।
सुहृदश्च प्रहृष्येरंस्तथा कुरु परंतप ॥ २२ ॥
लालप्यमानां तामेवं कृपणां पुत्रगृद्धिनीम् ।
धर्मादपेतं ब्रुवतीं भीष्मो भूयोऽब्रवीदिदम् ॥ २३ ॥
राज्ञि धर्मानवेक्षस्व मा नः सर्वान्व्यनीनशः ।
सत्याच्च्युतिः क्षत्रियस्य न धर्मेषु प्रशस्यते ॥ २४ ॥
शान्तनोरपि संतानं यथा स्यादक्षयं भुवि ।
तत्ते धर्मं प्रवक्ष्यामि क्षात्रं राज्ञि सनातनम् ॥ २५ ॥
श्रुत्वा तं प्रतिपद्यस्व प्राज्ञैः सह पुरोहितैः ।
आपद्धर्मार्थकुशलैर्लोकतन्त्रमवेक्ष्य च ॥ २६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि भीष्मसत्यवतीसंवादे त्र्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०३ ॥

शब्द को, चन्द्रमा शीतलता को, इन्द्र पराक्रम को और धर्मराज धर्म को छोड़ देवें परन्तु मै सत्य को किसी प्रकार से भी छोड़ नहीं सकता हू ॥१२।१८॥

अति बलवान् भीष्म के ऐसा कहने पर उसकी माता सत्यवती ने कहा—हे सत्यपराक्रमी ! तुम्हारी सत्य-निष्ठा को मैं अच्छीतरह जानती हू । तुम अपनी इच्छा और तेज से त्रिलोक रच सकते हो। मेरे लिये तुमने जो सत्य प्रतिज्ञा की है वह भी मुझे याद है । परन्तु हे परन्तप ! इस विपत्ति की दशा पर ध्यान देकर पिता के वंश का भार लो। तुमको ऐसा काम करना चाहिये जिससे कुल नष्ट न हो, धर्म की हानि न हो और इष्टमित्र तथा स्वजनों को भी हर्ष हो ॥१९।२२॥

अपनी माता सत्यवती के धर्म-विरुद्ध वाक्य सुनकर भीष्म ने फिर कहा—हे रानी ! आप धर्म को देखें । अधर्म से हम सबका नाश न करायें । क्षत्रिय का असत्य व्यवहार धर्मशास्त्रों में निन्दित कहा गया है । हे रानी ! मै आप से ऐसा सनातन क्षत्रिय धर्म कहता हूं, कि जिससे पृथ्वी में शान्तनु का वंश अक्षय बना रहे । आप उसे सुनकर लोकाचार के अनुसार पुरोहितों और धर्मार्थ विषय में जो पण्डित हैं उनके साथ विचार करें ॥२३।२६॥

आदिपर्व का एक सौ तीन अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ चतुरधिकशततमोऽध्याय ॥ १०४ ॥

भीष्म उवाच—जामदग्न्येन रामेण पितुर्वधममृष्यता ।
राजा परशुना पूर्वं हैहयाधिपतिर्हतः ॥ १ ॥
शतानि दश बाहूनां निकृत्तान्यर्जुनस्य वै ।
लोकस्याचरितो धर्मस्तेनाति किल दुश्चरः ॥ २ ॥
पुनश्च धनुरादाय महास्त्राणि प्रमुञ्चता ।
निर्दग्धं क्षत्रमसकृद्रथेन जयता महीम् ॥ ३ ॥
एवमुच्चावचैरस्त्रैर्भार्गवेण महात्मना ।
त्रिःसप्तकृत्वः पृथिवी कृता निःक्षत्रिया पुरा ॥ ४ ॥
एवं निःक्षत्रिये लोके कृते तेन महर्षिणा ।
ततः संभूय सर्वाभिः क्षत्रियाभिः समन्ततः ॥ ५ ॥
उत्पादितान्यपत्यानि ब्राह्मणैर्वेदपारगैः ।
पाणिग्राहस्य तनय इति वेदेषु निश्चितम् ॥ ६ ॥
धर्मं मनसि संस्थाप्य ब्राह्मणांस्ताः समभ्ययुः ।
लोकेऽप्याचरितो दृष्टः क्षत्रियाणां पुनर्भवः ॥ ७ ॥
ततः पुनः समुदितं क्षत्रं समभवत्तदा ।
इमं चैवात्र वक्ष्येऽहमितिहासं पुरातनम् ॥ ८ ॥

॥ एक सौ चार अध्याय १०४ ॥

भीष्म जी ने कहा—पूर्व समय में जमदग्नि के पुत्र परशुराम ने अपने पिता के वध से दु:खी होकर हैहय देश के राजा अर्जुन को परशु से मारा। परशुराम ने उसके हजार भुजा काटने पर भी शांत न होकर पृथिवी को जीतने के लिये रथ पर चढ़कर चाप और महास्त्रों के प्रयोगों से बार बार क्षत्रिय कुल का नाश किया था ॥१।३॥

उस महात्मा ने अस्त्रों से इक्कीसवार क्षत्रियों से युद्ध करके उनका लेशमात्र पृथ्वी पर नहीं रहने दिया था। उस समय क्षत्रियों की स्त्रियें वेद पारग ब्राह्मणों के पास सतान के लिये गईं। वेदों में भी यह निश्चय करके लिखा है कि क्षेत्र में उत्पन्न हुआ पुत्र उसीका होता है जिसका वह क्षेत्र हो अर्थात् जिस स्त्री का विवाह जिससे हुआ हो उस स्त्री के जो पुत्र उत्पन्न होता है वह उसीका होता है। इसलिए धर्म जानकर ही क्षत्रियानियों ने ब्राह्मणों से ससर्ग किया था। इससे फिर क्षत्रियों की उत्पत्ति हुई। मैं आपको इस विषय में एक और भी प्राचीन इतिहास कहता हू—सुनो ॥४।७॥

पहले समय में उतथ्य नाम का एक बुद्धिमान्

अथोतथ्य इति ख्यात आसीद्धीमानृषिः पुरा ।
ममता नाम तस्यासीद्भार्या परमसंमता ॥ ९ ॥
उतथ्यस्य यवीयांस्तु पुरोधास्त्रिदिवौकसाम् ।
बृहस्पतिर्बृहत्तेजा ममतामन्वपद्यत ॥ १० ॥
उवाच ममता तं तु देवरं वदतां वरम् ।
अन्तर्वत्नी त्वहं भ्रात्रा ज्येष्ठेनारम्यतामिति ॥ ११ ॥
अयं च मे महाभाग कुक्षावेव बृहस्पते ।
औतथ्यो वेदमत्रापि षडङ्गं प्रत्यधीयत ॥ १२ ॥
अमोघरेतास्त्वं चापि द्वयोर्नास्त्यत्र संभवः ।
तस्मादेवंगते त्वद्य उपारमितुमर्हसि ॥ १३ ॥
एवमुक्तस्तदा सम्यग्बृहस्पतिरुदारधीः ।
कामात्मानं तदाऽऽत्मानं न शशाक नियच्छितुम् ॥१४॥
स बभूव ततः कामी तया सार्धमकामया ।
उत्सृजन्तं तु तं रेतः स गर्भस्थोऽभ्यभाषत ॥ १५ ॥
भोस्तात मा गमः कामं द्वयोर्नास्तीह संभवः ।
अल्पावकाशो भगवन्पूर्वं चाहमिहागतः ॥ १६ ॥

ऋषि था । उसकी परमप्यारी ममता नाम की एक स्त्री थी । एक दिन उतथ्य के छोटे भाई देवताओं के पुरोहित और महातेजस्वी बृहस्पति ने ममता से आकर रमण करने की इच्छा प्रगट की । तब ममता ने बृहस्पति देवर से कहा—हे देवर ! तुम्हारे बडे भाई के वीर्य से मैं गर्भवती हो गई हू । हे महात्मा बृहस्पति ! मेरे गर्भ में ठहरा हुआ उतथ्य ऋषि का बालक वेद शार्ना है । मै निश्चित रूप से जानती हू कि तुम्हारा भी वीर्य निष्फल नहीं हो सकता । गर्भाशय में एक के सिवाय दूसरे बालक के रहने को स्थान नहीं है । इसलिए तुम अपना यह विचार छोड दो ॥८।१२॥

ममता के ऐसा कहने पर बृहस्पति बडा तेजस्वी होने पर भी काम के वशीभूत हुआ हुआ अपने मन को न रोक सका । ममता की इच्छा न रहने पर भी अपनी इच्छा से बृहस्पति ने उसके साथ रमण करना चाहा । तब बृहस्पति से गर्भ में ठहरे हुए बालक ने कहा—हे तात ! काम के अधीन हो कर आप मैथुन न करें । इस गर्भ में दो बालकों की जगह नहीं है । हे भगवन् ! यह स्थान छोटा है । मै पहिले यहा आचुका हू । आप बडे वीर्यवान् है । इस कारण मुझे पीडा न पहुचाइये । परन्तु काम से पीडित बृहस्पति ने इसपर कुछ ध्यान न देकर उस सुन्दरनेत्रवाली ममता से रमण किया । इसके

अमोघरेताश्च भवान्न पीडां कर्तुमर्हति ।
अश्रुत्वैव तु तद्वाक्यं गर्भस्थस्य बृहस्पतिः ॥ १७ ॥
जगाम मैथुनायैव ममतां चारुलोचनाम् ।
शुक्रोत्सर्गं ततो बुद्ध्वा तस्या गर्भगतो मुनिः ॥ १८ ॥
पद्भ्यामारोधयन्मार्गं शुक्रस्य च बृहस्पतेः ।
स्थानमप्राप्तमथ तच्छुक्रं प्रतिहतं तदा ॥ १९ ॥
पपात सहसा भूमौ ततः क्रुद्धो बृहस्पतिः ।
तं दृष्ट्वा पतितं शुक्रं शशाप स रुषान्वितः ॥ २० ॥
उतथ्यपुत्रं गर्भस्थं निर्भर्त्स्य भगवानृषिः ।
यन्मां त्वमीदृशे काले सर्वभूतेप्सिते सति ॥ २१ ॥
एवमात्थ वचस्तस्मात्तमो दीर्घं प्रवेक्ष्यसि ।
स वै दीर्घतमा नाम शापादृषिरजायत ॥ २२ ॥
बृहस्पतेर्बृहत्कीर्तेर्बृहस्पतिरिवौजसा ।
जात्यन्धो वेदवित्प्राज्ञः पत्नीं लेभे स विद्यया ॥ २३ ॥
तरुणीं रूपसंपन्नां प्रद्वेषीं नाम ब्राह्मणीम् ।
स पुत्राञ्जनयामास गौतमादीन्महायशाः ॥ २४ ॥
ऋषेरुतथ्यस्य तदा सन्तानकुलवृद्धये ।
धर्मात्मा च महात्मा च वेदवेदाङ्गपारगः ॥ २५ ॥
गोधर्मं सौरभेयाच्च सोऽधीत्य निखिलं मुनिः ।
प्रावर्तत तदा कर्तुं श्रद्धावांस्तमशङ्कया ॥ २६ ॥

पश्चात् गर्भ में ठहरे हुये उस बालक ने बृहस्पति के वीर्य गिरने के समय को जानकर अपने दोनों पैरों से गर्भाशय के रास्ते को बन्द कर दिया। तब वह वीर्य रास्ता न पाकर उसी क्षण पृथ्वी पर गिर पड़ा। इसपर बृहस्पति ने क्रोध में होकर गर्भ में ठहरे हुए उतथ्य-पुत्र को डाटकर शाप दिया॥ १३।१९॥

तुमने मेरे वीर्य को व्यर्थ किया है इसलिए इस पाप से तुम दीर्घतम को प्राप्त होकर जन्म लोगे अर्थात् अन्धे होगे। थोड़े काल में यह बालक कीर्तिवान् बृहस्पति जी के शाप के कारण से दीर्घतमा-नाम अन्धा उत्पन्न हुआ और विद्या के प्रभाव से उसका विवाह प्रद्वेषी नामवाली तरुण, रूपवती ब्राह्मणी से हुआ। इससे महायश ने कुल को बढ़ाने

ततो वितथमर्यादं तं दृष्ट्वा मुनिसत्तमाः ।
क्रुद्धा मोहाभिभूतास्ते सर्वे तत्राश्रमौकसः ॥ २७ ॥
अहोऽयं भिन्नमर्यादो नाश्रमे वस्तुमर्हति ।
तस्मादेनं वयं सर्वे पापात्मानं त्यजामहे ॥ २८ ॥
इत्यन्योऽन्यं समाभाष्य ते दीर्घतमसं मुनिम् ।
पुत्रलाभा च सा पत्नी न तुतोष पतिं तदा ॥ २९ ॥
प्रद्विषन्तीं पतिर्भार्यां किं मां द्वेक्षीति चाब्रवीत् ।
प्रद्वेष्युवाच—भार्याया भरणाद्भर्ता पालनाच्च पतिः स्मृतः ॥ ३० ॥
अहं त्वां भरणं कृत्वा जात्यन्धं ससुतं तदा ।
नित्यकालं श्रमेणार्ता न भरेयं महातपाः ॥ ३१ ॥
भीष्म उवाच—तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा ऋषिः कोपसमन्वितः ।
प्रत्युवाच ततः पत्नीं प्रद्वेषीं ससुतां तदा ॥ ३२ ॥
नीयतां क्षत्रियकुले धनार्थश्च भविष्यति ।
प्रद्वेष्युवाच—त्वया दत्तं धनं विप्र नेच्छेयं दुःखकारणम् ॥ ३३ ॥
यथेष्टं कुरु विप्रेन्द्र न भरेयं पुरा यथा ।
दीर्घतमा उवाच—अद्यप्रभृति मर्यादा मया लोके प्रतिष्ठिता ॥ ३४ ॥

के लिये गौतमादि पुत्र उत्पन्न किये ॥२०।२५॥

अन्त को धर्मात्मा, महात्मा, वेद-वेदाङ्ग के जानकर दीर्घतमा ने सुरभि के पुत्र से गोधर्म (प्रकाश मैथुन) सीखकर उसपर श्रद्धा रखकर निःशंक चित्त से कुल की वृद्धि के लिये उसीका आचरण किया। इस प्रकार दीर्घतमा को मर्यादा छोड़ते देखकर तपस्वी मुनियों को बड़ा क्रोध हो आया। वे आपस में कहने लगे—इसने मर्यादा का उल्लङ्घन किया है, लोक-लज्जा से हीन होने के कारण यह आश्रम में रहने के योग्य नहीं है। इससे इसको त्यागना चाहिये। दीर्घतमा की प्रद्वेषी नामवाली स्त्री भी उस अन्धे पति से सन्तुष्ट नहीं होती थी। वह भी उससे द्वेषभाव रखती थी। एक दिन दीर्घतमा ने अपनी स्त्री को असन्तुष्ट देखकर पूछा—तुम मुझ से मन में द्वेषभाव क्यों रखती हो? ॥२६।२९॥

तब प्रद्वेषी ने कहा—पति स्त्री का भरणपोषण करते हैं इसलिये वह भर्ता और पति कहलाते हैं। हे महातपस्वी ! मैं सदा से तुम्हारी जन्मान्धता के कारण तुम्हारा और तुम्हारे पुत्रों का भरणपोषण करती करती थक गई हूं। परन्तु अब मुझ से यह न हो सकेगा ॥३०।३१॥

भीष्म कहते हैं कि प्रद्वेषी के वचन सुनकर दीर्घतमा को क्रोध चढ़ आया। उसने पुत्रवती स्त्री

एक एव पतिर्नार्या यावज्जीवं परायणम् ।
मृते जीवति वा तस्मिन्नापरं प्राप्नुयान्नरम् ॥ ३५ ॥
अभिगम्य परं नारी पतिष्यति न संशयः ।
अपतीनां तु नारीणामद्यप्रभृति पातकम् ॥ ३६ ॥
यद्यस्ति चेद्धनं सर्वं वृथाभोगा भवन्तु ताः ।
अकीर्तिः परिवादाश्च नित्यं तासां भवन्तु वै ॥ ३७ ॥
इति तद्वचनं श्रुत्वा ब्राह्मणी भृशकोपिता ।
गङ्गायां नीयतामेष पुत्रा इत्येवमब्रवीत् ॥ ३८ ॥
लोभमोहाभि भूतास्ते पुत्रास्तं गौतमादयः ।
बद्ध्वोडुपे परिक्षिप्य गङ्गायां समवासृजन् ॥ ३९ ॥
कस्मादन्धश्च वृद्धश्च भर्तव्योऽयमितिस्मते ।
चिन्तयित्वा ततः क्रूराः प्रतिजग्मुरथो गृहान् ॥ ४० ॥
सोऽनुस्रोतस्तदा विप्रः प्लवमानो यदृच्छया ।
जगाम सुबहून्देशानन्धस्तेनोडुपेन ह ॥ ४१ ॥
तं तु राजा बलिर्नाम सर्वधर्मविदांवरः ।
अपश्यन्मज्जनगतः स्रोतसाभ्याशमागतम् ॥ ४२ ॥

प्रद्वेषी से कहा—तुमको यदि धन की आवश्यकता है तो मुझको किसी क्षत्रिय राजा के पास ले चल। वहां जितना धन तुम चाहोगी, मिल सकेगा। प्रद्वेषी ने कहा—हे ब्राह्मण! तुम्हारे दिये हुए दु:ख दायी धन की मुझे इच्छा नहीं है। तुम जो चाहो सो करो, मैं पहिले की तरह अब तुम्हारा भरणपोषण न कर सकूंगी ॥३२।३४॥

यह सुनकर दीर्घतमा ऋषि ने कहा—मैं आज से इस संसार में यह मर्यादा बान्धता हूं कि स्त्री मरते दम तक एक ही पति के अधीन रहेगी। पति के मरने पर या उसके जीते जी स्त्री दूसरे पुरुष को स्वीकार न कर सकेगी। जो स्त्री इस मर्यादा का उलङ्घन करेगी वह पतित समझी जायेगी। इसमें सन्देह नहीं जिस स्त्री का पति नहीं है उसे पग पग में पाप होगा और उसका इकत्र किया हुआ धन भी व्यर्थ होगा। वे नित्य अपयश और निन्दा की भागिनी होंगी। अपने पति के ये वचन सुनकर प्रद्वेषी क्रोध से बोली कि हे पुत्रो! तुम इस अन्धे पिता को गङ्गा में डाल आओ ॥३५।३८॥

गौतमादि पुत्रों ने अन्धे बाप को बांधकर बेड़े पर रखकर गंगा के प्रवाह में बहा दिया। वे कुटिल पुत्र यह सोचते हुए घर को लौटे कि अब इस अन्धे और बूढ़े का भरणपोषण न करना पड़ेगा। वह अंधा ब्राह्मण गंगा की धारा में बहता हुआ अनेक

जग्राह चैनं धर्मात्मा वलिः सत्यपराक्रमः ।
ज्ञात्वा चैवं स वव्रेऽथ पुत्रार्थे भरतर्षभ ॥ ४३ ॥
संतानार्थं महाभाग भार्यासु मम मानद ।
पुत्रान्धर्मार्थकुशलानुत्पादयितुमर्हसि ॥ ४४ ॥
एवमुक्तः स तेजस्वी तं तथेत्युक्तवानृषिः ।
तस्मै स राजा स्वां भार्यां सुदेष्णां प्राहिणोत्तदा ॥ ४५ ॥
अन्धं वृद्धं च तं मत्वा न सा देवी जगाम ह ।
स्वां तु धात्रेयिकां तस्मै वृद्धाय प्राहिणोत्तदा ॥ ४६ ॥
तस्यां काक्षीवदादीन्स शूद्रयोनावृषिस्तदा ।
जनयामास धर्मात्मा पुत्रानेकादशैव तु ॥ ४७ ॥
काक्षीवदादीन्पुत्रांस्तान्दृष्ट्वा सर्वानधीयतः ।
उवाच तमृषिं राजा ममेम इति भारत ॥ ४८ ॥
नेत्युवाच महर्षिस्तं ममेम इति चाब्रवीत् ।
शूद्रयोनौ मया हीमे जाताः काक्षीवदादयः ॥ ४९ ॥
अन्धं वृद्धं च मां दृष्ट्वा सुदेष्णा महिषी तव ।
अवमन्य ददौ मूढा शूद्रां धात्रेयिकां मम ॥ ५० ॥
ततः प्रसादयामास पुनस्तमृषिसत्तमम् ।
वलिः सुदेष्णां स्वां भार्यां तस्मै स प्राहिणोत्पुनः ॥ ५१ ॥

देशों और देशान्तरों में होता हुआ चला जाता था। इतने में वलि नाम के धार्मिक राजा ने गंगा स्नान करते हुए निकट बहते हुए उस ऋषि को देखा। इसके पश्चात् बलि राजा उस सत्यपराक्रमी को अपने घर ले आया और पुत्र की कामना से उस ऋषि से प्रार्थना करके कहने लगा—हे महाभाग ! तुम मेरे वंश की रक्षा के लिए मेरी स्त्री से सन्तान उत्पन्न करो जो धर्म और अर्थ में कुशल हो॥३९।४४॥

ऋषि ने- स्वीकार कर लिया। तब बलि ने अपनी रानी सुदेष्णा से ऋषि के पास जाने के लिये कहा। परन्तु उसने उसको अन्धा और वूढ़ा जानकर अपनी जगह अपनी दासी को भेज दिया। धर्मात्मा ऋषि ने उसके गर्भ से काक्षीवान् आदि ग्यारह पुत्र उत्पन्न किये। राजा ने उन पुत्रों को पठनशील देखकर उस अन्धे ऋषि से पूछा—क्या ये मेरे पुत्र हैं ? ऋषि ने उत्तर दिया—ये तुम्हारे पुत्र नहीं हैं, ये मेरे हैं। उन्होंने मुझसे शूद्र-योनि में जन्म लिया है। तुम्हारी रानी सुदेष्णा ने

तां स दीर्घतमाङ्गेषु स्पृष्ट्वा देवीमथाब्रवीत् ।
भविष्यन्ति कुमारास्ते तेजसाऽऽदित्यवर्चसः ॥ ५२ ॥
अङ्गो वंगः कलिंगश्च पुण्ड्रः सुह्मश्च ते सुताः ।
तेषां देशाः समाख्याताः स्वनामकथिता भुवि ॥ ५३ ॥
अंगस्यांगोऽभवद्देशो वंगो वङ्गस्य च स्मृतः ।
कलिंगविषयश्चैव कलिंगस्य च स स्मृतः ॥ ५४ ॥
पुण्ड्रस्य पुण्ड्राः प्रख्याताः सुह्माः सुह्मस्य च स्मृताः ।
एवं बलेः पुरा वंशः प्रख्यातो वै महर्षिजः ॥ ५५ ॥
एवमन्ये महेष्वासा ब्राह्मणैः क्षत्रिया भुवि ।
जाताः परमधर्मज्ञा वीर्यवन्तो महाबलाः ॥
एतच्छ्रुत्वा त्वमप्यत्र मातः कुरु यथेप्सितम् ॥ ५६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि भीष्मसत्यवतीसंवादे चतुरधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०४ ॥

मूर्खता से मुझको अन्धा और बूढ़ा देखकर अनादर से अपनी दासी को मेरे पास भेज दिया था॥४५।५०॥

इसके पश्चात् राजा बलि ने फिर उस ऋषि को प्रसन्न करके अपनी स्त्री सुदेष्णा को उसके पास भेजा। अन्धे ऋषि ने देवी सुदेष्णा के अंगों को स्पर्श करके कहा कि तुम्हारे आदित्य-समान तेजस्वी पांच पुत्र उत्पन्न होंगे। उनके नाम अंग, बंग, कलिंग, पुण्ड्र और सुह्म होंगे। वे अपने अपने नाम से एक एक देश में एक एक राज्य स्थापित करेंगे। अंग के नाम से अंग देश, बंग के नाम से बंग देश, कलिंग के नाम से कलिंग देश, पुण्ड्र के नाम से पुण्ड्र देश और सुह्म के नाम से सुह्म देश प्रसिद्ध होगा। पूर्व काल में इस प्रकार ऋषि से जन्म लिया हुआ राजा बलि का वंश प्रसिद्ध हुआ था। इनके सिवाय और भी बहुत से महाबली, पराक्रमी, धर्मज्ञ और चापधारी क्षत्रियों ने ब्राह्मणों के वीर्य से जन्म लिया। हे माता! आप यह सुनकर जो मन में आये सो करें ॥५१।५६॥

आदिपर्व का एक सौ चार अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ पंचाधिकशततमोऽध्याय ॥ १०५ ॥

भीष्म उवाच—पुनर्भरतवंशस्य हेतुं सन्तानवृद्धये ।
वक्ष्यामि नियतं मातस्तन्मे निगदतः शृणु ॥ १ ॥
ब्राह्मणो गुणवान्कश्चिद्धनेनोपनिमन्त्र्यताम् ।
विचित्रवीर्यक्षेत्रेषु यः समुत्पादयेत्प्रजाः ॥ २ ॥

वैशम्पायन उवाच—ततः सत्यवती भीष्मं वाचा संसज्जमानया ।
विहसन्तीव सव्रीडमिदं वचनमब्रवीत् ॥ ३ ॥
सत्यमेतन्महाबाहो यथा वदसि भारत ।
विश्वासात्ते प्रवक्ष्यामि सन्तानाय कुलस्य नः ॥ ४ ॥
न ते शक्यमनाख्यातुमापद्धर्मं तथाविधम् ।
त्वमेव नः कुले धर्मस्त्वं सत्यं त्वं परागतिः ॥ ५ ॥
तस्मान्निशम्य सत्यं मे कुरुष्व यदनन्तरम् ।
धर्मयुक्तस्य धर्मार्थं पितुरासीत्तरी मम ॥ ६ ॥
सा कदाचिदहं तत्र गता प्रथमयौवनम् ।
अथ धर्मविदां श्रेष्ठः परमर्षिः पराशरः ॥ ७ ॥
आजगामतरीं धीमांस्तरिष्यन्यमुनां नदीम् ।
स तार्यमाणो यमुनां मामुपेत्याब्रवीत्तदा ॥ ८ ॥
सान्त्वपूर्वं मुनिश्रेष्ठः कामार्तो मधुरं वचः ।
उक्तं जन्म कुलं मह्यमस्मि दाशसुतेत्यहम् ॥ ९ ॥
तमहं शापभीता च पितुर्भीता च भारत ।
वरैरसुलभैरुक्ता न प्रत्याख्यातुमुत्सहे ॥ १० ॥

॥ एक सौ पांच अध्याय १०५ ॥

भीष्म जी ने कहा—हे माता ! मैं भरत-वंश के बढ़ाने के लिये योग्य उपाय कहता हूं, सुनो । किसी गुणवान् ब्राह्मण को धन देकर बुलाओ। उससे विचित्रवीर्य के क्षेत्र में पुत्र उत्पादन कराओ ॥१।२॥

वैशम्पायन जी कहते हैं कि हे राजन् ! भीष्म की माता सत्यवती ने लज्जा के मारे शिर नीचा करके धीमे स्वर से कहा—हे महाबाहो ! तुमने जो कहा सो सत्य है । मुझको तुमपर पूरा विश्वास है, इसीसे कहती हूं । मैं वंश की वृद्धि के लिये जो कहूंगी उसे आपद्धर्म समझकर उसमें तुम असम्मति न प्रकट करना । हमारे वंश में तुमही धर्म हो, तुमही सत्य हो और तुमही गति हो । इसलिये मेरी सत्य बात को सुनकर जो कर्तव्य समझना सो करना ॥३।५॥

मेरे पिता धर्मात्मा थे । उन्होंने धर्मार्थ, बिना कुछ लिये, यमुना पार कर देने को एक नाव रख छोड़ी थी । एक समय यौवन अवस्था में मै उस नाव को चला रही थी । उसी समय धर्मात्माओं में श्रेष्ठ महर्षि पराशर वहां पर आये । मै उनको नदी के पार नाव पर लिये जा रही थी; बीच में काम-वश होकर ऋषि ने प्रार्थनापूर्वक समझाकर मुझसे कहा—हे सुन्दरी ! तुम मेरी इच्छा पूरी करो ।

अभिभूय स मां बालां तेजसा वशमानयत् ।
तमसा लोकमावृत्य नौगतामेव भारत ॥ ११ ॥
मत्स्यगन्धो महानासीत्पुरा मम जुगुप्सितः ।
तमपास्य शुभं गन्धमिमं प्रादात्स मे मुनिः ॥ १२ ॥
ततो मामाह स मुनिर्गर्भमुत्सृज्य मामकम् ।
द्वीपेऽस्या एव सरितः कन्यैव त्वं भविष्यसि ॥ १३ ॥
पाराशर्यो महायोगी स बभूव महानृषिः ।
कन्यापुत्रो मम पुरा द्वैपायन इति श्रुतः ॥ १४ ॥
यो व्यस्य वेदांश्चतुरस्तपसा भगवानृषिः ।
लोके व्यासत्वमापेदे कार्ष्ण्यात्कृष्णत्वमेव च ॥ १५ ॥
सत्यवादी शमपरस्तपस्वी दग्धकिल्बिषः ।
समुत्पन्नः स तु महान्सह पित्रा ततो गतः ॥ १६ ॥
स नियुक्तो मया व्यक्तं त्वया चाप्रतिमद्युतिः ।
भ्रातुः क्षेत्रेषु कल्याणमपत्यं जनयिष्यति ॥ १७ ॥
स हि मामुक्तवांस्तत्र स्मरेः कृच्छ्रेषु मामिति ।
तं स्मरिष्ये महाबाहो यदि भीष्म त्वमिच्छसि ॥ १८ ॥

हे भारत ! मैं पिता के भय और ऋषि के शाप के भय से उत्तम वर पाकर उनके कहने को न टाल सकी । उस मुनि ने मुझको नाव पर स्थित और बालिका पाकर तेज से अपने वश में कर लिया और चारों दिशाओं में कोहरा उत्पन्न करके अन्धेरा कर दिया ॥६।११॥

पहिले मेरे शरीर में मछली की दुर्गन्ध आती थी । ऋषि ने उस दुर्गन्ध को दूर कर मेरे शरीर में सुगन्ध पैदा कर दी। इसके पश्चात् उन्होंने कहा– तुम इस यमुना द्वीप में ही मेरे वीर्य से उत्पन्न गर्भ को छोड़ फिर कन्या ही बनी रहोगी । उससे यमुना-द्वीप में मेरे कन्यावस्था के गर्भ से पराशर के पुत्र महर्षि महायोगी जन्म लेकर द्वैपायन नाम से प्रसिद्ध हुए ॥१२।१४॥

वह भगवान् ऋषि तप के प्रभाव से चारों वेदों के व्यास अर्थात् विभागकर व्यास नाम से प्रख्यात हुये हैं । और काला रंग होने से उनका नाम कृष्ण हुआ है । सदैव सत्य बोलनेवाले, शान्तशील और पापों से रहित वह महात्मा जन्म लेते ही उसी क्षण पिता के साथ चले गये थे । उन अप्रतिम द्युतिमान् व्यास को मेरे कहने से वह तुम्हारे भ्राता के क्षेत्र में पुत्र उत्पन्न कर सकते हैं ॥१५।१७॥

हे महाभुज ! उन्होंने जाते समय मुझसे कह दिया था कि माता, विपत्ति के समय मुझे स्मरण

तव ह्यनुमते भीष्म नियतं स महातपाः ।
विचित्रवीर्यक्षेत्रेषु पुत्रानुत्पादयिष्यति ॥ १९ ॥

वैशम्पायन उवाच—महर्षेः कीर्तने तस्य भीष्मः प्राञ्जलिरब्रवीत् ।
धर्ममर्थं च कामं च त्रीनेतान्योऽनुपश्यति ॥ २० ॥
अर्थमर्थानुबन्धं च धर्मं धर्मानुबन्धनम् ।
कामं कामानुबन्धं च विपरीतान्पृथक्पृथक् ॥ २१ ॥
यो विचिन्त्य धिया धीरो व्यवस्यति स बुद्धिमान् ।
तदिदं धर्मयुक्तं च हितं चैव कुलस्य नः ॥ २२ ॥
उक्तं भवत्या यच्छ्रेयस्तन्मह्यं रोचते शुभम् ।

वैशम्पायन उवाच—ततस्तस्मिन्प्रतिज्ञाते भीष्मेण कुरुनन्दन ॥ २३ ॥
कृष्णद्वैपायनं काली चिन्तयामास वै मुनिम् ।
स वेदान्विब्रुवन्धीमान्मातुर्विज्ञाय चिन्तितम् ॥ २४ ॥
प्रादुर्बभूवाविदितः क्षणेन कुरुनन्दन ।
तस्मै पूजां ततः कृत्वा सुताय विधिपूर्वकम् ॥ २५ ॥
परिष्वज्य च बाहुभ्यां प्रस्नवैरभ्यषिञ्चत ।
मुमोच बाष्पं दाशेयी पुत्रं दृष्ट्वा चिरस्य तु ॥ २६ ॥

करना, मै उसी समय तुम्हारे पास पहुंच जाऊंगा। हे भीष्म ! यदि तुम सम्मति दो तो मैं उन्हें स्मरण करूं। तुम्हारी सम्मति होने से वह महातपस्वी व्यास विचित्रवीर्य के क्षेत्र में पुत्र उत्पन्न करेंगे ॥१७।१९॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा ! महर्षि वेदव्यास का नाम सुनते ही भीष्म जी ने दोनों हाथ जोड़कर सत्यवती से कहा—हे माता ! जो कोई स्थिर चित्त से धर्म, अर्थ और काम को अच्छीतरह समझते है और इस प्रकार उनका वर्ताव करते हैं कि धर्म के साथ धर्म का, अर्थ के साथ अर्थ का, और काम के साथ काम का सम्बन्ध रहे और सम्भावना बनी रहे और एक में दूसरे विषय का मेल न हो वही बुद्धिमान् कहलाते हैं। इस समय आपने हमारे वंश की भलाई और उद्धार के लिये धर्म के अनुसार जो कर्त्तव्य निश्चित किया है उसमें मैं आपसे सहमत हूं ॥२०।२३॥

वैशम्पायन ने कहा—हे कुरुनन्दन ! भीष्म जी के ऐसा कहने पर सत्यवती ने अपने पुत्र कृष्णद्वैपायन का स्मरण किया। बुद्धिमान् वेदव्यास वेद की व्याख्या कर रहे थे। उस समय माता की चिन्ता जानकर क्षणभर में माता के पास आ पहुंचे। किसी दूसरे को इसकी खबर तक ही नहीं हुई। तब धीवर की कन्या सत्यवती

तामद्भिः परिषिच्यार्तां महर्षिरभिवाद्य च ।
मातरं पूर्वजः पुत्रो व्यासो वचनमब्रवीत् ॥ २७ ॥
भवत्या यदभिप्रेतं तदहं कर्तुमागतः ।
शाधि मां धर्मतत्त्वज्ञे करवाणि प्रियं तव ॥ २८ ॥
तस्मै पूजां ततोऽकार्षीत्पुरोधाः परमर्षये ।
स च तां प्रतिजग्राह विधिवन्मन्त्रपूर्वकम् ॥ २९ ॥
पूजितो मन्त्रपूर्वं तु विधिवत्प्रीतिमाप सः ।
तमासनगतं माता पृष्ट्वा कुशलमव्ययम् ॥ ३० ॥
सत्यवत्यथ वीक्ष्यैनमुवाचेदमनन्तरम् ।
मातापित्रोः प्रजायन्ते पुत्राः साधारणाः कवे ॥ ३१ ॥
तेषां पिता यथा स्वामी तथा माता न संशयः ।
विधानविहितः स त्वं यथा मे प्रथमः सुतः ॥ ३२ ॥
विचित्रवीर्यो ब्रह्मर्षे तथा मेऽवरजः सुतः ।
यथा च पितृतो भीष्मस्तथा त्वमपि मातृतः ॥ ३३ ॥
भ्राता विचित्रवीर्यस्य यथा वा पुत्र मन्यसे ।
अयं शान्तनवः सत्यं पालयन्सत्यविक्रमः ॥ ३४ ॥

ने पुत्र का विधिपूर्वक आदर कर गले लगाकर स्तनों के दूध से न्हलाया । बहुत दिनों के बाद पुत्र को देखकर सत्यवती ने आनन्द के आंसू गिराये । पूर्व पैदा हुए पुत्र व्यास दुःखित माता पर जल छोड़कर प्रणामपूर्वक बोले—हे धर्मतत्व जाननेवाली ! मैं आपका कार्य सिद्ध करने के लिये यहां आया हूं; आज्ञा दीजिये, अब मुझे क्या करना होगा ॥२४।२८॥

इसके पश्चात् पुरोहित ने आकर उन परमर्षि की यथाविधि पूजा की, उन्होंने भी मन्त्र सहित वह पूजा ग्रहण की और मन्त्र से उपासना किये जाकर प्रसन्न हुये । माता सत्यवती ने उनको आसन पर बैठे हुए देखकर कुशल पूछ करके कहा कि हे कवि ! माता और पिता दोनों के मेल से सन्तान उत्पन्न होती है । इस कारण उसपर दोनों का एक जैसा अधिकार है । पुत्र पर जो पिता का अधिकार है इसमें सन्देह नहीं माता का भी वैसा ही अधिकार है । हे ऋषिश्रेष्ठ ! दैवगति से पैदा हुए जिस प्रकार तुम मेरे प्रथम पुत्र हो वैसे ही विचित्रवीर्य भी मेरा छोटा पुत्र था । विचित्रवीर्य और भीष्म एक पिता के पुत्र होने से जैसे भीष्म विचित्रवीर्य का भाई है उसी प्रकार तुम और विचित्रवीर्य एक माता के गर्भ से उत्पन्न होने के कारण भाई हो । मेरा तो यही मत है; मालूम नहीं,

बुद्धिं न कुरुतेऽपत्ये तथा राज्यानुशासने ।
स त्वं व्यपेक्षया भ्रातुः सन्तानाय कुलस्य च ॥ ३५ ॥
भीष्मस्य चास्य वचनान्नियोगाच्च ममानघ ।
अनुक्रोशाच्च भूतानां सर्वेषां रक्षणाय च ॥ ३६ ॥
आनृशंस्याच्च यद्ब्रूयां तच्छ्रुत्वा कर्तुमर्हसि ।
यवीयसस्तव भ्रातुर्भार्ये सुरसुतोपमे ॥ ३७ ॥
रूपयौवनसंपन्ने पुत्रकामे च धर्मतः ।
तयोरुत्पादयापत्यं समर्थो ह्यसि पुत्रक ॥ ३८ ॥
अनुरूपं कुलस्यास्य संतत्याः प्रसवस्य च ।
व्यास उवाच—वेत्थ धर्मं सत्यवति परं चापरमेव च ॥ ३९ ॥
तथा तव महाप्राज्ञे धर्मे प्रणिहिता मतिः ।
तस्मादहं त्वन्नियोगाद्धर्ममुद्दिश्य कारणम् ॥ ४० ॥
ईप्सितं ते करिष्यामि दृष्टं ह्येतत्सनातनम् ।
भ्रातुः पुत्रान्प्रदास्यामि मित्रावरुणयोः समान् ॥ ४१ ॥
व्रतं चरेतां ते देव्यौ निर्दिष्टमिह यन्मया ।
संवत्सरं यथान्यायं ततः शुद्धे भविष्यतः ॥ ४२ ॥

तुम्हारा क्या मत है ॥२९।३४॥

यह शान्तनु का पुत्र भीष्म अपनी पूर्व-प्रतिज्ञा का पालन कर रहा है, इस कारण न पुत्र उत्पन्न करना चाहता है और न राज्य करना चाहता है। भाई के स्नेह से, उसकी कुल की वृद्धि के लिये भीष्म के अनुरोध और मेरी आज्ञा को मानकर, सब प्रजा पर दया करके उसकी रक्षा के विचार से जैसा मैं तुमको कहती हूं वैसा करो। हे पुत्र! तुम्हारे छोटे भाई विचित्रवीर्य की दो स्त्रियां है। वे दोनों देव-कन्याओं के समान सुन्दरी, गुणवती और धर्म के अनुसार पुत्र की इच्छा रखती हैं। तुम उनके गर्भ से इस कुरु को बढ़ाने के लिये पुत्र उत्पन्न करो ॥३५।३९॥

व्यास जी ने कहा—हे अति बुद्धिमती सत्यवती! आप इस लोक और परलोक दोनों प्रकार के धर्मों को जैसे जानती है वैसेही आपका चित्त भी प्राणियों के हित में लगा हुआ है। इस कारण, मैं आपकी आज्ञा से धर्म के अनुसार आपकी इच्छा पूर्ण करूंगा। क्योंकि मैं सनातनधर्म को जानता हूं। मैं अपने भाई की स्त्रियों में मित्र-वरुण के समान प्रतापी और तेजस्वी पुत्र उत्पन्न करूंगा ॥४०।४१॥

उन दोनों विचित्रवीर्य की स्त्रियों को शुद्धि के लिये एक वर्ष तक व्रत धारण करना होगा। इस

न हि मामव्रतोपेता उपेयात्काचिदङ्गना ।
सत्यवत्युवाच— सद्यो यथा प्रपद्येते देव्यौ गर्भं तथा कुरु ॥ ४३ ॥
अराजकेषु राष्ट्रेषु प्रजाऽनाथा विनश्यति ।
नश्यन्ति च क्रियाः सर्वा नास्ति वृष्टिर्न देवता ॥ ४४ ॥
कथं चाऽराजकं राष्ट्रं शक्यं धारयितुं प्रभो ।
तस्माद्गर्भं समाधत्स्व भीष्मः संवर्धयिष्यति ॥ ४५ ॥
व्यास उवाच— यदि पुत्रः प्रदातव्यो मया भ्रातुरकालिकः ।
विरूपतां मे सहतां तयोरेतत्परं व्रतम् ॥ ४६ ॥
यदि मे सहते गन्धं रूपं वेषं तथा वपुः ।
अद्यैव गर्भं कौशल्या विशिष्टं प्रतिपद्यताम् ॥ ४७ ॥
वैशम्पायन उवाच—एवमुक्त्वा महातेजा व्यासः सत्यवतीं तदा ।
शयने सा च कौशल्या शुचिवस्त्रा ह्यलंकृता ॥ ४८ ॥
समागमनमाकाङ्क्षेदिति सोऽन्तर्हितो मुनिः ।
ततोऽभिगम्य सा देवी स्नुषां रहसि संगताम् ॥ ४९ ॥
धर्म्यमर्थसमायुक्तमुवाच वचनं हितम् ।
कौशल्ये धर्मतन्त्रं त्वां यद्ब्रवीमि निबोध तत् ॥ ५० ॥

व्रत को किये बिना कोई स्त्री मेरे पास नहीं आ सकती। सत्यवती ने कहा—ऐसा करो जिससे देवी राजरानियें आज ही गर्भवती होजाय। राजा के न होने पर रक्षकहीन प्रजा का शीघ्र ही नाश हो जाता है। ऐसी दशा में न जप यज्ञादि धर्म होते हैं, न वर्षा होती है और न ही देवता रहते हैं। इसी कारण राजा के न होने से किसीतरह राज्य की रक्षा नहीं हो सकती है। तुम शीघ्र ही उन दोनों स्त्रियों के पुत्र उत्पन्न करो। भीष्म उन पुत्रों की पालना करके जल्दी ही राज्यशासन के योग्य बना देंगे। व्यास जी ने कहा—यदि अकाल में ही पुत्र उत्पन्न करने को कहती हो तो उन स्त्रियों के लिये यही एक परम व्रत है कि मेरे इस गन्धरूप वेष को देखकर घृणा न करें। यदि कौशल्या मेरे शरीर की गन्ध को सह ले और मेरे रूप, वेष और शरीर को देखकर डरे नहीं तो वह निश्चय उसी समय गर्भवती हो जायगी ॥४२।४७॥

वैशम्पायन ने कहा—महातेजस्वी व्यास यू कहकर अन्तर्द्धान हो गये। जाते समय कह गये कि कौशल्या ( यह अम्बिका का दूसरा नाम था ) शुद्ध कपड़े और गहने पहनकर मेरे समागम की इच्छा करे। इसके पश्चात् सत्यवती ने एकान्त में पुत्र-वधू को बुलाकर कहा—हे कौशल्या! मैं तुमसे धर्म, अर्थ और हितयुक्त बात कहती हू, सुनो। मेरे

भरतानां समुच्छेदो व्यक्तं मद्भाग्यसंक्षयात् ।
व्यथितां मां च संप्रेक्ष्य पितृवंशं च पीडितम् ॥ ५१ ॥
भीष्मो बुद्धिमदान्मह्यं कुलस्याऽस्य विवृद्धये ।
सा च बुद्धिस्त्वय्यधीना पुत्रि प्रापय मां तथा ॥ ५२ ॥
नष्टं च भारतं वंशं पुनरेव समुद्धर ।
पुत्रं जनय सुश्रोणि देवराजसमप्रभम् ।
स हि राज्यधुरं गुर्वीमुद्वक्ष्यति कुलस्य नः ॥ ५३ ॥
सा धर्मतोऽनुनीयैनां कथंचिद्धर्मचारिणीम् ।
भोजयामास विप्रांश्च देवर्षीनतिथींस्तथा ॥ ५४ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि सत्यवत्युपदेशे पंचाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०५ ॥

दुर्भाग्य के कारण अब यह भरत-वंश अस्त होता जान पड़ता है। भीष्म ने मुझको दुःखित देखकर और पिता के वंश नष्ट होने पर विचार करके कुल की वृद्धि के लिये एक उपाय सोचा है। हे बेटी! उस उपाय द्वारा के कार्य की सिद्धि तभी हो सकती है जब तुम उसे स्वीकार करो। तुम मेरा कहा मानकर भरत-वंश का उद्धार करो। हे सुन्दरी! देव-राज के समान प्रभावशाली पुत्र उत्पन्न करके इस लोप हो रहे वंश की फिर रक्षा करो। तुम्हारा पुत्र इस भारी राज्य के भार को संभाल लेगा। सत्यवती ने कौशल्या को इस प्रकार समझा-बुझाकर पुत्र के उत्पन्न करने के लिये उद्यत किया। और देवता, ऋषि, ब्राह्मण और अतिथियों को भोजन कराया ॥४८।५४॥

आदिपर्व का एक सौ पांच अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ षडधिकशततमोऽध्याय ॥ १०६ ॥

वैशम्पायन उवाच—ततः सत्यवती काले वधूं स्नातामृतौ तदा ।
संवेशयन्ती शयने शनैर्वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥
कौशल्ये देवरस्तेऽस्ति सोऽद्य त्वाऽनुप्रवेक्ष्यति ।
अप्रमत्ता प्रतीक्षैनं निशीथे ह्यागमिष्यति ॥ २ ॥

॥ एक सौ छ अध्याय १०६ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय! इसके पश्चात् कौशल्या के यथा समय ऋतुस्नान करने पर सत्यवती ने उसको अच्छे सजे हुए बिस्तर पर बिठाकर धीमे स्वर से कहा—हे कौशल्या! तुम्हारे देवर आज रात्रि को तुम्हारे पास आवेंगे ॥१।२॥

श्वश्र्वास्तद्वचनं श्रुत्वा शयाना शयने शुभे ।
साचिन्तयत्तदा भीष्ममन्यांश्च कुरुपुङ्गवान् ॥ ३ ॥
ततोऽम्बिकायां प्रथमं नियुक्तः सत्यवागृषिः ।
दीप्यमानेषु दीपेषु शरणं प्रविवेश ह ॥ ४ ॥
तस्य कृष्णस्य कपिलां जटां दीप्ते च लोचने ।
बभ्रूणि चैव श्मश्रूणि दृष्ट्वा देवी न्यमीलयत् ॥ ५ ॥
संबभूव तया सार्धं मातुः प्रियचिकीर्षया ।
भयात्काशिसुता तं तु नाशक्नोदभिवीक्षितुम् ॥ ६ ॥
ततो निष्क्रान्तमागम्य माता पुत्रमुवाच ह ।
अप्यस्या गुणवान्पुत्र राजपुत्रो भविष्यति ॥ ७ ॥
निशम्य तद्वचो मातुर्व्यासः सत्यवतीसुतः ।
प्रोवाचातीन्द्रियज्ञानो विधिना संप्रचोदितः ॥ ८ ॥
नागायुतसमप्राणो विद्वान्राजर्षिसत्तमः ।
महाभागो महावीर्यो महाबुद्धिर्भविष्यति ॥ ९ ॥
तस्य चापि शतं पुत्रा भविष्यन्ति महात्मनः ।
किं तु मातुः स वैगुण्यादन्ध एव भविष्यति ॥ १० ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा माता पुत्रमथाब्रवीत् ।
नान्धः कुरूणां नृपतिरनुरूपस्तपोधन ॥ ११ ॥

तुम एकचित्त होकर उनका ध्यान करती रहो। कौशल्या सास की यह बात सुनकर भीष्म और दूसरे कुरु-श्रेष्ठों का ध्यान करने लगी। इसके पश्चात् सत्यवती के पुत्र सत्य वचन बोलनेवाले ऋषि ने पहिले अम्बिका के लिये नियुक्त होकर उसके घर में प्रवेश किया। उस समय वहां रत्न-दीपक जगमगा रहे थे। अम्बिका ने उस काले रूपवाले पुरुष की बड़ी टजा और दाढी और जलते हुए नेत्र देखकर आंखें बन्द कर लीं। द्वैपायन ने अपनी माता सत्यवती का प्रिय साधने के लिये उसके साथ संगम किया। परन्तु काशीराज की कन्या भय से उनकी ओर न देख सकी ॥३।६॥

व्यास जी के बाहर आने पर सत्यवती ने पूछा—हे पुत्र! क्या इस गर्भ से गुणवान् पुत्र उत्पन्न होगा? इन्द्रियों के अतीत, ज्ञानी सत्यवती के पुत्र व्यास ने माता की यह बात सुनकर कहा—हे माता! इस गर्भ से दस हजार हाथियों का बल रखनेवाला, विद्वान्, राजर्षियों में श्रेष्ठ, महाभाग, महावीर्यवान् और अति

भरतानां समुच्छेदो व्यक्तं मद्भाग्यसंक्षयात् ।
व्यथितां मां च संप्रेक्ष्य पितृवंशं च पीडितम् ॥ ५१ ॥
भीष्मो बुद्धिमदान्मह्यं कुलस्याऽस्य विवृद्धये ।
सा च बुद्धिस्त्वय्यधीना पुत्रि प्रापय मां तथा ॥ ५२ ॥
नष्टं च भारतं वंशं पुनरेव समुद्धर ।
पुत्रं जनय सुश्रोणि देवराजसमप्रभम् ।
स हि राज्यधुरं गुर्वीमुद्वक्ष्यति कुलस्य नः ॥ ५३ ॥
सा धर्मतोऽनुनीयैनां कथंचिद्धर्मचारिणीम् ।
भोजयामास विप्रांश्च देवर्षीनतिथींस्तथा ॥ ५४ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि सत्यवत्युपदेशे पंचाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०५ ॥

दुर्भाग्य के कारण अब यह भरत-वंश अस्त होता जान पड़ता है। भीष्म ने मुझको दुःखित देखकर और पिता के वंश नष्ट होने पर विचार करके कुल की वृद्धि के लिये एक उपाय सोचा है। हे बेटी ! उस उपाय द्वारा के कार्य की सिद्धि तभी हो सकती है जब तुम उसे स्वीकार करो। तुम मेरा कहा मानकर भरत-वंश का उद्धार करो। हे सुन्दरी ! देव-राज के समान प्रभावशाली पुत्र उत्पन्न करके इस लोप हो रहे वंश की फिर रक्षा करो। तुम्हारा पुत्र इस भारी राज्य के भार को संभाल लेगा। सत्यवती ने कौशल्या को इस प्रकार समझा-बुझाकर पुत्र के उत्पन्न करने के लिये उद्यत किया। और देवता, ऋषि, ब्राह्मण और अतिथियों को भोजन कराया ॥४८।५४॥

आदिपर्व का एक सौ पांच अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ षडधिकशततमोऽध्याय ॥ १०६ ॥

वैशम्पायन उवाच—ततः सत्यवती काले वधूं स्नातामृतौ तदा ।
संवेशयन्ती शयने शनैर्वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥
कौशल्ये देवरस्तेऽस्ति सोऽद्य त्वाऽनुप्रवेक्ष्यति ।
अप्रमत्ता प्रतीक्षैनं निशीथे ह्यागमिष्यति ॥ २ ॥

॥ एक सौ छ अध्याय १०६ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! इसके पश्चात् कौशल्या के यथा समय ऋतुस्नान करने पर सत्यवती ने उसको अच्छे सजे हुए बिस्तर पर बिठाकर धीमे स्वर से कहा—हे कौशल्या ! तुम्हारे देवर आज रात्रि को तुम्हारे पास आवेंगे ॥१।२॥

अम्बिकास्तद्वचनं श्रुत्वा शयाना शयने शुभे ।
साचिन्तयत्तदा भीष्ममन्यांश्च कुरुपुङ्गवान् ॥ ३ ॥
ततोऽम्बिकायां प्रथमं नियुक्तः सत्यवागृषिः ।
दीप्यमानेषु दीपेषु शरणं प्रविवेश ह ॥ ४ ॥
तस्य कृष्णस्य कपिलां जटां दीप्ते च लोचने ।
बभ्रूणि चैव श्मश्रूणि दृष्ट्वा देवी न्यमीलयत् ॥ ५ ॥
संबभूव तया सार्धं मातुः प्रियचिकीर्षया ।
भयात्काशिसुता तं तु नाशक्नोदभिवीक्षितुम् ॥ ६ ॥
ततो निष्क्रान्तमागम्य माता पुत्रमुवाच ह ।
अप्यस्या गुणवान्पुत्र राजपुत्रो भविष्यति ॥ ७ ॥
निशम्य तद्वचो मातुर्व्यासः सत्यवतीसुतः ।
प्रोवाचातीन्द्रियज्ञानो विधिना संप्रचोदितः ॥ ८ ॥
नागायुतसमप्राणो विद्वान्राजर्षिसत्तमः ।
महाभागो महावीर्यो महाबुद्धिर्भविष्यति ॥ ९ ॥
तस्य चापि शतं पुत्रा भविष्यन्ति महात्मनः ।
किं तु मातुः स वैगुण्यादन्ध एव भविष्यति ॥ १० ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा माता पुत्रमथाब्रवीत् ।
नान्धः कुरूणां नृपतिरनुरूपस्तपोधन ॥ ११ ॥

---

तुम एकचित्त होकर उनका ध्यान करती रहो। कौशल्या सास की यह बात सुनकर भीष्म और दूसरे कुरु-श्रेष्ठों का ध्यान करने लगी। इसके पश्चात् सत्यवती के पुत्र सत्य वचन बोलनेवाले ऋषि ने पहिले अम्बिका के लिये नियुक्त होकर उसके घर में प्रवेश किया। उस समय वहां रत्न दीपक जगमगा रहे थे। अम्बिका ने उस काले रूपवाले पुरुष की बड़ी जटा और दाढ़ी और जलते हुए नेत्र देखकर आंखें बन्द कर लीं। द्वैपायन ने अपनी माता सत्यवती का प्रिय साधने के लिये उसके साथ संगम किया। परन्तु काशीराज की कन्या भय से उनकी ओर न देख सकी ॥३।६॥

व्यास जी के बाहर आने पर सत्यवती ने पूछा—हे पुत्र! क्या इस गर्भ से गुणवान् पुत्र उत्पन्न होगा? इन्द्रियों के अतीत, ज्ञानी सत्यवती के पुत्र व्यास ने माता की यह बात सुनकर कहा—हे माता! इस गर्भ से दस हजार हाथियों का बल रखनेवाला, विद्वान, राजर्षियों में श्रेष्ठ, महाभाग, महावीर्यवान् और अति

ज्ञातिवंशस्य गोप्तारं पितॄणां वंशवर्धनम् ।
द्वितीयं कुरुवंशस्य राजानं दातुमर्हसि ॥ १२ ॥
स तथेति प्रतिज्ञाय निश्चक्राम महायशाः ।
सापि कालेन कौशल्या सुषुवेऽन्धं तमात्मजम् ॥ १३ ॥
पुनरेव तु सा देवी परिभाष्य स्नुषां ततः ।
ऋषिमावाहयत्सत्या यथापूर्वमरिन्दम ॥ १४ ॥
ततस्तेनैव विधिना महर्षिस्तामपद्यत ।
अम्बालिकामथाभ्यागादृषिं दृष्ट्वा च सापि तम् ॥ १५ ॥
विवर्णा पाण्डुसंकाशा समपद्यत भारत ।
तां भीतां पाण्डुसंकाशां विषण्णां प्रेक्ष्य भारत ॥ १६ ॥
व्यासः सत्यवतीपुत्र इदं वचनमब्रवीत् ।
यस्मात्पाण्डुत्वमापन्ना विरूपं प्रेक्ष्य मामिह ॥ १७ ॥
तस्मादेष सुतस्ते वै पाण्डुरेव भविष्यति ।
नाम चास्यैतदेवेह भविष्यति शुभानने ॥ १८ ॥
इत्युक्त्वा स निराक्रामद्भगवानृषिसत्तमः ।
ततो निष्क्रान्तमालोक्य सत्या पुत्रमथाऽब्रवीत् ॥ १९ ॥
शशंस स पुनर्मात्रे तस्य बालस्य पाण्डुताम् ।
तं माता पुनरेवाऽन्यमेकं पुत्रमयाचत ॥ २० ॥

बुद्धिमान् राजर्षि बालक उत्पन्न होगा। परन्तु वह बालक माता के दोष से अन्धा होगा ॥७।१०॥

उस महात्मा के भी एक सौ पुत्र उत्पन्न होंगे। पुत्र की यह बात सुनकर माता ने कहा—हे तपोधन! अन्धा बालक तो कुरु-वंश के योग्य राजा नहीं हो सकता। इस कारण तुम जाति और कुल की रक्षा करने वाला, पिता के वंश को बढ़ानेवाला दूसरा पुत्र उत्पन्न करो। महायशस्वी व्यास माता की इस आज्ञा को भी स्वीकार करके चले गये। समय आने पर कौशल्या के गर्भ से एक अन्धा पुत्र उत्पन्न हुआ। सत्यवती देवी ने अब दूसरी पुत्र-वधू अम्बालिका को प्रसन्न करके फिर वेदव्यास का स्मरण किया। महर्षि व्यास विधि के अनुसार अम्बालिका के पास आये और उसके साथ संगम किया ॥११।१४॥

हे भारत! उस समय अम्बालिका उस ऋषि को देखकर पीली पड़ गई। यह देखकर वेदव्यास ने उससे कहा—तुम मुझे देखकर पीली पड़ गई हो, इसलिये तुम्हारे गर्भ से उत्पन्न बालक भी पीला होगा। और वह पाण्डु रङ्ग का होकर पाण्डु नाम से ही प्रसिद्ध होगा। भगवान् ऋषिश्रेष्ठ के यह बात कहकर घर से

तथेति च महर्षिस्तां मातरं प्रत्यभाषत ।
ततः कुमारं सा देवी प्राप्तकालमजीजनत् ॥ २१ ॥
पाण्डुं लक्षणसंपन्नं दीप्यमानं वराश्रिया ।
यस्य पुत्रा महेष्वासा जज्ञिरे पञ्च पाण्डवाः ॥ २२ ॥
ऋतुकाले ततो ज्येष्ठां वधूं तस्मै न्ययोजयत् ।
सा तु रूपं च गन्धं च महर्षेः प्रविचिन्त्य तम् ॥ २३ ॥
नाकरोद्वचनं देव्या भयात्सुरसुतोपमा ।
ततः स्वैर्भूषणैर्दासीं भूषयित्वाऽप्सरोपमाम् ॥ २४ ॥
प्रेषयामास कृष्णाय ततः काशिपतेः सुता ।
सा तमृषिमनुप्राप्तं प्रत्युद्गम्याभिवाद्य च ॥ २५ ॥
संविवेशाभ्यनुज्ञाता सत्कृत्योपचचार ह ।
कामोपभोगेन रहस्तस्यां तुष्टिमगादृषिः ॥ २६ ॥
तया सहोषितो राजन्महर्षिः संशितव्रतः ।
उत्तिष्ठन्नब्रवीदेनामभुजिष्या भविष्यसि ॥ २७ ॥
अयं च ते शुभे गर्भः श्रेयानुदरमागतः ।
धर्मात्मा भविता लोके सर्वबुद्धिमतां वरः ॥ २८ ॥

निकलने पर सत्यवती ने उनसे सन्तान की बात पूछी। व्यास जी ने माता सत्यवती को फिर पुत्र के पीला होने का विषय कह सुनाया ॥१५।२०॥

सत्यवती ने यह सुनकर फिर उनसे और एक पुत्र उत्पन्न करने के लिये प्रार्थना की। महर्षि ने यह भी स्वीकार कर लिया। इसके पश्चात् समय आने पर देवी अम्बालिका के गर्भ से एक सुन्दर पाण्डुवर्ण कुमार उत्पन्न हुआ। बड़े चापधारी पांचों पाण्डव इन्हीं पाण्डु के पुत्र हैं। कुछ समय के व्यतीत होने पर बड़ी रानी अम्बिका ने फिर ऋतुस्नान किया। यह देखकर सत्यवती ने फिर वेदव्यास के पास जाने को उससे कहा। अम्बिका ने स्वीकार कर तो लिया, परन्तु उस ऋषि के शरीर की दुर्गन्ध, उनका रूप, वेष और शरीर का स्मरण होने से उनके पास जा न सकी ॥२१।२३॥

इसके पश्चात् काशीराज की पुत्री अम्बिका ने अप्सरा के समान सुन्दर अपनी दासी को अपने वस्त्र और गहने पहनाकर वेदव्यास के पास भेज दिया। आगे ऋषि के आने पर दासी ने उठकर उनको नमस्कार किया और उनकी आज्ञा से बिस्तर पर जा बैठी। व्रतधारी महर्षि उसके सहवास से अति प्रसन्न हुए। उन्होंने जाते समय उससे कहा कि आज से तुम दासीभाव से छुटकारा पा जाओगी। हे शुभे! तुम्हारे गर्भ से उत्पन्न बालक

स जज्ञे विदुरो नाम कृष्णद्वैपायनात्मजः ।
धृतराष्ट्रस्य वै भ्राता पाण्डोश्चैव महात्मनः ॥ २९ ॥
धर्मो विदुररूपेण शापात्तस्य महात्मनः ।
माण्डव्यस्यार्थतत्त्वज्ञः कामक्रोधविवर्जितः ॥ ३० ॥
कृष्णद्वैपायनोऽप्येतत्सत्यवत्यै न्यवेदयत् ।
प्रलम्भमात्मनश्चैव शूद्रायाः पुत्रजन्म च ॥ ३१ ॥
स धर्मस्यानृणो भूत्वा पुनर्मात्रा समेत्य च ।
तस्यै गर्भं समावेद्य तत्रैवान्तरधीयत ॥ ३२ ॥
एते विचित्रवीर्यस्य क्षेत्रे द्वैपायनादपि ।
जज्ञिरे देवगर्भाभाः कुरुवंशविवर्धनाः ॥ ३३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि विचित्रवीर्यसुतोत्पत्तौ षडधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०६ ॥

धर्मात्मा और बुद्धिमानों में श्रेष्ठ होगा । कृष्ण-द्वैपायन के वीर्य और उसके गर्भ से धृतराष्ट्र और पाण्डु के भाई विदुर ने जन्म लिया ॥२४।२९॥

धर्मतत्व के जाननेवाले, जितेन्द्रिय कृष्णद्वैपायन ने माता सत्यवती से आकर महात्मा अणीमाण्डव्य के शाप से धर्म का विदुर के स्वरूप में जन्म और अपने पास में दासी का आना और उससे धर्म स्वरूप में पुत्र का जन्म यह सब कह सुनाया। इसके पश्चात् वह उस गर्भ की कथा माता से कहकर और धर्म के अनुसार ऋण से छुटकारा पाकर उस स्थान से अन्तराहित हुये । हे राजन्! इस प्रकार विचित्रवीर्य के क्षेत्र में महर्षि व्यास के वीर्य से कुरुकुल को बढ़ानेवाले देवकुमार समान पुत्रों का जन्म हुआ ॥३०।३३॥

आदिपर्व का एक सौ ॥ अध्याय समाप्त हुआ।

अथ सप्ताधिकशततमोऽध्याय ॥ १०७ ॥

जनमेजय उवाच—किं कृतं कर्म धर्मेण येन शापमुपेयिवान् ।
कस्य शापाच्च ब्रह्मर्षेः शूद्रयोनावजायत ॥ १ ॥
वैशम्पायन उवाच—बभूव ब्राह्मणः कश्चिन्माण्डव्य इति विश्रुतः ।
धृतिमान्सर्वधर्मज्ञः सत्ये तपसि च स्थितः ॥ २ ॥

एक सौ सात अध्याय ॥ १०७ ॥

राजा जनमेजय ने पूछा—हे भगवन्! धर्मराज ने ऐसा कौनसा कर्म किया था जिससे उन्हें शूद्र-योनि में जन्म लेना पड़ा ? वह ऋषि कौन थे जिन्होंने उनको शाप दिया ! वैशम्पायन ने कहा—

स आश्रमपदद्वारि वृक्षमूले महातपाः ।
ऊर्ध्ववाहुर्महायोगी तस्थौ मौनव्रतान्वितः ॥ ३ ॥
तस्य कालेन महता तस्मिंस्तपसि वर्ततः ।
तमाश्रमपदं प्राप्ता दस्यवो लोप्त्रहारिणः ॥ ४ ॥
अनुसार्यमाणा वहुभी रक्षिभिर्भरतर्षभ ।
ते तस्यावसथे लोप्त्रं दस्यवः कुरुसत्तम ॥ ५ ॥
निधाय च भयाल्लीनास्तत्रैवानागते वले ।
तेषु लीनेष्वथो शीघ्रं ततस्तद्रक्षिणां वलम् ॥ ६ ॥
आजगाम ततोऽपश्यंस्तमृषिं तस्करानुगाः ।
तमपृच्छंस्ततो राजंस्तथावृत्तं तपोधनम् ॥ ७ ॥
कतमेन पथा याता दस्यवो द्विजसत्तम ।
तेन गच्छामहे ब्रह्मन्यथा शीघ्रतरं वयम् ॥ ८ ॥
तथा तु रक्षिणां तेषां ब्रुवतां स तपोधनः ।
न किंचिद्वचनं राजन्नब्रवीत्साध्वसाधु वा ॥ ९ ॥
ततस्ते राजपुरुषा विचिन्वानास्तमाश्रमम् ।
ददृशुस्तत्र लीनांस्तांश्चोरांस्तद् द्रव्यमेव च ॥ १० ॥
ततः शङ्का समभवद्रक्षिणां तं मुनिं प्रति ।
संयम्यैनं ततो राज्ञे दस्यूंश्चैव न्यवेदयन् ॥ ११ ॥

---

माण्डव्य नाम के प्रसिद्ध बुद्धिमान्, धर्मज्ञ, सत्यवादी एक ब्राह्मण थे। वे एक समय अपने आश्रम के द्वार पर, एक वृक्ष की जड़ में बैठकर, ऊपर को हाथ उठाये मौनव्रत धारण किये बहुत दिनों से तपस्या कर रहे थे ॥१।३॥

इसीप्रकार कुछ काल के व्यतीत होने पर लुटेरे लूटी हुई वस्तुओं को लेकर उस आश्रम में आये। हे भरतवंशों में श्रेष्ठ! उन लुटेरों के पीछे राजदूत (सिपाही) आ रहे थे। इस कारण वे डर के मारे उस धन को वहीं पर धरती में गाड़कर आप भी वहीं छिप रहे। राजदूत उन चोरों का पीछा करते हुए उसी समय वहां पर आ पहुंचे। हे राजन्! उन्होंने उस दशा में उस तपस्वी ऋषि को देखकर पूछा—हे ब्राह्मणों में श्रेष्ठ! लुटेरे किधर भाग गये हैं? शीघ्र बतलाइये, हम भी उसी राह जायं। हे राजन्! तपस्वी माण्डव्य मौनव्रत धारण किये हुए थे, इस कारण वे कुछ उत्तर नहीं दे सके। इसके पश्चात् वे सिपाही लोग इधर-उधर उन चोरों की तलाश

तं राजा सह तैश्चौरैरन्वशाद्वध्यतामिति ।
स रक्षिभिस्तैरज्ञातः शूले प्रोतो महातपाः ॥ १२ ॥
ततस्ते शूलमारोप्य तं मुनिं रक्षिणस्तदा ।
प्रतिजग्मुर्महीपालं धनान्यादाय तान्यथ ॥ १३ ॥
शूलस्थः स तु धर्मात्मा कालेन महता ततः ।
निराहारोऽपि विप्रर्षिर्मरणं नाभ्यपद्यत ॥ १४ ॥
धारयामास च प्राणानृषींश्च समुपानयत् ।
शूलाग्रे तप्यमानेन तपस्तेन महात्मना ॥ १५ ॥
संतापं परमं जग्मुर्मुनयस्तपसान्विताः ।
ते रात्रौ शकुना भूत्वा संनिपत्य तु भारत ॥ १६ ॥
दर्शयन्तो यथाशक्ति तमपृच्छन्द्विजोत्तमम् ।
श्रोतुमिच्छामहे ब्रह्मन्किं पापं कृतवानसि ।
येनेह समनुप्राप्तं शूले दुःखभयं महत् ॥ १७ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि अणीमांडव्योपाख्याने सप्ताधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०७ ॥

करने लगे । उन्हें वे सब चोर उसी आश्रम के आसपास छिपे हुए मिल गये । लूटा हुआ धन भी धरती में गड़ा हुआ निकला । तब उन सिपाहियों को उस मुनि पर भी संदेह हुआ । वे उसको भी लुटेरों के साथ बांधकर राजा के पास ले गये । ॥४।११॥

राजा ने लुटेरों के साथ मुनि को भी सूली पर चढ़ाने का दण्ड दे दिया । सिपाहियों ने लुटेरों के साथ माण्डव्य ऋषि को भी सूली पर चढ़ा दिया । इसके पश्चात् वह सब चुराया हुआ धन राजा के खज़ाने में जमा हो गया । धर्मात्मा माण्डव्य सूली पर चढ़ाये जाने पर भी मरे नहीं । वे वहां निराहार रहकर तपस्या करने लगे । वे तप के बल से जीते रहे और ऋषियों को अपने पास बुला लिया । हे भारत ! उनकी ऐसी दशा का पता पाकर तप के बल से युक्त मुनि लोग रात्रि को पक्षियों के सरूप में उनके पास आये और उस महात्मा को सूली के ऊपर तप में मग्न देखकर अति दुःखी हुए । उन्होंने अपना-अपना परिचय देकर माण्डव्य से पूछा—आपने कौनसा ऐसा कर्म किया है जिससे आप इस सूली का भारी दुःख और भय सहन कर रहे हैं ? कहिए, हम सुनना चाहते है ॥१२।१७॥

आदिपर्व का एक सौ सात अध्याय समाप्त हुआ ।

अथ अष्टाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०८ ॥

वैशम्पायन उवाच–ततः स मुनिशार्दूलस्तानुवाच तपोधनान् ।
दोषतः कं गमिष्यामि न हि मेऽन्योऽपराध्यति ॥ १ ॥
तं दृष्ट्वा रक्षिणस्तत्र तथा वहुतिथेऽहनि ।
न्यवेदयंस्तथा राज्ञे यथावृत्तं नराधिप ॥ २ ॥
श्रुत्वा च वचनं तेषां निश्चित्य सह मन्त्रिभिः ।
प्रसादयामास तदा शूलस्थमृषिसत्तमम् ॥ ३ ॥
राजोवाच–यन्मयाऽपकृतं मोहादज्ञानादृषिसत्तम ।
प्रसादये त्वां तत्राहं न मे त्वं क्रोद्धुमर्हसि ॥ ४ ॥
एवमुक्तस्ततो राज्ञा प्रसादमकरोन्मुनिः ।
कृतप्रसादं राजा तं ततः समवतारयत् ॥ ५ ॥
अवतार्य च शूलाग्रात्तच्छूलं निश्चकर्ष ह ।
अशक्नुवंश्च निष्क्रष्टुं शूलं मूले स चिच्छिदे ॥ ६ ॥
स तथान्तर्गतेनैव शूलेन व्यचरन्मुनि ।
तेनातितपसा लोकान्विजिग्ये दुर्लभान्परैः ॥ ७ ॥
अणीमाण्डव्य इति च ततो लोकेषु गीयते ।
स गत्वा सदनं विप्रो धर्मस्य परमात्मवित् ॥ ८ ॥

एक सौ आठ अध्याय ॥ १०८ ॥

वैशम्पायन ने कहा–हे राजा जनमेजय! माण्डव्य ने उन तपस्वियों से कहा–मैं क्या दोष बताऊं। मैंने तो आजतक किसी का कुछ अपराध नहीं किया। कुछ समय के व्यतीत होने पर सिपाहियों ने उनको इस दशा में देखकर राजा के पास आकर सब हाल कह सुनाया। राजा ने सुनकर मन्त्रियों से सलाह करके यह निश्चय किया कि यह चोर नहीं है, निःसंदेह कोई तपस्वी है। तब वह राजा मन्त्रियों-सहित उस सूली पर चढ़े ऋषि को प्रसन्न करने के लिए नम्रतापूर्वक आकर कहने लगा। हे ऋषिश्रेष्ठ! मैंने अज्ञानता के कारण आपको दुःख दिया है। इस कारण आप संतुष्ट होकर मेरा अपराध क्षमा कीजिए। राजा की इस स्तुति से माण्डव्य ऋषि बहुत प्रसन्न हुए। राजा ने ऋषि को सूली पर से उतरवा दिया। उनके शरीर में घुसी हुई सूली की नोक को निकालने की राजा ने बड़ी चेष्टा की, परन्तु वह न निकली। अन्त में राजा ने सूली को तुड़वा डाला। इसके पश्चात् ऋषि माण्डव्य बहुत दिनों तक उसी दशा में कठिन तपस्या करते रहे। कठिन तपस्या करके उन्होंने दुर्लभ पुण्यलोकों को

आसनस्थं ततो धर्मं दृष्ट्वोपालभत प्रभुः ।
किं नु तद्दुष्कृतं कर्म मया कृतमजानता ॥ ९ ॥
यस्येयं फलनिर्वृत्तिरीदृश्यासादिता मया ।
शीघ्रमाचक्ष्व मे तत्त्वं पश्य मे तपसो बलम् ॥ १० ॥
धर्म उवाच—पतङ्गिकानां पुच्छेषु त्वयेषीका प्रवेशिता ।
कर्मणस्तस्य ते प्राप्तं फलमेतत्तपोधन ॥ ११ ॥
स्वल्पमेव यथा दत्तं दानं बहुगुणं भवेत् ।
अधर्म एवं विप्रर्षे बहुदुःखफलप्रदः ॥ १२ ॥
अणीमाण्डव्य उवाच-कस्मिन्काले मया तत्तु कृतं ब्रूहि यथातथम् ।
तेनोक्तो धर्मराजेन बालभावे त्वया कृतम् ॥ १३ ॥
अणीमाण्डव्य उवाच-बालो हि द्वादशाद्वर्षाज्जन्मतो यत्करिष्यति ।
न भविष्यत्यधर्मोऽत्र न प्रज्ञास्यन्ति वै दिशः ॥ १४ ॥
अल्पेऽपराधेऽपि महान्मम दण्डस्त्वया धृतः ।
गरीयान्ब्राह्मणवधः सर्वभूतवधादपि ॥ १५ ॥
शूद्रयोनावतो धर्म मानुषः संभविष्यसि ।
मर्यादां स्थापयाम्यद्य लोके धर्मफलोदयाम् ॥ १६ ॥

जीत लिया । वह अणी अर्थात् सूली का अग्रभाग शरीर में घुसे रहने के कारण वे अणीमाण्डव्य नाम से प्रसिद्ध हुए । एक दिन वे अणीमाण्डव्य धर्मराज की सभा में पहुँचे ॥१।८॥

धर्मराज का तिरस्कार करते हुए ऋषि ने कहा मैंने अज्ञानता से कौनसा भारी पाप किया है जिसका मुझे यह परिणाम मिला ? इसका कारण मुझे शीघ्र बतलाओ, नहीं तो अभी मैं तुमको अपना तपोबल दिखलाता हूं। धर्म ने कहा—हे तपोधन ! तुमने एक दिन पतंगे की पूंछ में सींक घुसाई थी । उसी कर्म का यह फल तुमको मिला है । थोड़ा किया हुआ दान भी जैसा बहुफलदाई होता है, अधर्म भी उसी-प्रकार बहुत दुःख देनेवाला होता है । अणीमाण्डव्य ने कहा—हे धर्मराज ! मेरे बाल्यावस्था में किये हुए छोटे से दोष का तुमने ऐसा कठोर दण्ड दिया है, इस कारण तुम मनुष्य होकर शूद्रयोनि में जन्म लोगे ॥९।१२॥

आज से मैं संसार में यह मर्यादा स्थापित करता हूं कि जबतक चौदह वर्ष की आयु पूरी न हो तबतक पाप करने से भी पाप नहीं होगा । चौदह वर्ष के पीछे किये हुए पाप का फल सबको भोगना पड़ेगा । वैशम्पायन ने कहा कि इस दोष के हेतु महात्मा अणीमाण्डव्य के शाप से धर्म ने विदुर के स्वरूप में शूद्रयोनि में जन्म लिया ।

आचतुर्दशकाद्वार्पान्न भविष्यति पातकम् ।
परतः कुर्वतामेव दोप एव भविष्यति ॥ १७ ॥

वैशम्पायन उवाच—एतेन त्वपराधेन शापात्तस्य महात्मनः ।
धर्मो विदुररूपेण शूद्रयोनावजायत ॥ १८ ॥
धर्मे चार्थे च कुशलो लोभक्रोधविवर्जितः ।
दीर्घदर्शी शमपरः कुरूणां च हिते रतः ॥ १९ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि अणीमांडव्योपाख्याने अष्टाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०८ ॥

वे धर्म और अर्थ के विषय में निपुण, काम और क्रोध आदि से रहित, परिणामदर्शी, शान्त और कौरवों की भलाई में सदैव तत्पर रहते थे ॥१३।१९॥

आदिपर्व का एक सौ आठ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ नवाधिकशततमोऽध्याय ॥ १०९ ॥

वैशम्पायन उवाच—तेषु त्रिषु कुमारेषु जातेषु कुरुजाङ्गलम् ।
कुरवोऽथ कुरुक्षेत्रं त्रयमेतदवर्धत ॥ १ ॥
ऊर्ध्वसस्याभवद् भूमिः सस्यानि रसवन्ति च ।
यथर्तुवर्षी पर्जन्यो बहुपुष्पफला द्रुमाः ॥ २ ॥
वाहनानि प्रहृष्टानि मुदिता मृगपक्षिणः ।
गन्धवन्ति च माल्यानि रसवन्ति फलानि च ॥ ३ ॥
वणिग्भिश्चान्वकीर्यन्त नगराण्यथ शिल्पिभिः ।
शूराश्च कृतविद्याश्च सन्तश्च सुखिनोऽभवन् ॥ ४ ॥
नाभवन्दस्यवः केचिन्नाधर्मरुचयो जनाः ।
प्रदेशेष्वपि राष्ट्राणां कृतं युगमवर्तत ॥ ५ ॥

एक सौ नौ अध्याय ॥ १०९ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय! धृतराष्ट्र, पाण्डु और महात्मा विदुर के उत्पन्न होने पर कुरुजाङ्गल, कुरुक्षेत्र और कुरुवंशियों की पूरी उन्नति होने लगी। पृथ्वी में बहुत अन्न उत्पन्न होने लगा। अन्न स्वादिष्ट होता था। उचित समय में वृष्टि होने से वृक्षों में बहुत फल-फूल लगते थे। उन दिनों सब पशु, पक्षी प्रसन्न और मालायें गन्धयुक्त और फल रसयुक्त होते थे ॥१।३॥

सब नगर बनियों और शिल्पियों से भरे हुए थे। सब लोग वीर, विद्वान् और सच्चरित्र होकर सुख

धर्मक्रिया यज्ञशीलाः सत्यव्रतपरायणाः ।
अन्योन्यप्रीतिसंयुक्ता व्यवर्धन्त प्रजास्तदा ॥ ६ ॥
मानक्रोधविहीनाश्च नरा लोभविवर्जिताः ।
अन्योऽन्यमभ्यनन्दन्त धर्मोत्तरमवर्तत ॥ ७ ॥
तन्महोदधिवत्पूर्णं नगरं वै व्यरोचत ।
द्वारतोरणनिर्यूहैर्युक्तमभ्रचयोपमैः ॥ ८ ॥
प्रासादशतसंबाधं महेन्द्रपुरसन्निभम् ।
नदीषु वनखण्डेषु वापीपल्वलसानुषु ।
काननेषु च रम्येषु विजह्रुर्मुदिता जनाः ॥ ९ ॥
उत्तरैः कुरुभिः सार्धं दक्षिणाः कुरवस्तथा ।
विस्पर्धमाना व्यचरंस्तथा देवर्षिचारणैः ॥ १० ॥
नाभवत्कृपणः कश्चिन्नाभवन्विधवाः स्त्रियः ।
तस्मिञ्जनपदे रम्ये कुरुभिर्बहुलीकृते ॥ ११ ॥
कूपारामसभावाप्यो ब्राह्मणावसथास्तथा ।
बभूवुः सर्वर्द्धियुतास्तस्मिन्राष्ट्रे सदोत्सवाः ॥ १२ ॥

भोगते थे। उस समय में लुटेरों का भय नहीं रहता था। कोई पाप करने का विचार भी न करता था। ऐसा प्रतीत होता था मानों राज्य के सब प्रदेशों में सत्ययुग आ गया है। प्रजा धर्मशील, यज्ञशील, सत्यशील और आपस में प्रेमशील होने से बढ़ने लगी ॥४।६॥

सब लोग क्रोध, लोभ और अभिमान से रहित होकर धर्म के अनुसार परस्पर आनन्द करने लगे। उस समय वह नगर बड़े भारी समुद्र के समान भरा हुआ, सैकड़ों बड़े बड़े भवनों से परिपूर्ण और बादल दल के समान द्वार और तोरणों से संयुक्त होकर अमरावती जैसी शोभा पाने लगा। सब मनुष्य नदी, वन, पहाड़, तालाब, रमणीय फुलवाड़ी और पर्वतों पर प्रसन्नचित्त से विहार करने लगे। दक्षिण के कुरु लोग उत्तर के कुरुओं से एक दूसरे को अहंकार दिखाकर देवता, ऋषि और चारणों के साथ विचरने लगे ॥७।१०॥

उस राज्य में असंख्य कुरुवंशी रहते थे। वहां कोई कृपण पुरुष या विधवा स्त्री नहीं दिखाई पड़ती थी। कुआ, उपवन, बावड़ी और ब्राह्मणों के घर सब समृद्धियों से युक्त दिखाई पड़ते थे। सब स्थानों में सदा उत्सव हुआ करते थे। धर्म के अनुसार भीष्म सब प्रजा का पालन करने लगे। वह राज्य अनेक देशों के यज्ञ के खम्भों से चित्रित होकर अति रमणीय बन गया। भीष्म के विधान से वहां धर्म का चक्र इस प्रकार चलने लगा कि सभी राज्यों

भीष्मेण धर्मतो राजन्सर्वतः परिरक्षिते ।
बभूव रमणीयश्च चैत्ययूपशताङ्कितः ॥ १३ ॥
स देशः परराष्ट्राणि विमृज्याभिप्रवर्धितः ।
भीष्मेण विहितं राष्ट्रे धर्मचक्रमवर्तत ॥ १४ ॥
क्रियमाणेषु कृत्येषु कुमाराणां महात्मनाम् ।
पौरजानपदाः सर्वे बभूवुः परमोत्सुकाः ॥ १५ ॥
गृहेषु कुरुमुख्यानां पौराणां च नराधिप ।
दीयतां भुज्यतां चेति वाचोऽश्रूयन्त सर्वशः ॥ १६ ॥
धृतराष्ट्रश्च पाण्डुश्च विदुरश्च महामतिः ।
जन्मप्रभृति भीष्मेण पुत्रवत्परिपालिताः ॥ १७ ॥
संस्कारैः संस्कृतास्ते तु व्रताध्यायेनसंयुताः ।
श्रमव्यायामकुशलाः समपद्यन्त यौवनम् ॥ १८ ॥
धनुर्वेदे च वेदे च गदायुद्धेऽसिचर्मणि ।
तथैव गजशिक्षायां नीतिशास्त्रेषु पारगाः ॥ १९ ॥
इतिहासपुराणेषु नानाशिक्षासु बोधिताः ।
वेदवेदाङ्गतत्त्वज्ञाः सर्वत्र कृतनिश्चयाः ॥ २० ॥
पाण्डुर्धनुषि विक्रान्तो नरेष्वभ्यधिकोऽभवत् ।
अन्येभ्यो बलवानासीद् धृतराष्ट्रो महीपतिः ॥ २१ ॥

---

के मनुष्य अपने–अपने देश छोड़कर उसी राज्य में रहने के लिए आने लगे। महात्मा कुरुकुमारों के कामों को देखकर नगर और ग्राम के लोग अति उत्साहयुक्त हुए ॥११।१५॥

हे राजन्! प्रधान प्रधान कुरुवंशियों और पुरवासियों के घरों में दान करने और साधु अभ्यागतों को भोजन कराने के ही शब्द सुनाई देने लगे। धृतराष्ट्र, पाण्डु और बुद्धिमान् विदुर को भीष्म बचपन ही से अपने पुत्रों की तरह पालने लगे। जाति के योग्य संस्कारों से संस्कृत कर तीनों कुमारों को पढ़ने में लगाते थे। कुछ समय के व्यतीत होने पर वे तीनों कुमार यौवन अवस्था को प्राप्त हुए ॥१६।१८॥

वे वेद, वेदाङ्ग, गदायुद्ध और खड्ग चलाने, हाथी घोड़ों पर चढ़ने में, नीतिशास्त्र, इतिहास, पुराण और नाना विषयों की शिक्षा आदि में पूरे पण्डित हो गये थे। विक्रमी पाण्डु धनुष के युद्ध में और धृतराष्ट्र पराक्रम में सब से बढ़कर हुए। हे राजन्!

त्रिपु लोकेपु न त्वासीत्कश्चिद्विदुरसंमितः ।
धर्मनित्यस्तथा राजन्धर्मे च परमं गतः ॥ २२ ॥
प्रनष्टं शान्तनोर्वंशं समीक्ष्य पुनरुद्धृतम् ।
ततो निर्वचनं लोके सर्वराष्ट्रेष्ववर्तत ॥ २३ ॥
वीरसूनां काशिसुते देशानां कुरुजाङ्गलम् ।
सर्वधर्मविदां भीष्मः पुराणां गजसाह्वयम् ॥ २४ ॥
धृतराष्ट्रस्त्वचक्षुष्ट्वाद्राज्यं न प्रत्यपद्यत ।
पारशवत्वाद्विदुरो राजा पाण्डुर्बभूव ह ॥ २५ ॥
कदाचिदथ गाङ्गेयः सर्वनीतिमतां वरः ।
विदुरं धर्मतत्त्वज्ञं वाक्यमाह यथोचितम् ॥ २६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि पाण्डुराज्याभिषेके नवाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०९ ॥

विदुर के समान धर्म का जानकार और धर्मात्मा पुरुष तीनों लोकों में कोई नहीं है । उस समय में राजा शान्तनु के नष्ट होते हुए वंश को फिर से चलते देखकर सब राज्यों में ऐसी प्रशंसा हुई कि वीर पैदा करनेवाली स्त्रियों में काशिराज की अम्बिका और अम्बालिका नाम की दोनों कन्याएं श्रेष्ठ हैं, देशों में कुरुजाङ्गल देश श्रेष्ठ है, धर्मज्ञों में भीष्म श्रेष्ठ है और नगरों में हस्तिनापुर नगर श्रेष्ठ है । धृतराष्ट्र को जन्मान्ध होने के कारण और विदुर को शूद्रा के गर्भ में जन्म लेने के कारण राज्य की प्राप्ति नहीं हुई । पाण्डु ही राज्य के अधिकारी हुए। इसके पश्चात् एक दिन नीतिशास्त्र में निपुण भीष्म जी ने धर्म और अर्थशास्त्र के जानकार विदुर को बुलाकर कहा ॥१९।२६॥

आदिपर्व का एक सौ नौ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ दशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ ११० ॥

भीष्म उवाच—गुणैः समुदितं सम्यगिदं नः प्रथितं कुलम् ।
अत्यन्यान्पृथिवीपालान्पृथिव्यामधिराज्यभाक् ॥ १ ॥
रक्षितं राजभिः पूर्वं धर्मविद्भिर्महात्मभिः ।
नोत्सादमगमच्चेदं कदाचिदिह नः कुलम् ॥ २ ॥

आदिपर्व का एक सौ दस अध्याय ॥ ११० ॥

भीष्म ने कहा कि हमारा यह सर्व गुणों से युक्त और सर्वत्र प्रख्यात कुरुकुल पृथ्वी भर में दूसरे सब पृथ्वीपालों पर अधिकार फैलाता आया है । इस विषय में कि धर्मशील महात्मा राजाओं के

मया च सत्यवत्या च कृष्णेन च महात्मना ।
समवस्थापितं भूयो युष्मासु कुलतन्तुषु ॥ ३ ॥
तच्चैतद्वर्धते भूयः कुलं सागरवद्यथा ।
तथा मया विधातव्यं त्वया चैव न संशयः ॥ ४ ॥
श्रूयते यादवी कन्या स्वनुरूपा कुलस्य नः ।
सुबलस्यात्मजा चैव तथा मद्रेश्वरस्य च ॥ ५ ॥
कुलीना रूपवत्यश्च ताः कन्याः पुत्र सर्वशः ।
उचिताश्चैव संबन्धे ह्यस्माकं क्षत्रियर्षभाः ॥ ६ ॥
मन्ये वरयितव्यास्ता इत्यहं धीमतां वर ।
सन्तानार्थं कुलस्यास्य यद्वा विदुर मन्यसे ॥ ७ ॥
विदुर उवाच—भवान्पिता भवान्माता भवान्नः परमो गुरुः ।
तस्मात्स्वयं कुलस्यास्य विचार्य कुरु यद्धितम् ॥ ८ ॥
वैशम्पायन उवाच-अथ शुश्राव विप्रेभ्यो गान्धारीं सुबलात्मजाम् ।
आराध्य वरदं देवं भगनेत्रहरं हरम् ॥ ९ ॥
गान्धारी किल पुत्राणां शतं लेभे वरं शुभा ।
इति शुश्राव तत्त्वेन भीष्मः कुरुपितामहः ॥ १० ॥

द्वारा पहिले से रक्षित यह वंश अधोगति को प्राप्त न हो, मेरे सत्यवती के और महात्मा वेदव्यास के प्रयत्न से तुम तीन कुलतंतु उत्पन्न हुए हो। अब तुम्हीं तीनों पर कुल स्थापित हुआ है। इसलिए तुम्हारी और मेरी ऐसी चेष्टा होनी चाहिये, कि यह कुल समुद्र के समान जैसे बढ़ाया जा सके वैसे बढ़े ॥१।४॥

मैंने सुना है कि यदुवंशी राजा शूरसेन, राजा सुबल और मद्रराज, इन तीनों के एक-एक सुन्दरी कन्या है। हे पुत्र! क्षत्राणियों में श्रेष्ठ वे तीनों कन्याएं अच्छे कुल में उत्पन्न, रूपवती और हमारे सम्बन्ध के योग्य हैं। हे बुद्धिमान् विदुर! मैं समझता हूं कि इस वंश की सन्तान के निमित्त उन्हीं से विवाह करना उचित है अथवा तुम्हारी समझ में जो आवे सो कहो। विदुर ने कहा—आप ही इन तीनों बालकों के माता, पिता और परमगुरु हैं इस कारण जिसमें आप इस वंश की भलाई समझें वही करें ॥५।८॥

वैशम्पायन ने कहा—कौरवों के पितामह भीष्म ने ब्राह्मणों के मुख से सुना कि राजा सुबल की कन्या गान्धारी ने भगवान् शंकर की आराधना करके उनसे सौ पुत्र होने का वर पाया है। यह सुनकर भीष्म ने गान्धार देश के राजा सुबल के पास अपना दूत भेजा। धृतराष्ट्र के अन्धे होने का

ततो गान्धारराजस्य प्रेषयामास भारत ।
अचक्षुरिति तत्रासीत्सुबलस्य विचारणा ॥ ११ ॥
कुलं ख्यातिं च वृत्तं च बुद्धया तु प्रसमीक्ष्य सः ।
ददौ तां धृतराष्ट्राय गान्धारीं धर्मचारिणीम् ॥ १२ ॥
गान्धारी त्वथ शुश्राव धृतराष्ट्रमचक्षुषम् ।
आत्मानं दित्सितं चास्मै पित्रा मात्रा च भारत ॥ १३ ॥
ततः सा पट्टमादाय कृत्वा बहुगुणं तदा ।
बबन्ध नेत्रे स्वे राजन्पतिव्रतपरायणा ॥ १४ ॥
नाभ्यसूयां पतिमहामित्येवं कृतनिश्चया ॥ १५ ॥
ततो गान्धारराजस्य पुत्रः शकुनिरभ्ययात् ।
स्वसारं वयसा लक्ष्म्या युक्तामादाय कौरवान् ॥ १६ ॥
तां तदा धृतराष्ट्राय ददौ परमसत्कृताम् ।
भीष्मस्यानुमते चैव विवाहं समकारयत् ॥ १७ ॥
दत्वा स भगिनीं वीरो यथार्हं च परिच्छदम् ।
पुनरायात्स्वनगरं भीष्मेण प्रतिपूजितः ॥ १८ ॥
गान्धार्यपि वरारोहा शीलाचारविचेष्टितैः ।
तुष्टिं कुरूणां सर्वेषां जनयामास भारत ॥ १९ ॥

गान्धार राजा ने बहुत विचार किया परन्तु कौरवों के कुल की प्रसिद्धि और चरित्र को जानकर धृतराष्ट्र को गान्धारी नाम्नी कन्या का देना स्वीकार कर लिया ॥९।१२॥

हे भारत ! गान्धारी ने सुना, कि उसके पति धृतराष्ट्र अन्धे हैं और माता पिता ने उन्हीं के साथ विवाह करने का निश्चय कर लिया है । तब इस विचार से, पतिव्रता गान्धारी ने उसी समय वस्त्र लेकर कई फेर लगाकर अपने नेत्रों को बांधा, क्योंकि उसने यह निश्चय किया था, कि मैं पति से डाह न करूंगी । इसके पश्चात् गान्धार राजकुमार शकुनी रूप यौवनवती अपनी बहिन को साथ लिये हस्तिनापुर में आये । उन्होंने भीष्म की अनुमति से धृतराष्ट्र के साथ गान्धारी का विवाह कर दिया ॥१३।१७॥

इस प्रकार वस्त्र, आभूषण, रत्न आदि के साथ अपनी बहिन देकर शकुनी अपने नगर को चले । जाते समय उनका भीष्म ने यथोचित आदर सत्कार किया । हे भारत ! पतिव्रता गान्धारी भी अपने शील-स्वभाव और आचरण से सब कौरवों को और

वृत्तेनाराध्य तान्सर्वान्गुरून्पतिपरायणा ।
वाचापि पुरुषानन्यान्सुव्रता नान्वकीर्तयत् ॥ २० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि धृतराष्ट्रविवाहे दशाधिकशततमोऽध्याय ॥ ११० ॥

अपने पति को प्रसन्न रखने लगीं । वह कभी भूलकर भी दूसरे पुरुष का नाम नहीं लेती थी ॥१८।२०॥

आदिपर्व का एक सौ दश अध्याय समाप्त हुआ ॥

एकादशाधिकशततमोऽध्याय ॥ १११ ॥

वैशम्पायन उवाच-शूरो नाम यदुश्रेष्ठो वसुदेवपिताभवत् ।
तस्य कन्या पृथा नाम रूपेणाप्रतिमा भुवि ॥ १ ॥
पितृष्वस्रीयाय स तामनपत्याय भारत ।
अग्र्यमग्रे प्रतिज्ञाय स्वस्यापत्यं स सत्यवाक् ॥ २ ॥
अग्रजामथ तां कन्यां शूरोऽनुग्रहकांक्षिणे ।
प्रददौ कुंतिभोजाय सखा सख्ये महात्मने ॥ ३ ॥
नियुक्ता सा पितुर्गेहे ब्राह्मणातिथिपूजने ।
उग्रं पर्यचरत्तत्र ब्राह्मणं संशितव्रतम् ॥ ४ ॥
निगूढनिश्चयं धर्मे यं तं दुर्वाससं विदुः ।
तमुग्रं संशितात्मानं सर्वयत्नैरतोषयत् ॥ ५ ॥
तस्यै स प्रददौ मन्त्रमापद्धर्मान्ववेक्षया ।
अभिचाराभिसंयुक्तमब्रवीच्चैव तां मुनिः ॥ ६ ॥

॥ एक सौ ग्यारह अध्याय १११ ॥

वैशम्पायन ने कहा—यदु के वंश में शूरसेन नाम के एक प्रसिद्ध यादव हुए । उनके पुत्र वसुदेव हुए । उनकी कन्या का नाम पृथा था । वह कन्या ऐसी रूपवती थी, कि संसार भर में कोई कन्या उसके रूप की बराबरी नहीं कर सकती थी । उसके उत्पन्न होने के पहले शूरसेन के फुफीजाद भाई राजा कुंतिभोज ने सन्तान न होने के कारण से शूरसेन से कहा था कि तुम्हारे जो सन्तान हो सो हमको देना । उन्होंने यह बात स्वीकार कर ली । उसी पूर्व प्रतिज्ञा के अनुसार शूरसेन ने कन्या होने पर अपने बुआ के लड़के कुंतिभोज को वह दे दी । जब वह युवा अवस्था को प्राप्त हुई तब राजा कुंतिभोज ने उसको अपने घर आये हुए अभ्यागत ब्राह्मण ऋषियों की सेवा में लगा दिया । एक दिन पृथा अपने घर में आकर ठहरे हुए जितेन्द्रिय, व्रतधारी, धर्म के गूढ़ तत्वों को जाननेवाले

यं यं देवं त्वमेतेन मन्त्रेणावाहयिष्यसि ।
तस्य तस्य प्रभावेण तव पुत्रो भविष्यति ॥ ७ ॥
तथोक्ता सा तु विप्रेण कुन्ती कौतूहलान्विता ।
कन्या सती देवमर्कमाजुहाव यशस्विनी ॥ ८ ॥
सा ददर्श तमायान्तं भास्करं लोकभावनम् ।
विस्मिता चानवद्याङ्गी दृष्ट्वा तन्महदद्भुतम् ॥ ९ ॥
तां समासाद्य देवस्तु विवस्वानिदमब्रवीत् ।
अयमस्म्यसितापाङ्गि ब्रूहि किं करवाणि ते ॥ १० ॥
कुन्त्युवाच—कश्चिन्मे ब्राह्मणः प्रादाद्वरं विद्यां च शत्रुहन् ।
तद्विजिज्ञासयाह्वानं कृतवत्यस्मि ते विभो ॥ ११ ॥
एतस्मिन्नपराधे त्वां शिरसाहं प्रसादये ।
योषितो हि सदा रक्ष्याः स्वापराद्धापि नित्यशः ॥ १२ ॥
सूर्य उवाच—वेदाहं सर्वमेवैतद्यद्दुर्वासा वरं ददौ ।
संत्यज्य भयमेवेह क्रियतां संगमो मम ॥ १३ ॥
अमोघं दर्शनं मह्यमाहूतश्चास्मि ते शुभे ।
वृथाह्वानेऽपि ते भीरु दोषः स्यान्नात्र संशयः ॥ १४ ॥

महर्षि दुर्वासा की सेवा करने लगी। पृथा ने अनेक प्रकार से सेवा करके ऋषि दुर्वासा को प्रसन्न कर लिया। जाते समय उन्होंने भविष्य आपद्धर्म को जानकर उसे वशीकरण मंत्र विधिपूर्वक बतलाया और उससे कहा कि इस मंत्र को पढ़कर तुम जिस देवता का आवाहन करोगी, वह तुम्हारे पास चला आवेगा और उसके प्रभाव से तुम्हारे पुत्र उत्पन्न होगा ॥१।७॥

यशस्विनी बाला पृथा ने दुर्वासा की यह बात सुनकर अचरज माना और कन्या अवस्था में ही सूर्य देवता का आवाहन किया। आवाहन करते ही तीनों लोकों के नाथ तेजस्वी सूर्य वहां आ गये। यह आश्चर्य्य घटना देखकर कुन्ती को बड़ा अचरज हुआ। सूर्यदेव ने उसके पास आकर कहा—हे कमलनयनी! मैं आ गया हूं, कहो, मैं तुम्हारा क्या प्रिय कार्य करूं? ॥८।१०॥

पृथा ने हाथ जोड़कर कहा—हे शत्रुनाशी विभो! एक ब्राह्मण ने प्रसन्न होकर मुझे विद्या और वर दिया था। मैंने उसकी परीक्षा करने के लिए ही आपको बुलाया है। मैं इस अपराध के लिए सिर झुकाकर आपको प्रसन्न करती हूं। आप प्रसन्न होकर क्षमा कीजिए। स्त्री यदि बहुत अपराध भी करे, तो भी उसकी रक्षा करनी चाहिये। सूर्यदेव ने कहा—मैं जानता हूं कि महर्षि दुर्वासा ने

वैशम्पायन उवाच—एवमुक्ता बहुविधं सान्त्वपूर्वं विवस्वता ।
सा तु नैच्छद्वरारोहा कन्याहमिति भारत ॥ १५ ॥
बंधुपक्षभयाद्भीता लज्जया च यशस्विनी ।
तामर्कः पुनरेवेदमब्रवीद्भरतर्षभ ॥ १६ ॥
मत्प्रसादान्न ते राज्ञि भविता दोष इत्युत ।
एवमुक्त्वा स भगवान्कुन्तिराजसुतां तदा ॥ १७ ॥
प्रकाशकर्ता तपनः संबभूव तया सह ।
तत्र वीरः सम भवत्सर्वशस्त्रभृतां वरः ।
आमुक्तकवचः श्रीमान्देवगर्भः श्रियान्वितः ॥ १८ ॥
सहजं कवचं बिभ्रत्कुण्डलोद्योतिताननः ।
अजायत सुतः कर्णः सर्वलोकेषु विश्रुतः ॥ १९ ॥
प्रादाच्च तस्यै कन्यात्वं पुनः स परमद्युतिः ।
दत्त्वा च तपतां श्रेष्ठो दिवमाचक्रमे ततः ॥ २० ॥
दृष्ट्वा कुमारं जातं सा वार्ष्णेयी दीनमानसा ।
एकाग्रं चिन्तयामास किं कृत्वा सुकृतं भवेत् ॥ २१ ॥
गूहमानापचारं सा बन्धुपक्ष भयात्तदा ।
उत्ससर्ज कुमारं तं जले कुन्ती महाबलम् ॥ २२ ॥

प्रसन्न होकर तुमको यह वर दिया है। अब तुम भय को छोड़कर मुझ से सगम करो। हे शुभे! मेरा दर्शन अव्यर्थ है। हे भीरु! तुमने जिस कारण मुझको बुलाया, यदि वह व्यर्थ हो, तो इसमें संदेह नहीं, कि हानि होगी ॥११।१४॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय! सूर्य ने इसतरह समझा-बुझाकर कुन्ती का भय दूर करना चाहा, परन्तु यशस्विनी कुन्ती, अपने कन्या पन्या को यादकर, बन्धु बान्धवों के डर और लोकलज्जा के कारण, किसीतरह से भी सूर्यदेव का कहना मानने को तैय्यार न हुई। हे भरतर्षभ! दिवाकर ने फिर उससे कहा, कि हे राजकुमारी! मैं प्रसन्न होकर तुमको यह वर देता हूं कि इस मेरे सहवास से तुम्हारा यह कन्याभाव दूषित न होगा। प्रकाशनाथ भगवान् आदित्य ने कुन्तीराज की कन्या से यह कहकर उसके साथ रमण किया। इससे सर्व शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ, तीनों लोकों में प्रसिद्ध, देव-कुमार-सदृश स्वाभाविक कवच और कुण्डल पहिने कर्ण उत्पन्न हुआ। इसके पश्चात् परमद्युतिमान् आदित्य फिर उसको कन्यावस्था देकर

तमुत्सृष्टं जले गर्भं राधाभर्ता महायशाः ।
पुत्रत्वे कल्पयामास सभार्यः सूतनन्दनः ॥ २३ ॥
नामधेयं च चक्राते तस्य बालस्य तावुभौ ।
वसुना सह जातोऽयं वसुषेणो भवत्विति ॥ २४ ॥
स वर्धमानो बलवान्सर्वास्त्रेषूद्यतोऽभवत् ।
आपृष्ठतापादादित्यमुपातिष्ठत वीर्यवान् ॥ २५ ॥
तस्मिन्काले तु जपतस्तस्य वीरस्य धीमतः ।
नादेयं ब्राह्मणेष्वासीत्किंचिद्वसु महीतले ॥ २६ ॥
तमिन्द्रो ब्राह्मणो भूत्वा भिक्षार्थी समुपागमत् ।
कवचं प्रार्थयामास फाल्गुनस्य हिते रतः ॥ २७ ॥
स्वशरीरात्समुत्कृत्य कवचं स्वं निसर्गजम् ।
विप्ररूपाय शक्राय ददौ कर्णः कृताञ्जलिः ॥ २८ ॥
प्रतिगृह्य तु देवेशस्तुष्टस्तेनास्य कर्मणा ।
ददौ शक्तिं सुरपतिर्वाक्यं चेदमुवाच ह ॥ २९ ॥
देवासुरमनुष्याणां गन्धर्वोरगरक्षसाम् ।
यमेकं जेतुमिच्छेथाः सोऽनया न भविष्यति ॥ ३० ॥

आकाश को चले गये ॥ १५।२०॥

पुत्र पैदा हुआ देखकर कुन्ती विचार करने लगी कि अब कौनसा उपाय करना चाहिये ! क्या करूं; तो भला होवे । अंत में उसने उस बुरे काम को छिपाने के लिए, भाई बान्धवों के डर से, उसी समय पैदा हुए कुमार को जल में बहा दिया । उसको जल में बहते हुए देखकर राधा के पति महायशस्वी सूतपुत्र ने उसे जल से बाहर निकाल लिया और घर लाकर अपनी स्त्री को दे दिया । वह उसको अपने पुत्र के समान पालने लगा । उस बालक ने वसु अर्थात् कुण्डल और कवचरूपी धन के साथ जन्म लिया था, इससे राधापति और उसकी स्त्री ने उस बालक का नाम वसुषेण रखा ॥२१।२४॥

थोड़े दिनों में वह बालक बड़ा होकर महाशूरवीर और सब अस्त्र-शस्त्रों का जाननेवाला हो गया । वह सूर्य के सामने बैठकर उस समय तक सूर्य की आराधना किया करता था जब तक सूर्य पीठ पीछे जाते थे । उस समय कोई भी ब्राह्मण आकर जो कुछ उससे मांगता था, वही देता था । एक दिन देवराज इन्द्र ने अर्जुन का हित साधने के लिये, भिक्षुक ब्राह्मण का वेष धारण करके, कर्ण के पास आकर उससे उसके कवच और कुण्डल मांगे । कर्ण ने हाथ जोड़कर उसी समय अपने शरीर से स्वाभाव ही से मिले हुए कवच और कुण्डल को

प्राङ् नाम तस्य कथितं वसुषेण इति क्षितौ ।
कर्णो वैकर्तनश्चैव कर्मणा तेन सोऽभवत् ॥ ३१ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि कर्णसंभवे एकादशाधिकशततमोऽध्याय ॥ १११ ॥

काटकर ब्राह्मणरूपी इन्द्र को दे दिये ॥२५।२८॥ कर्ण के इस कार्य को देखकर इन्द्र बहुत प्रसन्न हुआ। उसने कवच-कुण्डल लेकर कर्ण को एक शक्तिअस्त्र दिया और कहा कि तुम देवता, असुर, मनुष्य, गन्धर्व, नाग और राक्षस इनमें से चाहे जिस एक को तुम नष्ट करना चाहोगे वह इस शक्ति से नष्ट होगा। पहले तो उसका नाम वसुषेण प्रसिद्ध था, कवच काट देने से कर्ण नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥२९।३१॥

आदिपर्व का एक सौ ग्यारह अध्याय समाप्त हुआ।

अथ द्वादशाधिकशततमोऽध्याय ॥ ११२ ॥

वैशम्पायन उवाच—सत्त्वरूपगुणोपेता धर्मारामा महाव्रता ।
दुहिता कुन्तिभोजस्य पृथा पृथुललोचना ॥ १ ॥
तां तु तेजस्विनीं कन्यां रूपयौवनशालिनीम् ।
व्यावृण्वन्पार्थिवाः केचिदतीव स्त्रीगुणैर्युताम् ॥ २ ॥
ततः सा कुन्तिभोजेन राज्ञाहूय नराधिपान् ।
पित्रा स्वयंवरे दत्ता दुहिता राजसत्तम ॥ ३ ॥
ततः सा रङ्गमध्यस्थं तेषां राज्ञां मनस्विनी ।
ददर्श राजशार्दूलं पाण्डुं भरतसत्तमम् ॥ ४ ॥
सिंहदर्पं महोरस्कं वृषभाक्षं महाबलम् ।
आदित्यमिव सर्वेषां राज्ञां प्रच्छाद्य वै प्रभाः ॥ ५ ॥

एक सौ बारह अध्याय ॥ ११२॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! अच्छे नेत्रोंवाली राजा कुन्तिभोज की कन्या पृथा अत्यन्त गुणवती और शीलवती थी। ऐसी तेजस्विनी, युवती और अच्छे स्त्री के गुणों से भूषित कुन्ती को उसके पिता से कई राजाओं ने मांगा। इसलिए उसके पिता राजा कुन्तिभोज ने स्वयंवर कर दिया। स्वयंवर में देश देश के राजा आये। पृथा ने उन सब राजाओं के बीच में बैठे हुए भरतवंशों में श्रेष्ठ राजसिंह पाण्डु को देखा। राजाओं की सभा में ठहरे हुए दूसरे देवराज के समान सिंह सदृश विक्रमवाले, चौड़ी छातीवाले, बड़ी बड़ी आंखोंवाले, महाबली महाराज पाण्डु अपने तेज से सब राजाओं की कान्ति को फीका किये हुए आदित्य के समान प्रकाशमान हो रहे हैं। राज-सभा में इन्द्र के समान

तिष्ठन्तं राजसमितौ पुरन्दरमिवापरम् ।
तं दृष्ट्वा सानवद्याङ्गी कुन्तिभोजसुता शुभा ॥ ६ ॥
पाण्डुं नरवरं रंगे हृदयेनाकुलाभवत् ।
ततः कामपरीताङ्गी सकृत्प्रचलमानसा ॥ ७ ॥
व्रीडमाना स्रजं कुन्ती राज्ञः स्कन्धे समासजत् ।
तं निशम्य वृतं पाण्डुं कुन्त्या सर्वे नराधिपाः ॥ ८ ॥
यथागतं समाजग्मुर्गजैरश्वै रथैस्तथा ।
ततस्तस्याः पिता राजन्विवाहमकरोत्प्रभुः ॥ ९ ॥
स तया कुन्ति भोजस्य दुहित्रा कुरुनन्दनः ।
युयुजेऽमितसौभाग्यः पौलोम्या मघवानिव ॥ १० ॥
कुन्त्याः पाण्डोश्च राजेन्द्र कुन्तिभोजो महीपतिः ।
कृत्वोद्वाहं तदा तं तु नानावसुभिरर्चितम् ।
स्वपुरं प्रेषयामास स राजा कुरुसत्तम ॥ ११ ॥
ततो बलेन महता नानाध्वजपताकिना ।
स्तूयमानः स चाशीर्भिर्ब्राह्मणैश्च महर्षिभिः ॥ १२ ॥
संप्राप्य नगरं राजा पाण्डुः कौरवनन्दनः ।
न्यवेशयत तां भार्यां कुन्तीं स्वभवने प्रभुः ॥ १३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि कुन्तीविवाहे द्वादशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ ११२ ॥

बैठे हुए पाण्डु को देखकर अनिन्दित अंगवाली, शुभ लक्षणवाली कुन्ती आसक्त हो गई और काम के वश में होकर लज्जा से सिर झुकाकर पाण्डु के गले में ही माला डाल दी। पाण्डु के गले में माला डालते देखकर राजा लोग हाथी, घोड़े और रथों पर चढ़कर जैसे आये थे वैसे ही अपने अपने स्थान को चले गये ॥१।८॥

तब राजा कुंतिभोज ने विधिपूर्वक राजा पाण्डु के साथ पृथा का विवाह कर दिया। देवराज जिसप्रकार शची को मिले थे उसीप्रकार सौभाग्ययुक्त कुरुनंदन कुन्ती से मिले। हे राजा! कुरुश्रेष्ठ राजा कुंतिभोज ने कुन्ती का विवाह कर दहेज में बहुत धन-रत्न देकर उसको विदा किया। राजा पाण्डु महर्षि और ब्राह्मणों के आशीर्वाद से स्तुति किये हुए नाना प्रकार की ध्वजाओं वाली सेना के साथ अपने नगर को आये। उन्होंने पृथा को अपने महलों में भेज दिया ॥९।१३॥

—o—

आदिपर्व का एक सौ बारह अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्रयोदशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ ११३ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततः शान्तनवो भीष्मो राज्ञः पाण्डोर्यशस्विनः ।
विवाहस्यापरस्यार्थे चकार मतिमान्मतिम् ॥ १ ॥
सोऽमात्यैः स्थविरैः सार्धं ब्राह्मणैश्च महर्षिभिः ।
बलेन चतुरङ्गेण ययौ मद्रपतेः पुरम् ॥ २ ॥
तमागतमभिश्रुत्य भीष्मं वाह्लीकपुङ्गवः ।
प्रत्युद्गम्यार्चयित्वा च पुरं प्रावेशयन्नृपः ॥ ३ ॥
दत्त्वा तस्यासनं शुभ्रं पाद्यमर्घ्यं तथैव च ।
मधुपर्कं च मद्रेशः पप्रच्छागमनेऽर्थिताम् ॥ ४ ॥
तं भीष्मः प्रत्युवाचेदं मद्रराजं कुरूद्वहः ।
आगतं मां विजानीहि कन्यार्थिनमरिंदम ॥ ५ ॥
श्रूयते भवतः साध्वी स्वसा माद्री यशस्विनी ।
तामहं वरयिष्यामि पाण्डोरर्थे यशस्विनीम् ॥ ६ ॥
युक्तरूपो हि संबन्धे त्वं नो राजन्वयं तव ।
एतत्संचिन्त्य मद्रेश गृहाणास्मान्यथाविधि ॥ ७ ॥
तमेवंवादिनं भीष्मं प्रत्यभाषत मद्रपः ।
न हि मेऽन्यो वरस्त्वत्तः श्रेयानिति मतिर्मम ॥ ८ ॥

---

एक सौ तेरह अध्याय ॥ ११३ ॥

वैशम्पायन ने कहा–हे राजा जनमेजय ! इसके पश्चात् राजा शान्तनु के पुत्र बुद्धिमान् भीष्म ने यशस्वी राजा पाण्डु का और एक विवाह करना चाहा । वृद्ध मन्त्रियों, ब्राह्मणों, महर्षियों और चतुरङ्गिनी सेना को साथ लिये महावली भीष्म मद्र-देश को गये ॥१।२॥

वाह्लीकों में श्रेष्ठ मद्र-पति भीष्म के आने की खबर पाते ही आगे से आकर यथाविधि उनकी पूजा करके उनको अपने नगर में ले गये । आसन, पाद्य, अर्घ, मधुपर्क आदि देकर मद्र-पति ने भीष्म से उनसे आने का कारण पूछा । कुरुवंश के प्रधान भीष्म ने कहा–हे मद्र-राज ! मैं कन्या के लिए आया हूं । मैंने सुना है कि साध्वी, यशस्विनी माद्री नामवाली आपकी एक बहिन है । मैं पाण्डु के साथ व्याहने को आपसे उसे मांगता हूं । हे राजन ! आप हमारे और हम आपके सम्बन्ध के योग्य हैं । हे मद्रेश्वर ! इस विषय में सोच विचार कर आप हमारे इस सम्बन्ध को स्वीकार कीजिए ॥३।७॥

भीष्म की यह वार्ता सुनकर मद्र-राज ने कहा–

पूर्वैः प्रवर्तितं किंचित्कुलेऽस्मिन्नृपसत्तमैः ।
साधु वा यदि वाऽसाधु तन्नातिक्रान्तुमुत्सहे ॥ ९ ॥
व्यक्तं तद्भवतश्चापि विदितं नात्र संशयः ।
न च युक्तं तथा वक्तुं भवान्देहीति सत्तम ॥ १० ॥
कुलधर्मः स नो वीर प्रमाणं परमं च तत् ।
तेन त्वां न ब्रवीम्येतदसंदिग्धं वचोऽरिहन् ॥ ११ ॥
तं भीष्मः प्रत्युवाचेदं मद्रराजं जनाधिपः ।
धर्म एष परो राजन्स्वयमुक्तः स्वयंभुवा ॥ १२ ॥
नात्र कश्चन दोषोऽस्ति पूर्वैर्विधिरयं कृतः ।
विदितेयं च ते शल्य मर्यादा साधुसंमता ॥ १३ ॥
इत्युक्त्वा स महातेजाः शातकुम्भं कृताकृतम् ।
रत्नानि च विचित्राणि शल्यायादात्सहस्रशः ॥ १४ ॥
गजानश्वान्रथांश्चैव वासांस्याभरणानि च ।
मणिमुक्ताप्रवालं च गाङ्गेयो व्यसृजच्छुभम् ॥ १५ ॥
तत्प्रगृह्य धनं सर्वं शल्यः संप्रीतमानसः ।
ददौ तां समलंकृत्य स्वसारं कौरवर्षभे ॥ १६ ॥

हे कौरव ! मैं समझता हूं कि हमको आपके समान श्रेष्ठ सम्बन्धी दूसरा नहीं प्राप्त हो सकता। परन्तु हमारे वंश में पहले के राजाओं ने शुल्क (मूल्य) लेने का नियम किया है वह भला हो चाहे बुरा मैं उसके विरुद्ध नहीं कर सकता । आप हमारे कुल के आचार को अच्छीतरह जानते हैं। इसलिये हे वीर यह बात कहना, कि हमको कन्या दो आपके लिए उचित नहीं है । हे शत्रुओं के नाश करनेवाले ! शुल्क लेना हमारे कुल की रीति है । यही हमारे लिए परम प्रमाण है । इसलिए हम उस रीति के अनुसार, धन लिये बिना, आपको कन्या नहीं दे सकेंगे ॥८।११॥

भीष्म ने तब मद्र राज से कहा—हे राजन्! ब्रह्मा जी ने स्वय कहा है कि कुल-धर्म ही श्रेष्ठ धर्म है । यह रीति पहले के राजाओं की चलाई हुई है । इसलिये कन्या का मूल्य लेना आपके लिए दोष नहीं है। हे शल्य ! आप साधु-सम्मत सदाचार को अच्छीतरह जानते हैं । महातेजस्वी भीष्म ने यह बात कहकर बहुत सा सोना, सोने के आभूषण, विचित्र प्रकार के रत्न, हाथी, रथ, घोड़े, वस्त्र और मणि के ढेरों के ढेर, मोती, मूंगे आदि मद्रदेश के राजा शल्य को दिये ॥१२।१५॥

उस धन को लेकर शल्य बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने उसी समय कौरव-श्रेष्ठ भीष्म को नाना

स तां माद्रीमुपादाय भीष्मः सागरगासुतः ।
आजगाम पुरीं धीमान्प्रविष्टो गजसाह्वयम् ॥ १७ ॥
तत इष्टेऽहनि प्राप्ते मुहूर्ते साधुसंमते ।
जग्राह विधिवत्पाणिं माद्र्याः पाण्डुर्नराधिपः ॥ १८ ॥
ततो विवाहे निर्वृत्ते स राजा कुरुनन्दनः ।
स्थापयामास तां भार्यां शुभे वेश्मनि भाविनीम् ॥ १९ ॥
स ताभ्यां व्यचरत्सार्धं भार्याभ्यां राजसत्तमः ।
कुन्त्या माद्र्या च राजेन्द्रोयथाकामं यथासुखम् ॥ २० ॥
ततः स कौरवो राजा विहृत्य त्रिदशा निशाः ।
जिगीषया महीं पाण्डुर्निरक्रामत्पुरात्प्रभो ॥ २१ ॥
स भीष्मप्रमुखान्वृद्धानभिवाद्य प्रणम्य च ।
धृतराष्ट्रं च कौरव्यं तथान्यान्कुरुसत्तमान् ॥ २२ ॥
आमन्त्र्य प्रययौ राजा तैश्चैवाप्यनुमोदितः ।
मङ्गलाचारयुक्ताभिराशीर्भिरभिनान्दितः ॥ २३ ॥
गजवाजिरथौघेन बलेन महतागमत् ।
स राजा देवगर्भाभो विजिगीषुर्वसुन्धराम् ॥ २४ ॥
हृष्टपुष्टबलैः प्रायात्पाण्डुः शत्रूननेकशः ।
पूर्वमागस्कृतो गत्वा दशार्णाः समरे जिताः ॥ २५ ॥
पाण्डुना नरसिंहेन कौरवाणां यशोभृता ।

प्रकार के अलंकारों से सजी हुई कन्या दान की। माद्री को लेकर भीष्म शीघ्र ही अपने नगर हस्तिनापुर में आ गये। इसके पश्चात् महाराज पाण्डु ने शुभ दिन और शुभ लग्न में विधिपूर्वक माद्री से विवाह किया। आगे विवाह के निर्वाह होने पर कुरुनंदन ने न्यी व्याही स्त्री के रहने के लिये एक सुंदर महल दिया। राजाओं में श्रेष्ठ पाण्डु कुन्ती और माद्री के साथ मनमाने सुख से रहने लगे॥१६।२०॥

कुरुश्रेष्ठ पाण्डु ने कुन्ती और माद्री के साथ तीस रात्रि मनमाना विहार करके पृथ्वी जय करने की इच्छा से भीष्म, धृतराष्ट्र आदि वृद्ध कुरुवंशियों को प्रणाम नमस्कार और निमंत्रण करके उनकी आज्ञा से मंगलाचरणयुक्त आशीर्वाद सुनता हुआ हाथी, घोड़ों और रथों से भरी हुई भारी सेना के साथ अपने नगर से बाहर निकला। देवतुल्य राजा पाण्डु इसतरह पृथ्वी को जय करने की इच्छा से

ततः सेनामुपादाय पाण्डुर्नानाविधध्वजाम् ॥ २६ ॥
प्रभूतहस्त्यश्वयुतां पदातिरथसंकुलाम् ।
आगस्कारी महीपानां बहूनां बलदर्पितः ॥ २७ ॥
गोप्ता मगधराष्ट्रस्य दीर्घो राजगृहे हतः ।
ततः कोशं समादाय वाहनानि च भूरिशः ॥ २८ ॥
पाण्डुना मिथिलां गत्वा विदेहाः समरे जिताः ।
तथा काशिषु सुह्मेषु पुण्ड्रेषु च नरर्षभ ॥ २९ ॥
स्वबाहुबलवीर्येण कुरूणामकरोद्यशः ।
तं शरौघमहाज्वालं शस्त्रार्चिषमरिन्दमम् ॥ ३० ॥
पाण्डुपावकमासाद्य व्यदह्यन्त नराधिपाः ।
ते ससेनाः ससेनेन विध्वंसितबला नृपाः ॥ ३१ ॥
पाण्डुना वशगाः कृत्वा कुरुकर्मसु योजिताः ।
तेन ते निर्जिताः सर्वे पृथिव्यां सर्वपार्थिवाः ॥ ३२ ॥
तमेकं मेनिरे शूरं देवेष्विव पुरन्दरम् ।
तं कृताञ्जलयः सर्वे प्रणता वसुधाधिपाः ॥ ३३ ॥
उपाजग्मुर्धनं गृह्य रत्नानि विविधानि च ।
मणिमुक्ताप्रवालं च सुवर्णं रजतं बहु ॥ ३४ ॥

सेना साथ लेकर चारों ओर विचरने लगा ॥२१।२५॥

कौरवों के यश बढ़ानेवाले नरों में सिंहरूपी पाण्डु ने पहले के अपराधी दशार्णदेश के राजाओं को जीतकर अपने वश में कर लिया। इसके पश्चात् रङ्गबिरङ्गे झण्डों के साथ अगणित हाथी, घोड़े, रथ और पैदलों से बनी हुई सेना को लेकर अनेक राजाओं को हानि पहुंचानेवाले बल और अहंकार से गर्वित, मगधदेश के दीर्घ नामक राजा को राजगृह में मारकर और वहां से बहुत सा धन, रत्न तथा घोड़े आदि लेकर वह मिथिला की ओर चला। वहां जाकर उसने विदेह राजा को जीता ॥२६।२८॥

हे भरतश्रेष्ठ ! इसके पश्चात् राजा पाण्डु ने काशी, सुह्म और पुण्ड्र देशों में जाकर अपने बाहु-बल से राजाओं को परास्त करके कौरवों का यश बढ़ाया। बहुत से राजा लोग उस पाण्डुरूपी अग्नि की बाण-रूपी ज्वाला में पड़कर मर गये और बहुत से बलहीन होकर राजा पाण्डु के वश में होकर कुरुओं की सेवा में नियुक्त हुए ॥२९।३२॥

जिन जिन राजाओं को पाण्डु ने जीता था, उन

गोरत्नान्यश्वरत्नानि रथरत्नानि कुञ्जरान् ।
खरोष्ट्रमाहिषींश्चैव यच्च किंचिदजाविकम् ॥ ३५ ॥
कम्बलाजिनरत्नानि राङ्कवास्तरणानि च ।
तत्सर्वं प्रतिजग्राह राजा नागपुराधिपः ॥ ३६ ॥
तदादाय ययौ पाण्डुः पुनर्मुदितवाहनः ।
हर्षयिष्यन्स्वराष्ट्राणि पुरं च गजसाह्वयम् ॥ ३७ ॥
शान्तनो राजसिंहस्य भरतस्य च धीमतः ।
प्रनष्टः कीर्तिजः शब्दः पाण्डुना पुनराहृतः ॥ ३८ ॥
ये पुरा कुरुराष्ट्राणि जह्रुः कुरुधनानि च ।
ते नागपुरसिंहेन पाण्डुना करदीकृताः ॥ ३९ ॥
इत्यभाषन्त राजानो राजामात्याश्च संगताः ।
प्रतीतमनसो हृष्टाः पौरजानपदैः सह ॥ ४० ॥
प्रत्युद्ययुश्च तं प्राप्तं सर्वे भीष्मपुरोगमाः ।
ते न दूरमिवाध्वानं गत्वा नागपुरालयात् ॥ ४१ ॥
आवृतं ददृशुर्हृष्टा लोकं बहुविधैर्धनैः ।
नानायानसमानीतै रत्नैरुच्चावचैस्तदा ॥ ४२ ॥

सबों ने राजा पाण्डु को देवताओं में इन्द्र के समान शूरवीर समझा। और सब हाथ जोड़ उनको प्रणाम कर अस्त्र, मणि, मूगा, मोती, सुवर्ण, चांदी, गाय, घोड़े, हाथी, गधे, ऊंट, भैंसे, बकरी, भेड़, कम्बल, मृगचर्म और मृग के बालों से बने हुए कपड़े आदि अनेक प्रकार के धन लेकर उनके सामने खड़े हुए। हस्तिनापुर के राजा पाण्डु ने उन सबको ग्रहण कर लिया ॥३३।३६॥

इसके पश्चात् वे अति प्रसन्न सेनाओं के साथ अपने राज्य की प्रजा और पुरवासियों को आनन्द देने के लिए हस्तिनापुर में लौट गये। पाण्डु को देखकर सब प्रजा को बड़ा आनन्द हुआ। तब राजा और मन्त्रिगण पुरवासी और ग्रामवासियों से मिलकर प्रसन्नचित्त से आपस में यह कहने लगे, कि धीमान् भरत और राजाओं में सिंहरूपी शान्तनु की कीर्ति बिगड़ने पर हुई थी, परन्तु अब पाण्डु ने फिर उसको उज्ज्वल कर दिया। जिन राजाओं ने पहले कौरवों के राज्य और धन को हर लिया था वे सब इस समय पाण्डु से हारकर उसको कर देने लगे ॥३७।३९॥

उसके आने का समाचार सुनकर मन्त्री, प्रधान प्रधान कौरव और पुरवासियों को साथ लिये हुए भीष्म पाण्डु से मिलने और उनका स्वागत करने के लिये नगर से बाहर आ गये। वे राजा के

हस्त्यश्वरथरत्नैश्च गोभिरुष्ट्रैस्तथाविभिः ।
नान्तं ददृशुरासाद्य भीष्मेण सह कौरवाः ॥ ४३ ॥
सोऽभिवाद्य पितुः पादौ कौसल्यानन्दवर्धनः ।
यथार्हं मानयामास पौरजानपदानपि ॥ ४४ ॥
प्रमृद्य पुरराष्ट्राणि कृतार्थं पुनरागतम् ।
पुत्रमाश्लिष्य भीष्मस्तु हर्षादश्रूण्यवर्तयत् ॥ ४५ ॥
स तूर्यशतशंखानां भेरीणां च महास्वनैः ।
हर्षयन्सर्वशः पौरान्विवेश गजसाह्वयम् ॥ ४६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि पाण्डुदिग्विजये त्रयोदशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ ११३ ॥

साथियों को धन से भरा देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए, नाना प्रकार के छकड़ों पर लदे हुए रत्न, गाय, बड़े बड़े हाथी, घोड़े, ऊंट, भेड़ आदि इतने आरहे थे कि उनका अन्त ही नहीं दीखता था। कौशल्या के आनन्द बढ़ानेवाले पुत्र पाण्डु ने अपने पिता भीष्म के चरणों में बन्दना करके सब पुरवासी आदि का यथायोग्य सम्मान किया। अन्य राजाओं को जीतकर बहुत दिनों के बाद आये हुए पाण्डु को गले से लगाकर आनन्द के आंसू बरसाने लगे। पाण्डु ने तुरही, नगाड़े और शङ्ख आदि अनेक बाजों के घोर शब्द से सम्पूर्ण पुरवासियों को प्रसन्न कर हस्तिनापुर में प्रवेश किया ॥४०।४६॥

आदिपर्व का एक सौ तेरह अध्याय समाप्त हुआ ॥

---

अथ चतुर्दशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ ११४ ॥

वैशम्पायन उवाच-धृतराष्ट्राभ्यनुज्ञातः स्वबाहुविजितं धनम् ।
भीष्माय सत्यवत्यै च मात्रे चोपजहार सः ॥ १ ॥
विदुराय च वै पाण्डुः प्रेषयामास तद्धनम् ।
सुहृदश्चापि धर्मात्मा धनेन समतर्पयत् ॥ २ ॥
ततः सत्यवती भीष्मं कौसल्यां च यशस्विनीम् ।
शुभैः पाण्डुजितैरर्थैस्तोषयामास भारत ॥ ३ ॥

॥ एक सौ चौदह अध्याय ११४ ॥

वैशम्पायन ने कहा-हे जनमेजय! धर्मात्मा पाण्डु ने धृतराष्ट्र की आज्ञा से अपने बाहु-बल से पैदा किया हुआ सारा धन भीष्म, विदुर, सत्यवती और अपनी माता कौशल्या को अर्पण कर दिया। उन्होंने आत्मजनों को धन से संतुष्ट किया। हे भारत! सत्यवती ने पाण्डु के जीतकर लाये हुए नाना प्रकार के रत्नों से भीष्म और यशस्विनी कौशल्या को प्रसन्न किया। कौशल्या पुरषश्रेष्ठ अपने

ननन्द माता कौसल्या तमप्रतिमतेजसम् ।
जयन्तमिव पौलोमी परिष्वज्य नरर्षभम् ॥ ४ ॥
तस्य वीरस्य विक्रान्तैः सहस्रशतदाक्षिणैः ।
अश्वमेधशतैरीजे धृतराष्ट्रो महामखैः ॥ ५ ॥
संप्रयुक्तस्तु कुन्त्या च माद्रया च भरतर्षभ ।
जिततन्द्रीस्तदा पाण्डुर्बभूव वनगोचरः ॥ ६ ॥
हित्वा प्रासादनिलयं शुभानि शयनानि च ।
अरण्यनित्यः सततं बभूव मृगयापरः ॥ ७ ॥
स चरन्दक्षिणं पार्श्वं रम्यं हिमवतो गिरेः ।
उवास गिरिपृष्ठेषु महाशालवनेषु च ॥ ८ ॥
रराज कुन्त्या माद्रया च पाण्डुः सह वने चरन् ।
करेण्वोरिव मध्यस्थः श्रीमान्पौरन्दरो गजः ॥ ९ ॥
भारतं सह भार्याभ्यां खड्गबाणधनुर्धरम् ।
विचित्रकवचं वीरं परमास्त्रविदं नृपम् ।
देवोऽयमित्यमन्यन्त चरन्तं वनवासिनः ॥ १० ॥
तस्य कामांश्च भोगांश्च नरा नित्यमतन्द्रिताः ।
उपजह्रुर्वनान्तेषु धृतराष्ट्रेण चोदिताः ॥ ११ ॥

पुत्र पाण्डु से मिलकर ऐसे प्रसन्न हुई जैसे इन्द्राणी अपने पुत्र जयन्त को मिलकर होती है ॥१।४॥

धृतराष्ट्र वीर पाण्डु के बाहु-बल से लाये हुए इतने अधिक धन से पञ्चमहायज्ञ किया करते थे, कि उस धन से सैंकड़ों सहस्रों गुणा अधिक दक्षिणा युक्त सैंकड़ों अश्वमेध यज्ञ हो सकते थे। कुछ दिनों के पश्चात् भरत कुल प्रदीप पाण्डु कुन्ती और माद्री के साथ एकत्र हो शिकार खेलने के लिये हिमालय पहाड़ के दक्षिण ओर बड़े बड़े शालवृक्ष के वनों में जाकर रहने लगे। वे सुखदायी राजमहल और कोमल शय्या छोड़कर वन में सदा रहते हुए शिकार खेलने लगे ॥५।८॥

श्रीमान् पाण्डु कुन्ती और माद्री के साथ इस प्रकार से घूमा करते थे जैसे ऐरावत हाथी अपनी हथिनियों के साथ में क्रीड़ा करता हुआ विचरा करता है। दो स्त्रियों को साथ लिये खड्ग, बाण और चाप धरे हुए, परमास्त्र चलाने में दक्ष, विचित्रकवच से सुशोभित, विचरते हुए पाण्डु को देखकर वन के रहनेवाले लोग उनको देवता समझने लगे। विशेष ध्यान रखकर महात्मा धृतराष्ट्र

अथ पारसवीं कन्यां देवकस्य महीपतेः ।
रूपयौवनसंपन्नां स शुश्रावापगासुतः ॥ १२ ॥
ततस्तु वरयित्वा तामानीय भरतर्षभः ।
विवाहं कारयामास विदुरस्य महामतेः ॥ १३ ॥
तस्यां चोत्पादयामास विदुरः कुरुनन्दनः ।
पुत्रान्विनयसंपन्नानात्मनः सदृशान्गुणैः ॥ १४ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि विदुरपरिणये चतुर्दशाधिकशततमोऽध्याय. ॥ ११४ ।

सब भोजन की सामग्री उसी वन में पाण्डु के पास भेजते रहते थे ॥९।११॥

इधर गङ्गा-पुत्र भीष्म ने सुना कि राजा देवक के शूद्राणी के गर्भ से जन्मी हुई रूप और यौवनयुक्त एक कन्या है । उन्होंने राजा देवक से वह कन्या मांगकर बुद्धिमान् विदुर से उसका विवाह कर दिया। कुरुनन्दन विदुर ने उस क्षत्रिय के वीर्य और शूद्राणी से उत्पन्न हुई कन्या से अपने समान गुण और नम्रतायुक्त कई पुत्रों को जन्म दिया ॥१२।१४॥

आदिपर्व का एक सौ चौदह अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ पंचादशाधिकशततमोऽध्याय ॥ ११५ ॥

वैशम्पायन उवाच—ततः पुत्रशतं जज्ञे गान्धार्यां जनमेजय ।
धृतराष्ट्रस्य वैश्यायामेकश्चापि शतात्परः ॥ १ ॥
पाण्डोः कुन्त्यां च माद्र्यां च पुत्राः पञ्च महारथाः ।
देवेभ्यः समपद्यन्त सन्तानाय कुलस्य वै ॥ २ ॥
जनमेजय उवाच—कथं पुत्रशतं जज्ञे गान्धार्यां द्विजसत्तम ।
कियता चैव कालेन तेषामायुश्च किं परम् ॥ ३ ॥
कथं चैकः स वैश्यायां धृतराष्ट्रसुतोऽभवत् ।
कथं च सदृशीं भार्यां गान्धारीं धर्मचारिणीम् ।

एक सौ पन्द्रह अध्याय ॥ ११५ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! धृतराष्ट्र के वीर्य और गांधारी के गर्भ से एक सौ पुत्रों और वैश्या के गर्भ से एक पुत्र ने जन्म लिया । पाण्डु के वंश की रक्षा के लिये देवताओं के द्वारा कुन्ती और माद्री के गर्भ से पांच महारथी पुत्र उत्पन्न हुए ॥१।२॥

जनमेजय ने कहा—हे ब्राह्मणों में श्रेष्ठ ! किस कारण और कितने दिनों में गान्धारी के एक सौ पुत्र

आनुकूल्ये वर्तमानां धृतराष्ट्रोऽभ्यवर्तत ॥ ४ ॥
कथं च शप्तस्य सतः पाण्डोस्तेन महात्मना ।
समुत्पन्ना दैवतेभ्यः पुत्राः पञ्च महारथाः ॥ ५ ॥
एतद्विद्वन्यथान्यायं विस्तरेण तपोधन ।
कथयस्व न मे तृप्तिः कथ्यमानेषु बन्धुषु ॥ ६ ॥
वैशम्पायन उवाच-क्षुच्छ्रमाभिपरिग्लानं द्वैपायनमुपस्थितम् ।
तोषयामास गान्धारी व्यासस्तस्यै वरं ददौ ॥ ७ ॥
सा वव्रे सदृशं भर्तुः पुत्राणां शतमात्मनः ।
ततः कालेन सा गर्भं धृतराष्ट्रादथाग्रहीत् ॥ ८ ॥
संवत्सरद्वयं तं तु गान्धारी गर्भमाहितम् ।
अप्रजा धारयामास ततस्तां दुःखमाविशत् ॥ ९ ॥
श्रुत्वा कुन्तीसुतं जातं बालार्कसमतेजसम् ।
उदरस्यात्मनः स्थैर्यमुपलभ्यान्वचिन्तयत् ॥ १० ॥
अज्ञातं धृतराष्ट्रस्य यत्नेन महता ततः ।
सोदरं घातयामास गान्धारी दुःखमूर्च्छिता ॥ ११ ॥
ततो जज्ञे मांसपेशी लोहाष्ठीलेव संहता ।
द्विवर्षसंभृतां कुक्षौ तामुत्स्रष्टुं प्रचक्रमे ॥ १२ ॥

उत्पन्न हुए ? उनकी कितनी आयु थी ? धृतराष्ट्र के वीर्य और वैश्या के गर्भ से एक पुत्र कैसे उत्पन्न हुआ ! धृतराष्ट्र अपनी प्यारी स्त्री गाधारी से कैसा व्यवहार किया करते थे ? महात्मा मृगरूपी मुनि के शाप देने के पश्चात् पाण्डु के पाच महारथी पुत्र कैसे उत्पन्न हुए ? हे विद्वान् पण्डित तपोधन ! यह सब वृत्तात आप विस्तार से कहिए । कुल का चरित्र सुनकर मैं तृप्त नहीं हुआ हू ॥३।६॥

वैशम्पायन ने कहा—एक दिन भगवन् वेदव्यास भूखे प्यासे और थके हुए गाधारी के पास आये । गाधारी ने बड़े आदर से सवा करके उनको सतुष्ट किया । उन्होंने प्रसन्न होकर गाधारी से वर मागने के लिए कहा । गान्धारी ने पति के समान वीर्यवान् सा पुत्र मागे । "ऐसा ही होगा" वेदव्यास कहकर चले गये । कुछ समय के व्यतीत होने पर धृतराष्ट्र के सहवास से गान्धारी गर्भवती हुई परन्तु दो वर्ष तक सन्तान न उत्पन्न हुई । इसलिए गाधारी बड़ी दु खी होने लगी । इसके पश्चात् कुन्ती के सूर्य क समान पुत्र के जन्म का होना सुनकर उसको बड़ा चिन्ता हुई और धृतराष्ट्र से छिपाकर अकेले में गर्भ को पीटने लगी । उसकी चोट से दो वर्ष का वह गर्भ कटी हुई लोहे की गेंद के समान

अथ द्वैपायनो ज्ञात्वा त्वरितः समुपागमत् ।
तां स मांसमयीं पेशीं ददर्श जपतां वरः ॥ १३ ॥
ततोऽब्रवीत्सौबलेयीं किमिदं ते चिकीर्षितम् ।
सा चात्मनो मतं सत्यं शशंस परमर्षये ॥ १४ ॥

गान्धार्युवाच—ज्येष्ठं कुन्तीसुतं जातं श्रुत्वा रविसमप्रभम् ।
दुःखेन परमेणेदमुदरं घातितं मया ॥ १५ ॥
शतं च किल पुत्राणां वितीर्णं मे त्वया पुरा ।
इयं च मे मांसपेशी जाता पुत्रशताय वै ॥ १६ ॥

व्यास उवाच—एवमेतत्सौबलेयि नैतज्जात्वन्यथा भवेत् ।
वितथं नोक्तपूर्वं मे स्वैरेष्वपि कुतोऽन्यथा ॥ १७ ॥
घृतपूर्णं कुण्डशतं क्षिप्रमेव विधीयताम् ।
सुगुप्तेषु च देशेषु रक्षा चैव विधीयताम् ।
शीताभिरद्भिरष्ठीलामिमां च परिषिंचय ॥ १८ ॥

वैशम्पायन उवाच-सा सिच्यमाना त्वष्ठीला बभूव शतधा तदा ।
अङ्गुष्ठपर्वमात्राणां गर्भाणां पृथगेव तु ॥ १९ ॥
एकाधिकशतं पूर्णं यथायोगं विशांपते ।
मांसपेश्यास्तदा राजन्क्रमशः कालपर्ययात् ॥ २० ॥

मांस के टुकड़े के रूप में भूमी पर गिरा ॥७।१२॥

रानी ने उसे फेंक देना चाहा। योग-बल से सबकुछ जाननेवाले वेदव्यास उसी समय वहां पर उपस्थित हुए। उस मांस के लोथड़े को देखकर उन्होंने कहा—हे राजा सुबल की कन्या! तुम यह क्या कर रही हो? गांधारी ने ठीक-ठीक भाव प्रगट करके कहा—हे महाराज! मैंने कुन्ती के सूर्य के समान पुत्र उत्पन्न होने का वृत्तांत सुनकर बड़े दुःख से अपने पेट को पीट डाला। उसकी चोट से मेरे यह मांस का लोथड़ा उत्पन्न हुआ है। आपने वर दिया था कि मेरे एक सौ पुत्र होंगे। परन्तु उन सौ पुत्रों के बदले में यह मांस का लोथड़ा हुआ है। व्यास जी ने कहा—हे सुबलपुत्री! तुम्हारे सौ पुत्र अवश्य होंगे। मैं कभी हंसी से भी झूठ नहीं कहता हूं। भला तुम्हें तो वर दिया है। अब तुम जल्दी से घी से भरे सौ घड़े मंगाकर एकान्त में यत्न से रख दो और ठंडे जल से इस मांस को धोओ ॥१३।१८॥

वैशम्पायन ने कहा कि हे नरेश, व्यास जी की आज्ञा के अनुसार गान्धारी उस मांस-पेशी के ऊपर जल छिड़कती रही। छिड़कते छिड़कते उस मांस के पिण्ड के अंगूठे-अंगूठे भर के अलग अलग सौ



व्यास जी के वरदान से गांधारी के एक सौ पुत्र और एक कन्या उत्पन्न होना।

ततस्तांस्तेषु कुण्डेषु गर्भानवदधे तदा ।
स्वनुगुप्तेषु देशेषु रक्षां वै व्यदधात्ततः ॥ २१ ॥
शशंस चैव भगवान्कालेनैतावता पुनः ।
उद्घाटनीयान्येतानि कुण्डानीति च सौबलीम् ॥ २२ ॥
इत्युक्त्वा भगवान्व्यासस्तथा प्रतिनिधाय च ।
जगाम तपसे धीमान्हिमवन्तं शिलोच्चयम् ॥ २३ ॥
जज्ञे क्रमेण चैतेन तेषां दुर्योधनो नृपः ।
जन्मतस्तु प्रमाणेन ज्येष्ठो राजा युधिष्ठिरः ॥ २४ ॥
तदाख्यातं तु भीष्माय विदुराय च धीमते ।
यस्मिन्नहनि दुर्धर्षो जज्ञे दुर्योधनस्तदा ॥ २५ ॥
तस्मिन्नेव महाबाहुर्जज्ञे भीमोऽपि वीर्यवान् ।
स जातमात्र एवाथ धृतराष्ट्रसुतो नृप ॥ २६ ॥
रासभारावसदृशं रुराव च ननाद च ।
तं खराः प्रत्यभाषन्त गृध्रगोमायुवायसाः ॥ २७ ॥
वाताश्च प्रववुश्चापि दिग्दाहश्चाभवत्तदा ।
ततस्तु भीतवद्राजा धृतराष्ट्रोऽब्रवीदिदम् ॥ २८ ॥
समानीय बहून्विप्रान्भीष्मं विदुरमेव च ।
अन्यांश्च सुहृदो राजन्कुरून्सर्वांस्तथैव च ॥ २९ ॥

टुकड़े हो गये। तब व्यास जी ने उन सौ टुकड़ों को उन्हीं घी के सौ घड़ों में डालकर अच्छीतरह गुप्त स्थान में रखवा दिये। जाते समय व्यास जी कह गये कि दो वर्ष पीछे इन घड़ों को खोलना। अब बुद्धिमान् भगवान् द्वैपायन तपस्या करने के लिए फिर हिमालय पर्वत पर चले गये ॥२०।२३॥

कुछ दिनों के पश्चात् समय पूरा होने पर, उन मांस के टुकड़ों में से पहले दुर्योधन का जन्म हुआ। जन्म के अनुसार युधिष्ठिर दुर्योधन से बड़े थे। यह बात बुद्धिमान् विदुर और धृतराष्ट्र के कानों में पहुंची। जिस दिन दुर्योधन उत्पन्न हुआ उसी दिन भीमसेन ने भी जन्म लिया था ॥२४।२६॥

हे राजन्! धृतराष्ट्र का बड़ा पुत्र दुर्योधन जन्म लेते ही गधे की तरह रोने और चिल्लाने लगा। उसके उस शब्द को सुनकर गिद्ध, गधे, सियार और कौवे कोलाहल मचाने लगे। हवा बड़े वेग से चलने लगी। चारों दिशायें जलने लगीं। हे महाराज! इस भयानक अवस्था को देखकर धृतराष्ट्र बहुत भयभीत हुए। उन्होंने भीष्म, विदुर, ब्राह्मण और सब सुहृद कुरु-वंशियों को बुलाकर कहा-हमारे कुल

अम्बिके तव पौत्रस्य दुर्नयात्किल भारताः ।
सानुबन्धा विनंक्ष्यन्ति पौराश्चैवेति नः श्रुतम् ॥ १० ॥
तत्कौशल्यामिमामार्तां पुत्रशोकाभिपीडिताम् ।
वनमादाय भद्रं ते गच्छामि यदि मन्यसे ॥ ११ ॥
तथेत्युक्त्वा त्वम्बिकया भीष्ममामन्त्र्य सुव्रता ।
वनं ययौ सत्यवती स्नुषाभ्यां सह भारत ॥ १२ ॥
ताः सुघोरं तपस्तप्त्वा देव्यो भरतसत्तम ।
देहं त्यक्त्वा महाराज गतिमिष्टां ययुस्तदा ॥ १३ ॥
वैशम्पायन उवाच-अथासवन्तो वेदोक्तान्संस्कारान्पाण्डवास्तदा ।
संव्यवर्धन्त भोगांस्ते भुञ्जानाः पितृवेश्मनि ॥ १४ ॥
धार्तराष्ट्रैश्च सहिताः क्रीडन्तो मुदिताः सुखम् ।
बालक्रीडासु सर्वासु विशिष्टास्तेजसाभवन् ॥ १५ ॥
जवे लक्ष्याभिहरणे भोज्ये पांसुविकर्षणे ।
धार्तराष्ट्रान्भीमसेनः सर्वान्स परिमर्दति ॥ १६ ॥
हर्षात्प्रक्रीडमानांस्तान्गृह्य राजन्निलीयते ।
शिरःसु विनिगृह्यैतान्योधयामास पाण्डवैः ॥ १७ ॥

इस बुढ़ापे की अवस्था में अपने वंश का घोर नाश देखने के लिये यहां न रहो। यह सुनकर सत्यवती ने व्यासजी को 'बहुत अच्छा कहकर' विदा किया और आप महल में जाकर अपनी बहू अम्बिका को बुलाकर कहा-मैंने सुना है कि तुम्हारे पुत्र-पौत्रों के अन्याय से अब आगे सब कुटुम्ब और देश का नाश होगा । यदि तुम कहो तो मैं कौशल्या (अम्बालिका) को जो पुत्र के शोक से अत्यन्त दुःखी है साथ लेकर वन में तपस्या करने चली जाऊं। [यदि तुम्हारी इच्छा हो तो तुम भी चलो] हे राजा जनमेजय ! सत्यवती यों कहकर भीष्म की सम्मति से वन को चली। अम्बिका और अम्बालिका भी उनके साथ हो लीं ॥८।१२॥

हे भारतश्रेष्ठ महाराज ! उन तीनों देवियों ने वहां कठोर तपस्या करके देह छोड़कर अपनी इच्छा के अनुसार सुगति प्राप्त की । वैशम्पायन ने कहा-हे राजन् ! इसके पश्चात् पाण्डव वेदों के अनुसार संस्कारों को पाकर नाना प्रकार के भोगों के पदार्थ भोगते हुए पिता के घर में बढ़ने लगे । वे प्रसन्नचित्त होकर धृतराष्ट्र के पुत्रों के साथ सुखपूर्वक खेलते कूदते थे । पाण्डवों में धृतराष्ट्र के पुत्रों से अधिक तेज और बल देख पड़ता था । दौड़ने में, निशानेबाज़ी में, खाने-पीने में, धूल फेंकने आदि में भीमसेन धृतराष्ट्र के पुत्रों से बढ़कर थे और

शतमेकोत्तरं तेषां कुमाराणां महौजसाम् ।
एक एव निगृह्णाति नातिकृच्छ्राद्वृकोदरः ॥ १८ ॥
कचेषु च निगृह्यैनान्विनिहत्य बलाद्बली ।
चकर्ष क्रोशतो भूमौ घृष्टजानुशिरोंसकान् ॥ १९ ॥
दश बालाञ्जले क्रीडन्भुजाभ्यां परिगृह्य सः ।
आस्ते स्म सलिले मग्नो मृतकल्पान्विमुञ्चति ॥ २० ॥
फलानि वृक्षमारुह्य विचिन्वन्ति च ते यदा ।
तदा पादप्रहारेण भीमः कम्पयते द्रुमान् ॥ २१ ॥
प्रहारवेगाभिहता द्रुमा व्याघूर्णितास्ततः ।
सफलाः प्रपतन्ति स्म द्रुतं त्रस्ताः कुमारकाः ॥ २२ ॥
न ते नियुद्धे न जवे न योग्यासु कदाचन ।
कुमारा उत्तरं चक्रुः स्पर्धमाना वृकोदरम् ॥ २३ ॥
एवं स धार्तराष्ट्रांश्च स्पर्धमानो वृकोदरः ।
अप्रियेऽतिष्ठदत्यन्तं बाल्यान्न द्रोहचेतसा ॥ २४ ॥
ततो बलमतिख्यातं धार्तराष्ट्रः प्रतापवान् ।
भीमसेनस्य तज्ज्ञात्वा दुष्टभावमदर्शयत् ॥ २५ ॥

उनको नीचा दिखाते थे ॥१३।१६॥

जब धृतराष्ट्र के पुत्र खेलते थे तब पाण्डव उनको पकड़कर एक दूसरे से अलग कर देते थे और उनके सिरों को पकड़कर एक दूसरे से लड़ा देते थे। उन बड़े तेजवंत एक सौ एक पुत्रों को अकेले भीम दिक किया करते थे। महाबली भीमसेन बल से उनके केश पकड़कर मारते पीटते थे। किसी को मट्टी पर घसीटते और किसी का सिर गर्दन आदि रगड़ते थे। इससे किसी की जांघ में, किसी के सिर में, और किसी के कन्धे में चोट आ जाती थी। वे चोट से चिल्लाते ही रह जाते थे। भीमसेन उनमें से दस-दस बालकों को, दोनों हाथों से पकड़कर गहरे जल में ले जाते और गोता देकर मुर्दा करके छोड़ते थे ॥१७।२०॥

और जब कभी धृतराष्ट्र के पुत्र किसी वृक्ष पर फल तोड़ने को चढ़ जाते तब भीमसेन उस वृक्ष को पकड़कर हिला देते थे। इससे वे सब बालक और वृक्ष के फल नीचे गिर पड़ते थे। धृतराष्ट्र के सब बालक कुश्ती में, दौड़ने में और शिक्षा में किसी बात में भीमसेन से कभी न जीत सके। भीमसेन धृतराष्ट्र के पुत्रों को कोई हानि नहीं पहुंचाना चाहते थे। केवल लड़कपन के स्वभाव के कारण लागवाजी रखकर धृतराष्ट्र के पुत्रों को तङ्ग किया करते थे ॥२१।२४॥

अनन्तर प्रतापी धृतराष्ट्र का बड़ा पुत्र दुर्योधन





धृतराष्ट्र और पाण्डु के पुत्रों का बालचरित्र।

तस्य धर्मादपेतस्य पापानि परिपश्यतः ।
मोहादैश्वर्यलोभाच्च पापा मतिरजायत ॥ २६ ॥
अयं वलवतां श्रेष्ठः कुन्तीपुत्रो वृकोदरः ।
मध्यमः पाण्डुपुत्राणां निकृत्या संनिगृह्यताम् ॥ २७ ॥
प्राणवान्विक्रमी चैव शौर्येण महतान्वितः ।
स्पर्धते चापि सहितानस्मानेको वृकोदरः ॥ २८ ॥
तं तु सुप्तं पुरोद्याने गङ्गायां प्रक्षिपामहे ।
अथ तस्मादवरजं श्रेष्ठं चैव युधिष्ठिरम् ॥ २९ ॥
प्रसह्य वन्धने वध्वा प्रशासिष्ये वसुन्धराम् ।
एवं स निश्चयं पापः कृत्वा दुर्योधनस्तदा ।
नित्यमेवान्तरप्रेक्षी भीमस्यासीन्महात्मनः ॥ ३० ॥
ततो जलविहारार्थं कारयामास भारत ।
चैलकम्वलवेश्मानि विचित्राणि महान्ति च ॥ ३१ ॥
सर्वकामैः सुपूर्णानि पताकोच्छ्रायवन्ति च ।
तत्र संजनयामास नानागाराण्यनेकशः ॥ ३२ ॥
उदकक्रीडनं नाम कारयामास भारत ।
प्रमाणकोट्यां तं देशं स्थलं किंचिदुपेत्य ह ॥ ३३ ॥

भीमसेन का ऐसा अति प्रख्यात वल देखकर शत्रुता दिखलाने लगा। धर्महीन पापी दुर्योधन का चित्त अज्ञानता और ऐश्वर्य के लोभ से पाप पर दौड़ा। वह विचारने लगा कि पाण्डवों में मंझला यह कुन्ती पुत्र भीमसेन बड़ा वलवान् है। इसतरह मैं इसका कुछ नहीं कर सकता। इसलिए इसको छल से ही मार डालना चाहिये। अत्यन्त बली वीर भीमसेन अकेला ही हम सबको हराता है ॥२५।२८॥

जब वह नगर के बाग में सो जायगा तब उसे गंगा की धारा में फेंक दूगा। इसके पश्चात् उसके छोटे भाई अर्जुन और बड़े भाई युधिष्ठिर को बलपूर्वक बांधकर मैं अकेला अकंटक होकर राज्य करूंगा। पापात्मा दुर्योधन यों निश्चय करके महात्मा भीमसेन को सदा ढूंढ़ने लगा। हे भारत! अन्त को उस पापी दुर्योधन ने जलक्रीड़ा के लिये गङ्गातट पर स्थित प्रमाणकोटि नामक स्थान में, जल के किनारे स्थल में, कपड़े और कम्बल आदि के विचित्र बड़े-बड़े डेरे और तम्बू लगवाये। उनमें तरह-तरह की खाने-पीने की और सुखभोग की सामग्रियां रखवा दीं। उन भवनों के ऊपर कई रंग की ध्वजाएं फहराने लगीं ॥२९।३२॥

हे भारत नन्दन! उस भवन का नाम 'जलक्रीड़ा'

भक्ष्यं भोज्यं च पेयं च चोष्यं लेह्यमथापि च ।
उपपादितं नरैस्तत्र कुशलैः सूदकर्मणि ॥ ३४ ॥
न्यवेदयंस्तत्पुरुषा धार्तराष्ट्राय वै तदा ।
ततो दुर्योधनस्तत्र पाण्डवानाह दुर्मतिः ॥ ३५ ॥
गङ्गां चैवानुयास्याम उद्यानवनशोभिताम् ।
सहिता भ्रातरः सर्वे जलक्रीडामवाप्नुमः ॥ ३६ ॥
एवमस्त्विति तं चापि प्रत्युवाच युधिष्ठिरः ।
ते रथैर्नगराकारैर्देशजैश्च गजोत्तमैः ॥ ३७ ॥
निर्ययुर्नगराच्छूराः कौरवाः पाण्डवैः सह ।
उद्यानवनमासाद्य विसृज्य च महाजनम् ॥ ३८ ॥
विशन्ति स्म तदा वीराः सिंहा इव गिरेर्गुहाम् ।
उद्यानमभिपश्यन्तो भ्रातरः सर्व एव ते ॥ ३९ ॥
उपस्थानगृहैः शुभ्रैर्वलभीभिश्च शोभितम् ।
गवाक्षकैस्तथा जालैर्यन्त्रैः साञ्चारिकैरपि ॥ ४० ॥
संमार्जितं सौधकारैश्चित्रकारैश्च चित्रितम् ।
दीर्घिकाभिश्च पूर्णाभिस्तथा पुष्करिणीभिर्हि ॥ ४१ ॥
जलं तच्छुशुभे छन्नं फुल्लैर्जलरुहैस्तथा ।
उपच्छन्ना वसुमती तथा पुष्पैर्यथर्तुकैः ॥ ४२ ॥

रक्खा गया । रसोई बनाने में चतुर, रसोईवालों ने चाबने, चूसने, चाटने और पीने आदि की अनेक भोजन की वस्तुएं तैय्यार कर रक्खीं । सब ठीक हो जाने पर नौकरों ने आकर दुर्योधन को सूचना दी । तब दुर्मति दुर्योधन ने पाण्डवों से कहा—चलो, हम सब भाई मिलकर वन और बगीचे से सुशोभित गंगा के किनारे जाकर वहां जलक्रीड़ा करें । युधिष्ठिर ने इस बात को स्वीकार कर लिया । धृतराष्ट्र के पुत्र, पाण्डवों को साथ लेकर, नगर के समान बड़े-बड़े रथों और बड़े-बड़े शरीरवाले हाथियों पर चढ़कर, नगर से बाहर निकले । नगर से प्रमाणकोटि में पहुंचकर शूरवीर कौरवों ने साथ आने वाले लोगों को विदा किया ॥३३।३८॥

फिर सिंह जैसे पर्वत की कन्दरा (गुफ़ा) में प्रवेश करते हैं वैसे ही पाण्डव और धृतराष्ट्र के पुत्र, उपवन की शोभा देखने के लिये बाग में घुसे। वहां देखा कि श्वेत सुन्दर बैठकें बनी हैं । उन सुन्दर भवनों में बंगलेदार अण्टियां बनी हुई हैं ।



१—धृतराष्ट्र के पुत्र पाण्डवों को साथ लेकर बड़े-बड़े रथों और हाथियों पर चढ़कर नगर से बाहर निकल रहे हैं। २—जल क्रीड़ा स्थान।







१—दुर्योधन का भीमसेन को मार डालने के लिये चेष्टा करना।

२—धृतराष्ट्र के पुत्रों और पाण्डवों का मिलकर जलक्रीड़ा करने के लिये गंगा के अन्दर घुमना।

३—दुर्योधन का अचेत हुए हुए भीमसेन को लताजाल में बांधकर गंगा में गिरा देना।

तत्र प्रविष्टास्ते सर्वे पाण्डवाः कौरवाश्च ह ।
उपच्छन्नान्बहून्कामांस्ते भुञ्जन्ति ततस्ततः ॥ ४३ ॥
अथोद्यानवरे तस्मिंस्तथा क्रीडागताश्च ते ।
परस्परस्य वक्त्रेभ्यो ददुर्भक्ष्यांस्ततस्ततः ॥ ४४ ॥
ततो दुर्योधनः पापस्तद्भक्ष्ये कालकूटकम् ।
विषं प्रक्षेपयामास भीमसेनजिघांसया ॥ ४५ ॥
स्वयमुत्थाय चैवाथ हृदयेन क्षुरोपमः ।
स वाचामृतकल्पश्च भ्रातृवच्च सुहृद्यथा ॥ ४६ ॥
स्वयं प्रक्षिपते भक्ष्यं बहु भीमस्य पापकृत् ।
प्रतीक्षितं स्म भीमेन तं वै दोषमजानता ॥ ४७ ॥
ततो दुर्योधनस्तत्र हृदयेन हसन्निव ।
कृतकृत्यमिवात्मानं मन्यते पुरुषाधमः ॥ ४८ ॥
ततस्ते सहिताः सर्वे जलक्रीडामकुर्वत ।
पाण्डवा धार्तराष्ट्राश्च तदा मुदितमानसाः ॥ ४९ ॥
क्रीडावसाने ते सर्वे शुचिवस्त्राः स्वलंकृताः ।
दिवसान्ते परिश्रान्ता विहृत्य च कुरूद्वहाः ॥ ५० ॥

वहां चित्रकारों ने अनेक प्रकार के सुन्दर बेल बूटों का काम कर रक्खा है। हवा आने के लिये सुन्दर झरोखे और जालियां लगी हुई है। पानी के फुहारे चल रहे हैं। जगह-जगह पर कूप और बावलियां बनी हुई हैं। ताल और तलैयों में कमल फूल रहे हैं। ऋतु के फलों की सुवास चारों ओर बसी हुई है॥३९।४२॥

अनन्तर कौरव और पाण्डव वहां जाकर बैठे और अनेक स्थानों से आई हुई सामग्रियों का उपभोग करने लगे। उस सुन्दर बाग में खेलते हुए एक दूसरे के मुख में खाने की वस्तुएं देने लगे। उस समय पापी दुर्योधन, भीमसेन को मार डालने की इच्छा से, विष से मिला हुआ भोजन भीमसेन को खिलाने लगा। हृदय में धार और मुंह में अमृत सी मीठी बातें रखनेवाले दुर्योधन ने अपने आप उठकर भाई और मित्र का सा भाव दिखाते हुए वह विष से मिला हुआ भोजन भीमसेन को बहुत सा खिला दिया ॥४३।४७॥

तब पुरुषों में बड़ा अधम दुर्योधन अपनी इच्छा पूरी हुई जानकर मानो मन ही मन में हंसने लगा। इसके पश्चात् धृतराष्ट्र के पुत्र और पाण्डव मिलकर गंगा के अन्दर घुमे और प्रसन्नचित होकर जलक्रीड़ा करने लगे। जल में खेलने के पश्चात् सबने अपने-अपने गहने और कपड़े पहन लिये। जलक्रीड़ा के परिश्रम से थके हुए बालकों ने सन्ध्या के समय,

विहारावसथेष्वेव वीरा वासमरोचयन् ।
खिन्नस्तु बलवान्भीमो व्यायम्याभ्यधिकं तदा ॥ ५१ ॥
वाहयित्वा कुमारांस्ताञ्जलक्रीडागतांस्तदा ।
प्रमाणकोट्यां वासार्थी सुष्वापावाप्य तत्स्थलम् ॥ ५२ ॥
शीतं वातं समासाद्य श्रान्तो मदविमोहितः ।
विषेण च परीताङ्गो निश्चेष्टः पाण्डुनन्दनः ॥ ५३ ॥
ततो बध्वा लतापाशैर्भीमं दुर्योधनः स्वयम् ।
मृतकल्पं तदा वीरं स्थलाज्जलमपातयत् ॥ ५४ ॥
स निःसंज्ञो जलस्यान्तमथ वै पाण्डवोऽविशत् ।
आक्रामन्नागभवने तदा नागकुमारकान् ॥ ५५ ॥
ततः समेत्य बहुभिस्तदा नागैर्महाविषैः ।
अदश्यत भृशं भीमो महादंष्ट्रैर्विषोल्बणैः ॥ ५६ ॥
ततोऽस्य दश्यमानस्य तद्विषं कालकूटकम् ।
हतं सर्पविषेणैव स्थावरं जङ्गमेन तु ॥ ५७ ॥
दंष्ट्राश्च दंष्ट्रिणां तेषां मर्मस्वपि निपातिताः ।
त्वचं नैवास्य विभिदुः सारत्वात्पृथुवक्षसः ॥ ५८ ॥

उसी उपवन में बने हुए विहार भवनों में रहने का विचार किया। महाबली भीमसेन ने जलक्रीड़ा के समय सब कुमारों को अधिक व्यायाम कराया था। इस कारण से वे बहुत ही थक गये थे। वे आराम करने की इच्छा से उस प्रमाणकोटि की स्थल-भूमि में आकर ही किनारे पर सो रहे ॥४८।५२॥

पाण्डु पुत्र भीमसेन एक तो थके थे, दूसरे उन्हें विष का नशा चढ़ा हुआ था। फिर ठण्डी हवा लगने से सब शरीर में विष फैलने के कारण वे एकदम अचेत (बेहोश) हो गये। [और सब लोग तथा चारों पाण्डव वस्त्र भवनों में विश्राम कर रहे थे] भीम को मृत्यु को प्राप्त हुआ समझकर यह अवसर पाकर दुर्योधन ने उनको लताजाल से बांधकर स्थल से गंगा के जल में गिरा दिया। अचेत पड़े हुए पाण्डव जल में डूबकर नागों के स्थान में उनके बच्चों पर जा गिरे ॥५३।५५॥

तब सैकड़ों बड़ी-बड़ी डाढ़ोंवाले विषैले सर्प आकर उनके शरीर से लिपट गये और उनको काटने लगे। भीमसेन के शरीर में जो स्थावर कालकूट विष फैल गया था वह सर्पों के जङ्गम विष के द्वारा नष्ट हो गया, उसका असर जाता रहा। सर्पों ने भीमसेन के मर्मस्थानों में ही काटा था, परन्तु उनकी खाल बहुत ही कड़ी होने के कारण सर्पों के दांत अन्दर घुस ही नहीं सके। अनन्तर



१—भीमसेन का नागलोक म पहुचना ।

२—नागरान वासुकि की आज्ञा से भीमसेन का रस पान करना ।

ततः प्रबुद्धः कौन्तेयः सर्वं संछिद्य बन्धनम् ।
पोथयामास तान्सर्वान्केचिद्भीताः प्रदुद्रुवुः ॥ ५९ ॥
हतावशेषा भीमेन सर्वे वासुकिमभ्ययुः ।
ऊचुश्च सर्पराजानं वासुकिं वासवोपमम् ॥ ६० ॥
अयं नरो वै नागेन्द्र ह्यप्सु बद्ध्वा प्रवेशितः ।
यथा च नो मतिर्वीर विषपीतो भविष्यति ॥ ६१ ॥
निश्चेष्टोऽस्माननुप्राप्तः स च दष्टोऽन्वबुध्यत ।
ससंज्ञश्चापि संवृत्तश्छित्त्वा बन्धनमाशु नः ॥ ६२ ॥
पोथयन्तं महाबाहुं त्वं चैनं ज्ञातुमर्हसि ।
ततो वासुकिरभ्येत्य नागैरनुगतस्तदा ॥ ६३ ॥
पश्यति स्म महाबाहुं भीमं भीमपराक्रमम् ।
आर्यकेण च दृष्टः स पृथाया आर्यकेण च ॥ ६४ ॥
तदा दौहित्रदौहित्रः परिष्वक्तः सुपीडितम् ।
सुप्रीतश्चाभवत्तस्य वासुकिः सुमहायशाः ॥ ६५ ॥
अब्रवीत्तं च नागेन्द्रः किमस्य क्रियतां प्रियम् ।
धनौघो रत्ननिचयो वसु चास्य प्रदीयताम् ॥ ६६ ॥
एवमुक्तस्तदा नागो वासुकिं प्रत्यभाषत ।
यदि नागेन्द्र तुष्टोऽसि किमस्य धनसंचयैः ॥ ६७ ॥

कुन्ती पुत्र भीमसेन सचेत होकर बन्धनों को काटकर उन सर्पों को पृथ्वी पर पटक-पटककर मारने लगे। उनमें से कुछ सर्प भय खाकर वहां से वेग से भाग गये और देवराज समान सर्प वासुकि के पास जाकर कहने लगे ॥५९ ६०॥

हे वीर नागेन्द्र ! लताजाल से बंधा हुआ एक मनुष्य जल में डूबकर नागलोक में आया है। हमको जान पड़ता है कि उसने विष खाया था। जब हमारे पास गिरा तब अचेत था। हमारे काटने पर वह होश में आकर, बन्धन तोड़कर, उठ बैठा है और पृथ्वी पर पटक-पटककर सर्पों का नाश कर रहा है। वह महाभुज कौन है ? तब वासुकि ने साथी नागों के साथ वहां आकर बड़े पराक्रमी महाभुज भीम को देखा। इन्हीं सब सर्पों में आर्यक नाम का एक सर्प था। वह कुन्ती के पिता शूरसेन का नाना था। आर्यक नामक नागराज ने अपने नाती के नाती भीमसेन को देखकर गले से लगा लिया ॥६१।६५॥

रसं पिबेत्कुमारोऽयं त्वयि प्रीते महाबलः ।
बलं नागसहस्रस्य यस्मिन्कुण्डे प्रतिष्ठितम् ॥ ६८ ॥
यावत्पिबति बालोऽयं तावदस्मै प्रदीयताम् ।
एवमस्त्विति तं नागं वासुकिः प्रत्यभाषत ॥ ६९ ॥
ततो भीमस्तदा नागैः कृतस्वस्त्ययनः शुचिः ।
प्राङ्मुखश्चोपविष्टः स रसं पिबति पाण्डवः ॥ ७० ॥
एकोच्छ्वासात्ततः कुण्डं पिबति स्म महाबलः ।
एवमष्टौ स कुण्डानि ह्यपिबत्पाण्डुनन्दनः ॥ ७१ ॥
ततस्तु शयने दिव्ये नागदत्ते महाभुजः ।
अशेत भीमसेनस्तु यथासुखमरिन्दमः ॥ ७२ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि भीमसेनरसपाने अष्टाविंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२८ ॥

इससे अति यशस्वी नागेन्द्र वासुकि ने उनपर प्रसन्न होकर नागराज आर्यक से कहा—अब इनका क्या प्रिय कार्य करना चाहिये ? इन्हें प्रसन्न करने के लिये बहुत सा धन आदि अनेक रत्न दो। वासुकि की यह बात सुनकर आर्यक ने कहा—हे नागेन्द्र ! इस राजकुमार को धन आदि अनेक रत्नों की आवश्यकता ही क्या है ? यदि आप इनपर सन्तुष्ट हुए हैं तो इन्हें कुण्ड से रस पीने के लिये आज्ञा दीजिए। हजार हाथियों का बल देनेवाले कुण्ड के रस को पीकर ये महाबली हो जाएंगे। जितना रस इनसे पिया जाय उतना ही पीने की आज्ञा दीजिए। नागराज वासुकि ने यह बात स्वीकार कर ली। तब भीमसेन पवित्र होकर और नागों से मंगलाचरण किये जाकर पूर्व की ओर मुख करके बैठकर रस पीने लगे। महाबली भीमसेन एकदम में ही एक कुण्ड का रस पी गये। इसीतरह उन्होंने आठ कुण्डों का रस पी लिया। अनन्तर शत्रुओं के नाश करनेवाले भीमसेन नागों की दी हुई सेज पर परम सुख से सो रहे ॥६६।७२॥

—०—

आदिपर्व का एक सा अट्ठाईस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ ऊनत्रिंशदधिकशततमोऽध्याय ॥ १२९ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततस्ते कौरवाः सर्वे विना भीमं च पाण्डवाः ।
वृत्तक्रीडाविहारास्तु प्रतस्थुर्गजसाह्वयम् ॥ १ ॥
रथैर्गजैस्तथा चाश्वैर्यानैश्चान्यैरनेकशः ।
ब्रुवन्तो भीमसेनस्तु यातो ह्यग्रत एव नः ॥ २ ॥

ततो दुर्योधनः पापस्तत्रापश्यन्वृकोदरम् ।
भ्रातृभिः सहितो हृष्टो नगरं प्रविवेश ह ॥ ३ ॥
युधिष्ठिरस्तु धर्मात्मा ह्यविदन्पापमात्मनि ।
स्वेनानुमानेन परं साधुं समनुपश्यति ॥ ४ ॥
सोऽभ्युपेत्य तदा पार्थो मातरं भ्रातृवत्सलः ।
अभिवाद्याब्रवीत्कुन्तीमम्ब भीम इहागतः ॥ ५ ॥
क्व गतो भविता मातर्नेह पश्यामि तं शुभे ।
उद्यानानि वनं चैव विचितानि समन्ततः ॥ ६ ॥
तदर्थं न च तं वीरं दृष्टवन्तो वृकोदरम् ।
मन्यमानास्ततः सर्वे यातो नः पूर्वमेव सः ॥ ७ ॥
आगताः स्म महाभागे व्याकुलेनान्तरात्मना ।
इहागम्य क्व नु गतस्त्वया वा प्रेषितः क्व नु ॥ ८ ॥
कथयस्व महाबाहुं भीमसेनं यशस्विनि ।
न हि मे शुध्यते भावस्तं वीरं प्रति शोभने ॥ ९ ॥
यतः प्रसुप्तं मन्येऽहं भीमं नेति हतस्तु सः ।
इत्युक्ता च ततः कुन्ती धर्मराजेन धीमता ॥ १० ॥

---

एक सौ उनतीस अध्याय ॥ १२९ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय! भीमसेन की तो यहां यह गति हुई और वहां जलक्रीड़ा समाप्त हो जाने पर, विश्राम करके सब कौरव और पाण्डव वहां से रथ, घोड़े, हाथी आदि अनेक यानों पर चढ़कर हस्तिनापुर को चले। दुर्योधन के कुकर्म को न जानने के कारण रास्ते में पाण्डवों ने आपस में यह निश्चय कर लिया कि भीमसेन हमसे पहले अकेले ही घर को चले गये है। उस पापात्मा दुर्योधन ने उनमें भीम को न देखकर प्रसन्नचित्त से नगर में प्रवेश किया। धर्मात्मा युधिष्ठिर बड़े धर्मात्मा थे, इस कारण वे अपने ही समान सबको भला समझते थे ॥१।४॥

भ्रातृवत्सल युधिष्ठिर ने नगर में आते ही अपनी माता कुन्ती के पास जाकर प्रणाम करके पूछा—हे माता! क्या भीम यहां आ गये हैं? हे शुभ चाहनेवाली! वे अभी तक क्यों नहीं दिखाई देते, कहां गये हैं? हमने उपवन में और गंगातट के वन में उन्हें बहुत ढूंढा, परन्तु वे कहीं नहीं दिखाई देते। अन्त को हमने यह विचार किया कि वे हमसे पहले घर चले गये होंगे ॥५।७॥

हे यशस्विनी! हम बड़ी चिन्ता और व्याकुलता के साथ यहां आ रहे है। शीघ्र बताओ, महाभुज

हाहेति कृत्वा संभ्रान्ता प्रत्युवाच युधिष्ठिरम् ।
न पुत्र भीमं पश्यामि न मामभ्येत्यसाविति ॥ ११ ॥
शीघ्रमन्वेषणे यत्नं कुरु तस्यानुजैः सह ।
इत्युक्त्वा तनयं ज्येष्ठं हृदयेन विदूयता ॥ १२ ॥
क्षत्तारमानाय्य तदा कुन्ती वचनमब्रवीत् ।
क्व गतो भगवन्क्षत्तर्भीमसेनो न दृश्यते ॥ १३ ॥
उद्यानान्निर्गताः सर्वे भ्रातरो भ्रातृभिः सह ।
तत्रैकस्तु महाबाहुर्भीमो नाभ्येति मामिह ॥ १४ ॥
न च प्रीणयते चक्षुः सदा दुर्योधनस्य सः ।
क्रूरोऽसौ दुर्मतिः क्षुद्रो राज्यलुब्धोऽनपत्रपः ॥ १५ ॥
निहन्यादपि तं वीरं जातमन्युः सुयोधनः ।
तेन मे व्याकुलं चित्तं हृदयं दह्यतीव च ॥ १६ ॥
विदुर उवाच—मैवं वदस्व कल्याणि शेषसंरक्षणं कुरु ।
प्रत्यादिष्टो हि दुष्टात्मा शेषेऽपि प्रहरेत्तव ॥ १७ ॥
दीर्घायुषस्तव सुता यथोवाच महामुनिः ।
आगमिष्यति ते पुत्रः प्रीतिं चोत्पादयिष्यति ॥ १८ ॥

भीमसेन कहां है? कहीं आपने उनको तो नहीं भेजा है? उनके लिये हमारे मन में तरह-तरह के विचार उत्पन्न हो रहे हैं। हमें प्रतीत होता है, वे अब जीवित नहीं हैं। वे वहां सोते थे, अवश्य किसी ने उनको मार डाला है ॥८।१०॥

बुद्धिमान् धर्मपुत्र युधिष्ठिर के ये वचन सुनकर कुन्ती हाय-हाय करती हुई दु:ख से बोली—हे पुत्र! मैंने भीम को नहीं देखा; वह अभी तक मेरे पास नहीं आया। तुम छोटे भाइयों के साथ जाकर शीघ्र उसकी तलाश करो। दुःखित कुन्ती ने बड़े पुत्र युधिष्ठिर से यों कहकर विदुर को बुलाया और कहा—हे देवर! मालूम नहीं, भीमसेन कहां गया! वह कहीं नहीं दिखाई देता। और सब भाई खेल-कूदकर बाग से लौट आये हैं। महाभुज भीम ही अबतक नहीं आया। उसको देखकर दुर्योधन प्रसन्न नहीं होता। वह बड़ा चालाक, दुर्मति, नीच और लज्जा से रहित है। ऐसा न हो कि क्रोधवश उसने उस वीर को मार डाला हो। इस डर के मारे मेरा चित्त विकल और हृदय जल रहा है ॥११।१६॥

विदुर ने कहा—हे कल्याणी! तुम यह बात प्रगट न करो। अब शेष पुत्रों की रक्षा करो। क्योंकि इस समय कुछ कहने-सुनने से वह दुरात्मा दुर्योधन तुम्हारे शेष पुत्रों को भी मार सकता है। महामुनि व्यास का कहा कभी अन्यथा नहीं हो सकता।

वैशम्पायन उवाच-एवमुक्त्वा ययौ विद्वान्विदुरः स्वं निवेशनम् ।
कुन्ती चिन्तापरा भूत्वा सहासीना सुतैर्गृहे ॥ १९ ॥
ततोऽष्टमे तु दिवसे प्रत्यबुध्यत पाण्डवः ।
तस्मिंस्तदा रसे जीर्णे सोऽप्रमेयबलो बली ॥ २० ॥
तं दृष्ट्वा प्रतिबुध्यन्तं पाण्डवं ते भुजङ्गमाः ।
सान्त्वयामासुरव्यग्रा वचनं चेदमब्रुवन् ॥ २१ ॥
यत्ते पीतो महाबाहो रसोऽयं वीर्यसंभृतः ।
तस्मान्नागायुतबलो रणेऽधृष्यो भविष्यसि ॥ २२ ॥
गच्छाद्य त्वं च स्वगृहं स्नातो दिव्यैरिमैर्जलैः ।
भ्रातरस्तेऽनुतप्यन्ति त्वां विना कुरुपुङ्गव ॥ २३ ॥
ततः स्नातो महाबाहुः शुचिः शुक्लाम्बरस्रजः ।
ततो नागस्य भवने कृतकौतुकमङ्गलः ॥ २४ ॥
ओषधीभिर्विषघ्नीभिः सुरभीभिर्विशेषतः ।
भुक्तवान्परमान्नं च नागैर्दत्तं महाबलः ॥ २५ ॥
पूजितो भुजगैर्वीर आशीर्भिश्चाभिनन्दितः ।
दिव्याभरणसंछन्नो नागानामन्त्र्य पाण्डवः ॥ २६ ॥

तुम्हारे सब पुत्र दीर्घआयु होंगे। तुम्हारा पुत्र भीमसेन शीघ्र आकर तुमको प्रसन्न करेगा ॥१७।१८॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! विद्वान् विदुर कुन्ती से ये कहकर अपने घर चले गये। चिन्ता में डूबी हुई कुन्ती शेष चार पुत्रों के साथ घर में रहने लगी। अनन्तर आठ दिन के बाद भीमसेन की आंख खुली। वे उठ बैठे। आठ कुण्डों का रस पच जाने से वे बड़े बलवान् हो गये थे। उस पाण्डु-पुत्र भीमसेन को जगा हुआ देखकर सब सर्प उनके पास आ गये। उन्होंने कहा—हे महाभुज! तुमने जो वीर्य देनेवाला रस पिया है, इस कारण तुम्हारे शरीर में हजार हाथियों का बल आ गया है। रणभूमि में तुमको कोई परास्त न कर सकेगा। हे कुरुश्रेष्ठ! आज तुम इस दिव्य और पवित्र गंगा के जल में नहा करके अपने घर को जाओ। तुमको न देखकर तुम्हारी माता और भाई बड़े दुःखी हो रहे हैं ॥१९।२३॥

इसके पश्चात् महाभुज महाबली भीमसेन ने उस पवित्र जल में नहाया, श्वेतवस्त्र और श्वेतमालाएं पहनीं। भोजन के लिये नागलोक के दिव्य भोजन आये। नागों के दिये दिव्य अलंकार पहने हुए भीमसेन ने अपनी इच्छानुसार भोजन किया और ऐसी औषधियां भी खाईं जिनसे विष का असर हटता है। फिर नागों से आशीर्वाद पाकर-विदा-

उदतिष्ठत्प्रहृष्टात्मा नागलोकादरिन्दमः ।
उत्क्षिप्तः स तु नागेन जलाज्जलरुहेक्षणः ॥ २७ ॥
तस्मिन्नेव वनोद्देशे स्थापितः कुरुनन्दनः ।
ते चान्तर्दधिरे नागाः पाण्डवस्यैव पश्यतः ॥ २८ ॥
तत उत्थाय कौन्तेयो भीमसेनो महाबलः ।
आजगाम महाबाहुर्मातुरन्तिकमञ्जसा ॥ २९ ॥
ततोऽभिवाद्य जननीं ज्येष्ठं भ्रातरमेव च ।
कनीयसः समाघ्राय शिरःस्वरिविमर्दनः ॥ ३० ॥
तैश्चापि संपरिष्वक्तः सह मात्रा नरर्षभैः ।
अन्योन्यगतसौहार्दाद्दिष्ट्या दिष्ट्येति चाब्रुवन् ॥ ३१ ॥
ततस्तत्सर्वमाचष्ट दुर्योधनविचेष्टितम् ।
भ्रातॄणां भीमसेनश्च महाबलपराक्रमः ॥ ३२ ॥
नागलोके च यद्वृत्तं गुणदोषमशेषतः ।
तच्च सर्वमशेषेण कथयामास पाण्डवः ॥ ३३ ॥
ततो युधिष्ठिरो राजा भीममाह वचोऽर्थवत् ।
तूष्णीं भव न ते जल्प्यमिदं कार्यं कथंचन ॥ ३४ ॥
इतः प्रभृति कौन्तेया रक्षतान्योन्यमादृताः ।
एवमुक्त्वा महाबाहुर्धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
भ्रातृभिः सहितः सर्वैरप्रमत्तोऽभवत्तदा ॥ ३५ ॥

होकर शत्रुनाशी भीमसेन प्रसन्नचित्त से ऊपर की ओर उठे। नागों ने उस कमल नेत्रवाले कुरुनन्दन को जल से उठाकर उसी वनखण्ड में छोड़ दिया और आप अपने लोक को चले गये ॥२७।२८॥

फिर वह महाभुज महाबली कुन्तीपुत्र भीमसेन उस स्थान से झटपट अपनी माता के पास पहुंचे। अपनी माता और बड़े भाई के चरणों में प्रणाम करके उन्होंने छोटे भाइयों को गले से लगा लिया। सब मिलकर भीमसेन के आने पर आनन्द प्रगट करने लगे। पराक्रमी भीमसेन ने भाइयों के आगे दुर्योधन की दुष्टता का सब हाल कह सुनाया। नागलोक में अच्छा बुरा जो कुछ हुआ था उसका भी वर्णन किया। तब युधिष्ठिर ने भीमसेन से कहा—हे भाई! तुम चुप रहो। यह सब हाल किसी और से न कहना॥२९।३४॥

इस प्रकार भाइयों को सावधान रहने का उपदेश

सारथिं चास्य दयितमपहस्तेन जघ्निवान् ।
धर्मात्मा विदुरस्तेषां पार्थानां प्रददौ मतिम् ॥ ३६ ॥
भोजने भीमसेनस्य पुनः प्राक्षेपयद्विषम् ।
कालकूटं नवं तीक्ष्णं संभृतं लोमहर्षणम् ॥ ३७ ॥
वैश्यापुत्रस्तदाचष्ट पार्थानां हितकाम्यया ।
तच्चापि भुक्त्वाऽजरयदविकारं वृकोदरः ॥ ३८ ॥
विकारं न ह्यजनयत्सुतीक्ष्णमपि तद्विषम् ।
भीमसंहनने भीमे अजीर्यत वृकोदरे ॥ ३९ ॥
एवं दुर्योधनः कर्णः शकुनिश्चापि सौबलः ।
अनेकैरभ्युपायैस्ताञ्जिघांसन्ति स्म पाण्डवान् ॥ ४० ॥
पाण्डवाश्चापि तत्सर्वं प्रत्यजानन्नमर्षिताः ।
उद्भावनमकुर्वन्तो विदुरस्य मते स्थिताः ॥ ४१ ॥
कुमारान्क्रीडमानांस्तान्दृष्ट्वा राजाऽतिदुर्मदान् ।
गुरुं शिक्षार्थमन्विष्य गौतमं तन्न्यवेदयत् ॥ ४२ ॥
शरस्तम्बे समुद्भूतं वेदशास्त्रार्थपारगम् ।
अधिजग्मुश्च कुरवो धनुर्वेदं कृपात्तु ते ॥ ४३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि भीमप्रत्यागमने ऊनत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२९ ॥

देकर वे आप भी सावधान रहने लगे। धर्मात्मा विदुर की सम्मति से पाण्डवों ने दुर्योधन के इस कुकर्म को जानकर प्रकट नहीं किया। फिर दुर्योधन ने भीमसेन के भोजन में दुबारा तीक्ष्ण विष मिलवा दिया परन्तु विदुर ने इसकी सूचना पाण्डवों को दे दी। वृकोदर ने इस विष को भी पचा लिया। यह विष तेज नाश करनेवाले योग्य भी भीम में कोई विकार उत्पन्न न कर सका और भीम ने उसको पचा लिया। इस प्रकार दुर्योधन ने, कर्ण और सुबल-पुत्र शकुनि की सलाह से नाना प्रकार के उपायों से पाण्डवों को नष्ट करने की चेष्टा की थी। परन्तु वे विदुर की सम्मति से सदा बचते रहे। हे शत्रुनाशी! पाण्डव यह जानते हुए भी उसपर क्रोध प्रकट नहीं करते थे ॥३५।४१॥

धृतराष्ट्र ने बालकों की शिक्षा के लिये सरकण्डे की लकड़ी से उत्पन्न, वेद-शास्त्रों के जानकार, कृपाचार्य को नियत कर दिया। सब बालक उन्हीं से धनुर्वेद की शिक्षा पाने लगे ॥४२।४३॥

आदिपर्व का एक सौ उनतीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३० ॥

जनमेजय उवाच—कृपस्यापि मम ब्रह्मन्संभवं वक्तुमर्हसि ।
शरस्तम्बात्कथं जज्ञे कथं वास्त्राण्यवाप्तवान् ॥ १ ॥
वैशम्पायन उवाच-महर्षेर्गौतमस्यासीच्छरद्वान्नाम गौतमः ।
पुत्रः किल महाराज जातः सह शरैर्विभो ॥ २ ॥
न तस्य वेदाध्ययने तथा बुद्धिरजायत ।
यथाऽस्य बुद्धिरभवद्धनुर्वेदे परंतप ॥ ३ ॥
अधिजग्मुर्यथा वेदांस्तपसा ब्रह्मचारिणः ।
तथा स तपसोपेतः सर्वाण्यस्त्राण्यवाप ह ॥ ४ ॥
धनुर्वेदपरत्वाच्च तपसा विपुलेन च ।
भृशं संतापयामास देवराजं स गौतमः ॥ ५ ॥
ततो जानपदीं नाम देवकन्यां सुरेश्वरः ।
प्राहिणोत्तपसो विघ्नं कुरु तस्येति कौरव ॥ ६ ॥
सा हि गत्वाऽऽश्रमं तस्य रमणीयं शरद्वतः ।
धनुर्बाणधरं बाला लोभयामास गौतमम् ॥ ७ ॥
तामेकवसनां दृष्ट्वा गौतमोऽप्सरसं वने ।
लोकेऽप्रतिमसंस्थानां प्रोत्फुल्लनयनोऽभवत् ॥ ८ ॥

एक सौ तीस अध्याय ॥ १३० ।

जनमेजय ने कहा—हे ब्रह्मन् ! आप कृपा करके कृपाचार्य के जन्म का वृत्तान्त कहिए। वे किस प्रकार शरस्तम्ब ( सरकंडे की लकड़ी ) से पैदा हुए ? किससे और किस प्रकार उन्होंने अस्त्र-विद्या सीखी ? वैशम्पायन ने कहा—हे महाराज ! महर्षि गौतम के शरद्वान् नाम के एक पुत्र थे। गौतम ने सरकण्डे से जन्म लिया था। हे शत्रुनाशी ! जैसे वे धनुर्वेद के पण्डित हुए वैसे वेदज्ञ नहीं हुए। उनका चित्त धनुर्विद्या में ही अधिक लगता था। ब्रह्मचारी मुनियों ने जैसे तप करके वेदों को प्राप्त किया वैसे ही शरद्वान् ने तपस्या के द्वारा सब अस्त्रों को प्राप्त किया था। इन्द्र उनकी तपस्या और अस्त्र-विद्या की निपुणता को देखकर बहुत डरे। हे कौरव ! अनन्तर देवेन्द्र ने जानपदी नाम्नी एक देवकन्या ( अप्सरा ) को शरद्वान् के तप में विघ्न डालने के लिए उनके आश्रम में भेजा। इन्द्र की आज्ञा को पाकर युवती जानपदी एक वस्त्र पहने हुए शरद्वान् के आश्रम में आई। वहां धनुष-बाण लिये, धनुर्वेद का अभ्यास कर रहे, उन शरद्वान् को वह देवकन्या अपने हाव-भाव से लुभाने की चेष्टा करने लगी। उस

धनुश्च हि शरास्तस्य कराभ्यामपतन्भुवि ।
वेपथुश्चापि तां दृष्ट्वा शरीरे समजायत ॥ ९ ॥
स तु ज्ञानगरीयस्त्वात्तपसश्च समर्थनात् ।
अवतस्थे महाप्राज्ञो धैर्येण परमेण ह ॥ १० ॥
यस्तस्य सहसा राजन्विकारः समदृश्यत ।
तेन सुस्राव रेतोऽस्य स च तन्नान्वबुध्यत ॥ ११ ॥
धनुश्च सशरं त्यक्त्वा तथा कृष्णाजिनानि च ।
स विहायाश्रमं तं च तां चैवाऽप्सरसं मुनिः ॥ १२ ॥
जगाम रेतस्तत्तस्य शरस्तम्बे पपात च ।
शरस्तम्बे च पतितं द्विधा तदभवन्नृप ॥ १३ ॥
तस्याथ मिथुनं जज्ञे गौतमस्य शरद्वतः ।
मृगयां चरतो राज्ञः शान्तनोस्तु यदृच्छया ॥ १४ ॥
कश्चित्सेनाचरोऽरण्ये मिथुनं तदपश्यत ।
धनुश्च सशरं दृष्ट्वा तथा कृष्णाजिनानि च ॥ १५ ॥
ज्ञात्वा द्विजस्य चापत्ये धनुर्वेदान्तगस्य ह ।
स राज्ञे दर्शयामास मिथुनं सशरं धनुः ॥ १६ ॥

एकान्त तपोवन में सर्वाङ्ग-सुन्दरी अप्सरा को एक ही वस्त्र पहने देखकर गौतम-पुत्र शरद्वान् आश्चर्य आनन्द में मग्न हो गये । उनके हाथों से धनुष और बाण धरती पर गिर पड़े । काम में आसक्त उस ऋषिकुमार का शरीर कांपने लगा । परन्तु वे अच्छे ज्ञानी और ब्रह्मचारी थे; इस कारण उन्होंने अपने आप को संभाल लिया ॥१।१०॥

हे महाराज ! उनमें एकाएक जो विकार आ पहुंचा था उसमें उनका वीर्य गिर पड़ा । उनको वीर्य निकलने की खबर भी न हुई । अनन्तर वे धनुष, बाण, मृग का चर्म आदि सामग्री और उस आश्रम और अप्सरा को छोड़कर वहां से किसी दूसरे स्थान को चले गये । हे महाराज ! सरकण्डे की लकड़ी पर गिरने से उनके वीर्य के दो भाग हो गये । उससे एक कन्या और एक पुत्र का जन्म हुआ था । इसी अवसर में मृगया के लिये मनमाने घूमनेवाले नरनाथ शान्तनु के एक सिपाही ने वन में उस पुत्र और कन्या को देखा ॥११।१४॥

पास ही मृगचर्म और धनुषबाण देखकर समझा, किसी धनुर्वेद के पण्डित ब्राह्मण के ये बालक और बालिका हैं । वह धनुष-बाण सहित उन दोनों बालकों को राजा के पास ले गया । राजा शान्तनु के दिल में दया आ गई । उन्होंने 'मेरी सन्तान है' ये कहकर दोनों बालकों को ले लिया । उन्हें लेकर

स तदादाय मिथुनं राजा च कृपयान्वितः ।
आजगाम गृहानेव मम पुत्राविति ब्रुवन् ॥ १७ ॥
ततः संवर्धयामास संस्कारैश्चाप्ययोजयत् ।
प्रातिपेयो नरश्रेष्ठो मिथुनं गौतमस्य तत् ॥ १८ ॥
गौतमोऽपि ततोऽभ्येत्य धनुर्वेदपरोऽभवत् ।
कृपया यन्मया बालाविमौ संवर्धिताविति ॥ १९ ॥
तस्मात्तयोर्नाम चक्रे तदेव स महीपतिः ।
गोपितौ गौतमस्तत्र तपसा समविन्दत ॥ २० ॥
आगत्य तस्मै गोत्रादि सर्वमाख्यातवांस्तदा ।
चतुर्विधं धनुर्वेदं शास्त्राणि विविधानि च ॥ २१ ॥
निखिलेनास्य तत्सर्वं गुह्यमाख्यातवांस्तदा ।
सोऽचिरेणैव कालेन परमाचार्यतां गतः ॥ २२ ॥
ततोऽधिजग्मुः सर्वे ते धनुर्वेदं महारथाः ।
धृतराष्ट्रात्मजाश्चैव पाण्डवाः सह यादवैः ।
वृष्णयश्च नृपाश्चान्ये नानादेशसमागताः ॥ २३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि कृपोत्पत्तौ त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३० ॥

वे अपनी राजधानी में आये। इसके पश्चात् राजा शान्तनु ने उस कन्या और पुत्र के संस्कारों को करके दोनों बालकों को पाल-पोसकर बड़ा किया। राजा शान्तनु ने यह समझकर कि मैंने कृपापूर्वक इन बालकों को जिलाया है उनके नाम कृप और कृपी रख दिये ॥१५।१९॥

इधर गौतम के पुत्र शरद्वान् को तप के प्रभाव से यह मालूम हो गया कि उनके दोनों बालक राजा शान्तनु के पास हैं। इसलिये उन्होंने राजा शान्तनु के पास जाकर अपना गोत्र आदि सब कह दिया। उन्होंने अपने पुत्र कृपाचार्य को चार प्रकार की धनुर्विद्या, सब शास्त्र, शस्त्रों के चलाने की रीति और अन्य गुह्य विषयों की शिक्षा दी। वे थोड़े ही दिनों में धनुर्वेद के श्रेष्ठ आचार्य बन गये। भीष्म ने धृतराष्ट्र के पुत्रों और पाण्डवों को धनुर्वेद सिखलाने का काम कृपाचार्य के सुपुर्द कर दिया। इनके सिवाय यादवों के बालक और कई दूसरे देशों के राजकुमार भी उनसे धनुर्वेद की शिक्षा प्राप्त करने के लिये आते थे ॥२०।२३॥

---

आदिपर्व का एक सौ तीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ एकत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३१ ॥

वैशम्पायन उवाच-विशेषार्थी ततो भीष्मः पौत्राणां विनयेप्सया ।
इष्वस्त्रज्ञान्पर्यपृच्छदाचार्यान्वीर्यसंमतान् ॥ १ ॥
नाल्पधीर्नामहाभागस्तथा नानस्त्रकोविदः ।
नादेवसत्त्वो विनयेत्कुरूनस्त्रे महावलान् ॥ २ ॥
इति संचिन्त्य गाङ्गेयः सदा भरतसत्तमः ।
द्रोणाय वेदविदुषे भारद्वाजाय धीमते ॥ ३ ॥
पाण्डवान्कौरवांश्चैव ददौ शिष्यान्नरर्षभ ।
शास्त्रतः पूजितश्चैव सम्यक्तेन महात्मना ॥ ४ ॥
स भीष्मेण महाभागस्तुष्टोऽस्त्रविदुषां वरः ।
प्रतिजग्राह तान्सर्वान्शिष्यत्वेन महायशाः ॥ ५ ॥
शिक्षयामास च द्रोणो धनुर्वेदमशेषतः ।
तेऽचिरेणैव कालेन सर्वशास्त्रविशारदाः ।
बभूवुः कौरवा राजन्पाण्डवाश्चामितौजसः ॥ ६ ॥
जनमेजय उवाच—कथं समभवद्द्रोणः कथं चास्त्राण्यवाप्तवान् ।
कथं चागात्कुरून्ब्रह्मन्कस्य पुत्रः स वीर्यवान् ॥ ७ ॥
कथं चास्य सुतो जातः सोऽश्वत्थामाऽस्त्रवित्तमः ।
एतदिच्छाम्यहं श्रोतुं विस्तरेण प्रकीर्तय ॥ ८ ॥

एक सौ इकतीस अध्याय ॥ १३१ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! अनन्तर भीष्म पौत्रों को विशेष रूप से विद्या पढ़ाने और विनय सिखाने के लिये बाण चलाने में दक्ष, अस्त्रविद्या में पंडित पराक्रमी गुरु की तलाश करने लगे। उत्तम बुद्धिमान्, महाभाग, अनेक अस्त्रों के प्रयोग में चतुर और देव समान महात्मा आचार्य ही कुरुवंश के बालकों को धनुर्वेद की शिक्षा दें; यह विचारकर भीष्म ने धृतराष्ट्र के और पाण्डु के पुत्रों को वेदों के जानकार द्रोणाचार्य का शिष्य बनाना चाहा। इसके लिये उन्होंने द्रोणाचार्य से प्रार्थना की। भीष्म ने शास्त्र की विधि के अनुसार द्रोणाचार्य की पूजा की। उन्होंने प्रसन्न होकर उन बालकों को अपना शिष्य बनाना स्वीकार कर लिया। अब द्रोणाचार्य उनको अनेक प्रकार से धनुर्वेद की शिक्षा देने लगे। हे महाराज ! वे अनन्त तेजयुक्त थोड़े ही दिनों में अस्त्रविद्या के पूरे पण्डित हो गये ॥१-६॥

जनमेजय ने पूछा—हे ब्रह्मन् ! वे पराक्रमी द्रोण

वैशम्पायन उवाच-गङ्गाद्वारं प्रति महान्बभूव भगवानृषिः ।
भरद्वाज इति ख्यातः सततं संशितव्रतः ॥ ९ ॥
सोऽभिषेक्तुं ततो गङ्गां पूर्वमेवागमन्नदीम् ।
महर्षिभिर्भरद्वाजो हविर्धाने चरन्पुरा ॥ १० ॥
ददर्शाप्सरसं साक्षाद् घृताचीमाप्लुतामृषिः ।
रूपयौवनसंपन्नां मदहृप्तां मदालसाम् ॥ ११ ॥
तस्याः पुनर्नदीतीरे वसनं पर्यवर्तत ।
व्यपकृष्टाम्बरां दृष्ट्वा तामृषिश्चकमे ततः ॥ १२ ॥
तत्र संसक्तमनसो भरद्वाजस्य धीमतः ।
ततोऽस्य रेतश्चस्कन्द तदृषिर्द्रोण आदधे ॥ १३ ॥
ततः समभवद् द्रोणः कलशे तस्य धीमतः ।
अध्यगीष्ट स वेदांश्च वेदाङ्गानि च सर्वशः ॥ १४ ॥
अग्निवेशं महाभागं भरद्वाजः प्रतापवान् ।
प्रत्यपादयदाग्नेयमस्त्रमस्त्रविदां वरः ॥ १५ ॥
अग्नेस्तु जातः स मुनिस्ततो भरतसत्तम ।
भरद्वाजं तदाग्नेयं महास्त्रं प्रत्यपादयत् ॥ १६ ॥

किसके पुत्र थे ? किसप्रकार उनका जन्म हुआ ? उन्हें अस्त्र किसतरह प्राप्त हुए ? वे किस कारण से कौरवों की राजधानी में आये ? अस्त्रविद्या के जानकार उनके पुत्र अश्वत्थामा का जन्म किसतरह हुआ ? इन प्रश्नों का उत्तर मैं आपसे विस्तारपूर्वक सुनना चाहता हूं । कृपा करके कहिए। वैशम्पायन ने कहा–हे राजन् ! गंगा द्वार के निकट ब्रह्मचारी महर्षि भारद्वाज का आश्रम था। एक दिन वे महर्षियों के साथ अग्निहोत्र करने के लिये गंगा में स्नान करने गये । गङ्गा के किनारे पहुंचकर उन्होंने देखा कि सौन्दर्य मद से भरी, मन्दगामिनी, युवती घृताची अप्सरा स्नान करके जल से बाहर निकल रही है । वायु लगने से उसके शरीर पर से वस्त्र भी हट गया । उसके अत्यन्त सुन्दर यौवन स्वरूप को देखकर बुद्धिमान् महर्षि कामासक्त हो गये । अत्यन्त काम के वेग से महर्षि का वीर्य स्खलित हो गया । ऋषि ने शीघ्रता से द्रोण नामक यज्ञ-पात्र में उस वीर्य को रख दिया । बुद्धिमान् भारद्वाज के द्रोण में रक्खे हुए उस वीर्य से द्रोणाचार्य का जन्म हुआ । भारद्वाज के पुत्र द्रोण ने थोड़े ही समय में सब वेद और वेदाङ्ग पढ़ लिये ॥७।१४॥

अस्त्रविद्या जाननेवालों में प्रधान प्रतापी भारद्वाज ने पहले अग्निवेश नामक महाभाग महर्षि को आग्नेय अस्त्र दिया था । हे भरतश्रेष्ठ ! अग्नि

भरद्वाजसखा चाऽऽसीत्पृषतो नाम पार्थिवः ।
तस्यापि द्रुपदो नाम तदा समभवत्सुतः ॥ १७ ॥
स नित्यमाश्रमं गत्वा द्रोणेन सह पार्थिवः ।
चिक्रीडाध्ययनं चैव चकार क्षत्रियर्षभः ॥ १८ ॥
ततो व्यतीते पृषते स राजा द्रुपदोऽभवत् ।
पञ्चालेषु महाबाहुरुत्तरेषु नरेश्वरः ॥ १९ ॥
भरद्वाजोऽपि भगवानारुरोह दिवं तदा ।
तत्रैव च वसन्द्रोणस्तपस्तेपे महातपाः ॥ २० ॥
वेदवेदाङ्गविद्वान्स तपसा दग्धकिल्विषः ।
ततः पितृनियुक्तात्मा पुत्रलोभान्महायशाः ॥ २१ ॥
शारद्वतीं ततो भार्यां कृपीं द्रोणोऽन्वविन्दत ।
अग्निहोत्रे च धर्मे च दमे च सततं रताम् ॥ २२ ॥
अलभद्गौतमी पुत्रमश्वत्थामानमेव च ।
स जातमात्रो व्यनदद्यथैवोच्चैःश्रवा हयः ॥ २३ ॥
तच्छ्रुत्वान्तर्हितं भूतमन्तरिक्षस्थमब्रवीत् ।
अश्वस्येवास्य यत्स्थाम नदतः प्रदिशो गतम् ॥ २४ ॥

से जन्म लिये हुए उस ऋषि अग्निवेश ने अपने गुरुपुत्र द्रोण को वह आग्नेय अस्त्र दे दिया ॥१५।१६॥

पृषत नाम के एक राजा ऋषि भारद्वाज के मित्र थे । जिस समय भारद्वाज के पुत्र द्रोणाचार्य का जन्म हुआ उसी समय पृषत के भी द्रुपद नाम का एक पुत्र उत्पन्न हुआ था । वह पृषत का पुत्र द्रुपद नित्य भारद्वाज के आश्रम में जाकर द्रोणाचार्य के साथ खेलना और धनुर्वेद की शिक्षा प्राप्त करता था । हे नरनाथ ! राजा पृषत के परलोक सिधारने पर महाभुज द्रुपद उत्तर पाञ्चाल देश का राजा हुआ । उस समय महर्षि भारद्वाज का भी स्वर्गवास हो गया । अति तपयुक्त द्रोण भी अपने पिता के आश्रम में रहकर तप करने लगा ॥१७।२०॥

अनन्तर वेद-वेदाङ्ग के पूरे पण्डित और तपस्या के बल से निष्पापी उस अति यशस्वी द्रोण ने, पिता की पहले दी हुई आज्ञा के अनुसार, पुत्र की इच्छा से शरद्वान् की कन्या कृपी से विवाह किया । अनन्तर अग्निहोत्र में वाणी आदि इन्द्रियों को रोकने में लगी हुई उस गौतम पुत्री कृपी के गर्भ से द्रोण के अश्वत्थामा उत्पन्न हुए । अश्वत्थामा उत्पन्न होते ही उच्चैःश्रवा अश्व का सा शब्द करके रोने लगा । उस शब्द को सुनकर अन्तरिक्ष में स्थित अदृश्य देवताओं ने कहा—घोड़े की तरह शब्द करनेवाले इस बालक का स्थाम ( शब्द )

अश्वत्थामैव बालोऽयं तस्मान्नाम्ना भविष्यति ।
सुतेन तेन सुप्रीतो भारद्वाजस्ततोऽभवत् ॥ २५ ॥
तत्रैव च वसन्धीमान्धनुर्वेदपरोऽभवत् ।
स शुश्राव महात्मानं जामदग्न्यं परंतपम् ॥ २६ ॥
सर्वज्ञानविदं विप्रं सर्वशस्त्रभृतां वरम् ।
ब्राह्मणेभ्यस्तदा राजन्दित्सन्तं वसु सर्वशः ॥ २७ ॥
स रामस्य धनुर्वेदं दिव्याण्यस्त्राणि चैव ह ।
श्रुत्वा तेषु मनश्चक्रे नीतिशास्त्रे तथैव च ॥ २८ ॥
ततः स व्रतिभिः शिष्यैस्तपोयुक्तैर्महातपाः ।
वृतः प्रायान्महाबाहुर्महेन्द्रं पर्वतोत्तमम् ॥ २९ ॥
ततो महेन्द्रमासाद्य भारद्वाजो महातपाः ।
क्षान्तं दान्तममित्रघ्नमपश्यद्भृगुनन्दनम् ॥ ३० ॥
ततो द्रोणो वृतः शिष्यैरुपगम्य भृगूद्वहम् ।
आचख्यावात्मनो नाम जन्म चांगिरसः कुले ॥ ३१ ॥
निवेद्य शिरसा भूमौ पादौ चैवाभ्यवादयत् ।
ततस्तं सर्वमुत्सृज्य वनं जिगमिषुं तदा ॥ ३२ ॥
जामदग्न्यं महात्मानं भारद्वाजोऽब्रवीदिदम् ।
भरद्वाजात्समुत्पन्नं तथा त्वं मामयोनिजम् ॥ ३३ ॥

चारों दिशाओंमें पहुंचा है, इसलिये इसका नाम 'अश्वत्थामा' होगा। इससे भारद्वाज-पुत्र द्रोण उस पुत्र को पाकर बहुत ही आनन्दित हुए ॥२१।२५॥

वे उसी आश्रम में रहकर फिर पहले की तरह धनुर्वेद का अभ्यास करने लगे। हे महाराज! उन्होंने उस समय सुना कि सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ, सर्वज्ञ, शत्रुनाशी, ब्राह्मण, महात्मा, जमदग्नि-पुत्र, परशुराम ब्राह्मणों को अपना सर्वस्व दान कर रहे हैं ॥२६।२७॥

द्रोण ने परशुराम के धनुर्वेद-सम्बन्धी ज्ञान की श्रेष्ठता और दिव्य अस्त्रों की जानकारी का समाचार पहले से ही सुन रक्खा था। उन्हें प्राप्त करने की इच्छा से वे अपने ब्रह्मचारी तपस्वी शिष्यों को साथ लेकर महेन्द्र पर्वत पर गये। वहां पहुंचकर उन्होंने ब्राह्मणों के वैरी क्षत्रियों का संहार करने-वाले भृगु-पुत्र को देखा। अनन्तर द्रोण ने शिष्यों-सहित महात्मा जामदग्नि को प्रणाम किया और अपना नाम बताकर उनसे कहा—मैं अंगिरा के कुल

आगतं वित्तकामं मां विद्धि द्रोणं द्विजोत्तमम् ।
तमब्रवीन्महात्मा स सर्वक्षत्रियमर्दनः ॥ ३४ ॥
स्वागतं ते द्विजश्रेष्ठ यदिच्छसि वदस्व मे ।
एवमुक्तस्तु रामेण भारद्वाजोऽब्रवीद्वचः ॥ ३५ ॥
रामं प्रहरतां श्रेष्ठं दित्सन्तं विविधं वसु ।
अहं धनमनन्तं हि प्रार्थये विपुलव्रत ॥ ३६ ॥
राम उवाच—हिरण्यं मम यच्चाऽन्यद्वसु किंचिदिह स्थितम् ।
ब्राह्मणेभ्यो मया दत्तं सर्वमेतत्तपोधन ॥ ३७ ॥
तथैवेयं धरादेवी सागरान्ता सपत्तना ।
कश्यपाय मया दत्ता कृत्स्ना नगरमालिनी ॥ ३८ ॥
शरीरमात्रमेवाद्य ममेदमवशेषितम् ।
अस्त्राणि च महार्हाणि शस्त्राणि विविधानि च ॥ ३९ ॥
अस्त्राणि वा शरीरं वा वरयैतन्ममोद्यतम् ।
वृणीष्व किं प्रयच्छामि तुभ्यं द्रोण वदाशु तत् ॥ ४० ॥
द्रोण उवाच-अस्त्राणि मे समग्राणि ससंहाराणि भार्गव ।
सप्रयोगरहस्यानि दातुमर्हस्यशेषतः ॥ ४१ ॥
तथेत्युक्त्वा ततस्तस्मै प्रादादस्त्राणि भार्गवः ।
सरहस्यव्रतं चैव धनुर्वेदमशेषतः ॥ ४२ ॥

---

में उत्पन्न और महर्षि भारद्वाज का पुत्र हूं। सब छोड़-छाड़कर वन में जाने की इच्छा किये हुए परशुराम से द्रोणाचार्य ने कहा—हे महामते! मैं भारद्वाज का अयोनि से उत्पन्न पुत्र हूं ॥२८।३३॥

आपके पास धन की इच्छा से आया हूं। क्षत्रिय कुल नाशी महात्मा परशुराम ने उनसे कहा—हे द्विजश्रेष्ठ! तुम्हारा आना शुभ हो। तुम ठीक ठीक कहो क्या चाहते हो? यह सुनकर भारद्वाज के पुत्र ने उस धन देने के लिये तैय्यार योधाओं में प्रधान जामदग्नि से कहा—हे प्रभन्! मैं अपरिमित धन चाहता हूं। परशुराम ने उत्तर दिया—हे तपोधन! मेरे पास सुवर्ण रत्न आदि जो कुछ धन था वह तो मैंने सब ब्राह्मणों को दे दिया। ग्राम और नगर की माला से सजी हुई समुद्र पर्यन्त, यह पृथ्वी भी कश्यप ऋषि को दान में दे चुका ॥३४।३८॥

अब मेरे पास केवल मेरे बड़े कीमती अस्त्र, शस्त्र और शरीर ही हैं। हे द्रोण! अब अस्त्र और शरीर देने को तैय्यार हूं। शीघ्र कहो, इन

प्रतिगृह्य तु तत्सर्वं कृतास्त्रो द्विजसत्तमः ।
प्रियं सखायं सुप्रीतो जगाम द्रुपदं प्रति ॥ ४३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि द्रोणभार्गवसंवादेऽस्त्रप्राप्तौ एकत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥१३१॥

दोनों में से क्या चाहते हो वही मैं तुमको दे दूंगा। द्रोण ने कहा—हे भार्गव! प्रयोग, उपसंहार और रहस्य के साथ सब अस्त्र मुझे दे दीजिए। परशुराम ने 'तथास्तु' कहकर उसी समय सब अस्त्र उनको दे दिये। द्विजों में श्रेष्ठ द्रोण सब अस्त्र शस्त्रों को लेकर कृतार्थ होकर प्रसन्नचित्त से अपने प्रिय मित्र द्रुपद के पास गये ॥३९।४३॥

आदिपर्व का एक सौ इकतीस अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ द्वात्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३२ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततो द्रुपदमासाद्य भारद्वाजः प्रतापवान् ।
अब्रवीत्पार्थिवं राजन्सखायं विद्धि मामिह ॥ १ ॥
इत्येवमुक्तः सख्या स प्रीतिपूर्वं जनेश्वरः ।
भारद्वाजेन पाञ्चाल्यो नामृष्यत वचोऽस्य तत् ॥ २ ॥
सक्रोधामर्षजिह्मभ्रूः कषायीकृतलोचनः ।
ऐश्वर्यमदसंपन्नो द्रोणं राजाऽब्रवीदिदम् ॥ ३ ॥
द्रुपद उवाच—अकृतेयं तव प्रज्ञा ब्रह्मन्नातिसमञ्जसा ।
यन्मां ब्रवीषि प्रसभं सखा तेऽहमिति द्विज ॥ ४ ॥
न हि राज्ञामुदीर्णानामेवं भूतैर्नरैः क्वचित् ।
सख्यं भवति मन्दात्मञ्श्रिया हीनैर्धनच्युतैः ॥ ५ ॥
सौहृदान्यपि जीर्यन्ते कालेन परिजीर्यतः ।
सौहृदं मे त्वया ह्यासीत्पूर्वं सामर्थ्यबन्धनम् ॥ ६ ॥

एक सौ बत्तीस अध्याय ॥ १३२ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय! प्रतापी भारद्वाज के पुत्र द्रोण ने राजा द्रुपद के पास पहुंचकर प्रसन्नतापूर्वक कहा—हे महाराज! आपने मुझे पहचाना? मैं आपका मित्र हूं। द्रोण के ये वचन सुनकर द्रुपद ऐश्वर्य के अहंकार से क्रोधित होकर टेढी भौंहें और लाल नेत्र किये हुए बोला—हे ब्राह्मण! तुम्हारी बुद्धि अभी कच्ची ही बनी है। तुममें कुछ भी समझदारी नहीं आई, नहीं तो इस तरह आकर तुम मुझे अपना मित्र न बताते। हे नासमझ ब्राह्मण! तू यह नहीं जानता है कि

न सख्यमजरं लोके हृदि तिष्ठति कस्यचित् ।
कालो ह्येनं विहरति क्रोधो वैनं रहत्युत ॥ ७ ॥
मैवं जीर्णमुपास्व त्वं सख्यं भवत्वपाकृधि ।
आसीत्सख्यं द्विजश्रेष्ठ त्वया मेऽर्थनिबन्धनम् ॥ ८ ॥
न दरिद्रो वसुमतो नाविद्वान्विदुषः सखा ।
न शूरस्य सखा क्लीवः सखिपूर्वं किमिष्यते ॥ ९ ॥
ययोरेव समं वित्तं ययोरेव समं श्रुतम् ।
तयोर्विवाहः सख्यं च न तु पुष्टविपुष्टयोः ॥ १० ॥
नाश्रोत्रियः श्रोत्रियस्य नारथी रथिनः सखा ।
नाराजा पार्थिवस्यापि सखिपूर्वं किमिष्यते ॥ ११ ॥
वैशम्पायन उवाच द्रुपदेनैवमुक्तस्तु भारद्वाजः प्रतापवान् ।
मुहूर्तं चिन्तयित्वा तु मन्युनाभिपरिप्लुतः ॥ १२ ॥
स विनिश्चित्य मनसा पाञ्चाल्यं प्रति बुद्धिमान् ।
जगाम कुरुमुख्यानां नगरं नागसाह्वयम् ॥ १३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि सम्भवपर्वणि द्रोणद्रुपदसंवादे द्वात्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३२ ॥

शोभाहीन और दरिद्री मनुष्यों से बड़े राजाओं की मित्रता क्योंकर हो सकती है । काल पाकर सब वस्तुएं मिट जाती हैं । समय पाकर मित्रता भी टूट जाती है । पहले मैं भी तुम्हारी जैसी दशा में था, इसी कारण से तुम्हारे साथ मित्रता हो गई थी । हृदय में मित्रता का भाव कभी चिरस्थायी नहीं हो सकता । समय के व्यतीत होने पर और क्रोध से मित्रता जाती रहती है ॥१।७॥

इसलिये अब तुम उस पुरानी मित्रता पर विश्वास न रक्खो । उस मित्रता को एक बीती हुई बात समझो । हे ब्राह्मणों में श्रेष्ठ ! अवश्य ही किसी प्रयोजनवश मेरी तुम्हारे साथ मित्रता हो गई थी । देखो, दरिद्री कभी धनी का मित्र नहीं हो सकता, मूर्ख कभी पण्डित से मित्रता नहीं कर सकता और नपुंसक कभी वीर का मित्र नहीं हो सकता । फिर तुम इस समय पहले की मित्रता का दावा क्यों करते हो ? जिनका धन और बल समान है उन्हीं में परस्पर शत्रुता और मित्रता हो सकती है । पुष्ट और अपुष्ट जनों से कभी शत्रुता और मित्रता नहीं हो सकती ॥८।१०॥

जो श्रोत्रिय नहीं है वह कभी श्रोत्रिय का मित्र नहीं हो सकता, रथवाले से बिना रथवाला कभी मित्रता नहीं कर सकता और जो राजा नहीं है वह राजा के साथ कभी मित्रता नहीं कर सकता । इसलिये पहले की मित्रता को अब तुम भूल जाओ । वैशम्पायन ने कहा कि प्रतापी भारद्वाज के पुत्र

द्रोण पाञ्चालराज द्रुपद की यह बात सुनकर क्रोध से जलकर क्षणभर विचार करके वे वहां से चल दिये और कुरुवंश की राजधानी हस्तिनापुर में पहुंचे ॥११।१३॥

आदिपर्व का एक सौ बत्तीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्रयस्त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३३ ॥

वैशम्पायन उवाच-स नागपुरमागम्य गौतमस्य निवेशने ।
भारद्वाजोऽवसत्तत्र प्रच्छन्नं द्विजसत्तमः ॥ १ ॥
भारद्वाजस्ततः पार्थान्कृपस्यानन्तरं प्रभुः ।
अस्त्राणि शिक्षयामास नाबुध्यन्त च तं जनाः ॥ २ ॥
एवं स तत्र गूढात्मा कंचित्कालमुवास ह ।
कुमारास्त्वथ निष्क्रम्य समेता गजसाह्वयात् ॥ ३ ॥
क्रीडन्तो वीटया तत्र वीराः पर्यचरन्मुदा ।
पपात कूपे सा वीटा तेषां वै क्रीडतां तदा ॥ ४ ॥
ततस्ते यत्नमातिष्ठन्वीटामुद्धर्तुमादृताः ।
न च ते प्रत्यपद्यन्त कर्म वीटोपलब्धये ॥ ५ ॥
ततोऽन्योन्यमवैक्षन्त व्रीडयाऽवनताननाः ।
तस्या योगमविन्दन्तो भृशं चोत्कण्ठिताऽभवन् ॥ ६ ॥
तेऽपश्यन्ब्राह्मणं श्याममापन्नं पलितं कृशम् ।
कृत्यवन्तमदूरस्थमग्निहोत्रपुरस्कृतम् ॥ ७ ॥

एक सौ तेंतीस अध्याय ॥ १३३ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! द्विज-श्रेष्ठ भारद्वाज के पुत्र द्रोण हस्तिनापुर में पहुंचकर कृपाचार्य के घर में छिपकर रहने लगे। वहा प्रतापी द्रोणाचार्य कृपाचार्य को शिक्षा देने के पश्चात् कुन्ती के पुत्रों को अस्त्र-विद्या की शिक्षा देते थे। इस प्रकार गुप्त रूप से वे वहां बहुत दिनों तक रहे, परन्तु कोई उन्हें पहचान न सका। एक दिन ऐसा हुआ कि कुरुवंश के सब बालक गुली-डण्डा खेलने को नगर के बाहर गये। वहां खेलते-खेलते अकस्मात् उनकी गुली कुएं में आ पड़ी ॥१।४॥

उसके निकालने के लिये उन बालकों ने अनेक यत्न किये परन्तु वह गुली कुएं से न निकली। इससे वे लज्जा से सिर नीचा कर आपस में एक दूसरे का मुंह ताकने लगे। उस गुली को निकालने के लिये सभी बहुत उत्कण्ठित हुए। उस समय उन्होंने देखा, एक अग्निहोत्री ब्राह्मण नित्यकर्म

ते तं दृष्ट्वा महात्मानमुपगम्य कुमारकाः ।
भग्नोत्साहक्रियात्मानो ब्राह्मणं पर्यवारयन् ॥ ८ ॥
अथ द्रोणः कुमारांस्तान्दृष्ट्वा कृत्यवतस्तदा ।
प्रहस्य मन्दं पैशल्यादभ्यभाषत वीर्यवान् ॥ ९ ॥
अहो वो धिग्बलं क्षात्रं धिगेतां वः कृतास्त्रताम् ।
भरतस्यान्वये जाता ये वीटां नाधिगच्छत ॥ १० ॥
वीटां च मुद्रिकां चैव ह्यहमेतदपि द्वयम् ।
उद्धरेयमिषीकाभिर्भोजनं मे प्रदीयताम् ॥ ११ ॥
एवमुक्त्वा कुमारांस्तान्द्रोणः स्वाङ्गुलिवेष्टनम् ।
कूपे निरुदके तस्मिन्नपातयदरिन्दमः ।
ततोऽब्रवीत्तदा द्रोणं कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः ॥ १२ ॥
युधिष्ठिर उवाच—कृपस्यानुमते ब्रह्मन्भिक्षामाप्नुहि शाश्वतीम् ।
एवमुक्तः प्रत्युवाच प्रहस्य भरतानिदम् ॥ १३ ॥
द्रोण उवाच—एषा मुष्टिरिषीकाणां मयाऽस्त्रेणाभिमन्त्रिताः ।
अस्या वीर्यं निरीक्षध्वं यदन्यस्य न विद्यते ॥ १४ ॥
भेत्स्यामीषीकया वीटां तामिषीकां तथाऽन्यया ।
तामन्यया समायोगे वीटाया ग्रहणं मम ॥ १५ ॥

करके यहीं पास खड़े हैं । उनका रङ्ग काला और शरीर दुर्बल हुआ हुआ है ॥५।७॥

उन महात्मा ब्राह्मण को देखते ही सब बालक उनके पास गये और उन्हें चारों ओर से घेरकर खड़े हुए । वीर्यवन्त द्रोण उन लड़कों को, यत्न निष्फल होने से, उदास देखकर अपनी अस्त्रविद्या के बल का स्मरण करके कुछ हँसकर बोले—तुम्हार क्षत्रिय बल और अस्त्रविद्या पर धिक्कार है । तुम भरत-वंश में जन्म लेकर भी इस कुएं से गुल्ली नहीं निकाल सके । यदि तुम मुझे खाने को दो तो मैं तुम्हारी गुल्ली और अपनी यह अंगूठी अभी सींक से निकाले देता हूं । अब शत्रुनाशी द्रोण ने बालकों से यह कहकर उस निर्जल कुएं में अपनी अंगूठी भी डाल दी ॥८।१२॥

यह देखकर कुन्ती-पुत्र युधिष्ठिर ने उनसे कहा—हे ब्रह्मन् ! कृपाचार्य की आज्ञा लेकर आप सदा के लिये भोजन प्राप्त कर सकते हैं । यह सुनकर द्रोणाचार्य ने कुछ हंसकर भरतकुमारों से कहा—यह मुट्ठी के बराबर सींकें हैं । मैं मंत्र द्वारा गुल्ली को एक सींक से छेदता हूं और उस सींक को दूसरी से और दूसरी को तीसरी से छेदकर तुम्हारी गुल्ली को निकाले देता हूं । तुम मंत्र का पराक्रम

वैशम्पायन उवाच-ततो यथोक्तं द्रोणेन तत्सर्वं कृतमञ्जसा ।
तदवेक्ष्य कुमारास्ते विस्मयोत्फुल्ललोचनाः ।
आश्चर्यमिदमत्यन्तमिति मत्वा वचोऽब्रुवन् ॥ १६ ॥
कुमारा ऊचु—मुद्रिकामपि विप्रर्षे शीघ्रमेतां समुद्धर ॥ १७ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततः शरं समादाय धनुर्द्रोणो महायशाः ।
शरेण विध्वा मुद्रां तामूर्ध्वमावाहयत्प्रभुः ॥ १८ ॥
सशरं समुपादाय कूपादङ्गुलिवेष्टनम् ।
ददौ ततः कुमाराणां विस्मितानामविस्मितः ।
मुद्रिकामुद्धृतां दृष्ट्वा तमाहुस्ते कुमारकाः ॥ १९ ॥
कुमारा ऊचु—अभिवादयामहे ब्रह्मन्नैतदन्येषु विद्यते ।
कोऽसि कस्यासि जानीमो वयं किं करवामहे ॥ २० ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तस्ततो द्रोणः प्रत्युवाच कुमारकान् ॥ २१ ॥
द्रोण उवाच—आचक्षध्वं च भीष्माय रूपेण च गुणैश्च माम् ।
स एव सुमहातेजाः सांप्रतं प्रतिपत्स्यते ॥ २२ ॥
वैशम्पायन उवाच-तथेत्युक्त्वा च गत्वा च भीष्ममूचुः कुमारकाः ।
ब्राह्मणस्य वचस्तथ्यं तच्च कर्म तथाविधम् ॥ २३ ॥

देखो यह बात कोई अन्य मनुष्य नहीं कर सकता है ॥१३।१५॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! यह कहकर द्रोणाचार्य ने उक्तरीति से गुल्ली को निकाल दिया । उनका यह कर्म देखकर सब बालक बड़े प्रसन्न हुए । उसे अत्यन्त आश्चर्य मानकर उन बालकों ने द्रोण से कहा—हे ब्रह्मन् ! आप इस अंगूठी को भी निकाल दीजिए। अनन्तर महायशस्वी द्रोण ने धनुष लेकर उसपर बाण चढ़ाया और उस बाण से अंगूठी को छेदकर निकाल दिया । द्रोणाचार्य ने अंगूठी-सहित वह बाण बालकों के हाथ में दे दिया । यह कर्म देखकर बालकों को और बड़ा आश्चर्य हुआ । कुमारों ने कहा—हे ब्रह्मन् ! ऐसी विद्या हमने और किसी में नहीं देखी । हम आपको प्रणाम करते है । हम जानना चाहते हैं कि आप कौन है ? किसके पुत्र है ? कहिए, हम आपको प्रसन्न करने के लिये आपका क्या प्रिय कार्य करें ! कुमारों के ये वचन सुनकर द्रोणाचार्य ने कहा—तुम सब भीष्म के पास जाकर ठीक-ठीक मेरे रूप और गुणों का वर्णन करो । इससे वे बड़े तेजस्वी भीष्म मुझे पहचान लेंगे ॥१७.२२॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन् ! तब सब बालकों ने भीष्म के पास जाकर उस ब्राह्मण का ठीक-ठीक हाल और उनके आश्चर्य कार्य की बात कह सुनाई।

भीष्मः श्रुत्वा कुमाराणां द्रोणं तं प्रत्यजानत ।
युक्तरूपः स हि गुरुरित्येवमनुचिन्त्य च ॥ २४ ॥
अथैनमानीय तदा स्वयमेव सुसत्कृतम् ।
परिपप्रच्छ निपुणं भीष्मः शस्त्रभृतां वरः ।
हेतुमागमने तच्च द्रोणः सर्वं न्यवेदयत् ॥ २५ ॥
द्रोण उवाच—महर्षेराग्निवेशस्य सकाशमहमच्युत ।
अस्त्रार्थमगमं पूर्वं धनुर्वेदचिकीर्षया ॥ २६ ॥
ब्रह्मचारी विनीतात्मा जटिलो बहुलाः समाः ।
अवसं सुचिरं तत्र गुरुशुश्रूषणे रतः ॥ २७ ॥
पाञ्चाल्यो राजपुत्रश्च यज्ञसेनो महाबलः ।
इष्वस्त्रहेतोर्न्यवसत्तस्मिन्नेव गुरौ प्रभुः ॥ २८ ॥
स मे तत्र सखा चासीदुपकारी प्रियश्च मे ।
तेनाहं सह संगम्य वर्तयन्सुचिरं प्रभो ॥ २९ ॥
बाल्यात्प्रभृति कौरव्य सहाध्ययनमेव च ।
स मे सखा सदा तत्र प्रियवादी प्रियंकरः ॥ ३० ॥
अब्रवीदिति मां भीष्म वचनं प्रीतिवर्धनम् ।
अहं प्रियतमः पुत्रः पितुर्द्रोण महात्मनः ॥ ३१ ॥

उनसे सुनते ही भीष्म समझ गये कि वे महारथी द्रोणाचार्य हैं । और यह सोचा, कि यही आचार्य-कार्य के योग्य हैं । अनन्तर शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ भीष्म स्वयं उसी समय वहां जाकर उनको अपने घर ले आये । आदरपूर्वक पूजा करके भीष्म ने द्रोणाचार्य से हस्तिनापुर में आने का कारण पूछा । द्रोण ने आदि से अन्त तक सब हाल कह सुनाया ॥२३।२५॥

उन्होंने ने कहा-हे आयुष्मन् ! मैं पहले अस्त्रविद्या और धनुर्वेद की शिक्षा प्राप्त करने के लिये महर्षि अग्निवेश के पास गया था। वहां ब्रह्मचारी, नम्र, जटाधारी और गुरु की सेवा में उत्साहित होकर मैंने कई वर्ष व्यतीत किये । उन दिनों पाञ्चालराज के पुत्र महाबली प्रभावी यज्ञसेन ( द्रुपद ) उन्हीं गुरु के पास अस्त्रविद्या और धनुर्विद्या सीखने के लिये गये और वहीं रहने लगे । हे प्रभु ! वे उस समय वहां मेरे उपकारी, मित्र और प्यारे थे । उनके साथ एकत्र रहकर मैं बहुत दिनों तक सुख से रहा । हे कौरव ! बाल्यावस्था में उनके साथ एकत्र मैंने पढा था, इसलिये वे सदा मेरे प्रिय कार्य को करनेवाले और प्रिय कहनेवाले मित्र थे ॥२६।३०॥

अभिषेक्ष्यति मां राज्ये स पाञ्चाल्यो यदा तदा ।
तवद्भोग्यं भविता तात सखे सत्येन ते शपे ॥ ३२ ॥
मम भोगाश्च वित्तं च त्वदधीनं सुखानि च ।
एवमुक्त्वाऽथ वव्राज कृतास्त्रः पूजितो मया ॥ ३३ ॥
तच्च वाक्यमहं नित्यं मनसा धारयंस्तदा ।
सोऽहं पितृनियोगेन पुत्रलोभाद्यशस्विनीम् ॥ ३४ ॥
नातिकेशीं महाप्रज्ञामुपयेमे महाव्रताम् ।
अग्निहोत्रे च सत्ये च दमे च सततं रताम् ॥ ३५ ॥
अलभद्गौतमी पुत्रमश्वत्थामानमौरसम् ।
भीमविक्रमकर्माणमादित्यसमतेजसम् ॥ ३६ ॥
पुत्रेण तेन प्रीतोऽहं भरद्वाजो मया यथा ।
गोक्षीरं पिवतो दृष्ट्वा धनिनस्तत्र पुत्रकान् ॥ ३७ ॥
अश्वत्थामाऽरुदद्बालस्तन्मे संदेहयद्दिशः ।
न स्नातकोऽवसीदेत वर्तमानः स्वकर्मसु ॥ ३८ ॥
इति संचिन्त्य मनसा तं देशं बहुशो भ्रमन् ।
विशुद्धमिच्छन्गांगेय धर्मोपेतं प्रतिग्रहम् ॥ ३९ ॥

वे मुझे प्रसन्न करने के लिये उस समय कहा करते थे—हे द्रोण ! मैं अपने महानुभाव पिता का बड़ा प्यारा पुत्र हूं । मैं यह तुमसे सौगन्ध खाकर कहता हूं कि जब राजा मुझे राज्य देंगे तब तुम भी मेरे साथ आनन्द करना। हे मित्र ! मेरा राज्य-भोग, सम्पत्ति और सुख, सबकुछ तुम्हारे अधीन रहेगा । इसके पश्चात् जब द्रुपद अस्त्रशिक्षा समाप्त करके अपने घर जाने लगे तब मैंने उचित आदर सत्कार करके उनको विदा किया । राजा द्रुपद की प्रतिज्ञा स्मरण करके मैं सदा मन में प्रसन्न रहता था । अनन्तर पिता की पहली दी हुई आज्ञा के अनुसार पुत्र की कामना से मैंने असाधारण बुद्धिमती, व्रतशीला और अग्निहोत्र तथा यज्ञ करने और इन्द्रियों के रोकने में सदा नियुक्त कृपी से विवाह किया ॥३१।३५॥

कुछ दिनों के पश्चात् मेरे वीर्य से कृपी के बड़ा पराक्रमी, सूर्य के समान तेजस्वी, पुत्र अश्वत्थामा उत्पन्न हुआ। मेरे पिता भरद्वाज जैसे मुझे पाकर प्रसन्न हुए थे वैसे ही सन्तान को पाकर मैं भी प्रसन्न हुआ । बालकपन में एक दिन धनी के पुत्रों को दूध पीते देखकर वह अश्वत्थामा करुण स्वर से रोने लगा। उसका रोना सुनकर मेरी आंखों के आगे अंधेरा सा छा गया ॥३६।३८॥

यज्ञ करनेवाले अग्निहोत्री ब्राह्मण के पास यदि

अन्तादन्नं परिक्रम्य नाभ्यगच्छं पयस्विनीम् ।
अथ पिष्टोदकेनैनं लोभयन्ति कुमारकाः ॥ ४० ॥
पीत्वा पिष्टरसं बालः क्षीरं पीतं मयाऽपि च ।
ननर्तोत्थाय कौरव्य हृष्टो बाल्याद्विमोहितः ॥ ४१ ॥
तं दृष्ट्वा नृत्यमानं तु बालैः परिवृतं सुतम् ।
हास्यतामुपसंप्राप्तं कश्मलं तत्र मेऽभवत् ॥ ४२ ॥
द्रोणं धिगस्त्वधनिनं यो धनं नाधिगच्छति ।
पिष्टोदकं सुतो यस्य पीत्वा क्षीरस्य तृष्णया ॥ ४३ ॥
नृत्यति स्म मुदाविष्टः क्षीरं पीतं मयाऽप्युत ।
इति संभाषतां वाचं श्रुत्वा मे बुद्धिरच्यवत् ॥ ४४ ॥
आत्मानं चात्मना गर्हन्मनसेदं व्यचिन्तयम् ।
अपि चाहं पुरा विप्रैर्वर्जितो गर्हितो वसे ॥ ४५ ॥
परोपसेवां पापिष्ठां न च कुर्यां धनेप्सया ।
इति मत्वा प्रियं पुत्रं भीष्मादाय ततो ह्यहम् ॥ ४६ ॥
पूर्वस्नेहानुरागित्वात्सदारः सौमकिं गतः ।
अभिषिक्तं तु श्रुत्वैव कृतार्थोऽस्मीति चिन्तयन् ॥ ४७ ॥

अधिक गायें न हों तो उससे गाय मागने से उसके धर्म का लोप हो सकता है। मै शुद्ध प्रतिग्रह लेने की इच्छा से गाय के लिये सब देशों में फिरा परन्तु किसी ने मुझको गाय न दी। अन्त में मैंने बालक को बहलाने के लिये पिसे हुए चावल पानी में घोलकर वह दूध का सा सफेद पानी उसे पीने के लिये दिया ॥३९।४०॥

हे कुरनन्दन ! बालक अश्वत्थामा उस चावलों के पानी को पीकर बाल्यावस्था के कारण मुग्ध होकर यह कहकरके कि "मैंने दूध पिया है" उठकर आनन्द से नाचने लगा। सब धनी मेरी दशा को जानते ही थे। अश्वत्थामा को चावलों का पानी पीकर प्रसन्नता से नाचते देखकर वे सब उसकी हँसी उड़ाने लगे। यह देखकर मैं बहुत ही दुःखित हुआ। पुरवासी ब्राह्मण आपस में कहने लगे कि द्रोण को धिक्कार है। वे कहीं धन उपार्जन नहीं कर सकते। उनके बालक को दूध पीने को भी नहीं मिलता। वह चावलों का पानी पीकर, उसे ही दूध समझकर आनन्द से नाच रहा है। उन पुरवासी ब्राह्मणों की ये बातें सुनकर मेरा धैर्य जाता रहा परन्तु फिर मैं आप ही अपने को धिक्कार देता हुआ मनमें कहने लगा—मैं ब्राह्मणों से त्याग दिये जाने और निन्दित होने पर भी यहां ही रहूंगा। मैं धन के लोभ से पराई सेवा करने की नीच वृत्ति

प्रियं सखायं सुप्रीतो राज्यस्थं समुपागमम् ।
संस्मरन्संगमं चैव वचनं चैव तस्य तत् ॥ ४८ ॥
ततो द्रुपदमागम्य सखिपूर्वमहं प्रभो ।
अब्रुवं पुरुषव्याघ्र सखायं विद्धि मामिति ॥ ४९ ॥
उपस्थितस्तु द्रुपदं सखिवच्चास्मि संगतः ।
स मां निराकारमिव प्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ ५० ॥
अकृतेयं तव प्रज्ञा ब्रह्मन्नातिसमञ्जसा ।
यदात्थ मां त्वं प्रसभं सखा तेऽहमिति द्विज ॥ ५१ ॥
संगतानीह जीर्यन्ति कालेन परिजीर्यतः ।
सौहृदं मे त्वया ह्यासीत्पूर्वं सामर्थ्यबन्धनम् ॥ ५२ ॥
नाश्रोत्रियः श्रोत्रियस्य नारथी रथिनः सखा ।
साम्याद्धि सख्यं भवति वैषम्यान्नोपपद्यते ॥ ५३ ॥
न सख्यमजरं लोके विद्यते जातु कस्यचित् ।
कालो वैनं विहरति क्रोधो वैनं रहत्युत ॥ ५४ ॥

ग्रहण नहीं कर सकता। हे भीष्म ! मैं इस विचार पर दृढ़ न रह सका। अपने प्यारे मित्र द्रुपद के राजा होने का समाचार पाकर मैं अपनी स्त्री और पुत्र को लिये हुए प्रसन्नतापूर्वक उनके पास चला ॥४१।४६॥

हे प्रभु ! उनकी पूर्व प्रतिज्ञा को स्मरण करता हुआ मैं पाञ्चाल देश की राजधानी में पहुंचा। मुझे अपने मित्र द्रुपद पर पूरा विश्वास था। इस कारण मैंने बेधड़क उनके पास जाकर कहा—हे नरों में श्रेष्ठ ! मैं तुम्हारा मित्र हूं; यह कहकर मित्र की तरह पास जाकर उनसे मिला ॥४७।५०॥

इससे नीच मनुष्य की तरह मुझपर हंसकर उन्होंने कहा—हे ब्राह्मण ! तुम्हारी बुद्धि अभी कच्ची ही बनी है। तुममें कुछ भी समझदारी नहीं आई; नहीं तो इसतरह आकर तुम मुझे अपना मित्र न बतलाते। काल पाकर सभी वस्तुएं मिट जाती हैं। समय पाकर मित्रता भी टूट जाती है। पहले जो मैंने तुम्हारे साथ मित्रता की थी उसका कारण यह था कि उस समय मेरी दशा तुम्हारी जैसी ही थी। देखो, जो श्रोत्रिय नहीं है वह कभी श्रोत्रिय का मित्र नहीं हो सकता, रथवाले से बिना रथवाला कभी मित्रता नहीं कर सकता और जो राजा नहीं है वह राजा के साथ कभी मित्रता नहीं कर सकता है। इसलिए तुम क्यों पहली मित्रता की इच्छा करते हो ? जो समान है उन्हीं में मित्रता हो सकती है, अच्छी और बुरी दशावालों में परस्पर मित्रता नहीं हो सकती ॥५१।५३॥

इस संसार में किसी की मित्रता सदा के लिये नहीं बनी रहती। कामवश या क्रोध से वह मित्रता जड़ से नष्ट हो जाती है। इसलिए तुम उस पुरानी

मैवं जीर्णमुपास्व त्वं सख्यं भवत्वपाकृधि ।
आसीत्सख्यं द्विजश्रेष्ठ त्वया मेऽर्थनिबन्धनम् ॥ ५५ ॥
न ह्यनाढ्यः सखाढ्यस्य नाविद्वान्विदुषः सखा ।
न शूरस्य सखा क्लीवः सखिपूर्वं किमिष्यते ॥ ५६ ॥
न हि राज्ञामुदीर्णानामेवंभूतैर्नरैः क्वचित् ।
सख्यं भवति मन्दात्मञ्श्रियाहीनैर्धनच्युतैः ॥ ५७ ॥
नाश्रोत्रियः श्रोत्रियस्य नारथी रथिनः सखा ।
नाराजा पार्थिवस्यापि सखिपूर्वं किमिष्यते ॥ ५८ ॥
अहं त्वया न जानामि राज्यार्थे संविदं कृताम् ।
एकरात्रं तु ते ब्रह्मन्कामं दास्यामि भोजनम् ॥ ५९ ॥
एवमुक्तस्त्वहं तेन सदारः प्रस्थितस्तदा ।
तां प्रतिज्ञां प्रतिज्ञाय यां कर्ताऽस्म्यचिरादिव ॥ ६० ॥
द्रुपदेनैवमुक्तोऽहं मन्युनाऽभिपरिप्लुतः ।
अभ्यागच्छं कुरून्भीष्म शिष्यैरर्थी गुणान्वितैः ॥ ६१ ॥
ततोऽहं भवतः कामं संवर्धयितुमागतः ।
इदं नागपुरं रम्य ब्रूहि किं करवाणि ते ॥ ६२ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तस्तदा भीष्मो भारद्वाजमभाषत ॥ ६३ ॥

मित्रता की इच्छा करना छोड़ दो । हे ब्राह्मणों में श्रेष्ठ ! अवश्य ही किसी प्रयोजनवश मेरी तुम्हारे साथ मित्रता हो गई थी । देखो, दरिद्री कभी धनी का मित्र नहीं हो सकता, मूर्ख कभी पण्डित से मित्रता नहीं कर सकता और नपुंसक कभी वीर का मित्र नहीं हो सकता । फिर तुम इस समय पहले की मित्रता का दावा क्यों करते हो ? हे नासमझ ब्राह्मण ! तुम नहीं सोचते कि अनन्त ऐश्वर्ययुक्त राजा लोग तुम ऐसे दरिद्रों के साथ क्योंकर मित्रता करने लगे ? ॥५४।५८॥

तुम कहते हो, मैंने पहले तुमसे राज्य देने की प्रतिज्ञा की थी, परन्तु यह मुझे तो स्मरण नहीं । हां, एक दिन मैं तुमको अच्छी प्रकार भोजन करा सकता हूं । राजा द्रुपद के ये वचन सुनकर मैं अपनी स्त्री, बालक और शिष्यों के साथ वहां से लौट आया । हे भीष्म ! वहां से लौटते समय मैंने एक प्रतिज्ञा की थी । उस प्रतिज्ञा को मैं शीघ्र ही पूरी करने की चेष्टा करूंगा। राजा द्रुपद के व्यवहार से मुझे अत्यन्त क्रोध हुआ ! इसी कारण, आश्रय की इच्छा से, गुणी शिष्यों के साथ मैं इस कुरुवंश की राजधानी में आया हूं । आप क्या चाहते हैं ? मैं आपकी इच्छा पूरी करने को तैय्यार हूं ॥५९।६२॥

भीष्म उवाच—अपज्यं क्रियतां चापं साध्वस्त्रं प्रतिपादय ।
भुङ्क्ष्व भोगान्भृशं प्रीतः पूज्यमानः कुरुक्षये ॥ ६४ ॥
कुरूणामस्ति यद्वित्तं राज्यं चेदं सराष्ट्रकम् ।
त्वमेव परमो राजा सर्वे च कुरवस्तव ॥ ६५ ॥
यच्च ते प्रार्थितं ब्रह्मन्कृतं तदिति चिन्त्यताम् ।
दिष्ट्या प्राप्तोऽसि विप्रर्षे महान्मेऽनुग्रहः कृतः ॥ ६६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि भीष्मद्रोणसमागमे त्रयस्त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३३ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन् ! द्रोणाचार्य के ये वचन सुनकर भीष्म ने कहा—आप धनुष को उतार दीजिए। यहां रहकर इन कुमारों को धनुर्वेद और अस्त्रों की शिक्षा दीजिए। कुरुओं से पूजे जाकर भोग के पदार्थ भोगिये ॥६३।६४॥

कुरुओं के पास जो कुछ राज्य और धन है उस सबको और कुरुओं को आप अपना ही समझिये। हे ब्रह्मन् ! आपकी जो कुछ इच्छा हो उसे पूरी ही समझिए। हम अपना अहोभाग्य समझते हैं जो आप कृपा करके हमारे यहां आये। आपने हमारे ऊपर बड़ी कृपा की ॥६५।६६॥

आदिपर्व का एक सौ तेत्तीस अध्याय समाप्त हुआ ।

अथ चतुस्त्रिंशत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १३४ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततः संपूजितो द्रोणो भीष्मेण द्विपदां वरः ।
विशश्राम महातेजाः पूजितः कुरुवेश्मनि ॥ १ ॥
विश्रान्तेऽथ गुरौ तस्मिन्पौत्रानादाय कौरवान् ।
शिष्यत्वेन ददौ भीष्मो वसूनि विविधानि च ॥ २ ॥
गृहं च सुपरिच्छन्नं धनधान्यसमाकुलम् ।
भारद्वाजाय सुप्रीतः प्रत्यपादयत प्रभुः ॥ ३ ॥
स ताञ्छिष्यान्महेष्वासः प्रतिजग्राह कौरवान् ।
पाण्डवान्धार्तराष्ट्रांश्च द्रोणो मुदितमानसः ॥ ४ ॥

एक सौ चौतीस अध्याय ॥ १३४ ॥

वैशम्पायन जी बोले—हे राजा जनमेजय ! अनन्तर अति तेजस्वी मनुष्यों में श्रेष्ठ द्रोण, भीष्म से पूजे जाकर कुरुओं के घर में आदरपूर्वक रहने लगे। भीष्म ने बहुत सा धन दक्षिणा में देकर अपने पौत्रों को उनका शिष्य कर दिया। भीष्म ने धन-अन्न से भरा एक सुन्दर घर द्रोण को दिया ॥१।३॥

प्रतिगृह्य च तान्सर्वान्द्रोणो वचनमब्रवीत् ।
रहस्येकः प्रतीतात्मा कृतोपसदनांस्तथा ॥ ५ ॥
द्रोण उवाच—कार्यं मे कांक्षितं किंचिद्धृदि संपरिवर्तते ।
कृतास्त्रैस्तत्प्रदेयं मे तदेतद्वदतानघाः ॥ ६ ॥
वैशम्पायन उवाच-तच्छ्रुत्वा कौरवेयास्ते तूष्णीमासन्विशांपते ।
अर्जुनस्तु ततः सर्वं प्रतिजज्ञे परंतप ॥ ७ ॥
ततोऽर्जुनं तदा मूर्ध्नि समाघ्राय पुनः पुनः ।
प्रीतिपूर्वं परिष्वज्य प्ररुरोद मुदा तदा ॥ ८ ॥
ततो द्रोणः पाण्डुपुत्रानस्त्राणि विविधानि च ।
ग्राहयामास दिव्यानि मानुषाणि च वीर्यवान् ॥ ९ ॥
राजपुत्रास्तथा चान्ये समेत्य भरतर्षभ ।
अभिजग्मुस्ततो द्रोणमस्त्रार्थे द्विजसत्तमम् ॥ १० ॥
वृष्णयश्चान्धकाश्चैव नानादेश्याश्च पार्थिवाः ।
सूतपुत्रश्च राधेयो गुरुं द्रोणमियात्तदा ॥ ११ ॥
स्पर्धमानस्तु पार्थेन सूतपुत्रोऽत्यमर्षणः ।
दुर्योधनं समाश्रित्य सोऽवमन्यत पाण्डवान् ॥ १२ ॥

---

बड़े धनुषधारी द्रोणाचार्य प्रसन्नचित्त से उन धृतराष्ट्र और पाण्डु के पुत्रों को, शिष्य करके, धनुर्वेद की शिक्षा देने लगे। एक दिन सबको एकान्त में बुलाकर द्रोणाचार्य ने कहा—हे अनघगण! मेरे मन में एक इच्छा है; अस्त्रविद्या समाप्त होने पर तुम लोग वह मेरी इच्छा पूरी करोगे ॥४।६॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! द्रोणाचार्य के ये वचन सुनकर सब कुमार चुप हो रहे। अनन्तर शत्रुओं के नाश करनेवाले अर्जुन ने उत्साह के साथ गुरु की इच्छा पूरी करने की प्रतिज्ञा की। तब द्रोणाचार्य ने अत्यन्त प्रसन्न होकर बार-बार अर्जुन का सिर चूमकर उनको हृदय से लगाया। और हर्ष के मारे उनकी आंखों से आंसू गिरने लगे। इसके पश्चात् वे वीर्यवन्त द्रोण अपने शिष्यों को अनेक प्रकार के दिव्य अस्त्रों की शिक्षा देने लगे। हे भरतश्रेष्ठ! तब दूसरे अनेक राजकुमार भी आकरके अस्त्रशिक्षा के लिये ब्राह्मणों में श्रेष्ठ द्रोणाचार्य के पास एकत्रित होने लगे ॥७।१०॥

वृष्णि और अन्धकवंशी आदि अनेक वंशों के राजा लोग अस्त्रविद्या सीखने को वहां आकर द्रोणाचार्य के शिष्य हुए। और सूत के पुत्र कर्ण भी वहां अस्त्रविद्या सीखने को आते थे। वे अति द्वेषयुक्त होकर अर्जुन से अहंकार दिखाकर दुर्योधन की ओर झुककर पाण्डवों का अनादर करने लगे।

अभ्ययात्स ततो द्रोणं धनुर्वेदचिकीर्षया ।
शिक्षाभुजबलोद्योगैस्तेषु सर्वेषु पाण्डवः ॥ १३ ॥
अस्त्रविद्यानुरागाच्च विशिष्टोऽभवदर्जुनः ।
तुल्येष्वस्त्रप्रयोगेषु लाघवे सौष्ठवेषु च ॥ १४ ॥
सर्वेषामेव शिष्याणां बभूवाभ्यधिकोऽर्जुनः ।
ऐन्द्रिमप्रतिमं द्रोण उपदेशेष्वमन्यत ॥ १५ ॥
एवं सर्वकुमाराणामिष्वस्त्रं प्रत्यपादयत् ।
कमण्डलुं च सर्वेषां प्रायच्छच्चिरकारणात् ॥ १६ ॥
पुत्राय च ददौ कुम्भमविलम्बनकारणात् ।
यावत्ते नोपगच्छन्ति तावदस्मै परां क्रियाम् ॥ १७ ॥
द्रोण आचष्ट पुत्राय तत्कर्म जिष्णुरौहत ।
ततः स वारुणास्त्रेण पूरयित्वा कमण्डलुम् ।
सममाचार्यपुत्रेण गुरुमभ्येति फाल्गुनः ॥ १८ ॥
आचार्यपुत्रात्तस्मात्तु विशेषोपचयेऽपृथक् ।
न व्यहीयत मेधावी पार्थोऽप्यस्त्रविदां वरः ॥ १९ ॥
अर्जुनः परमं यत्नमातिष्ठद्गुरुपूजने ।
अस्त्रे च परमं योगं प्रियो द्रोणस्य चाभवत् ॥ २० ॥

अर्जुन धनुर्वेद सीखने के लिये सदा द्रोणाचार्य के पास रहते थे । वे शिक्षा, भुजाओं के बल, उद्योग और अस्त्रविद्या में यत्न रखने के कारण उन सबों में बढ़चढ़ कर हुए । अस्त्रविद्या में वे द्रोण के समान हो गये । गुरु द्रोणाचार्य तो सभी शिष्यों को समान रूप से अस्त्र-प्रयोग, फुर्ती और अस्त्र चलाने की सफ़ाई का काम सिखाते थे परन्तु सब शिष्यों में अर्जुन ही सब बातों में अच्छे हुए । यह देखकर द्रोण ने सोचा कि कोई भी शिक्षा के विषय में इस इन्द्र-पुत्र अर्जुन के समान नहीं हो सकेगा, आचार्य द्रोण इस प्रकार बाण और अस्त्रविद्या की शिक्षा देने लगे । वे नित्य सब शिष्यों को एक-एक कमण्डलु अर्थात् छोटे मुँहवाला जल का बर्तन देते थे, और शीघ्र कार्य पूरा करने के लिये अपने पुत्र अश्वत्थामा को एक कलसा देकर जल लाने के लिये भेजते थे । कलसे का मुँह कमण्डलु से बड़ा होने के कारण अश्वत्थामा सबसे पहले जल लेकर आ जाते थे । अन्य शिष्य देर में आते थे । उसी अवसर में द्रोणाचार्य अपने पुत्र अश्वत्थामा को किसी-किसी श्रेष्ठ प्रकार का उपदेश किया करते थे । पाण्डु-पुत्र अर्जुन ने अपनी बुद्धि से शीघ्र ही इस रहस्य को जान लिया । वे वारुणास्त्र के प्रयोग से कमण्डलु

तं दृष्ट्वा नित्यमुद्युक्तमिष्वस्त्रं प्रति फाल्गुनम् ।
आहूय वचनं द्रोणो रहः सूदमभाषत ॥ २१ ॥
अन्धकारेऽर्जुनायान्नं न देयं ते कदाचन ।
न चाख्ययामदं चापि मद्वाक्यं विजये त्वया ॥ २२ ॥
ततः कदाचिद्भुञ्जाने प्रववौ वायुरर्जुने ।
तेन तत्र प्रदीपः स दीप्यमानो विलोपितः ॥ २३ ॥
भुङ्क्त एव तु कौन्तेयो नास्यादन्यत्र वर्तते ।
हस्तस्तेजस्विनस्तस्य अनुग्रहणकारणात् ॥ २४ ॥
तदभ्यासकृतं मत्वा रात्रावपि स पाण्डवः ।
योग्यां चक्रे महाबाहुर्धनुषा पाण्डुनन्दनः ॥ २५ ॥
तस्य ज्यातलनिर्घोषं द्रोणः शुश्राव भारत ।
उपेत्य चैनमुत्थाय परिष्वज्येदमब्रवीत् ॥ २६ ॥
द्रोण उवाच—प्रयतिष्ये तथा कर्तुं यथा नान्यो धनुर्धरः ।
त्वत्समो भविता लोके सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ॥ २७ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततो द्रोणोऽर्जुनं भूयो हयेषु च गजेषु च ।
रथेषु भूमावपि च रणशिक्षामशिक्षयत् ॥ २८ ॥

भरकर आचार्य के पुत्र अश्वत्थामा के साथ एक ही समय में गुरु के पास आ जाते थे। इससे अस्त्रविद्या जाननेवालों में श्रेष्ठ, मेधावी अर्जुन विशेष-विशेष गुणों में आचार्य के पुत्र से अलग और कम नहीं हुए ॥११।१९॥

वे बड़े यत्न के साथ गुरु की सेवा करते हुए अस्त्रविद्या का अभ्यास किया करते थे, इसी कारण द्रोणाचार्य उनपर बड़ी कृपा रखने लगे। अर्जुन अपने गुणों के कारण द्रोणाचार्य को सबसे बढ़कर प्यार हो गये। उनको अस्त्रों की शिक्षा में सदा तत्पर देखकर द्रोणाचार्य ने रसोईवाले को एकान्त में बुलाकर कहा—तुम अर्जुन को कभी अँधेरे में भोजन न देना। और अर्जुन से यह भी नहीं कहना, कि मैंने तुमसे ऐसा कहा है ॥२०।२२॥

एक दिन अर्जुन भोजन कर रहे थे कि ऐसे समय में वायु चलने लगी, इससे जलते हुए प्रदीप के बुझजाने पर भी तेजस्वी अर्जुन तब अँधेरे में भोजन करने लगे। अभ्यास के कारण उनका हाथ ठीक मुंह के पास जाता था। इससे महाभुज पाण्डुनन्दन अर्जुन ने यह समझकर कि अभ्यास से ही ऐसा होता है रात्रि के समय न देखने योग्य निशाने से बाण चलाने का अभ्यास आरम्भ कर दिया। हे भारत! आचार्य द्रोण ने रात्रि को धनुष की डोरी का टंकार सुना। वे उसी समय उठकर अर्जुन के

गदायुद्धेऽसिचर्यायां तोमरप्रासशक्तिषु ।
द्रोणः संकीर्णयुद्धे च शिक्षयामास कौरवान् ॥ २९ ॥
तस्य तत्कौशलं श्रुत्वा धनुर्वेदजिघृक्षवः ।
राजानो राजपुत्राश्च समाजग्मुः सहस्रशः ॥ ३० ॥
ततो निषादराजस्य हिरण्यधनुषः सुतः ।
एकलव्यो महाराज द्रोणमभ्याजगाम ह ॥ ३१ ॥
न स तं प्रतिजग्राह नैषादिरिति चिन्तयन् ।
शिष्यं धनुषि धर्मज्ञस्तेषामेवान्ववेक्षया ॥ ३२ ॥
स तु द्रोणस्य शिरसा पादौ गृह्य परंतपः ।
अरण्यमनुसंप्राप्य कृत्वा द्रोणं महीमयम् ॥ ३३ ॥
तस्मिन्नाचार्यवृत्तिं च परमामास्थितस्तदा ।
इष्वस्त्रे योगमातस्थे परं नियममास्थितः ॥ ३४ ॥
परया श्रद्धयोपेतो योगेन परमेण च ।
विमोक्षादानसंधाने लघुत्वं परमाप सः ॥ ३५ ॥
अथ द्रोणाभ्यनुज्ञाताः कदाचित्कुरुपाण्डवाः ।
रथैर्विनिर्ययुः सर्वे मृगयामरिमर्दन ॥ ३६ ॥

पास आये। प्रसन्न होकर उन्होंने अर्जुन को गले से लगा लिया और कहा—मैं तुमको ऐसा बनाने का विशेष यत्न करूंगा कि तुम्हारे समान धनुर्विद्या के जाननेवाला इस संसार में दूसरा न हो ॥२३।२७॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! अनन्तर वीर्यवन्त द्रोणाचार्य ने सब कुमारों को हाथी, रथ, घोड़े और पृथ्वी पर का युद्ध, गदायुद्ध, तलवार चलाने, तोमर, प्रास, शक्ति आदि विशेष-विशेष अस्त्रों के फेंकने में और तंग युद्ध में अर्थात् एक ही समय अनेक बाण चलाने अथवा एक बार ही अनेक मनुष्यों के साथ युद्ध करने में सुशिक्षित किया। द्रोणाचार्य की अस्त्रविद्या में ऐसी कुशलता सुनकर सहस्रों राजा और राजकुमार उनके अस्त्राभ्यास सीखने को आये ॥२८।३०॥

हे महाराज! एक दिन हिरण्यधनु नामक निषाद राजकुमार एकलव्य द्रोण के पास आया। धर्मज्ञ द्रोण यह समझकर कि यह व्याध का पुत्र है राजकुमारों के चिढ़ने के भय से उसको नहीं लिया। हे शत्रुनाशी ! एकलव्य द्रोणाचार्य के पावों पर सिर रखकर प्रणाम करके लौट गया। वन में जाकर उसने मिट्टी की द्रोणाचार्य की मूर्ति बनाकर अपने सामने रख ली और उसको आचार्य समझकर उसकी सेवा करता हुआ वह उसी के आगे बाण चलाने का अभ्यास करने लगा। बड़ी श्रद्धा और

तत्रोपकरणं गृह्य नरः कश्चिद्यदृच्छया ।
राजन्ननुजगामैकः श्वानमादाय पाण्डवान् ॥ ३७ ॥
तेषां विचरतां तत्र तत्तत्कर्मचिकीर्षया ।
श्वा चरन्स वने मूढो नैषादिं प्रति जग्मिवान् ॥ ३८ ॥
स कृष्णमलदिग्धाङ्गं कृष्णाजिनजटाधरम् ।
नैषादिं श्वा समालक्ष्य भषंस्तस्थौ तदन्तिके ॥ ३९ ॥
तदा तस्याथ भषतः शुनः सप्त शरान्मुखे ।
लाघवं दर्शयन्नस्त्रे मुमोच युगपद्यथा ॥ ४० ॥
स तु श्वा शरपूर्णास्यः पाण्डवानाजगाम ह ।
तं दृष्ट्वा पाण्डवा वीराः परं विस्मयमागताः ॥ ४१ ॥
लाघवं शब्दवेधित्वं दृष्ट्वा तत्परमं तदा ।
प्रेक्ष्य तं व्रीडिताश्चासन्प्रशशंसुश्च सर्वशः ॥ ४२ ॥
तं ततोऽन्वेषमाणास्ते वने वननिवासिनम् ।
ददृशुः पाण्डवा राजन्नस्यन्तमनिशं शरान् ॥ ४३ ॥
न चैनमभिजानंस्ते तदा विकृतदर्शनम् ।
तथैनं परिपप्रच्छुः को भवान्कस्य वेत्युत ॥ ४४ ॥

---

नियम के साथ मन लगाकर अभ्यास करने से बाण चलाने में और अस्त्रों के प्रयोग में वह निपुण हो गया ॥३१।३५॥

अनन्तर किसी समय शत्रुओं के नाश करनेवाले धृतराष्ट्र और पाण्डु के पुत्र, द्रोणाचार्य की आज्ञा से, रथों पर चढ़कर वन में मृगया के लिये गये । हे राजन्! तब एक मनुष्य मृगया के लिये जाल आदि लेकर एक कुत्ते को साथ लेकर अपनी इच्छानुसार पाण्डवों के साथ चलने लगा । आगे उस वन में जब सब लोग अपना-अपना कार्य पूरा करने के लिये घूम रहे थे, तब उनका साथी कुत्ता किसी से न देखे जाकर व्याध की ओर गया और उसको काला, विष्ठा से शरीर रङ्गा हुआ, काला चमड़ा पहने हुए और जटाधारी देखकर उसके सामने खड़ा होकर भौंकने लगा ॥३६।३९॥

व्याधपुत्र ने बड़ी शीघ्रता से सात बाण मारकर उस कुत्ते का मुँह भर दिया । ऐसा जान पड़ा, मानों एक साथ ही सातों बाण उस कुत्ते के मुँह में घुस गये हों । कुत्ता व्याकुल होकर भागता हुआ पाण्डवों के पास आया । उसकी यह दशा देखकर वीर पाण्डवों को बड़ा आश्चर्य हुआ । उसके बाण चलाने की बड़ी फुर्ती और शब्द बेधने की सामर्थ्य देखकर सब लोग उसकी प्रशंसा करने लगे । ऐसी चतुराई अपने में न देखकर सब राजकुमार बहुत

एकलव्य उवाच–निषादाधिपतेर्वीरा हिरण्यधनुषः सुतम् ।
द्रोणशिष्यं च मां वित्त धनुर्वेदकृतश्रमम् ॥ ४५ ॥
वैशम्पायन उवाच-ते तमाज्ञाय तत्त्वेन पुनरागम्य पाण्डवाः ।
यथावृत्तं वने सर्वं द्रोणायाचख्युरद्भुतम् ॥ ४६ ॥
कौन्तेयस्त्वर्जुनो राजन्नेकलव्यमनुस्मरन् ।
रहो द्रोणं समासाद्य प्रणयादिदमब्रवीत् ॥ ४७ ॥
अर्जुन उवाच—तदाहं परिरभ्यैकः प्रीतिपूर्वमिदं वचः ।
भवतोक्तो न मे शिष्यस्त्वद्विशिष्टो भविष्यति ॥ ४८ ॥
अथ कस्मान्मद्विशिष्टो लोकादपि च वीर्यवान् ।
अन्योऽस्ति भवतः शिष्यो निषादाधिपतेः सुतः ॥ ४९ ॥
वैशम्पायन उवाच-मुहूर्तमिव तं द्रोणश्चिन्तयित्वा विनिश्चयम् ।
सव्यसाचिनमादाय नैषादिं प्रति जग्मिवान् ॥ ५० ॥
ददर्श मलदिग्धाङ्गं जटिलं चीरवाससम् ।
एकलव्यं धनुष्पाणिमस्यन्तमनिशं शरान् ॥ ५१ ॥
एकलव्यस्तु तं दृष्ट्वा द्रोणमायान्तमान्तिकात् ।
अभिगम्योपसंगृह्य जगाम शिरसा महीम् ॥ ५२ ॥

ही लज्जित हुए ॥४०।४२॥

हे राजन् ! तब पाण्डवों ने उस वन में रहनेवाले अस्त्र चलानेवाले को वन में ढूढ़ते हुए देखा, कि वह बराबर बाण चला रहा है । उस समय एकलव्य का रूप ऐसा विकृत हो रहा था कि किसी ने उसे नहीं पहचाना । अन्त में उन्होंने उससे पूछा—आप कौन हैं ? किसके पुत्र है ? एकलव्य ने कहा—हे वीरो ! मै निषादराज हिरण्य धनुष का पुत्र हू, द्रोणाचार्य का शिष्य हो करके सदा धनुर्वेद सीखने के लिये परिश्रम कर रहा हूं ॥४३।४५॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन् ! अनन्तर उन राजकुमारों ने उसे अच्छीतरह पहचान लिया। वहां से आकर द्रोणाचार्य से सब हाल कह सुनाया। हे राजन् ! कुन्ती-पुत्र अर्जुन ने एकलव्य की बात स्मरण करके एकान्त में द्रोणाचार्य से आकर कहा—हे आचार्य ! पहले आपने प्रसन्न होकर, गले से लगाकर कहा था कि आप का कोई भी शिष्य धनुर्विद्या में मुझसे श्रेष्ठ न होगा । फिर निषादपति का एकलव्य नामक पुत्र मुझसे अधिक और सारे संसार में विशेष पराक्रमी क्यों है ? ॥४६।४९॥

वैशम्पायन जी बोले—हे महाराज ! अर्जुन की बात को सुनकर द्रोणाचार्य ने कुछ देर तक तो विचार किया उपरान्त उसे साथ लेकर वन में गये। वहा देखा, कि जटाधारी, मैले और फटे कपड़े

पूजयित्वा ततो द्रोण विधिवत्स निषादजः ।
निवेद्य शिष्यमात्मानं तस्थौ प्राञ्जलिरग्रतः ॥ ५३ ॥
ततो द्रोणोऽब्रवीद्राजन्नेकलव्यमिदं वचः ।
यदि शिष्योऽसि मे वीर वेतनं दीयतां मम ।
एकलव्यस्तु तच्छ्रुत्वा प्रीयमाणोऽब्रवीदिदम् ॥ ५४ ॥
एकलव्य उवाच—किं प्रयच्छामि भगवन्नाज्ञापयतु मां गुरुः ।
न हि किंचिददेयं मे गुरवे ब्रह्मवित्तम ॥ ५५ ॥
वैशम्पायन उवाच तमब्रवीत्त्वयांगुष्ठो दक्षिणो दीयतामिति ।
एकलव्यस्तु तच्छ्रुत्वा वचो द्रोणस्य दारुणम् ॥ ५६ ॥
प्रतिज्ञामात्मनो रक्षन्सत्ये च नियतः सदा ।
तथैव हृष्टवदनस्तथैवादीनमानसः ॥ ५७ ॥
छित्त्वाऽविचार्य तं प्रादाद् द्रोणायाङ्गुष्ठमात्मनः ।
ततः शरं तु नैषादिरङ्गुलीभिर्व्यकर्षत ।
न तथा च स शीघ्रोऽभूद्यथा पूर्वं नराधिप ॥ ५८ ॥
ततोऽर्जुनः प्रीतमना बभूव विगतज्वरः ।
द्रोणश्च सत्यवागासीन्नान्योऽभिभविताऽर्जुनम् ॥ ५९ ॥
द्रोणस्य तु तदा शिष्यौ गदायोग्यौ बभूवतुः ।
दुर्योधनश्च भीमश्च सदा संरब्धमानसौ ॥ ६० ॥

---

पहने हुए एकलव्य बराबर बाण चला रहा है। दूर से आचार्य को आते देखकर उसने पास आकर प्रणाम किया। सादर प्रणाम और विधिपूर्वक पूजा करके उसने कहा—यह आपका शिष्य सेवा में उपस्थित है, क्या आज्ञा है? एकलव्य अब हाथ जोड़कर आगे खड़ा रहा ॥५०।५३॥

द्रोणाचार्य ने कहा—यदि तुम मेरे शिष्य हो तो मुझे गुरु-दक्षिणा दो। एकलव्य ने प्रसन्न होकर कहा, हे महाराज! कहिए मैं क्या दूं? हे ब्राह्मणों में श्रेष्ठ! आप मेरे गुरु हैं, इसलिये ऐसी कोई वस्तु नहीं जो आप को न दी जा सके। यह सुनकर द्रोणाचार्य ने कहा—हे एकलव्य! मैं गुरु-दक्षिणा में तुम्हारे दाहने हाथ का अंगूठा मांगता हूं ॥५४।५६॥

द्रोणाचार्य के ये वचन सुनकर उस सत्यवादी एकलव्य ने, अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार, बड़े उत्साह से दाहने हाथ का अंगूठा काटकर गुरु को दे दिया। हे नरेश! अनन्तर निषादराजकुमार शेष उंगलियों से बाण चलाने लगा, परन्तु वह पहले की तरह

अश्वत्थामा रहस्येषु सर्वेष्वभ्यधिकोऽभवत् ।
तथातिपुरुषानन्यान्त्सारुकौ यमजावुभौ ॥ ६१ ॥
युधिष्ठिरो रथिश्रेष्ठः सर्वत्र तु धनञ्जयः ।
प्रथितः सागरान्तायां रथयूथपयूथपः ॥ ६२ ॥
बुद्धियोगबलोत्साहैः सर्वास्त्रेषु च निष्ठितः ।
अस्त्रे गुर्वनुरागे च विशिष्टोऽभवदर्जुनः ॥ ६३ ॥
तुल्येष्वस्त्रोपदेशेषु सौष्ठवेन च वीर्यवान् ।
एकः सर्वकुमाराणां बभूवातिरथोऽर्जुनः ॥ ६४ ॥
प्राणाधिकं भीमसेनं कृतविद्यं धनञ्जयम् ।
धार्तराष्ट्रा दुरात्मानो नामृष्यन्त परस्परम् ॥ ६५ ॥
तांस्तु सर्वान्समानीय सर्वविद्यास्त्रशिक्षितान् ।
द्रोणः प्रहरणज्ञाने जिज्ञासुः पुरुषर्षभः ॥ ६६ ॥
कृत्रिमं भासमारोप्य वृक्षाग्रे शिल्पिभिः कृतम् ।
अविज्ञातं कुमाराणां लक्ष्यभूतमुपादिशत् ॥ ६७ ॥
द्रोण उवाच— शीघ्रं भवन्तः सर्वेऽपि धनूंष्यादाय सर्वशः ।
भासमेतं समुद्दिश्य तिष्ठध्वं संधितेषवः ॥ ६८ ॥

शीघ्रता से काम न कर सका। यह देखकर अर्जुन की चिन्ता दूर हुई, वे बहुत प्रसन्न हुए। और द्रोणाचार्य ने अपना वह वचन सत्य किया कि "अर्जुन के समान मेरा कोई शिष्य न होगा" ॥५७।५९॥

दुर्योधन और भीमसेन ने द्रोणाचार्य से गदायुद्ध सीखकर बड़ा अभ्यास किया। अस्त्रविद्या की गुप्त बातों के जानने में अश्वत्थामा सब से बढ़कर हुए। नकुल और सहदेव के समान तलवार के चलाने में कोई न हुआ। युधिष्ठिर रथ हांकने में सबसे चतुर हुए। परन्तु अर्जुन सभी बातों में सबसे श्रेष्ठ हुए। अर्जुन में बुद्धि, एकाग्रता, बल और उत्साह सभी बातें थीं। वह अस्त्रों के चलाने में बड़े दक्ष थे। गुरु की सेवा करने में उनके समान दूसरा कोई नहीं था ॥६०।६३॥

वे रथी दल के स्वामियों के दलपति समुद्र से लेकर सम्पूर्ण पृथ्वी में प्रसिद्ध हुए। द्रोणाचार्य सब शिष्यों को समानभाव से धनुर्वेद की शिक्षा देते थे, तथापि वीर्यवन्त अर्जुन अपनी स्थिर बुद्धि के प्रभाव से सब कुमारों से बढ़कर हुए। हे शत्रुनाशि! दुरात्मा धृतराष्ट्र के पुत्र, बड़े बली भीमसेन और धनुर्विद्या सीखे हुए अर्जुन को देखकर द्वेष से जलने लगे। हे पुरुषश्रेष्ठ! अब अपने शिष्यों की शिक्षा समाप्त समझकर द्रोणाचार्य ने उनकी परीक्षा लेनी

मद्वाक्यसमकालं तु शिरोऽस्य विनिपात्यताम् ।
एकैकशो नियोक्ष्यामि तथा कुरुत पुत्रकाः ॥ ६९ ॥
वैशम्पायन उवाच- ततो युधिष्ठिरं पूर्वमुवाचाङ्गिरसां वरः ।
संधत्स्व बाणं दुर्धर्ष मद्वाक्यान्ते विमुञ्चतम् ॥ ७० ॥
ततो युधिष्ठिरः पूर्वं धनुर्गृह्य परन्तपः ।
तस्थौ भासं समुद्दिश्य गुरुवाक्य प्रचोदितः ॥ ७१ ॥
ततो विततधन्वानं द्रोणस्तं कुरुनन्दनम् ।
स मुहूर्तादुवाचेदं वचनं भरतर्षभ ॥ ७२ ॥
पश्येनं त्वं द्रुमाग्रस्थं भासं नरवरात्मज ।
पश्यामीत्येवमाचार्यं प्रत्युवाच युधिष्ठिरः ।
स मुहूर्तादिव पुनर्द्रोणस्तं प्रत्यभाषत ॥ ७३ ॥
द्रोण उवाच— अथ वृक्षमिमं मां वा भ्रातॄन्वापि प्रपश्यसि ॥ ७४ ॥
तमुवाच स कौन्तेयः पश्याम्येनं वनस्पतिम् ।
भवन्तं च तथा भ्रातॄन्भासं चेति पुनः पुनः ॥ ७५ ॥
तमुवाचापसर्पेति द्रोणोऽप्रीतमना इव ।
नैतच्छक्यं त्वया वेद्धुं लक्ष्यमित्येव कुत्सयन् ॥ ७६ ॥

---

चाही। उन्होंने कारीगर से एक नकली गिद्ध बनवाकर एक वृक्ष पर, रख दिया । उसी को निशाना बनाया ॥६४।६७॥

फिर सब कुमारों को बुलाकर वही गिद्ध का निशाना दिखाकर द्रोणाचार्य ने उनसे कहा हे कुमारो! तुम लोग शीघ्र अपने अपने धनुष लेकर उनपर बाण चढ़ाकर खड़े हो जाओ । जब हम कहें तब तुमको इस गिद्ध के सिर को काटना होगा । एक एक करके, जिससे मैं कहूं वही निशाने पर बाण चलावे ॥६८।६९॥

वैशम्पायन ने कहा-हे राजन् । अंगिरावंशियों में श्रेष्ठ द्रोण ने सबसे पहले युधिष्ठिर से कहा-हे बेटा ! धनुष पर बाण चढ़ाओ ! मेरे कहने पर उसे छोड़ना । शत्रुओं के दमन करनेवाले युधिष्ठिर ने गुरु की आज्ञा से धनुष पर बाण चढ़ाया । तब द्रोण ने पूछा-हे राजकुमार ! इस वृक्ष की शाखा पर एक गिद्ध बैठा हुआ है, उसे देखते हो ? युधिष्ठिर ने कहा-हां देखता हू ॥७०-७३॥

द्रोण ने फिर उससे पूछा-तुम इस वृक्ष को, मुझको अथवा अपने भाइयों को भी देख रहे हो या नहीं ? युधिष्ठिर ने कहा-हां, मैं इस वृक्ष को, आपको, अपने भाइयों को और उस पक्षी को भी देख रहा हूं । आचार्य के बार बार यों पूछे जाने पर भी उन्होंने बार-बार वैसा ही कहा । इससे द्रोण

ततो दुर्योधनादींस्तान्धार्तराष्ट्रान्महायशाः ।
तेनैव क्रमयोगेन जिज्ञासुः पर्यपृच्छत ॥ ७७ ॥
अन्यांश्च शिष्यान्भीमादीन्राज्ञश्चैवान्यदेशजान् ।
तथा च सर्वे तत्सर्वं पश्याम इति कुत्सिताः ॥ ७८ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि द्रोणशिष्यपरीक्षायां चतुस्त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥१३४॥

उनपर असंतुष्ट होकर झिड़क कर बोले-तुम चले जाओ; तुम इस निशाने को नहीं मार सकते। इसके पश्चात् धृतराष्ट्र के पुत्र दुर्योधन आदि को भी वहां पर खड़ा करके द्रोण ने वही प्रश्न किया। उन सबने वही उत्तर दिया जो युधिष्ठिर ने दिया था। भीमसेन, नकुल, सहदेव और अन्यान्य देशों के राजकुमारों को खड़ा करके द्रोण ने वही प्रश्न किया। सबने वही उत्तर दिया। सबको झिड़क कर द्रोणाचार्य ने पीछे हटा दिया ॥७४।७८॥

आदिपर्व का एक सौ चौंतीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ पंचत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३५ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततो धनञ्जयं द्रोणः स्मयमानोऽभ्यभाषत ।
त्वयेदानीं प्रहर्तव्यमेतल्लक्ष्यं विलोक्यताम् ॥ १ ॥
मद्वाक्यसमकालं ते मोक्तव्योऽत्र भवेच्छरः ।
वितत्य कार्मुकं पुत्र तिष्ठ तावन्मुहूर्तकम् ॥ २ ॥
एवमुक्तः सव्यसाची मण्डलीकृतकार्मुकः ।
तस्थौ भासं समुद्दिश्य गुरुवाक्यप्रचोदितः ॥ ३ ॥
मुहूर्तादिव तं द्रोणस्तथैव समभाषत ।
पश्यस्येनं स्थितं भासं द्रुमं मामपि चार्जुन ॥ ४ ॥
पश्याम्येकं भासमिति द्रोणं पार्थोऽभ्यभाषत ।
न तु वृक्षं भवन्तं वा पश्यामीति च भारत ॥ ५ ॥

एक सौ पैंतीस अध्याय ॥ १३५ ॥

वैशम्पायन जी बोले–हे राजा जनमेजय! इसके पीछे द्रोणाचार्य कुछ हंसकर अर्जुन से बोले–हे पुत्र! इस निशाने की ओर देखो; अब तुमको यह निशाना मारना होगा। तुम अभी धनुष पर वाण चढ़ाकर मेरी आज्ञा की बाट देखो। अर्जुन गुरु की आज्ञा से धनुष पर वाण चढ़ाकर, निशाने की ओर दृष्टि जमाकर, खड़े रहे। तब द्रोणाचार्य ने कहा–हे अर्जुन! तुम इस वृक्ष को, पक्षी को और मुझे देख रहे हो? हे भारत! अर्जुन ने कहा, कि केवल पक्षी ही को तो देखता हूं, वृक्ष को और आपको नहीं

ततः प्रीतमना द्रोणो मुहूर्तादिव तं पुनः ।
प्रत्यभाषत दुर्धर्षः पाण्डवानां महारथम् ॥ ६ ॥
भासं पश्यसि यद्येनं तथा ब्रूहि पुनर्वचः ।
शिरः पश्यामि भासस्य न गात्रमिति सोऽब्रवीत् ॥ ७ ॥
अर्जुनेनैवमुक्तस्तु द्रोणो हृष्टतनूरुहः ।
मुञ्चस्वेत्यब्रवीत्पार्थं स मुमोचाविचारयन् ॥ ८ ॥
ततस्तस्य नगस्थस्य क्षुरेण निशितेन च ।
शिर उत्कृत्य तरसा पातयामास पाण्डवः ॥ ९ ॥
तस्मिन्कर्मणि संसिद्धे पर्यष्वजत पाण्डवम् ।
मेने च द्रुपदं सङ्ख्ये सानुबन्धं पराजितम् ॥ १० ॥
कस्यचित्त्वथ कालस्य सशिष्योऽङ्गिरसां वरः ।
जगाम गङ्गामभितो मज्जितुं भरतर्षभ ॥ ११ ॥
अवगाढमथो द्रोणं सलिले सलिलेचरः ।
ग्राहो जग्राह बलवाञ्जङ्घान्ते कालचोदितः ॥ १२ ॥
स समर्थोऽपि मोक्षाय शिष्यान्सर्वानचोदयत् ।
ग्राहं हत्वा मोक्षयध्वं मामिति त्वरयन्निव ॥ १३ ॥
तद्वाक्यसमकालं तु बीभत्सुर्निशितैः शरैः ।
अवार्यैः पञ्चभिर्ग्राहं मग्नमम्भस्यताडयत् ॥ १४ ॥

---

देखता हूं। अनन्तर दुर्द्धर्ष द्रोण प्रसन्न होकर कुछ देर ठहर कर पाण्डवों में महारथी उन अर्जुन से बोले-तुम पक्षी का कैसा आकार देख रहे हो? अर्जुन ने कहा-हे आचार्य! मैं केवल उस पक्षी का सिर देख रहा हूं; शरीर नहीं देखता। अर्जुन की यह बात सुनकर द्रोणाचार्य ने बड़ी प्रसन्नतापूर्वक कहा, कि अब वाण चलाओ। गुरु की आज्ञा पाते ही पाण्डु-पुत्र अर्जुन ने कोई विचार न करके वाण को छोड़ा। उससे उसीक्षण उस तेज उस्तरे की नाई वाण से वृक्ष पर के पक्षी का सिर कटकर नीचे गिरा। अर्जुन को इस कार्य में सफलता प्राप्त करते देख द्रोणाचार्य को बड़ा आनन्द हुआ। उन्होंने अर्जुन को गले से लगा लिया। और मन ही मन में यह निश्चय कर लिया कि अर्जुन ही युद्ध में राजा द्रुपद को जीत सकेंगे। हे भारतकुल में श्रेष्ठ पुरुष! कुछ समय के व्यतीत होने पर एक दिन द्रोणाचार्य, शिष्यों को साथ लिये हुए, गङ्गा में स्नान करने को गये। ज्योंही आचार्य जल के भीतर

इतरे त्वथ संमूढास्तत्र तत्र प्रपेदिरे ।
तं तु दृष्ट्वा क्रियोपेतं द्रोणोऽमन्यत पाण्डवम् ॥ १५ ॥
विशिष्टं सर्वशिष्येभ्यः प्रीतिमांश्चाभवत्तदा ।
स पार्थबाणैर्बहुधा खण्डशः परिकल्पितः ॥ १६ ॥
ग्राहः पञ्चत्वमापेदे जङ्घां त्यक्त्वा महात्मनः ।
अथाऽब्रवीन्महात्मानं भारद्वाजो महारथम् ॥ १७ ॥
गृहाणेदं महाबाहो विशिष्टमतिदुर्धरम् ।
अस्त्रं ब्रह्मशिरो नाम सप्रयोगनिवर्तनम् ॥ १८ ॥
न च ते मानुषेष्वेतत्प्रयोक्तव्यं कथंचन ।
जगद्विनिर्दहेदेतदल्पतेजासि पातितम् ॥ १९ ॥
असामान्यमिदं तात लोकेष्वस्त्रं निगद्यते ।
तद्धारयेथाः प्रयतः शृणु चेदं वचो मम ॥ २० ॥
बाधेतामानुषः शत्रुर्यदि त्वां वीर कश्चन ।
तद्वधाय प्रयुञ्जीथास्तदस्त्रमिदमाहवे ॥ २१ ॥
तथेति संप्रतिश्रुत्य बीभत्सुः स कृताञ्जलिः ।
जग्राह परमास्त्रं तदाह चैनं पुनर्गुरुः ॥ २२ ॥

उतरे त्योंही एक बड़े बलवान् मगर ने उनकी जांघ पकड़ ली। द्रोण स्वयं उससे बचने में समर्थ होने पर भी सब शिष्यों से मानों उनकी शीघ्रता देखने के लिये बोले—तुम लोग तुरन्त इस मगर को मारकर मेरी रक्षा करो। गुरु द्रोणाचार्य के यह बात कहते ही अर्जुन ने पांच न रोकने योग्य बाणों से जल में डूबे हुए मगर को विद्ध किया। और शेष सब शिष्य अपनी-अपनी जगह पर मूर्खों की तरह खड़े देखते रहे। तब आचार्य द्रोण अर्जुन को काम में सफलता प्राप्त करते देखकर उनको सब शिष्यों में श्रेष्ठ समझने लगे। अर्जुन पर आचार्य बहुत ही प्रसन्न हुए। वह मगर महात्मा द्रोण की जांघ को छोड़कर अर्जुन के बाणों से टुकड़े-टुकड़े होकर परलोक को सिधारा। इसके पश्चात् महामति भारद्वाज-पुत्र महात्मा अर्जुन से बोले—हे महाभुज! प्रयोग और संहार के साथ ब्रह्मशिर नामक यह अति दुर्द्धर्ष श्रेष्ठ अस्त्र मैं तुमको देता हूं। परन्तु देखो, मनुष्यों के ऊपर कभी यह अस्त्र न चलाना; क्योंकि मनुष्यों का तेज थोड़ा होता है। यह अस्त्र सारे जगत् को जला सकता है। तीनों लोकों में इस अस्त्र को बहुत कम लोग जानते हैं। हे वीर! तुम इसे यत्नपूर्वक रखना। इसके सिवाय यह मैं तुमसे कह देता हूं कि यदि मनुष्य के सिवाय और कोई शत्रु तुम्हारे ऊपर आक्रमण करे तो तुम युद्धस्थल में

भविता त्वत्समो नान्यः पुमाँल्लोके धनुर्धरः ।
अजेयः सर्वशत्रूणां कीर्तिमांश्च भविष्यसि ॥ २३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि द्रोणग्राहमोक्षणे पंचत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३५ ॥

उसे मारने के लिये इस अस्त्र को चला सकते हो। अर्जुन ने दोनों हाथ जोड़कर उनकी आज्ञा को स्वीकार करके उस परमास्त्र को ले लिया। तब गुरु ने फिर उनसे कहा–हे अर्जुन! इस पृथ्वी पर तुम्हारे समान धनुर्विद्या का जाननेवाला और कोई न होगा ॥१।२३॥

आदिपर्व का एक सौ पैंतीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ षट्त्रिंशदधिकशततमोऽध्याय ॥ १३६ ॥

वैशम्पायन उवाच–कृतास्त्रान्धार्तराष्ट्रांश्च पाण्डुपुत्रांश्च भारत ।
दृष्ट्वा द्रोणोऽब्रवीद्राजन्धृतराष्ट्रं जनेश्वरम् ॥ १ ॥
कृपस्य सोमदत्तस्य बाह्लीकस्य च धीमतः ।
गाङ्गेयस्य च सांनिध्ये व्यासस्य विदुरस्य च ॥ २ ॥
राजन्संप्राप्तविद्यास्ते कुमाराः कुरुसत्तम ।
ते दर्शयेयुः स्वां शिक्षां राजन्ननुमते तव ॥ ३ ॥
ततोऽब्रवीन्महाराजः प्रहृष्टेनान्तरात्मना ।
धृतराष्ट्र उवाच–भारद्वाज महत्कर्म कृतं ते द्विजसत्तम ॥ ४ ॥
यदानुमन्यसे कालं यस्मिन्देशे यथा यथा ।
तथा तथा विधानाय स्वयमाज्ञापयस्व माम् ॥ ५ ॥
स्पृहयाम्यद्य निर्वेदात्पुरुषाणां सचक्षुषाम् ।
अस्त्रहेतोः पराक्रान्तान्ये मे द्रक्ष्यन्ति पुत्रकान् ॥ ६ ॥

एक सौ छत्तीस अध्याय ॥ १३६ ॥

वैशम्पायन ने कहा–हे राजा जनमेजय! धृतराष्ट्र के पुत्रों और पाण्डवों को अस्त्र-विद्या में दक्ष देखकर द्रोणाचार्य ने एक दिन कृपाचार्य, सोमदत्त, बाह्लीक, व्यास, विदुर और भीष्म आदि के आगे राजा धृतराष्ट्र से कहा–हे कुरुकुल में श्रेष्ठ महाराज! आपके बालक अच्छीतरह धनुर्विद्या का अभ्यास कर चुके हैं। यदि आपकी आज्ञा हो तो वे राजसभा में आकर अपनी अपनी शिक्षा का परिचय दें। धृतराष्ट्र ने प्रसन्न होकर कहा–हे ब्राह्मण कुल में श्रेष्ठ भारद्वाज! आपने यह मेरा बड़ा अद्भुत काम किया है। अब जिस दिन, जिस घड़ी, जिस स्थान पर जो-जो विधान आपको चाहिये सो मुझसे कहिये। हम भी नेत्रवाले मनुष्यों को आपके सिखाये हुए अस्त्राभ्यास को दिखाया चाहते हैं।

क्षत्तर्यद्गुरुराचार्यो ब्रवीति कुरु तत्तथा ।
न हीदृशं प्रियं मन्ये भविता धर्मवत्सल ॥ ७ ॥
ततो राजानमामन्त्र्य निर्गतो विदुरो बहिः ।
भारद्वाजो महाप्राज्ञो मापयामास मेदिनीम् ॥ ८ ॥
समामवृक्षां निर्गुल्मामुदक्प्रस्रवणान्विताम् ।
तस्यां भूमौ बलिं चक्रे तिथौ नक्षत्रपूजिते ॥ ९ ॥
अवघुष्टे समाजे च तदर्थं वदतां वरः ।
रङ्गभूमौ सुविपुलं शास्त्रदृष्टं यथाविधि ॥ १० ॥
प्रेक्षागारं सुविहितं चक्रुस्ते तस्य शिल्पिनः ।
राज्ञः सर्वायुधोपेतं स्त्रीणां चैव नरर्षभ ॥ ११ ॥
मञ्चांश्च कारयामासुस्तत्र जानपदा जनाः ।
विपुलानुच्छ्रयोपेताञ्छिबिकाश्च महाधनाः ॥ १२ ॥
तस्मिंस्ततोऽहनि प्राप्ते राजा ससचिवस्तदा ।
भीष्मं प्रमुखतः कृत्वा कृपं चाचार्यसत्तमम् ॥ १३ ॥
मुक्ताजालपरिक्षिप्तं वैदूर्यमणिशोभितम् ।
शातकुम्भमयं दिव्यं प्रेक्षागारमुपागमत् ॥ १४ ॥

धृतराष्ट्र ने द्रोणाचार्य से यह कहकर विदुरजी को आज्ञा दी कि तुम द्रोणाचार्य के साथ जाकर जो *जिसतरह करने को कहें वह उसीतरह करो।* हे धर्म-वत्सल ! मेरी समझ में इससे बढ़कर सुख का काम और सुख का अवसर और नहीं होगा। राजा की आज्ञा पाकर विदुरजी द्रोणाचार्य के साथ बाहर आये। द्रोण ने रंगभूमि के लिये समतल भूमि देखकर उसे नापा। उस भूमि में घास और वृक्ष नहीं थे। आसपास जलाशय होने से वह स्थान बहुत ही सुहावना प्रतीत होता था। अच्छे नक्षत्र से युक्त शुभ तिथि में शास्त्रोक्त विधि के अनुमार उस स्थान को तैय्यार किया ॥१।१०॥

अब कारीगरों ने पहले सभामण्डप बनाया। इसके पश्चात् राजा और रानियों के बैठने के लिये *शास्त्रोक्त रीति से अस्त्र शस्त्रों से सजे सजाये और* लम्बे चौड़े देखने के स्थान बनवाये। स्त्रियों के भी बैठने के लिये अलग प्रबन्ध किया गया। धनाढ्य और अन्य प्रजा लोगों के लिये विदुरजी ने यथायोग्य स्थान और ऊंचे ऊंचे मञ्च बनवाये, पालकियां सजवाईं। [ *नगर में चारों ओर डौंडी पिटवा दी* गई कि अमुक तिथि को राजकुमारों की अस्त्र-शिक्षा देखने का उत्सव होगा। ] अनन्तर कुमारों के विक्रम दिखाने के निश्चय किये हुए दिन के आजाने पर राजा धृतराष्ट्र, मन्त्री आदि को साथ लेकर

गान्धारी च महाभागा कुन्ती च जयतां वर ।
स्त्रियश्च राज्ञः सर्वास्ताः सप्रेष्याः सपरिच्छदाः ॥ १५ ॥
हर्षादारुरुहुर्मञ्चान्मेरुं देवस्त्रियो यथा ।
ब्राह्मणक्षत्रियाद्यं च चातुर्वर्ण्यं पुराद् द्रुतम् ॥ १६ ॥
दर्शनेप्सु समभ्यागात्कुमाराणां कृतास्त्रताम् ।
क्षणेनैकस्थतां तत्र दर्शनेप्सु जगाम ह ॥ १७ ॥
प्रवादितैश्च वादित्रैर्जनकौतूहलेन च ।
महार्णव इव क्षुब्धः समाजः सोऽभवत्तदा ॥ १८ ॥
ततः शुक्लाम्बरधरः शुक्लयज्ञोपवीतवान् ।
शुक्लकेशः सितश्मश्रुः शुक्लमाल्यानुलेपनः ॥ १९ ॥
रङ्गमध्यं तदाचार्यः सपुत्रः प्रविवेश ह ।
नभो जलधरैर्हीनं साङ्गारक इवांशुमान् ॥ २० ॥
स यथासमयं चक्रे बलिं बलवतां वरः ।
ब्राह्मणांस्तु सु मन्त्रज्ञान्कारयामास मङ्गलम् ॥ २१ ॥
सुखपुण्याहघोषस्य पुण्यस्य समनन्तरम् ।
विविशुर्विविधं गृह्य शस्त्रोपकरणं नराः ॥ २२ ॥

भीष्म और कृपाचार्य को आगे किये हुए उस मुक्ता मणि-मण्डित, वैदूर्य मणियों से सजे सजाये, सुवर्ण से अलङ्कृत, दिव्य स्थान में पहुंचे ॥११।१४॥

गान्धारी, भाग्यशालिनी कुन्ती और राजा के कुल की स्त्रियां भी अपनी-अपनी दासियों सहित वहां आकर ऊंचे-ऊंचे मञ्चों पर इस प्रकार से चढ़कर बैठ गईं जैसे देवताओं की स्त्रियां सुमेरु पर्वत पर चढ़ती हैं । ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र चारों वर्ण के लोग राजपुत्रों की अस्त्र शिक्षा का उत्सव देखने की इच्छा से नगर से निकलकर रङ्गभूमि की ओर चले । क्षणभर में उस स्थान पर देखनेवालों का भारी जमाव हो गया । उस समय वहां अनेक प्रकार के बाजे बज रहे थे, देखने के लिए उत्कण्ठित दर्शकों का शोर चारों ओर गूंज रहा था । उस भीड़ को देखकर ऐसा जान पड़ता था कि मानों महासमुद्र उमड़ पड़ा है ॥१५।१८॥

इसके पश्चात् श्वेत वस्त्र और श्वेत जनेऊ पहने हुए आचार्यद्रोण अपने पुत्र के साथ उस रङ्गभूमि में आये । उनके केश और दाढ़ी-मूछें सफेद थी । वे सफेद चन्दन लगाये और सफेद ही फूलों की माला पहने हुए थे । उस समय ऐसा जान पड़ा कि मानों मङ्गलग्रह के साथ प्रकाशमान् देव बादल रहित आकाश को आ रहे हैं । उस श्रेष्ठ महापराक्रमी आचार्य ने उस स्थान में उचित समय में देवपूजन

ततो बद्धांगुलित्राणा बद्धकक्षा महारथाः ।
बद्धतूणाः सधनुषो विविशुर्भरतर्षभाः ॥ २३ ॥
अनुज्येष्ठं तु ते तत्र युधिष्ठिरपुरोगमाः ।
चक्रुरस्त्रं महावीर्याः कुमाराः परमाद्भुतम् ॥ २४ ॥
केचिच्छराक्षेपभयाच्छिरांस्यवननामिरे ।
मनुजा धृष्टमपरे वीक्षाञ्चक्रुः सुविस्मिताः ॥ २५ ॥
ते स्म लक्ष्याणि विभिदुर्बाणैर्नामाङ्कशोभितैः ।
विविधैर्लाघवोत्सृष्टैरुह्यन्तो वाजिभिर्द्रुतम् ॥ २६ ॥
तत्कुमारबलं तत्र गृहीतशरकार्मुकम् ।
गन्धर्वनगराकारं प्रेक्ष्य ते विस्मिता भवन् ॥ २७ ॥
सहसा चुक्रुशुश्चान्ये नराः शतसहस्रशः ।
विस्मयोत्फुल्लनयनाः साधु साध्विति भारत ॥ २८ ॥
कृत्वा धनुषि ते मार्गान्रथचर्यासु चासकृत् ।
गजपृष्ठेऽश्वपृष्ठे च नियुद्धे च महाबलाः ॥ २९ ॥
गृहीतखड्गचर्माणस्ततो भूयः प्रहारिणः ।
त्सरुमार्गान्यथोद्दिष्टांश्चेरुः सर्वासु भूमिषु ॥ ३० ॥

किया और मन्त्र जाननेवाले ब्राह्मणों से मंगलाचरण करवाया। पवित्र पुण्य दिन की कथा के समाप्त हो चुकने पर नियुक्त किये हुए लोग नाना प्रकार के अस्त्र-शस्त्र लेकर अखाड़े में आकर खड़े हुए। वे महारथी कुमार उंगलियों में अंगुलित्र पहने, कमर कसे, तरकस बांधे और धनुष आदि शस्त्र लिये हुए थे। युधिष्ठिर आदि कुमार बड़े-छोटे के क्रम से एक-एक करके अपना-अपना करतब दिखाने लगे ॥१९-२४॥

तब देखनेवालों में कोई कोई तो बाणों के गिरने के भय से सिर नीचे किये रहे और कोई-कोई बेखटके आश्चर्य के साथ मन लगाकर कुमारों के अद्भुत कामों को देखने लगे। वीर राजकुमार घोड़ों पर चढ़कर, उन्हें दौड़ाकर, अपने-अपने नाम से अंकित बाणों के द्वारा निशाना उड़ाने की फुर्ती दिखाने लगे। तब देखनेवालों ने धनुषबाण लिये हुए कुमारों को गन्धर्व नगर के समान वह आश्चर्य लीला देखकर बड़ा अचरज माना ॥२५-२७॥

हे भारत! आश्चर्य के मारे आंखें फाड़-फाड़कर देख रहे दर्शक एकाएक चारों ओर से वाह-वाह कहकर चिल्ला उठे। धृतराष्ट्र और पाण्डु के पुत्र धनुष के द्वारा अस्थिर लक्ष्यपात प्रभृति विचित्र कार्य करके फिर ढाल-तलवार लेकर रथ, हाथी, घोड़े आदि के ऊपर से शस्त्र-कौशल दिखाने लगे।

लाघवं सौष्ठवं शोभां स्थिरत्वं दृढमुष्टिताम् ।
ददृशुस्तत्र सर्वेषां प्रयोगं खड्गचर्मणोः ॥ ३१ ॥
अथ तौ नित्यसंहृष्टौ सुयोधनवृकोदरौ ।
अवतीर्णौ गदाहस्तावेकशृङ्गाविवाचलौ ॥ ३२ ॥
बद्धकक्षौ महाबाहू पौरुषे पर्यवस्थितौ ।
बृंहन्तौ वासिताहेतोः समदाविव कुञ्जरौ ॥ ३३ ॥
तौ प्रदक्षिणसव्यानि मण्डलानि महाबलौ ।
चेरतुर्निर्मलगदौ समदाविव कुञ्जरौ ॥ ३४ ॥
विदुरो धृतराष्ट्राय गान्धार्याः पाण्डवारणिः ।
न्यवेदयेतां तत्सर्वं कुमाराणां विचेष्टितम् ॥ ३५ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि स्त्रदर्शने षट्त्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३६ ॥

उन्होंने खड्ग-युद्ध के पैतरे दिखलाये । उनकी फुर्ती, पैतरे, शोभा, स्थिरता, मुट्ठी की दृढ़ता, तलवार चलाकर और उसको ढाल पर रोकना देखकर सब देखनेवाले बहुत ही प्रसन्न हुए। इसके पश्चात् सदा के अहंकारी दुर्योधन और महाबली, महाबाहु भीमसेन गदा हाथ में लेकर एक ही चोटीवाले पहाड़ों के समान अखाड़े में उतरे । एक हथिनी के लोभ से दो उन्मत्त हाथी जिस प्रकार चिल्लाते रहते हैं उनके समान बड़ाई चाहनेवाले वे दो महाभुज वीर कमर कसकर गर्जने लगे । गदा लिये हुए मदमत्त हाथियों के समान महाबली दुर्योधन और भीम दहिनी पलट और बाईं पलट के अनुसार गोलाकार होकर अखाड़े में घूमने लगे । विदुर धृतराष्ट्र को और कुन्ती गांधारी को कुमारों के कौशल का सब हाल बताती जाती थीं ॥२७।३५॥

आदिपर्व का एक सौ छत्तीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ सप्तत्रिंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३७ ॥

वैशम्पायन उवाच-कुरुराजे हि रङ्गस्थे भीमे च बलिनां वरे ।
पक्षपातकृतस्नेहः स द्विधेवाभवज्जनः ॥ १ ॥
हा वीर कुरुराजेति हा भीम इति जल्पताम् ।
पुरुषाणां सुविपुलाः प्रणादाः सहसोत्थिताः ॥ २ ॥

एक सौ सैंतीस अध्याय ॥ १३७ ॥

वैशम्पायन जी ने कहा—हे राजा जनमेजय ! कुरुराज दुर्योधन और महाबली भीम के अखाड़े में उतरने पर देखनेवाले पक्षपात से स्नेह कर दो दलों में बट गये । कोई तो कहने लगे कि कुरुराज कैसे

ततः क्षुब्धार्णवनिभं रङ्गमालोक्य बुद्धिमान् ।
भारद्वाजः प्रियं पुत्रमश्वत्थामानमब्रवीत् ॥ ३ ॥
द्रोण उवाच—वारयैतौ महावीर्यौ कृतयोग्यावुभावपि ।
मा भूद्रंगप्रकोपोऽयं भीमदुर्योधनोद्भवः ॥ ४ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततस्तावुद्यतगदौ गुरुपुत्रेण वारितौ ।
युगान्तानिलसंक्षुब्धौ महावेलाविवार्णवौ ॥ ५ ॥
ततोरङ्गाङ्गणगतो द्रोणो वचनमब्रवीत् ।
निवार्य वादित्रगणं महामेघनिभस्वनम् ॥ ६ ॥
यो मे पुत्रात्प्रियतरः सर्वशस्त्रविशारदः ।
ऐन्द्रिरिन्द्रानुजसमः स पार्थो दृश्यतामिति ॥ ७ ॥
आचार्यवचनेनाथ कृतस्वस्त्ययनो युवा ।
बद्धगोधांगुलित्राणः पूर्णतूणः सकार्मुकः ॥ ८ ॥
काञ्चनं कवचं बिभ्रत्प्रत्यदृश्यत फाल्गुनः ।
सार्कः सेन्द्रायुधतडित्ससन्ध्य इव तोयदः ॥ ९ ॥
ततः सर्वस्य रंगस्य समुत्पिञ्जलकोऽभवत् ।
प्रावाद्यन्त च वाद्यानि सशंखानि समन्ततः ॥ १० ॥

अच्छे वीर हैं! और दूसरे कहने लगे कि भीम कैसे अच्छे वीर हैं! चारों ओर से इसी बात का बड़ा कोलाहल मच उठा। अनन्तर बुद्धिमान् आचार्य ने उमड़े हुए समुद्र के समान उस भीड़ का कोलाहल सुनकर अपने प्रिय पुत्र अश्वत्थामा से कहा—हे पुत्र! महापराक्रमी भीमसेन और दुर्योधन गदा-युद्ध का कौशल अच्छीतरह दिखा चुके। अब इनको रोक दो। पक्षपाती लोग कहीं बिगड़ खड़े न हों। हे महाराज! तब गुरु पुत्र अश्वत्थामा ने बीच में जाकर उन समुद्र के दोनों किनारों से चली हुई प्रलय-काल की आंधी के समान, झपटकर आते हुए वीरों को रोक दिया ॥१।५॥

इसके पश्चात् द्रोणाचार्य ने अखाड़े में जाकर, बाजे बजाना बन्द कराकर, मेघ के गरजने के समान गम्भीर स्वर से कहा—अब तुम लोग अर्जुन को देखो। उपेंद्र के सदृश, सर्व शास्त्रों में प्रधान, इन्द्र-पुत्र अर्जुन मुझे पुत्र से बढ़कर प्यारे हैं। तब आचार्य की आज्ञा से तरुण अवस्था के फाल्गुन मंगलाचरण करने के पश्चात् रङ्गभूमि में आये। सोने के कवच पहरकर मानों सूर्यप्रकाश के समान जलते हुए और इन्द्रधनु तथा बिजली की चमक की तरह सुहाते हुए, धनुष लिये, तरकस बांधे, गोह के चमड़े के अंगुलित्र उंगलियों में पहने हुए अर्जुन, सन्ध्याकाल के बादल के सदृश दीख पड़े ॥६।९॥

एष कुन्तीसुतः श्रीमानेष मध्यमपाण्डवः ।
एष पुत्रो महेन्द्रस्य कुरूणामेष रक्षिता ॥ ११ ॥
एषोऽस्त्रविदुषां श्रेष्ठ एष धर्मभृतां वरः ।
एष शीलवतां चापि शीलज्ञाननिधिः परः ॥ १२ ॥
इत्येवं तुमुला वाचः शुश्रुवुः प्रेक्षकेरिताः ।
कुन्त्याः प्रस्रवसंयुक्तैरस्रैः क्लिन्नमुरोऽभवत् ॥ १३ ॥
तेन शब्देन महता पूर्णश्रुतिरथाब्रवीत् ।
धृतराष्ट्रो नरश्रेष्ठो विदुरं हृष्टमानसः ॥ १४ ॥
क्षत्तः क्षुब्धार्णवनिभः किमेष सुमहास्वनः ।
सहसैवोत्थितो रङ्गे भिन्दन्निव नभस्तलम् ॥ १५ ॥
विदुर उवाच—एष पार्थो महाराज फाल्गुनः पाण्डुनन्दनः ।
अवतीर्णः सकवचस्तत्रैष सुमहास्वनः ॥ १६ ॥
धृतराष्ट्र उवाच—धन्योऽस्म्यनुगृहीतोऽस्मि रक्षितोऽस्मि महामते ।
पृथारणिसमुद्भूतैस्त्रिभिः पाण्डववह्निभिः ॥ १७ ॥
वैशम्पायन उवाच-तस्मिन्प्रमुदिते रङ्गे कथंचित्प्रत्युपस्थिते ।
दर्शयामास बीभत्सुराचार्यायास्त्रलाघवम् ॥ १८ ॥

उन्हें आते देखकर सब लोग बड़े प्रसन्न हुए। चारों ओर शङ्ख नगाड़े आदि बाजे बजने लगे। देखनेवाले लोग कहने लगे—यही श्रीमान् कुन्ती-पुत्र मंझले पाण्डव हैं। यही इन्द्र के पुत्र कुरुओं की रक्षा करनेवाले हैं। इनके समान अस्त्र-विद्या में निपुण पुरुष इस संसार में दूसरा नहीं है। ये बड़े ही सुशील और धर्मात्मा हैं। दर्शकों की ऐसी अनेक बातें सुनकर और पुत्र को रङ्गभूमि में देखकर कुन्ती का हृदय आनन्द के आंसुओं से भीग गया। एकाएक दर्शकों का कोलाहल सुनकर प्रसन्नचित्त धृतराष्ट्र ने विदुर से पूछा—हे विदुर! दर्शक-मण्डली में यह समुद्र के उमड़ने का सा घोर कोलाहल—जो आकाश को विदीर्ण किये डालता है—क्यों सुनाई पड़ रहा है? ॥१०।१५॥

विदुर ने कहा—हे महाराज! ये कुन्ती के गर्भ से उत्पन्न पाण्डुनन्दन अर्जुन कवच पहने हुए रङ्गभूमि में आकर खड़े हुए हैं। इसीसे यह कोलाहल सुनाई पड़ रहा है। धृतराष्ट्र ने कहा—हे महामति विदुर! कुन्तीरूपी तीन पाण्डुपुत्र-रूप अग्नियों से मैं धन्य हुआ; अनुगृहीत हुआ; सुरक्षित हुआ। वैशम्पायनजी बोले—हे राजन्! अखाड़े के उन हर्षयुक्त लोगों के उत्साहित होकर कुछ शान्त हो जाने पर महाबाहु अर्जुन आचार्य को अस्त्र चलाने की दक्षता दिखाने लगे। पहले उन्होंने अग्नि-अस्त्र

आग्नेयेनासृजद्वह्निं वारुणेनासृजत्पयः ।
वायव्येनासृजद्वायुं पार्जन्येनासृजद्घनान् ॥ १९ ॥
भौमेन प्राविशद्भूमिं पार्वतेनासृजद्गिरीन् ।
अन्तर्धानेन चास्त्रेण पुनरन्तर्हितोऽभवत् ॥ २० ॥
क्षणात्प्रांशुः क्षणाद्ध्रस्वः क्षणाच्च रथधूर्गतः ।
क्षणेन रथमध्यस्थः क्षणेनावतरन्महीम् ॥ २१ ॥
सुकुमारं च सूक्ष्मं च गुरुं चापि गुरुप्रियः ।
सौष्ठवेनाभिसंक्षिप्तः सोऽविध्याद्विविधैः शरैः ॥ २२ ॥
भ्रमतश्च वराहस्य लोहस्य प्रमुखे समम् ।
पञ्चबाणानसंसक्तान्संमुमोचैकबाणवत् ॥ २३ ॥
गव्ये विषाणकोशे च चले रज्ज्ववलम्बिनि ।
निचखान महावीर्यः सायकानेकविंशतिम् ॥ २४ ॥
इत्येवमादि सुमहत्खड्गे धनुषि चानघ ।
गदायां शस्त्रकुशलो मण्डलानि प्रदर्शयन् ॥ २५ ॥
ततः समाप्तभूयिष्ठे तस्मिन्कर्मणि भारत ।
मन्दीभूते समाजे च वादित्रस्य च निःस्वने ॥ २६ ॥

---

छोड़कर अग्नि उत्पन्न की, फिर वारुण-अस्त्र छोड़कर पानी उत्पन्न करके उस अग्नि को शान्त किया। इसीप्रकार वायव्य-अस्त्र से वायु चलाकर पर्जन्य-अस्त्र से चारों ओर मेघ प्रकट कर दिये। फिर भौमास्त्र से पृथ्वी में घुस गये और पार्वतास्त्र से पर्वत प्रकट किये। अन्त को अन्तर्द्धान-अस्त्र का प्रयोग करके आप छिप गये ॥१६।२०॥

इसके पश्चात् लोगों ने देखा कि वे क्षणभर में बहुत लम्बे, क्षणभर में बहुत छोटे, क्षणभर में रथ के धुरों के पास, क्षणभर में रथ के अन्दर और क्षणभर में पृथ्वी के ऊपर अपना कौशल दिखा रहे हैं। गुरुप्रेमी अर्जुन ने अब बड़ी चतुराई के साथ सुकुमार (भरा घड़ा, मुर्गी का अण्डा आदि) निशानों को बाणों से भेदा। फिर घुँघुची आदि के सूक्ष्म निशानों को भेदा। इसके पश्चात् लौहपिण्ड आदि के भारी निशाने मार कर अपनी चतुराई दिखाई। चलते हुए लोहे के बने सुअर के मुंह में एक-एक करके पांच बाण मारे, परन्तु देखनेवाले लोगों को एक ही बाण चलाया मालूम पड़ा। रस्सी में लटके हुए गौ के सींग में इक्कीस बाण चलाकर अर्जुन ने अपना करतब दिखाया। हे अनघ! शस्त्र-विद्या में निपुण अर्जुन ने फिर खड्गयुद्ध, धनुर्युद्ध और गदायुद्ध के अनेक पैंतरे और हाथ दिखलाये ॥२१।२५॥

द्वारदेशात्समुद्भूतो माहात्म्यबलसूचकः ।
वज्रनिष्पेषसदृशः शुश्रुवे भुजनिःस्वनः ॥ २७ ॥
दीर्यन्ते किं नु गिरयः किंस्विद्भूमिर्विदीर्यते ।
किंस्विदापूर्यते व्योम जलधाराघनैर्घनैः ॥ २८ ॥
रंगस्यैवं मतिरभूत्क्षणेन वसुधाधिप ।
द्वारं चाभिमुखाः सर्वे बभूवुः प्रेक्षकास्तदा ॥ २९ ॥
पञ्चभिर्भ्रातृभिः पार्थैर्द्रोणः परिवृतो बभौ ।
पञ्चतारेण संयुक्तः सावित्रेणेव चन्द्रमाः ॥ ३० ॥
अश्वत्थाम्ना च सहितं भ्रातॄणां शतमूर्जितम् ।
दुर्योधनममित्रघ्नमुत्थितं पर्यवारयत् ॥ ३१ ॥
स तैस्तदा भ्रातृभिरुद्यतायुधैर्गदाग्रपाणिः समवस्थितैर्वृतः ।
बभौ यथा दानवसंक्षये पुरा पुरन्दरो देवगणैः समावृतः ॥ ३२ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि संभवपर्वणि अस्त्रदर्शने सप्तत्रिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १३७ ॥

अर्जुन अपना सब शिक्षा-कौशल दिखा चुके। बाजों का शब्द भी थमा हो गया। लोगों के बोलने का कोलाहल बन्द हो गया। तब रङ्गभूमि के द्वार पर अपना बल दिखलाने के लिये भुजाओं पर ताल मारने का वज्र के समान शब्द सुनाई पड़ा। उस शब्द को सुनते ही सब मनुष्य आश्चर्य से रंगभूमि के दरवाज़े की ओर देखने लगे। वे आपस में कहने लगे कि क्या कोई पहाड़ टूट रहा है या पृथ्वी फट रही है अथवा आकाश में मेघ गरज रहा है! उस समय द्रोणाचार्य पांचों पाण्डवों-सहित ऐसे शोभायमान् देख पड़ते थे जैसे हस्तनक्षत्र के पांचों तारों-सहित चन्द्रमा आकाश में दिखाई देता है। अर्जुन की प्रशंसा सुनकर दुर्योधन से नहीं रहा गया। वह अश्वत्थामा अपने सब छोटे भाइयों के साथ उठकर झगड़ा करने के लिये तैय्यार हो गया। ऐसी अवस्था देखकर द्रोणाचार्य ने उसे रोका। शस्त्र ताने हुए सौ भाइयों के बीच गदा हाथ में लिये खड़ा हुआ दुर्योधन, देवताओं के बीच में खड़े हुए इन्द्र के समान शोभायमान् हुआ ॥२६।३२॥

आदिपर्व का एक सौ सैंतीस अध्याय समाप्त हुआ।

अथ अष्टात्रिंशदधिकशततमोऽध्याय ॥ १३८ ॥

वैशम्पायन उवाच-दत्तेऽवकाशे पुरुषैर्विस्मयोत्फुल्ललोचनैः ।
विवेश रंगं विस्तीर्णं कर्णः परपुरंजयः ॥ १ ॥

सहजं कवचं बिभ्रत्कुण्डलोद्योतिताननः ।
स धनुर्बद्धनिस्त्रिंशः पादचारीव पर्वतः ॥ २ ॥
कन्यागर्भः पृथुयशाः पृथायाः पृथुलोचनः ।
तीक्ष्णांशोर्भास्करस्यांशः कर्णोऽरिगणसूदनः ॥ ३ ॥
सिंहर्षभगजेन्द्राणां बलवीर्यपराक्रमः ।
दीप्तिकान्तिद्युतिगुणैः सूर्येन्दुज्वलनोपमः ॥ ४ ॥
प्रांशुः कनकतालाभः सिंहसंहननो युवा ।
असंख्येयगुणः श्रीमान्भास्करस्यात्मसंभवः ॥ ५ ॥
स निरीक्ष्य महाबाहुः सर्वतो रङ्गमण्डलम् ।
प्रणामं द्रोणकृपयोर्नात्यादृतमिवाकरोत् ॥ ६ ॥
स समाजजनः सर्वो निश्चलः स्थिरलोचनः ।
कोऽयमित्यागतक्षोभः कौतूहलपरोऽभवत् ॥ ७ ॥
सोऽब्रवीन्मेघगम्भीरस्वरेण वदतां वरः ।
भ्राता भ्रातरमज्ञातं सावित्रः पाकशासनिम् ॥ ८ ॥
पार्थ यत्ते कृतं कर्म विशेषवदहं ततः ।
करिष्ये पश्यतां नृणां मात्मानं विस्मयं गमः ॥ ९ ॥

एक सौ अड़तीस अध्याय ॥ १३८ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि जब रङ्गभूमि से मनुष्य चलने लगे और कुछ अवकाश हुआ तब कुन्ती के कन्यापने में सूर्य के अंश से उत्पन्न हुआ कर्ण नामी पुत्र आश्चर्य से आंखों को प्रफुल्लित किये हुये उस सभा-मण्डप में आया। उस समय वह स्वाभाविक कवच धारण किये हुये था। शरीर पर्वत के समान और मुख कुण्डलों से प्रकाशमान् हो रहा था। कमर में तलवार लटक रही थी। हाथ में धनुष था। वह सिंह के समान बली, बैल के समान वीर्यशाली और हाथी के समान पराक्रमी था। उसका तेज सूर्य के समान, कान्ति चन्द्रमा के समान और द्युति अग्नि के समान थी। लम्बे डील-डौलवाले कर्ण देखने में सोने के ताड़ के समान जान पड़ते थे। असंख्य गुणों से युक्त नौजवान कर्ण सिंह के समान शरीर-वाले थे। उन्होंने रङ्गभूमि में आते ही चारों ओर देख कृपाचार्य और द्रोणाचार्य को साधारण भाव से प्रणाम किया ॥१।६॥

सभा में उपस्थित सब लोग स्थिर दृष्टि से कर्ण की ओर देखने लगे। सब लोग आपस में पूछने लगे - यह वीर पुरुष कौन है ? यह जानने के लिये सब लोग चञ्चल हो उठे। उस समय सूर्य-पुत्र कर्ण ने मेघ के समान गम्भीर स्वर से अपने अज्ञात भाई

असमाप्ते ततस्तस्य वचने वदतां वर ।
यन्त्रोत्क्षिप्त इवोत्तस्थौ क्षिप्रं वै सर्वतो जनः ॥ १० ॥
प्रीतिश्च मनुजव्याघ्र दुर्योधनमुपाविशत् ।
ह्रीश्च क्रोधश्च बीभत्सुं क्षणेनान्वाविवेश ह ॥ ११ ॥
ततो द्रोणाभ्यनुज्ञातः कर्णः प्रियरणः सदा ।
यत्कृतं तत्र पार्थेन तच्चकार महाबलः ॥ १२ ॥
अथ दुर्योधनस्तत्र भ्रातृभिः सह भारत ।
कर्णं परिष्वज्य मुदा ततो वचनमब्रवीत् ॥ १३ ॥
दुर्योधन उवाच-स्वागतं ते महाबाहो दिष्ट्या प्राप्तोऽसि मानद ।
अहं च कुरुराज्यं च यथेष्टमुपभुज्यताम् ॥ १४ ॥
कर्ण उवाच— कृतं सर्वमहं मन्ये सखित्वं च त्वया वृणे ।
द्वन्द्वयुद्धं च पार्थेन कर्तुमिच्छाम्यहं प्रभो ॥ १५ ॥
दुर्योधन उवाच —भुङ्क्ष्व भोगान्मया सार्धं बन्धूनां प्रियकृद्भव ।
दुर्हृदां कुरु सर्वेषां मूर्ध्नि पादमरिन्दम ॥ १६ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततः क्षिप्तमिवात्मानं मत्वा पार्थोऽभ्यभाषत ।
कर्णं भ्रातृसमूहस्य मध्येऽचलमिव स्थितम् ॥ १७ ॥

इन्द्र-पुत्र अर्जुन से कहा हे अर्जुन ! रंगभूमि में तुमने जो कुछ अद्भुत काम दिखाये हैं, उनको और भी विशेषता के साथ मैं इन देखनेवालों के सामने कर दिखाऊंगा । तुम अपने शिक्षा-कौशल का मान न करना। कर्ण की यह बात अभी पूरी भी न होने पाई थी कि सभा के सब मनुष्य देखने के लिये एकदम उठ खड़े हुए; मानों किसी यंत्र के द्वारा वे चट से खड़े कर दिये गये हों ॥७।१०॥

हे मानवश्रेष्ठ ! कर्ण के इन वचनों को सुनकर दुर्योधन बड़ा प्रसन्न हुआ । अर्जुन का चित्त क्रोध और लज्जा से अधीर हुआ । अब द्रोणाचार्य की आज्ञा पाकर सदा युद्ध की इच्छा करनेवाले महाबली कर्ण ने सफ़ाई के साथ वे सब काम कर दिखाये जो अर्जुन ने किये थे। हे भारत ! तब भाइयों-सहित दुर्योधन ने उठकर कर्ण को गले से लगा लिया और प्रसन्न होकर कहा–हे महाभुज ! मैं तुम्हारा स्वागत करता हूं । तुम्हारे आने को मैं अपना बड़ा भारी सौभाग्य समझता हूं। यह कुरुवंश का राज्य तुम्हारा ही है। तुम अच्छी प्रकार से इसका उपभोग करो। मैं भी तुम्हारे वश में होकर रहूंगा। कर्ण ने कहा कि मुझे और किसी बात की अभिलाषा नहीं है। मैं केवल आपकी मित्रता चाहता हूं और अर्जुन से एकबार द्वन्द्वयुद्ध किया चाहता हूं ॥११।१५॥

दुर्योधन ने कहा–हे शत्रुओं के नाश करनेवाले!

अर्जुन उवाच—अनाहूतोपसृष्टानामनाहूतोपजल्पिनाम् ।
ये लोकास्तान्हतः कर्ण मया त्वं प्रतिपत्स्यसे ॥ १८ ॥
कर्ण उवाच—रङ्गोऽयं सर्वसामान्यः किमत्र तव फाल्गुन ।
वीर्यश्रेष्ठाश्च राजानो बलं धर्मोऽनुवर्तते ॥ १९ ॥
किं क्षेपैर्दुर्बलायासैः शरैः कथय भारत ।
गुरोः समक्षं यावत्ते हराम्यद्य शिरः शरैः ॥ २० ॥
वैशम्पायन उवाच-ततो द्रोणाभ्यनुज्ञातः पार्थः परपुरञ्जयः ।
भ्रातृभिस्त्वरयाश्लिष्टो रणायोपजगाम तम् ॥ २१ ॥
ततो दुर्योधनेनापि सभ्रात्रा समरोद्यतः ।
परिष्वक्तः स्थितः कर्णः प्रगृह्य सशरं धनुः ॥ २२ ॥
ततः सविद्युत्स्तनितैः सेन्द्रायुधपुरोगमैः ।
आवृतं गगनं मेघैर्बलाकापंक्तिहासिभिः ॥ २३ ॥
ततः स्नेहाद्धरिहयं दृष्ट्वा रङ्गावलोकिनम् ।
भास्करोऽप्यनयन्नाशं समीपोपगतान्घनान् ॥ २४ ॥
मेघच्छायोपगूढस्तु ततोऽदृश्यत फाल्गुनः ।
सूर्यातपपरिक्षिप्तः कर्णोऽपि समदृश्यत ॥ २५ ॥

आप मेरे साथ राज्य का सुख भोगो। मित्रों का प्रिय करते हुए दुष्ट शत्रुओं के सिर पर पैर रखकर मेरे पास रहो। वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! तब अर्जुन ने अपने को अपमानित समझकर दुर्योधन आदि सौ भाइयों के मध्य में पर्वत के समान स्थित कर्ण से कहा—हे कर्ण! जो लोग बिना बुलाये आते हैं और बिना बुलाये आकर बोलने लगते हैं उनकी जो गति होती है मुझसे प्राण खोकर तुम उसको प्राप्त करोगे। कर्ण ने कहा—हे अर्जुन! यह अखाड़ा सबके लिये समान है भला मेरे आने से तुम्हारी क्या हानि हो सकती है। क्षत्रिय लोग बल ही से प्रधान होते हैं। इसलिये क्षत्रियों का धर्म बल ही की शरण लेता है। हे भारत! दुर्बल लोगों की तरह वचनों के द्वारा आक्षेप करने से क्या लाभ है? बाणों से बातचीत करो। आचार्य के आगे अभी मैं बाणों से तुम्हारा सिर काटकर पृथ्वी पर गिराये देता हूं ॥१६।२०॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर द्रोणाचार्य की आज्ञा पाकर और भाइयों के गले लगकर, महाबली अर्जुन द्वन्द्वयुद्ध के लिये कर्ण के सामने आये। इधर कर्ण को दुर्योधन ने और उसके भाइयों ने गले से लगाया। धनुष बाण लिये हुए कर्ण युद्ध के आरम्भ की राह देखने लगे। उस समय इन्द्र-धनुष से शोभते हुए बिजली तथा गर्जन से भरे बादलों

धार्तराष्ट्रा यतः कर्णस्तस्मिन्देशे व्यवस्थिताः ।
भारद्वाजः कृपो भीष्मो यतः पार्थस्ततोऽभवन् ॥ २६ ॥
द्विधा रङ्गः समभवत्स्त्रीणां द्वैधमजायत ।
कुन्तिभोजसुता मोहं विज्ञातार्था जगाम ह ॥ २७ ॥
तां तथा मोहमापन्नां विदुरः सर्वधर्मवित् ।
कुन्तीमाश्वासयामास प्रेष्याभिश्चन्दनोदकैः ॥ २८ ॥
ततः प्रत्यागतप्राणा तावुभौ परिदंशितौ ।
पुत्रौ दृष्ट्वा सुसंभ्रान्ता नान्वपद्यत किंचन ॥ २९ ॥
तावुद्यतमहाचापौ कृपः शारद्वतोऽब्रवीत् ।
द्वन्द्वयुद्धसमाचारे कुशलः सर्वधर्मवित् ॥ ३० ॥
अयं पृथायास्तनयः कनीयान्पाण्डुनन्दनः ।
कौरवो भवता सार्धं द्वन्द्वयुद्धं करिष्यति ॥ ३१ ॥
त्वमप्येवं महाबाहो मातरं पितरं कुलम् ।
कथयस्व नरेन्द्राणां येषां त्वं कुलभूषणम् ॥ ३२ ॥
ततो विदित्वा पार्थस्त्वां प्रतियोत्स्यति वा न वा ।
वृथाकुलसमाचारैर्न युध्यन्ते नृपात्मजाः ॥ ३३ ॥

से आकाशमंडल ढ़क गया । अनन्तर इन्द्र को अपने पुत्र अर्जुन पर स्नेहवश अखाड़े की ओर ताकते हुए देखकर सूर्य ने अपने पुत्र कर्ण के पास के जल धारणवाले बादलों को नष्ट किया । तब अर्जुन बादलों की छाया से ढ़का हुआ और कर्ण सूर्य की किरणों से घिरा हुआ दीखने लगा ॥२१।२५॥

कर्ण की ओर धृतराष्ट्र के पुत्र और अर्जुन की ओर द्रोणाचार्य, कृपाचार्य और भीष्म खड़े थे । अखाड़ा दो भागों में बट गया । देखनेवाली स्त्रियों के भी दो दल हो गये । कुन्ती अपने पुत्र कर्ण और अर्जुन का युद्ध में प्रवृत्त होना देखकर मोहवश हुई । धर्मात्मा विदुर ने दासियों की सहायता से चंदन के जल से उस मूर्च्छित कुन्ती को सचेत किया । चेत होने पर कवच पहने युद्ध के लिये तैय्यार दोनों पुत्रों को देखकर कुन्ती बहुत घबराई, पर कुछ कर न सकी ॥२६।२९॥

उन दोनों वीरों को धनुष चढ़ाये हुए युद्ध के लिये उद्यत देखकर सब धर्म जाननेवाले और द्वन्द्वयुद्ध की नीति में निपुण कृपाचार्य ने कहा— हे कर्ण ! अर्जुन कुरुवंशी राजा पाण्डु का पुत्र है । कुन्ती के तीसरे गर्भ से इसका जन्म हुआ है । यह तुमसे युद्ध करने को तैय्यार है । इसलिये हे वीर ! तुम भी अपनी माता और पिता का नाम बतलाओ । जिस कुल को तुमने अलंकृत किया है उसका उल्लेख

घटो हास्योत्कच इति माता तं प्रत्यभाषत ।
अब्रवीत्तेन नामाऽस्य घटोत्कच इति स्म ह ॥ ३८ ॥
अनुरक्तश्च तानासीत्पाण्डवान्स घटोत्कचः ।
तेषां च दयितो नित्यमात्मनित्यो बभूव ह ॥ ३९ ॥
संवाससमयो जीर्ण इत्याभाष्य ततस्तु तान् ।
हिडिम्बा समयं कृत्वा स्वां गतिं प्रत्यपद्यत ॥ ४० ॥
घटोत्कचो महाकायः पाण्डवान्पृथया सह ।
अभिवाद्य यथान्यायमब्रवीच्च प्रभाष्य ताम् ॥ ४१ ॥
किं करोम्यहमार्याणां निःशङ्कं वदताऽनघाः ।
तं ब्रुवन्तं भैमसेनिं कुन्ती वचन मब्रवीत् ॥ ४२ ॥
त्वं कुरूणां कुले जातः साक्षाद्भीमसमो ह्यसि ।
ज्येष्ठः पुत्रोऽसि पञ्चानां साहाय्यं कुरु पुत्रक ॥ ४३ ॥
वैशम्पायन उवाच-पृथयाऽप्येवमुक्तस्तु प्रणम्यैव वचोऽब्रवीत् ॥ ४४ ॥
यथा हि रावणो लोके इन्द्रजिच्च महाबलः ।
वर्ष्मवीर्यसमो लोके विशिष्टश्चाऽभवं नृपु ॥ ४५ ॥
कृत्यकाल उपस्थास्ये पितॄनिति घटोत्कचः ।
आमन्त्र्य रक्षसां श्रेष्ठः प्रतस्थे चोत्तरां दिशम् ॥ ४६ ॥

महा धनुर्द्धर उस हिडिम्बा के पुत्र ने उत्पन्न होते ही समर्थ होकर माता और पिता के चरणों में प्रणाम किया। उन्होंने भी उसका नामकरण किया। उस बालक के कच (केश) ऊपर उठे हुए थे और मुख घट (घड़े) के समान था। उसे दिखाकर हिडिम्बा ने भीमसेन से कहा इस बालक का मुह घड़े के समान है और बाल खड़े हुए हैं। इसलिये भीमसेन ने उसका नाम घटोत्कच रक्खा ॥३७।३८॥

घटोत्कच सदा स्वतन्त्र रहकर पाण्डवों की आज्ञा का पालन करता था। पाण्डव लोग भी उससे बड़ा स्नेह करते थे। इसके उपरान्त अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार हिडिम्बा ने पाण्डवों से कहा—अब मैं जाती हू, क्योंकि प्रतिज्ञा के अनुसार स्वामी के सहवास का समय पूरा हो गया। इतना कहकर वह राक्षसी उत्तर दिशा को चली गई। राक्षसों में श्रेष्ठ घटोत्कच ने भी कुन्ती सहित पाण्डवों को प्रणाम करके कहा—मैं आपका सेवक हू। उससे कुन्ती ने कहा कि तुम्हारा जन्म कुरुवश में हुआ है, तुम पाण्डवों के बड़े लड़के हो। समय आने पर हमारी सहायता करना। ॥३९।४३॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! घटोत्कच भी पाण्डवों से 'ऐसा ही होगा' कहकर उत्तर दिशा को चला

स हि सृष्टो मघवता शक्तिहेतोर्महात्मना ।
कर्णस्याऽप्रतिवीर्यस्य प्रतियोद्धा महारथः ॥ ४७ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि हिडिम्बवधपर्वणि घटोत्कचोत्पत्तौ सप्तपञ्चाशदधिकशततमोऽध्याय १५७

गया । इन्द्र भगवान् ने कर्ण की एकघातिनी शक्ति से अर्जुन को बचाने के लिये, महारथी घटोत्कच को उत्पन्न किया था ॥४४।४७॥

—o—

आदिपर्व का एक सौ सत्तावन अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ अष्टपञ्चाशदधिकशततमोऽध्याय ॥ १५८ ॥

वैशम्पायन उवाच-ते वनेन वनं गत्वा घ्नन्तो मृगगणान्बहून् ।
अपक्रम्य ययू राजंस्त्वरमाणा महारथाः ॥ १ ॥
मत्स्यांस्त्रिगर्तान्पञ्चालान्कीचकानन्तरेण च ।
रमणीयान्वनोद्देशान्प्रेक्षमाणाः सरांसि च ॥ २ ॥
जटाः कृत्वाऽऽत्मनः सर्वे वल्कलाजिनवाससः ।
सह कुन्त्या महात्मानो बिभ्रतस्तापसं वपुः ॥ ३ ॥
क्वचिद्वहन्तो जननीं त्वरमाणा महारथाः ।
क्वचिच्छन्देन गच्छन्तस्ते जग्मुः प्रसभं पुनः ॥ ४ ॥
ब्राह्मं वेदमधीयाना वेदाङ्गानि च सर्वशः ।
नीतिशास्त्रं च सर्वज्ञा ददृशुस्ते पितामहम् ॥ ५ ॥
तेऽभिवाद्य महात्मानं कृष्णद्वैपायनं तदा ।
तस्थुः प्राञ्जलयः सर्वे सह मात्रा परंतपाः ॥ ६ ॥

एक सौ अट्ठावन अध्याय ॥ १५८ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! अब महात्मा पाण्डव जटाधारी होकर, मृगचर्म और वल्कल पहनकर तपस्वियों के वेष में वनों में घूमते हुए आगे चले । वे राह में मृगों का शिकार करके उन्हीं का मांस खाते थे । जाते समय उन्होंने रास्ते में मत्स्य, त्रिगर्त, पांचाल, कीचक आदि देशों के मनोहर वनों और सरोवरों की खूब सैर की । वे कहीं-कहीं शीघ्र चलने के लिये माता कुन्ती को कन्धे पर चढ़ा लेते थे । सुरक्षित स्थान में पहुंचने पर धीरे-धीरे चलने लगते और फिर कहीं पर तेजी से चलने लगते थे । कुछ दूर आगे जाकर उन वेद और शास्त्र जाननेवाले पाण्डवों ने अपने पितामह व्यास जी को देखा । उनको देखकर सब पाण्डव माता सहित दण्डवत् करके हाथ जोड़े हुए उनके सन्मुख खड़े हो गये । व्यास जी ने कहा—हे पुत्रो ! मैं पहले ही से जानता हूं कि धृतराष्ट्र के पुत्रों ने अधर्म से तुमको निकाल

व्यास उवाच—मयेदं व्यसनं पूर्वं विदितं भरतर्षभाः ।
यथा तु तैरधर्मेण धार्तराष्ट्रैर्विवासिताः ॥ ७ ॥
तद्विदित्वाऽस्मि संप्राप्तश्चिकीर्षुः परमं हितम् ।
न विषादोऽत्र कर्तव्यः सर्वमेतत्सुखाय वः ॥ ८ ॥
समास्ते चैव मे सर्वे यूयं चैव न संशयः ।
दीनतो बालतश्चैव स्नेहं कुर्वन्ति मानवाः ॥ ९ ॥
तस्मादभ्यधिकः स्नेहो युष्मासु मम सांप्रतम् ।
स्नेहपूर्वं चिकीर्षामि हितं वस्तन्निबोधत ॥ १० ॥
इदं नगरमभ्याशे रमणीयं निरामयम् ।
वसतेह प्रतिच्छन्ना ममाऽऽगमनकांक्षिणः ॥ ११ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवं स तान् समाश्वास्य व्यासः सत्यवतीसुतः ।
एकचक्रामभिगतः कुन्तीमाश्वासयत्प्रभुः ॥ १२ ॥
व्यास उवाच—जीवत्पुत्रि सुतस्तेऽयं धर्मनित्यो युधिष्ठिरः ।
धर्मेण पृथिवीं जित्वा महात्मा पुरुषर्षभः ।
पृथिव्यां पार्थिवान्सर्वान्प्रशासिष्यति धर्मराट् ॥ १३ ॥
पृथिवीमखिलां जित्वा सर्वां सागरमेखलाम् ।
भीमसेनार्जुनबलाद्भोक्ष्यते नाऽत्र संशयः ॥ १४ ॥

है। इसी से तुम्हारा हित करने के लिये मैं यहां पर आया हूं। दुर्योधन ने तुमको निकाल दिया है, इसके लिये तुम कुछ खेद न करो। यह जो कुछ हुआ है और हो रहा है उससे आगे चलकर तुमको सुख ही होगा। यद्यपि तुम और धृतराष्ट्र के पुत्र मेरे समान हो परन्तु मनुष्य दीन बालकों पर स्नेह करते हैं इस कारण से अब मुझको तुममें अधिक स्नेह है। और उस स्नेह ही के कारण से मैं तुम्हारे लिये कुछ हित करना चाहता हूं। इसमें तुम अब इस रमणीक एकचक्रापुरी नाम नगर में गुप्त होकर रहो ॥१।११॥

वैशम्पायन ने कहा कि सत्यवती-पुत्र धर्मात्मा व्यासदेव इस प्रकार धीरज देकर पाण्डवों को साथ लिये हुए एकचक्रा नगरी की ओर चले। जाते-जाते उन्होंने कुन्ती को आश्वास देने के लिये उनसे कहा—हे पुत्री! तुम जीती रहो, घबराओ नहीं। तुम्हारे पुत्र धर्मात्मा, महात्मा, पुरुषश्रेष्ठ धर्मराज युधिष्ठिर धर्मपूर्वक सम्पूर्ण पृथ्वी को जीतकर सब राजाओं पर हुकूमत करेंगे। ये भीम और अर्जुन के बाहुबल की सहायता से समुद्र पर्यन्त पृथ्वी-मण्डल पर अपना अधिकार करके साम्राज्य की स्थापना और सुखभोग करेंगे। तुम्हारे महारथी पुत्र

पुत्रास्तव च माद्रयाश्च सर्व एव महारथाः ।
स्वराष्ट्रे विहरिष्यन्ति सुखं सुमनसः सदा ॥ १५ ॥
यक्ष्यन्ति च नरव्याघ्र निर्जित्य पृथिवीमिमाम् ।
राजसूयाश्वमेधाद्यैः क्रतुभिर्भूरिदक्षिणैः ॥ १६ ॥
अनुगृह्य सुहृद्वर्गं भोगैश्वर्यसुखेन च ।
पितृपैतामहं राज्यमिमे भोक्ष्यन्ति ते सुताः ॥ १७ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्त्वा निवेश्यैतान्ब्राह्मणस्य निवेशने ।
अब्रवीत्पाण्डवश्रेष्ठमृषिर्द्वैपायनस्तदा ॥ १८ ॥
इह मासं प्रतीक्षध्वमागमिष्याम्यहं पुनः ।
देशकालौ विदित्वैव लप्स्यध्वं परमां मुदम् ॥ १९ ॥
स तैः प्राञ्जलिभिः सर्वैस्तथेत्युक्तो नराधिप ।
जगाम भगवान्व्यासो यथागत मृषिः प्रभुः ॥ २० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि हिडिम्बवधपर्वणि व्यासदर्शने एकचक्राप्रवेशे अष्टपञ्चाशदधिकशततमोऽध्याय ॥ १५८ ॥ समाप्त च हिडिम्बवधपर्व ।

और माद्री के कुमारगण सदा अपने राज्य में प्रसन्न मन होकर सुख से आनन्द करेंगे । ये बड़े बड़े राजसूय आदि यज्ञों को करके सुखपूर्वक अपने बाप-दादे के राज्य को भोगेंगे । वैशम्पायन ने कहा—हे राजन् । यों कहकर व्यास जी ने एकचक्रा नगरी में एक ब्राह्मण के यहा कुन्ती और पाण्डवों के रहने का प्रबन्ध कर दिया । इसके पश्चात् उन्होंने युधिष्ठिर से कहा—तुम मेरे आने तक यहीं रहो मैं फिर आऊंगा । तुम देश काल को विचारकर काम करते रहोगे तो परम हर्ष प्राप्त करोगे । उन सब ने हाथ जोड़कर उनकी बात मान ली । अनन्तर महर्षि भगवान् व्यास जहा से आये थे वहा को चले गये ॥१२।२०॥

———o———

आदिपर्व का एक सौ अट्ठावन अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ ऊनषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १५९ ॥ अथ बकवधपर्व ।

जनमेजय उवाच-एकचक्रां गतास्ते तु कुन्तीपुत्रा महारथाः ।
अत ऊर्ध्वं द्विजश्रेष्ठ किमकुर्वत पाण्डवाः ॥ १ ॥

एक सौ उनसठ अध्याय ॥ १५९ ।

जनमेजय ने कहा—हे द्विजश्रेष्ठ ! इसके पश्चात् महारथी कुन्ती पुत्रों ने एकचक्रा नगरी में रहकर क्या किया ? वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! महारथी पाण्डव एकचक्रा नगरी में ब्राह्मण के यहा कुछ दिनों

वैशम्पायन उवाच-एकचक्रां गतास्ते तु कुन्तीपुत्रा महारथाः ।
ऊषुर्नातिचिरं कालं ब्राह्मणस्य निवेशने ॥ २ ॥
रमणीयानि पश्यन्तो वनानि विविधानि च ।
पार्थिवानपि चोद्देशान्सरितश्च सरांसि च ॥ ३ ॥
चेरुर्भैक्षं तदा ते तु सर्व एव विशाम्पते ।
बभूवुर्नागराणां च स्वैर्गुणैः प्रियदर्शनाः ॥ ४ ॥
निवेदयन्ति स्म तदा कुन्त्या भैक्षं सदा निशि ।
तया विभक्तान्भागांस्ते भुञ्जते स्म पृथक्पृथक् ॥ ५ ॥
अर्धं ते भुञ्जते वीराः सह मात्रा परंतपाः ।
अर्धं सर्वस्य भैक्षस्य भीमो भुङ्क्ते महाबलः ॥ ६ ॥
तथा तु तेषां वसतां तस्मिन्राष्ट्रे महात्मनाम् ।
अतिचक्राम सुमहान्कालोऽथ भरतर्षभ ॥ ७ ॥
ततः कदाचिद्भैक्षाय गतास्ते पुरुषर्षभाः ।
संगत्या भीमसेनस्तु तत्रास्ते पृथया सह ॥ ८ ॥
अथाऽऽर्तिजं महाशब्दं ब्राह्मणस्य निवेशने ।
भृशमुत्पातितं घोरं कुन्ती शुश्राव भारत ॥ ९ ॥
रोरूयमाणांस्तान्दृष्ट्वा परिदेवयतश्च सा ।
कारुण्यात्साधु भावाच्च कुन्ती राजन्न चक्षमे ॥ १० ॥

तक रहे। वे उन दिनों नित्य सुन्दर प्रदेश नदी और सरोवरों को देखते हुए भिक्षापूर्वक वहां के सब स्थानों में घूमते थे ॥१।३॥

धीरे-धीरे वे अपने गुणों के कारण से नगरवालों के प्रिय बन गये। वे दिन को भिक्षा मांगकर जो कुछ पाते सो रात को आकर माता कुन्ती के आगे रख देते थे। कुन्ती जब उनकी उस भिक्षा से मिली हुई वस्तु को अलग अलग बाँट देती थी तब वे भोजन करते थे। भिक्षा से जो मिलता था उसका आधा भाग युधिष्ठिर, अर्जुन, नकूल, सहदेव और कुन्ती यह सब मिलकर भोजन करते थे और आधा भाग महाबली भीमसेन खाते थे ॥४।६॥

हे भरतश्रेष्ठ ! महात्मा पाण्डवों को इस प्रकार रहते हुए उस राज्य में कुछ समय व्यतीत हो गया। अनन्तर एक दिन युधिष्ठिर आदि चारों भाई भिक्षा मांगने के लिये गये, दैवयोग से भीमसेन घर में माता के पास ही रह गये ॥७।८॥

इसी बीच में कुन्ती ने उस ब्राह्मण के घर से

मथ्यमानेन दुःखेन हृदयेन पृथा तदा ।
उवाच भीमं कल्याणी कृपान्वितमिदं वचः ॥ ११ ॥
वसाम सुसुखं पुत्र ब्राह्मणस्य निवेशने ।
अज्ञाता धार्तराष्ट्रस्य सत्कृता वीतमन्यवः ॥ १२ ॥
सा चिन्तये सदा पुत्र ब्राह्मणस्याऽस्य किं न्वहम् ।
प्रियं कुर्यामिति गृहे यत्कुर्युरुषिताः सुखम् ॥ १३ ॥
एतावान्पुरुषस्तात कृतं यस्मिन्न नश्यति ।
यावच्च कुर्यादन्योऽस्य कुर्यादभ्यधिकं ततः ॥ १४ ॥
तदिदं ब्राह्मणस्याऽस्य दुःखमापतितं ध्रुवम् ।
तत्राऽस्य यदि साहाय्यं कुर्यामुपकृतं भवेत् ॥ १५ ॥
भीमसेन उवाच—ज्ञायतामस्य यद्दुःखं यतश्चैव समुत्थितम् ।
विदित्वा व्यवसिष्यामि यद्यपि स्यात्सुदुष्करम् ॥ १६ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवं तौ कथन्तौ च भूयः शुश्रुवतुः स्वनम् ।
आर्तिजं तस्य विप्रस्य सभार्यस्य विशांपते ॥ १७ ॥
अन्तःपुरं ततस्तस्य ब्राह्मणस्य महात्मनः ।
विवेश त्वरिता कुन्ती बद्धवत्सेव सौरभी ॥ १८ ॥

रोने की आवाज़ सुनी । हे राजन् ! वे दयालु और कोमल स्वभाव की थीं, इसी से वह विलाप का शब्द सुनकर उनसे रहा नहीं गया । वे ब्राह्मण के कुटुम्ब का रोना पीटना न सुन सकीं ॥९।१०॥

असह्य दुःख से उनके हृदय को मानों कोई मथने लगा। अन्त में उस सुन्दरी कुन्ती ने भीमसेन से कहा-हे बेटा ! हमने इस ब्राह्मण के घर में रहकर बड़ा सुख पाया है । धृतराष्ट्र का पुत्र दुष्ट दुर्योधन हमारा पता नहीं पा सकता। ब्राह्मण हमारा बड़ा आदर-सत्कार करता है । मैं सदा यही सोचा करती हूं कि जैसे दुर्वासा आदि महात्मा लोग जिसके घर में रहते हैं उनका कोई हितकार्य करते हैं वैसे ही मैं इस ब्राह्मण का बदले में क्या उपकार करूं। किसी के किये हुए उपकार के बदले में जो उपकार करता है वही पुरुष है । जो किसी के किये उपकार को नहीं भूलता वही सत्पुरुष है। मनुष्य को चाहिये कि जितना उसका उपकार कोई करे उससे अधिक ही उसका उपकार कर दे ॥११।१४॥

मुझको निश्चय जान पड़ता है कि इस ब्राह्मण के घर में कोई दुःख है और उस दुःख के दूर करने के लिये यदि उनकी कुछ सहायता कर सकें तो उपकार का बदला हो सकता है। कुन्ती के ये वचन सुनकर भीमसेन ने कहा-इस ब्राह्मण का दुःख आप मालूम करें उसके जान लेने पर यदि कठिन भी

ततस्तं ब्राह्मणं तत्र भार्यया च सुतेन च ।
दुहित्रा चैव सहितं ददर्शाऽवनताननम् ॥ १९ ॥
ब्राह्मण उवाच—धिगिदं जीवितं लोके गतसारमनर्थकम् ।
दुःखमूलं पराधीनं भृशमप्रियभागि च ॥ २० ॥
जीविते परमं दुःखं जीविते परमो ज्वरः ।
जीविते वर्तमानस्य दुःखानामागमो ध्रुवः ॥ २१ ॥
आत्मा ह्येको हि धर्मार्थौ कामं चैव निषेवते ।
एतैश्च विप्रयोगोऽपि दुःखं परमनन्तकम् ॥ २२ ॥
आहुः केचित्परं मोक्षं स च नास्ति कथंचन ।
अर्थप्राप्तौ तु नरकः कृत्स्न एवोपपद्यते ॥ २३ ॥
अर्थेप्सुता परं दुःखमर्थप्राप्तौ ततोऽधिकम् ।
जातस्नेहस्य चाऽर्थेषु विप्रयोगे महत्तरम् ॥ २४ ॥
न हि योगं प्रपश्यामि येन मुच्येयमापदः ।
पुत्रदारेण वा सार्धं प्राद्रवेयमनामयम् ॥ २५ ॥

होगा तो उसके दूर करने का प्रयत्न करूंगा॥१५।१६॥

वैशम्पायन ने कहा—हे पृथ्वीनाथ ! जब कुन्ती और भीमसेन इस प्रकार बात चीत कर ही रहे थे कि उस समय फिर उस ब्राह्मण और ब्राह्मणी के रोने की आवाज़ सुनाई दी । अनन्तर कुन्ती ने इस प्रकार वेग से कि जैसे कामधेनु अपने बँधे हुए बछड़े के पास जाती है उस महात्मा ब्राह्मण के घर में जाकर देखा कि ब्राह्मण अपनी स्त्री, बेटे और बेटी के साथ विलाप कर रहा है ॥१७।१९॥

ब्राह्मण कह रहा है कि यह ससार केवल दु ख की जड़ दूसरे का आधीन और अति हानिकारी है। इस कारण ऐसे व्यर्थ जीवन पर धिकार है । जीवित रहने से परम दु.ख और परम पीड़ा भोगनी पड़ती है। जो मनुष्य जीवित है उसे अवश्य ही सुख दु ख आदि द्वन्द्वों का सामना करना पड़ेगा ॥२०।२१॥

देखो, एक ही आत्मा धर्म, अर्थ और काम इन तीनों की एक दूसरे से बिना विरोध किये सेवा नहीं कर सकती। इन तीनों के अभाव से अनन्त दु ख भोगना पड़ता है । कोई-कोई पण्डित लोग मोक्ष को ही श्रेष्ठ बतलाते है; किन्तु हमको संसार पर अनुराग है इस कारण हम मोक्ष पाने के अधिकारी भी नहीं हैं । विशेष करके मुझे उस मोक्ष की चाह भी नहीं । अर्थ ( धन ) पाने के विषय में भी सब प्रकार दु'ख भोगना पड़ता है । देखो, धन कमाने की लालसा दु ख का कारण है। धन मिलने पर भी सुख नहीं; उसमें उससे बढकर कष्ट उठाने पड़ते हैं । प्राप्त किये हुए धन पर स्नेह बढ़ जाता है । यदि किसी प्रकार उस धन का नाश हो गया तो उसमें सबसे बढ़कर दु ख भोगना पड़ता है ॥२२ २४॥

मुझे इस समय इस आपत्ति से छुटकारा मिलने

यतितं वै मया पूर्वं वेत्थ ब्राह्मणि तत्तथा ।
क्षेमं यतस्ततो गन्तुं त्वया तु मम न श्रुतम् ॥ २६ ॥
इह जाता विवृद्धास्मि पिता चापि ममेति वै ।
उक्तवत्यसि दुर्मेधे याच्यमाना मयाऽसकृत् ॥ २७ ॥
स्वर्गतोऽपि पिता वृद्धस्तथा माता चिरं तव ।
बान्धवा भूतपूर्वाश्च तत्र वासे तु का रतिः ॥ २८ ॥
सोऽयं ते बन्धुकामाया अशृण्वन्त्या वचो मम ।
बन्धुप्रणाशः संप्राप्तो भृशं दुःखकरो मम ॥ २९ ॥
अथवा मद्विनाशोऽयं न हि शक्ष्यामि कंचन ।
परित्यक्तुमहं बन्धुं स्वयं जीवन्नृशंसवत् ॥ ३० ॥
सहधर्मचरीं दान्तां नित्यं मातृसमां मम ।
सखायं विहितां देवैर्नित्यं परमिकां गतिम् ॥ ३१ ॥
पित्रा मात्रा च विहितां सदा गार्हस्थ्य भागिनीम् ।
वरयित्वा यथान्यायं मन्त्रवत्परिणीय च ॥ ३२ ॥
कुलीनां शीलसंपन्नामपत्यजननीमपि ।
त्वामहं जीवितस्याऽर्थे साध्वीमनपकारिणीम् ॥ ३३ ॥

का कोई भी उपाय नहीं सूझ पड़ता। मैं सोचता हूं कि क्या, स्त्री-पुत्र आदि को लेकर किसी निर्भय स्थान में भाग जाऊं? हे ब्राह्मणी! मैंने तो पहले ही कहा था कि यहां से कहीं को भाग चलो परन्तु तुमने मेरी बात को नहीं माना। यह तुम्हारी ही कुबुद्धि है कि जब मैंने बार-बार दूसरे स्थान को जाना चाहा तभी तुमने कहा कि यह मेरे पिता का घर है। यहां पैदा होकर मैं इतनी बड़ी हुई हूं। इसलिये मैं इस स्थान को नहीं छोड़ सकती ॥२५।२७॥

हे प्यारी! तुम्हारे माता-पिता और बन्धु-बान्धव बहुत दिन पहले ही इस स्थान को छोड़कर स्वर्ग सिधार चुके हैं; फिर यह स्थान छोड़कर दूसरी जगह जाने को तुम्हारा जी क्यों न चाहा? तुमने बन्धुओं के स्नेह से मेरी बात नहीं सुनी। इसीसे यह तुम्हारे बन्धुओं के नाश का समय आ गया। इससे इस समय मुझे बड़ा दुःख हो रहा है। मैं इस समय ही अपने प्राण दूंगा; क्योंकि मैं आप जीवित रहकर बन्धुओं के विनाश को न देख सकूंगा। तुम मेरी सहधर्मचारिणी, नित्य माता के समान स्नेह करनेवाली, गुणवती और परमभक्त हो। तुम अपनी इन्द्रियों को वश में रखकर सदा नम्रभाव से रहती हो। देवताओं ने तुम्हें ही मेरा जन्म भर का साथी और सखा बना दिया है। तुम अच्छे कुल में उत्पन्न और सुशीला हो। तुम सन्तान की उत्पन्न करनेवाली, गृहस्थाश्रम के सुख

परित्यक्तुं न शक्ष्यामि भार्यां नित्यमनुव्रताम् ।
कुत एव परित्यक्तुं सुतं शक्ष्याम्यहं स्वयम् ॥ ३४ ॥
बालामप्राप्तवयसमजातव्यञ्जनाकृतिम् ।
भर्तुरर्थाय निक्षिप्तां न्यासं धात्रा महात्मना ॥ ३५ ॥
यया दौहित्रजाँल्लोकानाशंसे पितृभिः सह ।
स्वयमुत्पाद्य तां बालां कथमुत्स्रष्टुमुत्सहे ॥ ३६ ॥
मन्यन्ते केचिदधिकं स्नेहं पुत्रे पितुर्नराः ।
कन्यायां केचिदपरे मम तुल्यावुभौ स्मृतौ ॥ ३७ ॥
यस्यां लोकाः प्रसूतिश्च स्थिता नित्यमथो सुखम् ।
अपापां तामहं बालां कथमुत्स्रष्टुमुत्सहे ॥ ३८ ॥
आत्मानमपि चोत्सृज्य तप्स्यामि परलोकगः ।
त्यक्ता ह्येते मया व्यक्तं नेह शक्ष्यन्ति जीवितुम् ॥ ३९ ॥
एषां चान्यतमत्यागो नृशंसो गर्हितो बुधैः ।
आत्मत्यागे कृते चेमे मरिष्यन्ति मया विना ॥ ४० ॥

की मूल, पतिव्रता और अपकार न करनेवाली स्त्री हो। माता-पिता की आज्ञा से शास्त्र की विधि के अनुसार, मन्त्रपाठ-पूर्वक मैंने तुम्हारा पाणिग्रहण किया है। अपने जीवन के लिये तुम जैसी अनुगत स्त्री को मैं कैसे छोड़ सकता हूं ॥२८।३४॥

फिर जिस बालक की आज तक दाढ़ी मूँछ नहीं निकली है ऐसे छोटी अवस्थावाले पुत्र को भी क्योंकर स्वयं त्याग सकता हूं। कन्या को भी अपनी जान बचाने के लिये नहीं त्याग सकता। महात्मा विधाता ने योग्य भर्ता के हाथ में सौंपने के लिये जिस कन्या को न्यायपूर्वक मेरे पास छोड़ा है, जिस कन्या से मैं पितरों के साथ अक्षय लोक के पाने की आशा रखता हूं; उस बालिका को क्योंकर स्वयं त्याग देने को उद्यत हूं ॥३५।३६॥

कोई-कोई कहा करते हैं कि पिता का पुत्र ही पर अधिक स्नेह होता है और कोई कहते हैं कि कन्या ही पर अधिक स्नेह होता है परन्तु मेरे लिये दोनों समान हैं ॥३७॥

जिससे सुगति मिलती है, जिससे वंश की रक्षा होती है और जिससे नित्य सुख मिलता है उस पापरहित बालिका को त्याग देने का साहस कैसे करूं। यदि मैं आप अपने को नष्ट करता हूं तो भी मुझे दुःख ही होगा; क्योंकि मेरे परिवार की जिन्दगी मेरे ही जीवन पर निर्भर है ॥३८।३९॥

इनमें से किसी एक को त्याग देना बड़ा अनुचित और निठुर काम होगा। मैं अपना जीवन दे दूंगा तो भी ये जी नहीं सकते। इस कारण मैं गहरी विपत्त में पड़ा हूं। हाय, इस विपत्ति से बचने का कोई उपाय नहीं दीखता। मुझपर धिक्कार है। मेरे और मेरे इस परिवार के बचने का और कोई उपाय

स कृच्छ्रामहमापन्नो न शक्तस्तर्तुमापदम् ।
अहो धिक्कां गतिं त्वद्य गमिष्यामि सबान्धवः ।
सर्वैः सह मृतं श्रेयो न च मे जीवितं क्षमम् ॥ ४१ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि ब्राह्मणचिन्तायामूनषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १५९ ॥

ही नहीं है। इस कारण परिवार-सहित जीवन छोड़ना ही मेरे लिये मङ्गलदायी है। यही मेरा इस समय कर्त्तव्य है। जीवित रहना मेरे लिये किसी तरह उचित नहीं ॥४०।४१॥

आदिपर्व का एक सौ उनसठ अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ षष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६० ॥

ब्राह्मण्युवाच—न संतापस्त्वया कार्यः प्राकृतेनेव कर्हिचित् ।
न हि संतापकालोऽयं वैद्यस्य तव विद्यते ॥ १ ॥
अवश्यं निधनं सर्वैर्गन्तव्यमिह मानवैः ।
अवश्यं भाविन्यर्थे वै संतापो नेह विद्यते ॥ २ ॥
भार्या पुत्रोऽथ दुहिता सर्वमात्मार्थमिष्यते ।
व्यथां जहि सुबुध्या त्वं स्वयं यास्यामि तत्र च ॥ ३ ॥
एतद्धि परमं नार्याः कार्यं लोके सनातनम् ।
प्राणानपि परित्यज्य यद्भर्तृहितमाचरेत् ॥ ४ ॥
तच्च तत्र कृतं कर्म तवाऽपीदं सुखावहम् ।
भवत्यमुत्र चाऽक्षय्यं लोकेऽस्मिंश्च यशस्करम् ॥ ५ ॥
एष चैव गुरुर्धर्मो यं प्रवक्ष्याम्यहं तव ।
अर्थश्च तत्र धर्मश्च भूयानत्र प्रदृश्यते ॥ ६ ॥

एक सौ साठ अध्याय ॥ १६० ॥

ब्राह्मणी ने कहा—हे ब्राह्मण! आप विद्वान् हैं; इसलिये साधारण मनुष्यों की तरह शोक करना आपको उचित नहीं। यह शोक का समय नहीं है। पृथ्वी पर जितने मनुष्य हैं उनका अवश्य ही एक दिन मरना होगा। इसलिये जो बात अवश्य होनेवाली है उसके बारे में शोक करना वृथा है॥१।३॥ लोग अपने सुख के लिये ही स्त्री, पुत्र, कन्या इन सब की प्रार्थना करते हैं। इसलिये आप सद्बुद्धि को ग्रहण करके अपनी चिन्ता को दूर कीजिए। मैं आपका जीवन बचाने के लिये स्वयं जाऊंगी। इस संसार में पत्नी के लिये सनातनधर्म यही है कि प्राण देकर भी पति का हित करे॥४॥

यदर्थमिष्यते भार्या प्राप्तः सोऽर्थस्त्वया मयि ।
कन्या चैका कुमारश्च कृताऽहम नृणा त्वया ॥ ७ ॥
समर्थः पोषणे चापि सुतयो रक्षणे तथा ।
न त्वहं सुतयोः शक्ता तथा रक्षणपोषणे ॥ ८ ॥
मम हि त्वद्विहीनायाः सर्वप्राणधनेश्वर ।
कथं स्यातां सुतौ बालौ भवेयं च कथं त्वहम् ॥ ९ ॥
कथं हि विधवाऽनाथा बालपुत्रा विना त्वया ।
मिथुनं जीवयिष्यामि स्थिता साधुगते पथि ॥ १० ॥
अहंकृतावलिप्तैश्च प्रार्थ्यमानामिमां सुताम् ।
अयुक्तैस्तव संबन्धे कथं शक्ष्यामि रक्षितुम् ॥ ११ ॥
उत्सृष्टमामिषं भूमौ प्रार्थयन्ति यथा खगाः ।
प्रार्थयन्ति जनाः सर्वे पतिहीनां तथास्त्रियम् ॥ १२ ॥
साहं विचाल्यमाना वै प्रार्थ्यमाना दुरात्मभिः ।
स्थातुं पथि न शक्ष्यामि सज्जनेष्टे द्विजोत्तम ॥ १३ ॥
कथं तव कुलस्यैकामिमां बालामनागसम् ।
पितृपैतामहे मार्गे नियोक्तुमहमुत्सहे ॥ १४ ॥

इसलिये मैं प्राण त्यागकर इस लोक में यश और परलोक में अक्षय सद्गति प्राप्त करूगी । हे द्विजश्रेष्ठ ! मै जो कहती हू वही श्रेष्ठ धर्म है । ऐसा करने से तुम्हारे लिये भी प्रचुर धर्म और अर्थ का कार्य होगा ॥५।६॥

देखो, जिस अभिप्राय से स्त्री की कामना की जाती है वह आपको सिद्ध हो गया है । मैंने पुत्र और कन्या उत्पन्न करके आपका ऋण चुका दिया हैं । आप इस पुत्र और कन्या के पालने पोषणे और देखने भालने में समर्थ हो, किन्तु मैं जीवित रहकर इस कार्य को भली भाति नहीं कर सकती ॥७।८॥

आप मेरे प्राण और धन सबके ईश्वर हो। आपके बिना मैं क्योंकर जीऊगी ? आप की मृत्यु के उपरान्त ये दोनों बालक ही किस प्रकार जीवित रह सकेंगे ? आपके न रहने पर मै ही किस तरह अच्छी राह पर स्थिर रहकर इनके जीवन की रक्षा कर सकूगी ? आपके बाद यदि आपके घराने के साथ विवाहिक सम्बन्ध के अयोग्य कलङ्कित और गर्वितजन यदि इस कन्या के लिये प्रार्थना करें तो मै किस तरह उस कन्या की रक्षा कर सकूगी ? जैसे पृथ्वी पर पड़े हुए मास को सब पक्षी खाने की इच्छा किया करते हैं इसी प्रकार से पतिहीन स्त्री को भी सब मनुष्य चाहा करते है ॥९।१२॥

हे द्विजश्रेष्ठ ! मेरे पतिहीना होने से दुरात्मा लोग

कथं शक्ष्यामि बालेऽस्मिन्गुणानाधातुमीप्सितान् ।
अनाथे सर्वतो लुप्ते यथा त्वं धर्मदर्शिवान् ॥ १५ ॥
इमामपि च ते बालामनाथां परिभूय माम् ।
अनर्हाः प्रार्थयिष्यन्ति शूद्रा वेदश्रुतिं यथा ॥ १६ ॥
तां चेदहं न दित्सेयं त्वद्गुणैरुपबृंहिताम् ।
प्रमथ्यैनां हरेयुस्ते हविर्ध्वांक्षा इवाऽध्वरात् ॥ १७ ॥
संप्रेक्षमाणा पुत्रं ते नाऽनुरूपमिवाऽऽत्मनः ।
अनर्हवशमापन्नामिमां चापि सुतां तव ॥ १८ ॥
अवज्ञाता च लोकेषु तथाऽऽत्मानमजानती ।
अवलिप्तैर्नरैर्ब्रह्मन्मरिष्यामि न संशयः ॥ १९ ॥
तौ च हीनौ मया बालौ त्वया चैव तथाऽऽत्मजौ ।
विनश्येतां न सन्देहो मत्स्याविव च लक्षये ॥ २० ॥
त्रितयं सर्वथाऽप्येवं विनशिष्यत्यसंशयम् ।
त्वया विहीनं तस्मात्त्वं मां परित्यक्तुमर्हसि ॥ २१ ॥
व्युष्टिरेषा परा स्त्रीणां पूर्वं भर्तुः परां गतिम् ।
गन्तुं ब्रह्मन्सपुत्राणामिति धर्मविदो विदुः ॥ २२ ॥

मेरी कामना कर मेरे चित्त को चलायमान कर सकते हैं। हे नाथ! तो मैं उस अवस्था में किसतरह—साधु जन जिसकी बड़ाई करते हैं उस—सुमार्ग पर टिकी रह सकूगी? मैं आपकी इस बालिका कन्या को ही किस तरह आपके बाप दादे की चाल पर चलाने में समर्थ हो सकूगी? और फिर क्योंकर मैं इस पितृहीन अनाथ बालक को आप जैसे धर्मज्ञ के योग्य वाछित विद्या पढ़ा सकूगी? ॥१३।१५॥

अयोग्य जन मुझको हराकर शूद्रों के वेद सुनाने की प्रार्थना के सदृश इस अनाथ बाला को मांगेंगे तिस पर आपके गुणों से सुहावनी इस कन्या को यदि मैं अयोग्य वर को न देना चाहूं तो कौआ जैसे यज्ञ की वस्तु उड़ा ले जाता है वैसे ही वे लम्पट बलपूर्वक इसको हर ले जायँगे ॥१६।१७॥

हे ब्रह्मन्! जब मैं लोकों में अनादर की जाऊंगी तो नहीं कह सकती कि मेरी कैसी कुगति होगी। ऐसी दशा में आपके पुत्र को कुल के विपरीत चलते और कन्या को दुष्टों के वश में देखकर निस्सन्देह मैं मर जाऊंगी। तब मेरे आपके दोनों के न होने पर ये बालक भी बिना जल के मछली के समान मर जायँगे ॥१८।२०॥

इसलिये आप विचार करके देखिये, आपके मरने पर मैं और ये दोनों बच्चे भी अवश्य मर जायँगे। इसलिये मेरी समझ में मुझको त्याग देना

परित्यक्तः सुतश्चाऽयं दुहितेयं तथा मया ।
बान्धवाश्च परित्यक्तास्त्वदर्थं जीवितं च मे ॥ २३ ॥
यज्ञैस्तपोभिर्नियमैर्दानैश्च विविधैस्तथा ।
विशिष्यते स्त्रिया भर्तुर्नित्यं प्रियहिते स्थितिः ॥ २४ ॥
तदिदं यच्चिकीर्षामि धर्मं परमसंमतम् ।
इष्टं चैव हितं चैव तव चैव कुलस्य च ॥ २५ ॥
इष्टानि चाप्यपत्यानि द्रव्याणि सुहृदः प्रियाः ।
आपद्धर्मप्रमोक्षाय भार्या चापि सतां मतम् ॥ २६ ॥
आपदर्थे धनं रक्षेद्दारान्रक्षेद्धनैरपि ।
आत्मानं सततं रक्षेद्दारैरपि धनैरपि ॥ २७ ॥
दृष्टादृष्टफलार्थं हि भार्या पुत्रो धनं गृहम् ।
सर्वमेतद्विधातव्यं बुधानामेष निश्चयः ॥ २८ ॥
एकतो वा कुलं कृत्स्नमात्मा वा कुलवर्धन ।
न समं सर्वमेवेति बुधानामेष निश्चयः ॥ २९ ॥
स कुरुष्व मया कार्यं तारयाऽऽत्मानमात्मना ।
अनुजानीहि मामार्य सुतौ मे परिपालय ॥ ३० ॥

ही आपको उचित है । हे ब्रह्मन् ! इसके अतिरिक्त धर्म जाननेवाले मनुष्य कहते हैं कि पुत्रवती स्त्री का पति से पहले मरना बड़े भाग्य की बात है ॥२१।२२॥

मैं आपके हित के लिये पुत्र, कन्या, बान्धव और जीवन सब त्याग देने को उद्यत हुई हूं। स्त्रियों के लिये नाना प्रकार के यज्ञ, तप, नियम और दान इन सब कामों से सदा पति का प्रिय और हित करना ही अधिक फलदाई है ॥२३।२४॥

मैंने जिस काम का करना ठान लिया है वही इष्ट परमधर्म और आपके तथा आपके वंश का मंगल करनेवाला है । पण्डितों ने कहा है कि स्त्री, पुत्र, प्यारे मित्र और अर्थ चाहे जितनी इष्ट वस्तु हो वह सब विपत्ति से बचने के लिये रक्खी जाती है ॥२५।२६॥

और विपत्ति से बचने के लिये धन का सञ्चय करना चाहिये, धन के द्वारा स्त्री की रक्षा करनी चाहिये । पण्डित लोगों ने निश्चय करके कहा है कि इष्ट और अदृष्ट दोनों तरह के फल प्राप्त करने के लिये लड़की लड़के उत्पन्न करने चाहिएँ, विवाह करना चाहिये और घर बनाकर अर्थोपार्जन करना चाहिये ॥२७।२८॥

एक ओर वंश को और दूसरी ओर अपने को रखकर तोलने से सारे वंश की अपेक्षा अपना ही पल्ला भारी देख पड़ेगा । इसलिये हे आर्य ! आप

अवध्यां स्त्रियमित्याहुर्धर्मज्ञा धर्मनिश्चये ।
धर्मज्ञान्राक्षसानाहुर्न हन्यात्स च मामपि ॥ ३१ ॥
निःसंशयं वधः पुंसां स्त्रीणां संशयितो वधः ।
अतो मामेव धर्मज्ञ प्रस्थापयितुमर्हसि ॥ ३२ ॥
भुक्तं प्रियाण्यवाप्तानि धर्मश्च चरितो महान् ।
त्वत्प्रसूतिः प्रिया प्राप्ता न मां तप्स्यत्य जीवितम् ॥ ३३ ॥
जातपुत्रा च वृद्धा च प्रियकामा च ते सदा ।
समीक्ष्यैतदहं सर्वं व्यवसायं करोम्यतः ॥ ३४ ॥
उत्सृज्याऽपि हि मामार्य प्राप्स्यस्यन्यामपि स्त्रियम् ।
ततः प्रतिष्ठितो धर्मो भविष्यति पुनस्तव ॥ ३५ ॥
न चाऽप्यधर्मः कल्याण बहुपत्नीकृता नृणाम् ।
स्त्रीणामधर्मः सुमहान्भर्तुः पूर्वस्य लङ्घने ॥ ३६ ॥
एतत्सर्वं समीक्ष्य त्वमात्मत्यागं च गर्हितम् ।
आत्मानं तारयाऽद्याऽऽशु कुलं चेमौ च दारकौ ॥ ३७ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तस्तया भर्ता तां समालिङ्ग्य भारत ।
मुमोच बाष्पं शनकैः सभार्यो भृशदुःखितः ॥ ३८ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि ब्राह्मणीवाक्ये षष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६० ॥

मुझ से काम पूरा कर बुद्धि के अनुसार अपनी रक्षा कीजिए। मुझे ही जाने के लिये आज्ञा दीजिए। आप इस पुत्र और कन्या का भरण-पोषण कीजिएगा ॥२९।३०॥

धर्म जाननेवालों ने कहा है कि स्त्रियों का वध नहीं करना चाहिये; और राक्षस लोग भी धर्मज्ञ होते हैं। इसलिये सम्भव है, वह राक्षस मुझको न मारे। हे धर्मज्ञ! इस स्थल पर पुरुष का वध निश्चित और स्त्री का वध अनिश्चित देख पड़ता है। इस कारण मुझे ही वहां भेजना उचित है। मैं बहुत सुख भोग चुकी हूं। आप भी मेरा बहुत कुछ प्रिय कर चुके हैं। मैं बहुत धर्मसञ्चय कर चुकी हूं और आपसे सन्तान भी प्राप्त कर चुकी हूं। इसलिये जीवन त्याग करने में मुझे तनिक भी दुःख न होगा। मैं सन्तान उत्पन्न कर चुकी हूं, बूढ़ी हो आई हूं, और सदा आपका हित किया करती हूं। यही सब सोच-विचारकर मैंने अपने प्राण देना ही निश्चित कर लिया है ॥३१।३४॥

इसके अतिरिक्त मेरे न रहने पर आप दूसरा विवाह कर सकते हैं; इस कारण फिर धर्माचरण कर सकेंगे। हे मंगलमय! पुरुष को बहुत सी स्त्रियों के साथ भी विवाह करने से कोई अधर्म नहीं होता है। परन्तु

स्त्री यदि पहले पति को छोड़ करके दूसरे पति का आश्रय ले लेती है तो उसे पाप लगता है ॥३५।३६॥

आप इन सब बातों को भली भांति विचार कर अपना नाश करना अनुचित जानकर अपने कुल और इन दो बालकों और आत्मा की रक्षा करें।

वैशम्पायन ने कहा—हे भारत! ब्राह्मण अपनी स्त्री के ये वचन सुनकर उससे लिपट गया और असह्य दुःख के मारे दोनों रोने लगे ॥३७।३८॥

आदिपर्व का एक सौ साठ अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ एकषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १६१ ॥

वैशम्पायन उवाच-तयोर्दुःखितयोर्वाक्यमतिमात्रं निशम्य तु ।
ततो दुःखपरीताङ्गी कन्या तावभ्यभाषत ॥ १ ॥
किमेवं भृशदुःखार्तौ रोरूयेतामनाथवत् ।
ममापि श्रूयतां वाक्यं श्रुत्वा च क्रियतां क्षमम् ॥ २ ॥
धर्मतोऽहं परित्याज्या युवयोर्नात्र संशयः ।
त्यक्तव्यां मां परित्यज्य त्रातं सर्वं मयैकया ॥ ३ ॥
इत्यर्थमिष्यतेऽपत्यं तारयिष्यति मामिति ।
अस्मिन्नुपस्थिते काले तरध्वं प्लववन्मया ॥ ४ ॥
इह वा तारयेद्दुर्गादुत वा प्रेत्य भारत ।
सर्वथा तारयेत्पुत्रः पुत्र इत्युच्यते बुधैः ॥ ५ ॥
आकाङ्क्षन्ते च दौहित्रान्मयि नित्यं पितामहाः ।
तत्स्वयं वै परित्रास्ये रक्षन्ती जीवितं पितुः ॥ ६ ॥
भ्राता च मम बालोऽयं गते लोकममुं त्वयि ।
अचिरेणैव कालेन विनश्येत न संशयः ॥ ७ ॥

एक सौ इकसठ अध्याय ॥ १६१ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर कन्या इन दुःखी माता पिता की बात आदि से अन्त तक सुनकर खेदयुक्त चित्त से बोली। आप क्यों दुःखी होकर अनाथ की तरह रो रहे हैं? पहले मेरी बात सुनकर जो उचित हो सो करें ॥१।२॥

आप लोग धर्म के अनुसार अवश्य ही एक दिन मुझे छोड़ देंगे। इसलिये जब मेरा त्याग निश्चित है तब केवल मुझे त्यागकर आप सबकी रक्षा क्यों नहीं करते? लोग निस्तार पाने की आशा से ही सन्तान की इच्छा करते हैं। इसलिये कन्यारूपी नाव की सहायता से आप इस विपत्ति सागर के पार पहुंच जाइए ॥३।४॥

आत्मज से लोग इस लोक और परलोक में सब विपत्ति से उद्धार होते हैं इसलिये पण्डित लोग उसको पुत्र कहते हैं। पितृ लोगों के उद्धार के निमित्त ही

तातेऽपि हि गते स्वर्गं विनष्टे च ममाऽनुजे ।
पिण्डः पितॄणां व्युच्छिद्येत्तेषां विप्रियं भवेत् ॥ ८ ॥
पित्रा त्यक्ता तथा मात्रा भ्रात्रा चाऽहमसंशयम् ।
दुःखाद्दुःखतरं प्राप्य म्रियेयमतथोचिता ॥ ९ ॥
त्वयि त्वरोगे निर्मुक्ते माता भ्राता च मे शिशुः ।
सन्तानश्चैव पिण्डश्च प्रतिष्ठास्यत्यसंशयम् ॥ १० ॥
आत्मा पुत्रः सखा भार्या कृच्छ्रं तु दुहिता किल ।
स कृच्छ्रान्मोचयाऽऽत्मानं मां च धर्मे नियोजय ॥ ११ ॥
अनाथा कृपणा बाला यत्र क्वचन गामिनी ।
भविष्यामि त्वया तात विहीना कृपणा सदा ॥ १२ ॥
अथवाऽहं करिष्यामि कुलस्याऽस्य विमोचनम् ।
फलसंस्था भविष्यामि कृत्वा कर्म सुदुष्करम् ॥ १३ ॥
अथवा यास्यसे तत्र त्यक्त्वा मां द्विजसत्तम ।
पीडिताऽहं भविष्यामि तदवेक्षस्व मामपि ॥ १४ ॥
तदस्मदर्थं धर्मार्थं प्रसवार्थं च सत्तम ।
आत्मानं परिरक्षस्व त्यक्तव्यां मां च संत्यज ॥ १५ ॥

मुझसे नाती की आशा करते हैं, किन्तु मैं नाती की अपेक्षा न करके स्वयं पिता का जीवन बचाकर उनका उद्धार करूँगी ॥५।६॥

हे पिता जी ! यदि आप अपनी रक्षा न करेंगे तो इसमें संदेह नहीं है कि मेरा छोटा भाई थोड़े ही काल में मर जायगा। तब आपके और भाई के न रहने से पितरों को पिण्ड पहुँचानेवाला कोई न रह जायगा। उससे बड़ा अनिष्ट होगा ॥७।८॥

और मैं तब पिता, भ्राता के बिना बड़ी दुःखी हूँगी और दुःख पाकर अनुचित मृत्यु के वश में हो जाऊँगी। यदि आप स्थिर बुद्धि से धैर्य के साथ विचार करके इस विपत्ति से अपना उद्धार कर सकेंगे तो माता, बालक पुत्र, वंश और पिण्ड, सबकी रक्षा होगी ॥९।१०॥

हे पिता जी ! पुत्र अपने तुल्य होता है और स्त्री मित्र के समान होती है, किन्तु कन्या कष्ट के समान होती है। इस कारण कष्ट के स्वरूप इस कन्या के द्वारा अपनी रक्षा कीजिए। मुझे अपने धर्म का पालन करने की आज्ञा दीजिए। हे पिता जी ! मैं बालिका हूँ। आपके बिना अनाथ और दीन होकर जहाँ तहाँ जाना पड़ेगा ॥११।१२॥

अतएव मैं इस कठिन काम को करके कुल की रक्षा करूँगी। उसके कारण मुझे अनेक लाभ होंगे। हे द्विजश्रेष्ठ ! यदि आप मुझे छोड़कर उस राक्षस के

अवश्यकरणीये च मा त्वां कालोऽत्यगादयम् ।
किं त्वतः परमं दुःखं यद्वयं स्वर्गते त्वयि ॥ १६ ॥
याचमानाः परादन्नं परिधावेमहि श्ववत् ।
त्वयि त्वरोगे निर्मुक्ते क्लेशादस्मात्सबान्धवे ।
अमृतेव सती लोके भविष्यामि सुखान्विता ॥ १७ ॥
इतः प्रदाने देवाश्च पितरश्चेति नः श्रुतम् ।
त्वया दत्तेन तोयेन भविष्यन्ति हिताय वै ॥ १८ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवं बहुविधं तस्या निशम्य परिदेवितम् ।
पिता माता च सा चैव कन्या प्ररुरुदुस्त्रयः ॥ १९ ॥
ततः प्ररुदितान्सर्वान्निशम्याऽथ सुतस्तदा ।
उत्फुल्लनयनो बालः कलमव्यक्तमब्रवीत् ॥ २० ॥
मा पितः क्रन्द मा मातर्मा स्वसस्त्विति चाऽब्रवीत् ।
प्रहसन्निव सर्वांस्तानेकैकमनुसर्पति ॥ २१ ॥
ततः स तृणमादाय प्रहृष्टः पुनरब्रवीत् ।
अनेनाऽहं हनिष्यामि राक्षसं पुरुषादकम् ॥ २२ ॥

पास जायँगे तो मुझे बड़ा कष्ट होगा ॥१३।१४॥

इसलिये मेरी प्रार्थना स्वीकार करके मुझपर कृपा कीजिए। मेरे और धर्म तथा कुल की रक्षा के अनुरोध से आप अपनी रक्षा कीजिए। एक समय मुझको तो त्यागना ही होगा फिर अब ही त्याग देने में क्या हानि है। निश्चित रूप से जो काम करना ही है उसमें देर करने की क्या आवश्यकता है? ॥१५।१६॥

इससे अधिक दुःख की क्या बात होगी कि आपके स्वर्ग को सिधारने पर हमको सदा अन्न माग माग कर कुत्ता की तरह फिरना पड़ेगा। आप इस विपत्ति से छुटकारा पाकर यदि भाई-बन्धुओं के साथ सुख से जीवन व्यतीत करेंगे तो मैं सुख से रह सकूँगी। मैंने सुन भी रक्खा है कि ऐसे अनुचित कार्य में कन्या दे देने पर भी पितरों को जल देने से वे हित करनेवाले बने रहते हैं। अतएव आप यह कार्य मुझको सौंपकर अपने आप जीवित रह करके यदि पितरों को जल दें तो वे हित करनेवाले होंगे॥१७।१८॥

कन्या के ये वचन सुनकर पिता और माता दोनों और भी रोने लगे। कन्या भी उनके साथ रोने लगी। अन्त को वह बालक उन्हें रोते देखकर प्रसन्नमुख होकर मधुर तोतली वाणी से कहने लगा–हे माता जी और पिता जी! आप क्यों रोते हैं? हे बहन! तुम भी शोक न करो। अब वह बालक हर एक के पास जाकर सान्त्वना देने की चेष्टा करने लगा। इसके पश्चात् एक तिनका उठाकर यह कहने लगा–

विपरीतं मया चेदं त्रयं सर्वमुपार्जितम् ।
तदिमामापदं प्राप्य भृशं तप्यामहे वयम् ॥ १३ ॥
सोऽयमस्माननुप्राप्तो वारः कुलविनाशनः ।
भोजनं पुरुषश्चैकः प्रदेयं वेतनं मया ॥ १४ ॥
न च मे विद्यते वित्तं संक्रेतुं पुरुषं क्वचित् ।
सुहृज्जनं प्रदातुं च न शक्ष्यामि कदाचन ॥ १५ ॥
गतिं चैव न पश्यामि तस्मान्मोक्षाय रक्षसः ।
सोऽहं दुःखार्णवे मग्नो महत्यसुकरे भृशम् ॥ १६ ॥
सहैवैतैर्गमिष्यामि बान्धवैरद्य राक्षसम् ।
ततो नः सहितान्क्षुद्रः सर्वानेवोपभोक्ष्यति ॥ १७ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि कुन्तीप्रश्ने द्विषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६२ ॥

परन्तु मैंने उसके विपरीत काम किया है और कहा भी है कि पहले राजा का आश्रय लेना चाहिये, फिर स्त्री से विवाह करना चाहिये और तब धन-सञ्चय करना चाहिये। इन तीनों बातों को प्राप्त करने से जाति और पुत्रों की रक्षा की जा सकती है; किन्तु इन तीनों का संग्रह मैंने उलटे ढङ्ग से किया है। इसी कारण इस समय विपत के समुद्र में गिरकर बड़ा दुःखी हो रहा हूं। आज वही कुलक्षय करनेवाली हमारी बारी है। उस राक्षस के भोजन के लिये '११' के स्वरूप में एक मनुष्य मुझ को देना पड़ेगा ॥१२।१४॥

मेरे पास इतना धन नहीं है कि कहीं से एक मनुष्य मोल ले आऊँ और उस राक्षस के अर्पण करूँ। और अपने परिवार के किसी मनुष्य को भी मैं दे नहीं सकता। इस कारण आज उस राक्षस के हाथ से छुटकारा पाने का कोई भी उपाय मुझे नहीं देख पड़ता इसलिये अति अपार दुःख के समुद्र में डूबा हूं। मैंने निश्चय कर लिया है कि आज मैं सब बान्धवों के साथ उस नीच राक्षस के पास जाऊंगा। बस, वह हम सब को एक साथ खा जायगा ॥१५।१७॥

आदिपर्व का एक सौ बासठ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्रिषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६३ ॥

कुन्त्युवाच— न विषादस्त्वया कार्यो भयादस्मात्कथंचन ।
उपायः परिदृष्टोऽत्र तस्मान्मोक्षाय रक्षसः ॥ १ ॥

एक सौ तिरसठ अध्याय ॥ १६३ ॥

कुन्ती ने कहा- हे ब्राह्मण ! आप इस भय से विशेष तरह का खेद न करें। मैंने उस राक्षस से बचने का एक उपाय सोच लिया है। आपके केवल एक पुत्र और एक कन्या है। ये दोनों अभी बच्चे हैं।

एकस्तव सुतो बालः कन्या चैका तपस्विनी ।
न चैतयोस्तथा पत्न्या गमनं तव रोचये ॥ २ ॥
मम पञ्च सुता ब्रह्मंस्तेषामेको गमिष्यति ।
त्वदर्थं बलिमादाय तस्य पापस्य रक्षसः ॥ ३ ॥
ब्राह्मण उवाच—नाऽहमेतत्करिष्यामि जीवितार्थे कथंचन ।
ब्राह्मणस्याऽतिथेश्चैव स्वार्थे प्राणान्वियोजयन् ॥ ४ ॥
न त्वेतदकुलीनासु नाऽधर्मिष्ठासु विद्यते ।
यद्ब्राह्मणार्थं विसृजेदात्मानमपि चाऽऽत्मजम् ॥ ५ ॥
आत्मनस्तु मया श्रेयो बोद्धव्यमिति रोचये ।
ब्रह्मवध्याऽऽत्मवध्या वा श्रेयानात्मवधो मम ॥ ६ ॥
ब्रह्मवध्या परं पापं निष्कृतिर्नाऽत्र विद्यते ।
अबुद्धिपूर्वं कृत्वाऽपि वरमात्मवधो मम ॥ ७ ॥
न त्वहं वधमाकांक्षे स्वयमेवाऽऽत्मनः शुभे ।
परैः कृते वधे पापं न किंचिन्मयि विद्यते ॥ ८ ॥
अभिसन्धिकृते तस्मिन्ब्राह्मणस्य वधे मया ।
निष्कृतिं न प्रपश्यामि नृशंसं क्षुद्रमेव च ॥ ९ ॥

इसलिये मैं नहीं चाहती कि आपकी स्त्री या आप स्वयं उस राक्षस के पास जायँ ॥१।२॥

मेरे पांच पुत्र हैं, उनमें से एक तुम्हारे उपकार के लिये उपहार लेकर उस पापी राक्षस के यहां जायगा । ब्राह्मण ने कहा—मैं अपना जीवन बचाने के लिये कभी ऐसा काम नहीं कर सकूंगा । मैं अपने लिये ब्राह्मण और अतिथि का प्राण लेने के लिये साहस नहीं कर सकता ॥३।४॥

जो नीच वंश में उत्पन्न और अधार्मिक हैं वे भी ऐसे काम में हाथ नहीं डालते । तुम निस्सन्देह कोई कुलीन घर की धर्म में निष्ठा रखनेवाली स्त्री हो, जो ब्राह्मण के लिये अपने आत्मा से भी बढ़कर प्यारे पुत्र को राक्षस का आहार बना देना चाहती हो । किन्तु मैं इसे किसी तरह स्वीकार नहीं कर सकता। ब्राह्मणवध और आत्महत्या इन दोनों में आत्महत्या ही ठीक और मेरा कर्तव्य है ॥५।६॥

ब्राह्मणवध करके उसके महापाप से किसी तरह मुझे अपना छुटकारा नहीं देख पड़ता । बिना जाने भी ब्रह्महत्या की जाय तो उसमें यों छुटकारा नहीं होता । मैं अपने हाथ से अपनी हत्या भी नहीं करना चाहता । दूसरा यदि मेरी हत्या करेगा तो उसमें मुझे पापभागी न होना पड़ेगा ॥७।८॥

किन्तु यदि जान बूझकर अपने स्वार्थ के लिये मैं ब्राह्मण की हत्या कराऊंगा तो उस महापातक से,

तथापि तेषां दुःखेन परीतानां निशम्य तत् ।
बालस्य वाक्यमव्यक्तं हर्षः समभवन्महान् ॥ २३ ॥
अयं काल इति ज्ञात्वा कुन्ती समुपसृत्य तान् ।
गतासूनमृतेनेव जीवयन्तीदमब्रवीत् ॥ २४ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि ब्राह्मणकन्यापुत्रवाक्ये एकषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः १६१

मैं इस तृण के द्वारा उस मनुष्य-मांसाहारी राक्षस का नाश कर डालूंगा ॥१९।२२॥

उसके पिता-माता और बहन यद्यपि बड़े दुःख से कातर थे तथापि उस समय उस बालक की अस्पष्ट बात सुनकर उनको बड़ा हर्ष हुआ। इसके पश्चात् कुन्ती अपने मन के भाव को प्रकट करने का उपयुक्त अवसर उपस्थित देख, उनके पास जाकर, जैसे अमृत छिड़ककर कोई मुर्दे को जिला दे उसतरह, उस ब्राह्मण के परिवार के शरीरों में जान सी डालती हुई यों कहने लगी ॥२३।२४॥

आदिपर्व का एक सौ इकसठ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ द्विषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६२ ॥

कुन्त्युवाच—कुतोमूलमिदं दुःखं ज्ञातुमिच्छामि तत्त्वतः ।
विदित्वाऽप्यपकर्षेयं शक्यं चेदपकर्षितुम् ॥ १ ॥
ब्राह्मण उवाच—उपपन्नं सतामेतद्यद्ब्रवीषि तपोधने ।
न तु दुःखमिदं शक्यं मानुषेण व्यपोहितुम् ॥ २ ॥
समीपं नगरस्याऽस्य बको वसति राक्षसः ।
ईशो जनपदस्याऽस्य पुरस्य च महाबलः ॥ ३ ॥
पुष्टो मानुषमांसेन दुर्बुद्धिः पुरुषादकः ।
रक्षत्यसुरराड् नित्यमिमं जनपदं बली ॥ ४ ॥
नगरं चैव देशं च रक्षोबलसमन्वितः ।
तत्कृते परचक्राच्च भूतेभ्यश्च न नो भयम् ॥ ५ ॥

एक सौ बासठ अध्याय ॥ १६२ ॥

कुन्ती ने कहा—मैं जानना चाहती हूं कि ऐसे दुःख का कारण क्या है क्योंकि यदि उससे बचने का उपाय बन पड़े तो करूंगी। ब्राह्मण ने कहा—हे तपस्विनी! तुम जो कहती हो वह साधुओं ही के योग्य है; किन्तु यह दुःख दूर करना मनुष्य की शक्ति से बाहर है ॥१।२॥

इस नगर के समीप बक नाम का एक महाबली राक्षस रहता है। वह मनुष्याहारी इस नगर पर और इस प्रदेश पर अपना अधिकार रखता है। मनुष्य मांस से पुष्ट, महाबली और दुष्टबुद्धि वह

गुरुणा चाऽननुज्ञातो ग्राहयेयत्सुतो मम ।
न स कुर्यात्तथा कार्यं विद्ययेति सतां मतम् ॥ १८ ॥
एवमुक्तस्तु पृथया स विप्रो भार्यया सह ।
हृष्टः संपूजयामास तद्वाक्यममृतोपमम् ॥ १९ ॥
ततः कुन्ती च विप्रश्च सहितावनिलात्मजम् ।
तमब्रूतां कुरुष्वेति स तथेत्यब्रवीच्च तौ ॥ २० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि भीमबकवधाङ्गीकारे त्रिषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६३ ॥

करेंगे तो विद्यार्थी ऋषिकुमार कौतूहल-वश वैसी शक्ति पाने के लिये मेरे पुत्रों को बहुत ही तङ्ग करेंगे। साधु लोगों का कहना है कि गुरु की आज्ञा के बिना मेरे पुत्र जो विद्या दूसरों को देंगे उस विद्या के द्वारा वे फिर आप कुछ न कर सकेंगे। इसलिये वे वह विद्या गुरु की आज्ञा के बिना और किसी को नहीं दे सकते ॥१७।१८॥

कुन्ती के ये वचन सुनकर ब्राह्मणी-सहित ब्राह्मण को बड़ा आनन्द हुआ। उसने कुन्ती के अमृत मधुर वचनों का सादर अभिनन्दन किया। इसके उपरान्त कुन्ती के साथ जाकर उस ब्राह्मण ने और कुन्ती ने भी यह कार्य करने के लिये भीमसेन से अनुरोध किया। भीमसेन ने सुनते ही स्वीकार कर लिया ॥१९।२०॥

आदिपर्व का एक सौ तिरसठ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ चतुःषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६४ ॥

वैशम्पायन उवाच-करिष्य इति भीमेन प्रतिज्ञातेऽथ भारत ।
आजग्मुस्ते ततः सर्वे भैक्ष्यमादाय पाण्डवाः ॥ १ ॥
आकारेणैव तं ज्ञात्वा पाण्डुपुत्रो युधिष्ठिरः ।
रहः समुपविश्यैकस्ततः पप्रच्छ मातरम् ॥ २ ॥
युधिष्ठिर उवाच—किं चिकीर्षत्ययं कर्म भीमो भीमपराक्रमः ।
भवत्यनुमते कच्चिदयं वा कर्तुमिच्छति ॥ ३ ॥
कुन्त्युवाच—ममैव वचनादेष करिष्यति परंतपः ।
ब्राह्मणार्थे महत्कृत्यं मोक्षाय नगरस्य च ॥ ४ ॥

एक सौ चौंसठ अध्याय ॥ १६४ ।

वैशम्पायन ने कहा—हे भारत! भीमसेन के उस काम को करने की प्रतिज्ञा करने पर चारों पाण्डव बाहर से भिक्षा मांगकर आन पहुंचे। अनन्तर

भीमसेन के आकार को देखकर उनमें से युधिष्ठिर ने कुन्ती को एकान्त में ले जाकर पूछा—भीम पराक्रमी भीमसेन क्या अपनी इच्छा से यह काम करने के

आगतस्य गृहं त्यागस्तथैव शरणार्थिनः ।
याचमानस्य च वधो नृशंसो गर्हितो बुधैः ॥ १० ॥
कुर्यान्न निन्दितं कर्म न नृशंसं कथंचन ।
इति पूर्वे महात्मान आपद्धर्मविदो विदुः ॥ ११ ॥
श्रेयांस्तु सहदारस्य विनाशोऽद्य मम स्वयम् ।
ब्राह्मणस्य वधं नाऽहमनुमंस्ये कदाचन ॥ १२ ॥
कुन्त्युवाच—ममाप्येषा मतिर्ब्रह्मन्विप्रा रक्ष्या इति स्थिरा ।
न चाऽप्यनिष्टः पुत्रो मे यदि पुत्रशतं भवेत् ॥ १३ ॥
न चाऽसौ राक्षसः शक्तो मम पुत्रविनाशने ।
वीर्यवान्मन्त्रसिद्धश्च तेजस्वी च सुतो मम ॥ १४ ॥
राक्षसाय च तत्सर्वं प्रापयिष्यति भोजनम् ।
मोक्षयिष्यति चात्मानमिति मे निश्चिता मतिः ॥ १५ ॥
समागताश्च वीरेण दृष्टपूर्वाश्च राक्षसाः ।
बलवन्तो महाकाया निहताश्चाऽप्यनेकशः ॥ १६ ॥
न त्विदं केषुचिद्ब्रह्मन्व्याहर्तव्यं कथंचन ।
विद्यार्थिनो हि मे पुत्रान्विप्रकुर्युः कुतूहलात् ॥ १७ ॥

सहज में या कष्ट से, किसी तरह मैं मुक्त नहीं हो सकता। इसके सिवा यह बड़ा नीच और निन्दित कर्म है। पण्डितों ने कहा है कि अतिथि वा शरण लिये हुए को त्याग देना और मांगनेवाले को मार डालना अति निठुर और अनुचित कार्य है ॥९।१०॥

आपद्धर्म के जाननेवाले पहले महात्माओं ने कहा है कि निन्दित और निष्ठुर कार्य कभी न करना चाहिये। अतएव आज स्त्री-सहित मेरे मरने में ही मेरा मङ्गल है। अपने लिये तुम्हारे पुत्र ब्राह्मण की हत्या का अनुमोदन मैं कभी किसी तरह नहीं कर सकता ॥११।१२॥

कुन्ती ने कहा—हे ब्राह्मण! मैंने भी यही निश्चय किया है कि ब्राह्मणों की अवश्य रक्षा करनी चाहिये। और, सौ होने पर भी माता-पिता के लिये हर एक पुत्र प्रिय होता है। मेरा पुत्र वीर्यवन्त, तेजस्वी और मंत्रज्ञ है। इसलिये वह राक्षस उसको नष्ट करने में समर्थ न होगा ॥१३।१४॥

मुझको निश्चय जान पड़ता है कि मेरा पुत्र उस राक्षस को सब खाने की सामग्री दे आवेगा और आप सही-सलामत चला आवेगा। मैंने देखा है कि इससे पहले अनेकों महाबली राक्षस उस वीर से लड़कर मारे गये हैं ॥१५।१६॥

हे ब्राह्मणश्रेष्ठ! यह बात किसी और के आगे प्रकट न कीजिएगा; क्योंकि आप यह बात प्रकट

गुरुणा चाऽननुज्ञातो ग्राहयेयुस्सुतो मम ।
न स कुर्यात्तथा कार्यं विद्ययेति सतां मतम् ॥ १८ ॥
एवमुक्तस्तु पृथया स विप्रो भार्यया सह ।
हृष्टः संपूजयामास तद्वाक्यममृतोपमम् ॥ १९ ॥
ततः कुन्ती च विप्रश्च सहितावनिलात्मजम् ।
तमब्रूतां कुरुष्वेति स तथेत्यब्रवीच्च तौ ॥ २० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि भीमबकवधाङ्गीकारे त्रिषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः । १६३ ॥

करेंगे तो विद्यार्थी ऋषिकुमार कौतूहल-वश वैसी शक्ति पाने के लिये मेरे पुत्रों को बहुत ही तङ्ग करेंगे। साधु लोगों का कहना है कि गुरु की आज्ञा के बिना मेरे पुत्र जो विद्या दूसरों को देंगे उस विद्या के द्वारा वे फिर आप कुछ न कर सकेंगे। इसलिये वे वह विद्या गुरु की आज्ञा के बिना और किसी को नहीं दे सकते ॥१७।१८॥

कुन्ती के ये वचन सुनकर ब्राह्मणी-सहित ब्राह्मण को बड़ा आनन्द हुआ। उसने कुन्ती के अमृत मधुर वचनों का सादर अभिनन्दन किया। इसके उपरान्त कुन्ती के साथ जाकर उस ब्राह्मण ने और कुन्ती ने भी यह कार्य करने के लिये भीमसेन से अनुरोध किया। भीमसेन ने सुनते ही स्वीकार कर लिया ॥१९।२०॥

आदिपर्व का एक सौ तिरसठ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ चतुःषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १६४ ॥

वैशम्पायन उवाच—करिष्य इति भीमेन प्रतिज्ञातेऽथ भारत ।
आजग्मुस्ते ततः सर्वे भैक्ष्यमादाय पाण्डवाः ॥ १ ॥
आकारेणैव तं ज्ञात्वा पाण्डुपुत्रो युधिष्ठिरः ।
रहः समुपविश्यैकस्ततः पप्रच्छ मातरम् ॥ २ ॥
युधिष्ठिर उवाच—किं चिकीर्षत्ययं कर्म भीमो भीमपराक्रमः ।
भवत्यनुमते कच्चिदयं वा कर्तुमिच्छति ॥ ३ ॥
कुन्त्युवाच—ममैव वचनादेष करिष्यति परंतपः ।
ब्राह्मणार्थे महत्कृत्यं मोक्षाय नगरस्य च ॥ ४ ॥

एक सौ चौसठ अध्याय ॥ १६४ ।

वैशम्पायन ने कहा हे भारत! भीमसेन के उस काम को करने की प्रतिज्ञा करने पर चारों पाण्डव बाहर से भिक्षा माँगकर आन पहुँचे। अनन्तर भीमसेन के आकार को देखकर उनमें से युधिष्ठिर ने कुन्ती को एकान्त में ले जाकर पूछा—भीम पराक्रमी भीमसेन क्या अपनी इच्छा से यह काम करने के

युधिष्ठिर उवाच—किमिदं साहसं तीक्ष्णं भवत्या दुष्करं कृतम् ।
परित्यागं हि पुत्रस्य न प्रशंसन्ति साधवः ॥ ५ ॥
कथं परसुतस्यार्थे स्वसुतं त्यक्तुमिच्छसि ।
लोकवेदविरुद्धं हि पुत्रत्यागात्कृतं त्वया ॥ ६ ॥
यस्य बाहू समाश्रित्य सुखं सर्वे शयामहे ।
राज्यं चापहृतं क्षुद्रैराजिहीर्षामहे पुनः ॥ ७ ॥
यस्य दुर्योधनो वीर्यं चिन्तयन्नमितौजसः ।
न शेते रजनीः सर्वा दुःखाच्छकुनिना सह ॥ ८ ॥
यस्य वीरस्य वीर्येण मुक्ता जतुगृहाद्वयम् ।
अन्येभ्यश्चैव पापेभ्यो निहतश्च पुरोचनः ॥ ९ ॥
यस्य वीर्यं समाश्रित्य वसुपूर्णां वसुन्धराम् ।
इमां मन्यामहे प्राप्तां निहत्य धृतराष्ट्रजान् ॥ १० ॥
तस्य व्यवसितस्त्यागो बुद्धिमास्थाय कां त्वया ।
कच्चिन्नु दुःखैर्बुद्धिस्ते विलुप्ता गतचेतसः ॥ ११ ॥
कुन्त्युवाच— युधिष्ठिर न संतापस्त्वया कार्यो वृकोदरे ।
न चायं बुद्धिदौर्बल्याद्व्यवसायः कृतो मया ॥ १२ ॥

लिये तैय्यार हुए है या आपने उनको आज्ञा दी है? कुन्ती ने कहा—शत्रुनाशी भीमसेन मेरी आज्ञा से ही ब्राह्मण को और इस नगर भर को विपत्ति से बचाने के लिये यह भारी और दुष्कर कार्य करने को उद्यत हुए हैं ॥१।४॥

यह सुनकर युधिष्ठिर ने कहा—आपने ऐसा भयानक दुष्कर साहस कैसे किया? साधु लोग कभी पुत्र त्यागने की प्रशंसा नहीं करते और दूसरे का पुत्र बचाने के लिये अपना पुत्र त्यागना क्योंकर उचित हो सकता है। आज आपने पुत्रको त्यागकर लोकाचार के विपरीत और वेद के विरुद्ध कर्म किया है ॥५।६॥

जिसके भुजबल के आसरे हम लोग सुख से निश्चिन्त होकर सोते हैं, जिसके भुजबल के भरोसे हमको नीचाशय दुर्योधन आदि से लूटे हुए राज्य के पाने की आशा है, जिसके पराक्रम को स्मरण करके दुःख और डर के मारे दुर्योधन और शकुनि को रात्रि के समय नींद नहीं आती; ॥७।८॥

जिस वीर के भुजवीर्य से हम लोग जतुगृह और दूसरी विपदों से बचे और जिसने पुरोचन को यमराज के घर भेजा, यहां तक कि जिसके भुजवीर्य की आशा से हमको ऐसा विश्वास है कि मानों हम धृतराष्ट्र के पुत्रों को मारकर इस खोये हुए राज्य को फिर पा चुके हैं; उसे आप क्या समझकर त्यागने को उद्यत हुई हैं? ॥९।१०॥

इह विप्रस्य भवने वयं पुत्र सुखोषिताः ।
अज्ञाता धार्तराष्ट्राणां सत्कृता वीतमन्यवः ।
तस्य प्रतिक्रिया पार्थ ममेयं प्रसमीक्षिता ॥ १३ ॥
एतावानेव पुरुषः कृतं यस्मिन्न नश्यति ।
यावच्च कुर्यादन्योऽस्य कुर्याद्बहुगुणं ततः ॥ १४ ॥
दृष्ट्वा भीमस्य विक्रान्तं तदा जतुगृहे महत् ।
हिडिम्बस्य वधाच्चैव विश्वासो मे वृकोदरे ॥ १५ ॥
बाह्वोर्बलं हि भीमस्य नागायुतसमं महत् ।
येन यूयं गजप्रख्या निर्व्यूढा वारणावतात् ॥ १६ ॥
वृकोदरेण सदृशो बलेनाऽन्यो न विद्यते ।
यो व्यतीयाद्युधि श्रेष्ठमपि चक्रधरं स्वयम् ॥ १७ ॥
जातमात्रः पुरा चैव ममाऽङ्कात्पतितो गिरौ ।
शरीरगौरवादस्य शिला गात्रैर्विचूर्णिता ॥ १८ ॥
तदहं प्रज्ञया ज्ञात्वा बलं भीमस्य पांडव ।
प्रतिकार्ये च विप्रस्य ततः कृतवती मतिम् ॥ १९ ॥

क्या आपने अपना ज्ञान खो दिया, क्या दुःख से आपकी बुद्धि जाती रही ? यह सुनकर कुन्ती ने कहा—हे युधिष्ठिर ! तुम भीम के लिये चिन्ता न करो। मैं दुर्बुद्धि या मोह के कारण ऐसा काम करने को तैय्यार नहीं हुई हूं ॥११।१२॥

हे पुत्र ! देखो, इस ब्राह्मण के घर में हम सुख से रहते हैं। इसने आदर-सत्कार करके हमारे दुःख को बहुत कुछ घटा दिया है। इसके घर में आश्रय पाने के कारण ही धृतराष्ट्र के पुत्र अबतक हमारा पता नहीं पा सके। इसी कारण इस समय इसतरह मैंने उसके उपकार का बदला चुकाना सोचा है। जो किसी के किये उपकार को नहीं भूलता वही सच्चा मनुष्य है ॥१३।१४॥

विशेषकर जो जितना उपकार करता है बदले में उसका उससे अधिक उपकार करना उचित है। जतुगृह में भीमसेन का जितना विक्रम देखा है और उसने जिसप्रकार हिडिम्ब को मारा उससे मुझको विश्वास हो गया है कि उसकी भुजाओं का बल दस हजार हाथियों के बराबर है ॥१५।१६॥

जिस भीम ने हाथी की भांति तुमको वारणावत नगर से निकाला था उस भीम के समान बली इस धरती भर में कोई नहीं दीख पड़ता। ऐसा जान पड़ता है कि मेरा भीम योधाओं में श्रेष्ठ वज्रधारी इन्द्र को भी युद्ध में परास्त कर सकता है। हे पाण्डवश्रेष्ठ ! भीमसेन जन्म लेते ही मेरी गोद से पहाड़ की चट्टान पर गिर पड़ा था। उसके शरीर की चोट से पत्थर

नेदं लोभान्न चाऽज्ञानान्न च मोहाद्विनिश्चितम् ।
बुद्धिपूर्वं तु धर्मस्य व्यवसायः कृतो मया ॥ २० ॥
अर्थौ द्वावपि निष्पन्नौ युधिष्ठिर भविष्यतः ।
प्रतीकारश्च वासस्य धर्मश्च चरितो महान् ॥ २१ ॥
यो ब्राह्मणस्य साहाय्यं कुर्यादर्थेषु कर्हिचित् ।
क्षत्रियः स शुभाँल्लोकान्प्राप्नुयादिति मे मतिः ॥ २२ ॥
क्षत्रियस्यैव कुर्वाणः क्षत्रियो वधमोक्षणम् ।
विपुलां कीर्तिमाप्नोति लोकेऽस्मिंश्च परत्र च ॥ २३ ॥
वैश्यस्याऽर्थे च साहाय्यं कुर्वाणः क्षत्रियो भुवि ।
स सर्वेष्वपि लोकेषु प्रजा रञ्जयते ध्रुवम् ॥ २४ ॥
शूद्रं तु मोचयेद्राजा शरणार्थिनमागतम् ।
प्राप्नोतीह कुले जन्म सद्द्रव्ये राजपूजिते ॥ २५ ॥
एवं मां भगवान्व्यासः पुरा पौरवनन्दन ।
प्रोवाचाऽसुकरप्रज्ञस्तस्मादेवं चिकीर्षितम् ॥ २६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि बकवधपर्वणि कुन्तीयुधिष्ठिरवाक्ये चतुःषष्ट्यधिकशततमोऽध्यायः॥ १६४ ।

के टुकड़े पिसकर चूर-चूर हो गये ॥१७।१८॥

मैंने खूब सोचकर उसके बल का पूरा अनुभव करके उसे ब्राह्मण का यह उपकार करने की आज्ञा दी है। मैंने अज्ञान, लोभ या मोह के वश होकर ऐसा निश्चय नहीं किया। अच्छीतरह सोच-विचार करके मैं यह धर्म का कार्य करने को उद्यत हुई हूं ॥१९।२०॥

हे युधिष्ठिर! इस कार्य से दो प्रयोजन सिद्ध होंगे। हमको ब्राह्मण ने आश्रय दिया है, इस उपकार का बदला चुक जायगा, और धर्म भी होगा। मैं निश्चय जानती हूं कि जो क्षत्रिय ब्राह्मण की सहायता करते हैं वह अच्छी गति को प्राप्त करते हैं॥२१।२२॥

जो क्षत्रिय क्षत्रिय की जान बचाते हैं वह इस लोक और परलोक में अत्यन्त यश प्राप्त करते हैं। इसमें संदेह नहीं कि यदि क्षत्रिय वैश्य की सहायता करे तो भूमण्डल में सर्वत्र प्रजा उसकी प्रेमी होती है ॥२३।२४॥

जो राजा शरणागत शूद्र को विपत्ति से बचाता है वह भी ऐश्वर्यसम्पन्न, सर्वश्रेष्ठ राजवंश में उत्पन्न होता है। हे कौरवनन्दन! पूर्वकाल में अति बुद्धिमान् भगवान् व्यासदेव ने मुझको यह सब उपदेश किये थे इसलिये मैंने यह काम करने की इच्छा की ॥२५।२६॥

आदिपर्व का एक सौ चौंसठ अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ पञ्चषष्ट्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १६५ ॥

युधिष्ठिर उवाच—उपपन्नमिदं मातस्त्वया यद् बुद्धिपूर्वकम् ।
आर्तस्य ब्राह्मणस्यैतदनुक्रोशादिदं कृतम् ॥ १ ॥
ध्रुवमेष्यति भीमोऽयं निहत्य पुरुषादकम् ।
सर्वथा ब्राह्मणस्यार्थे यदनुक्रोशवत्यसि ॥ २ ॥
यथा त्विदं न विन्देयुर्नरा नगरवासिनः ।
तथाऽयं ब्राह्मणो वाच्यः परिग्राह्यश्च यत्नतः ॥ ३ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततो रात्र्यां व्यतीतायामन्नमादाय पाण्डवः ।
भीमसेनो ययौ तत्र यत्राऽसौ पुरुषादकः ॥ ४ ॥
आसाद्य तु वनं तस्य रक्षसः पाण्डवो बली ।
आजुहाव ततो नाम्ना तदन्नमुपपादयन् ॥ ५ ॥
ततः स राक्षसः क्रुद्धो भीमस्य वचनात्तदा ।
आजगाम सुसंक्रुद्धो यत्र भीमो व्यवस्थितः ॥ ६ ॥
महाकायो महावेगो दारयन्निव मेदिनीम् ।
लोहिताक्षः करालश्च लोहितश्मश्रुमूर्धजः ॥ ७ ॥
आकर्णाद्भिन्नवक्त्रश्च शंकुकर्णो विभीषणः ।
त्रिशिखां भ्रुकुटीं कृत्वा संदश्य रदनच्छदम् ॥ ८ ॥

एक सौ पैंसठ अध्याय ॥ १६५ ॥

माता की यह बातें सुनकर युधिष्ठिर ने कहा—हे माता जी ! आपने अपनी बुद्धि से विचारकर ब्राह्मण पर दया करके ऐसा किया सो उचित ही है। आपने ब्राह्मण के दु:ख से दु:खी होकर यह परोपकार का काम करना विचारा है, इसलिये भीमसेन अवश्य ही उस मनुष्य भक्षी राक्षस को मारकर लौट आवेंगे। किन्तु आप ब्राह्मण से यह कह दीजिएगा कि नगर के रहनेवाले लोग यह बात न जान सकें कि भीमसेन ने यह काम किया है। उससे कह देना कि वह इस बात की असलियत को सावधानी से छिपा रक्खे॥१।३॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन् ! इसके उपरान्त रात्रि व्यतीत होने पर भीमसेन आहार की सामग्री लेकर उस स्थान में गये जहां वह राक्षस रहता था। वहां पहुंचकर महाबली भीमसेन आप ही उस स्थान की सामग्री को खाते हुए उस राक्षस को पुकारने लगे। भीमसेन के पुकारने पर उस राक्षस को बड़ा क्रोध आया। वह वेग से दौड़ता हुआ वहां आया जहां भीमसेन थे ॥४।६॥

उसका शरीर बहुत बड़ा, आंखें-दाढ़ी-मूँछ और सिर के बाल लाल-लाल, आकार बहुत ही

भुञ्जानमन्नं तं दृष्ट्वा भीमसेनं स राक्षसः ।
विवृत्य नयने क्रुद्ध इदं वचनमब्रवीत् ॥ ९ ॥
कोऽयमन्नमिदं भुङ्क्ते मदर्थमुपकल्पितम् ।
पश्यतो मम दुर्बुद्धिर्यियासुर्यमसादनम् ॥ १० ॥
भीमसेनस्ततः श्रुत्वा प्रहसन्निव भारत ।
राक्षसं तमनादृत्य भुङ्क्त एव पराङ्मुखः ॥ ११ ॥
रवं स भैरवं कृत्वा समुद्यम्य करावुभौ ।
अभ्यद्रवद्भीमसेनं जिघांसुः पुरुषादकः ॥ १२ ॥
तथापि परिभूयैनं प्रेक्षमाणो वृकोदरः ।
राक्षसं भुङ्क्त एवान्नं पाण्डवः परवीरहा ॥ १३ ॥
अमर्षेण तु संपूर्णः कुन्तीपुत्रं वृकोदरम् ।
जघान पृष्ठे पाणिभ्यामुभाभ्यां पृष्ठतः स्थितः ॥ १४ ॥
तथा बलवता भीमः पाणिभ्यां भृशमाहतः ।
नैवावलोकयामास राक्षसं भुङ्क्त एव सः ॥ १५ ॥
ततः स भूयः संक्रुद्धो वृक्षमादाय राक्षसः ।
ताडयिष्यंस्तदा भीमं पुनरभ्यद्रवद्बली ॥ १६ ॥

भयानक, मुँह कान तक फैला हुआ और दोनों कान शंख के समान देखने में भयङ्कर थे। उस राक्षस की भौहें क्रोध के कारण तीन जगह से टेढ़ी हो रही थीं। वह दाँतों से ओठ चबाता हुआ, बड़े वेग से धरती को कँपाता हुआ, दौड़ा। पास पहुँचकर भीमसेन को अपने आहार की सामग्री खाते देख वह क्रोध के मारे आग के समान प्रज्वलित हो उठा। वह आँखें निकालकर भीमसेन से कहने लगा—तू कौन दुर्बुद्धि पुरुष है जो यमराज के यहां जाने की इच्छा से मेरे सामने ही मेरे लिये भेजे गये इस अन्न को आप खा रहा है ? ॥७।१०॥

हे राजन् ! राक्षस के ये वचन सुनकर भी भीमसेन ने अनसुने से कर दिये। उस राक्षस का अनादर करके हँसते से भीमसेन मुँह फिराये हुए भोजन करते रहे। तब वह मांसाहारी राक्षस भयानक शब्द करता हुआ दोनों हाथ उठाये भीमसेन को मारने के लिये उनकी ओर दौड़ा। तब भी शत्रुनाशन पाण्डु-पुत्र भीमसेन उपेक्षा के साथ उसकी ओर देखकर भोजन करते ही रहे। राक्षस ने तब क्रोध से जलकर भीमसेन के पीछे खड़ा होकर दोनों मुट्ठियों से भीमसेन की पीठ पर मारा। उस बली राक्षस के दोनों हाथों की चोट खाकर भी भीम ने उसकी ओर आंख उठाकर देखा तक नहीं, वे भोजन करते ही रहे ॥११।१५॥

कारणं ब्रूहि गन्धर्व किं तद्येन स्म धर्षिताः ।
यान्तो वेदविदः सर्वे सन्तो रात्रावरिन्दमाः ॥ ५९ ॥

गन्धर्व उवाच—अनग्नयोऽनाहुतयो न च विप्रपुरस्कृताः ।
यूयं ततो धर्षिताः स्थ मया वै पाण्डुनन्दनाः ॥ ६० ॥
यक्षराक्षसगन्धर्वाः पिशाचोरगदानवाः ।
विस्तरं कुरुवंशस्य धीमन्तः कथयन्ति ते ॥ ६१ ॥
नारदप्रभृतीनां तु देवर्षीणां मया श्रुतम् ।
गुणान्कथयतां वीर पूर्वेषां तव धीमताम् ॥ ६२ ॥
स्वयं चापि मया दृष्टश्चरता सागराम्बराम् ।
इमां वसुमतीं कृत्स्नां प्रभावः सुकुलस्य ते ॥ ६३ ॥
वेदे धनुषि चाऽऽचार्यमभिजानामि तेऽर्जुन ।
विश्रुतं त्रिषु लोकेषु भारद्वाजं यशस्विनम् ॥ ६४ ॥
धर्मं वायुं च शक्रं च विजानाम्यश्विनौ तथा ।
पाण्डुं च कुरुशार्दूल षडेतान्कुरुवर्धनान् ।
पितॄनेतानहं पार्थ देवमानुषसत्तमान् ॥ ६५ ॥
दिव्यात्मानो महात्मानः सर्वशस्त्रभृतां वराः ।

मैं तुमसे घोड़े ले सकता हूं । मैं भी तुमसे सदा के लिये मित्रता करना चाहता हूं । हे मित्र गन्धर्व ! अब तुम यह बताओ कि मनुष्य तुम लोगों से क्यों डरते हैं ? और यह भी बताओ कि हम शत्रुनाशी, साधु और वेदज्ञ होने पर भी रात को चलते हुए तुमसे क्यों लाञ्छित हुए । गन्धर्व ने कहा—हे पाण्डुपुत्र ! तुम्हारे साथ अग्निहोत्र का अग्नि नहीं है, तुमने हवन भी नहीं किया । तुम्हारे साथ आगे-आगे ब्राह्मण भी नहीं थे, इसी कारण तुमपर आक्रमण करने की हिम्मत मुझे हुई । यक्ष, राक्षस, गन्धर्व, पिशाच, नाग और दानव आदि सब जातियों में जो बुद्धिमान् हैं वे कुरुवंश के विस्तार और यश का वर्णन किया करते हैं ॥५८।६१॥

हे वीर ! मैंने नारद आदि देवर्षियों के मुँह से तुम्हारे पुरखों के गुणों का वर्णन सुना है । समुद्र तक फैली हुई पृथ्वी पर विचार कर मैंने भी अपनी आंखों से तुम्हारे श्रेष्ठ कुल का प्रभाव और प्रताप देखा है । हे अर्जुन ! तुम्हें धनुर्वेद सिखानेवाले तीनों लोकों में प्रसिद्ध यशस्वी भारद्वाज पुत्र द्रोणाचार्य को भी मैं जानता हूं । हे कुरुव्याघ्र ! देवताओं और मनुष्यों में श्रेष्ठ तथा तुम लोगों के पिता धर्म, वायु, इन्द्र, अश्विनीकुमार और पाण्डु को भी मैं जानता हूं, जिनसे कुरु-कुल की वृद्धि हुई है । मुझे यह भी मालूम है कि तुम पाँचों भाई देवरूपी, महात्मा, सब

भवन्तो भ्रातरः शूराः सर्वे सुचरितव्रताः ॥ ६६ ॥
उत्तमां च मनोबुद्धिं भवतां भावितात्मनाम् ।
जानन्नपि च वः पार्थ कृतवानिह धर्षणाम् ॥ ६७ ॥
स्त्रीसकाशे च कौरव्य न पुमान्क्षन्तुमर्हति ।
धर्षणामात्मनः पश्यन्बाहुद्रविणमाश्रितः ॥ ६८ ॥
नक्तं च बलमस्माकं भूय एवाऽभिवर्धते ।
यतस्ततो मां कौन्तेय सादरं मन्युराविशत् ॥ ६९ ॥
सोऽहं त्वयेह विजितः संख्ये तापत्यवर्धन ।
येन तेनेह विधिना कीर्त्यमानं निबोध मे ॥ ७० ॥
ब्रह्मचर्यपरो धर्मः स चापि नियतस्त्वयि ।
यस्मात्तस्मादहं पार्थ रणेऽस्मिन्विजितस्त्वया ॥ ७१ ॥
यस्तु स्यात्क्षत्रियः कश्चित्कामवृत्तः परन्तप ।
नक्तं च युधि युध्येत न स जीवेत्कथंचन ॥ ७२ ॥
यस्तु स्यात्कामवृत्तोऽपि पार्थ ब्रह्मपुरस्कृतः ।
जयेन्नक्तंचरान्सर्वान्स पुरोहितधूर्गतः ॥ ७३ ॥
तस्मात्तापत्य यत्किंचिन्नृणां श्रेय इहेप्सितम् ।
तस्मिन्कर्मणि योक्तव्या दान्तात्मानः पुरोहिताः ॥ ७४ ॥
वेदे षडङ्गे निरताः शुचयः सत्यवादिनः ।

---

और धर्मियों में श्रेष्ठ और ब्रह्मचारी हो ॥६२।६६॥

तुम्हारा मन और बुद्धि बहुत अच्छी और स्वभाव अति शुद्ध है। हे पार्थ! मैंने यह सब जानने पर भी तुमको लाञ्छन किया था क्योंकि भुजबलयुक्त कोई पुरुष स्त्री के सामने अपने अपमान को नहीं सह सकता। विशेष कर रात्रि के समय हम लोगों का बल बहुत बढ़ जाता है। इसलिये मैं स्त्री के सहित क्रोध के वश में हो गया था। मैं जिस विधि के अनुसार युद्ध में पराप्त हो गया हूं तुमसे कहता हूं, सुनो ॥६७।७०॥

हे पार्थ! ब्रह्मचर्य ही श्रेष्ठ धर्म है। तुमने भली भांति उस ब्रह्मचर्य का पालन किया है। इसी कारण तुमने मुझे सहज ही युद्ध में जीत लिया। हे शत्रुनाशी! यदि कोई विवाह किया हुआ क्षत्रिय रात्रि के समय हमारी जाति से युद्ध करे तो वह कभी अपने घर को जीता लौट नहीं सकता। विवाह कर लेने पर भी जो क्षत्रिय वेद से अलङ्कृत होकर पुरोहितों पर सब कार्य का भार सौंप देता है वह युद्ध में निशाचरों को

धर्मात्मानः कृतात्मानः स्युर्नृपाणां पुरोहिताः ॥ ७५ ॥
जयश्च नियतो राज्ञः स्वर्गश्च तदनन्तरम् ।
यस्य स्याद्धर्मविद्वाग्मी पुरोधाः शीलवाञ्शुचिः ॥ ७६ ॥
लाभं लब्धुमलब्धुं वा लब्धं वा परिरक्षितुम् ।
पुरोहितं प्रकुर्वीत राजा गुणसमन्वितम् ॥ ७७ ॥
पुरोहितमते तिष्ठेद्य इच्छेद्भूतिमात्मनः ।
प्राप्तुं वसुमतीं सर्वां सर्वशः सागराम्बराम् ॥ ७८ ॥
न हि केवलशौर्येण तापत्याभिजनेन च ।
जयेद्ब्राह्मणः कश्चिद्भूमिं भूमिपतिः क्वचित् ॥ ७९ ॥
तस्मादेवं विजानीहि कुरूणां वंशवर्धन ।
ब्राह्मणप्रमुखं राज्यं शक्यं पालयितुं चिरम् ॥ ८० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि गन्धर्वपराभवे द्विसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७२

प्राप्त कर सकता है ॥७१।७३॥

इसलिये मनुष्यों को हर एक शुभ कर्म में दम-गुणयुक्त पुरोहित नियुक्त करना चाहिये। हे मित्र! जो वेद और शिक्षा आदि छः अंगों में पण्डित पवित्र, सत्यवादी, धर्मात्मा और जितेन्द्रिय है वही राज-पुरोहित होने के योग्य है ॥७४।७५॥

जिस राजा के धर्मज्ञ वाक्य निपुण, सुशील, सुवंशी पुरोहित होता है वह अवश्य इस लोक में जय पाकर परलोक में स्वर्ग-सुख भोगता है। राजा को न मिले हुए पदार्थ के मिलने और मिले हुए पदार्थ की रक्षा के लिये गुणवान् पुरोहित नियुक्त करना चाहिये ॥७६।७७॥

जो राजा उन्नति और समुद्र-पर्यन्त पृथ्वी को प्राप्त करना चाहता हो उसे चाहिये कि पुरोहित के मत के अनुसार काम करे। योग्य के बिना केवल शूर और कुलीन होने से ही राजा पृथ्वीमण्डल को कभी नहीं जीत सकता। इसलिये हे कुरुवंश-वर्द्धन! यह निश्चय जानना कि जिस राज्य की कार्यचिन्ता में ब्राह्मण की प्रधानता रहती है उस राज्य की सदा रक्षा होती है ॥७८।८०॥

आदिपर्व का एक सौ बहत्तर अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ त्रिसप्तत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १७३ ॥

अर्जुन उवाच—तापत्य इति यद्वाक्यमुक्तवानसि मामिह ।
तदहं ज्ञातुमिच्छामि तापत्यार्थं विनिश्चितम् ॥ १ ॥

एक सौ तिहत्तर अध्याय ॥ १७३ ॥

अर्जुन ने कहा-हे मित्र! तुमने मुझको तापत्य कहा मैं जानना चाहता हूं कि तापत्य शब्द का

तपती नाम का चैषा तापत्या यत्कृते वयम् ।
कौन्तेया हि वयं साधो तत्त्वमिच्छामि वेदितुम् ॥ २ ॥

वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तः स गन्धर्वः कुन्तीपुत्रं धनञ्जयम् ।
विश्रुतां त्रिषु लोकेषु श्रावयामास वै कथाम् ॥ ३ ॥

गन्धर्व उवाच—हन्त ते कथयिष्यामि कथामेतां मनोरमाम् ।
यथावदखिलां पार्थ सर्वबुद्धिमतां वर ॥ ४ ॥

उक्तवानस्मि येन त्वां तापत्य इति तद्वचः ।
तत्तेऽहंकथयिष्यामि शृणुष्वैकमना भव ॥ ५ ॥

य एष दिवि धिष्ण्येन नाकं व्याप्नोति तेजसा ।
एतस्य तपती नाम बभूव सदृशी सुता ॥ ६ ॥

विवस्वतो वै देवस्य सावित्र्यवरजा विभो ।
विश्रुता त्रिषु लोकेषु तपती तपसा युता ॥ ७ ॥

न देवी नासुरी चैव न यक्षी न च राक्षसी ।
नाऽप्सरा न च गन्धर्वी तथा रूपेण काचन ॥ ८ ॥

सुविभक्ताऽनवद्याङ्गी स्वसितायतलोचना ।
स्वाचारा चैव साध्वी च सुवेषा चैव भामिनी ॥ ९ ॥

न तस्याः सदृशं कंचित्त्रिषु लोकेषु भारत ।
भर्तारं सविता मेने रूपशीलगुणश्रुतैः ॥ १० ॥

---

अर्थ क्या है ? हम कुन्ती की सन्तान हैं इस हेतु कौन्तेय करके प्रख्यात हैं। तपती जिसका नाम है जिससे हम तापत्य कहके पुकारे जा सकें ? इसका सच्चा तत्त्व जानने की इच्छा है। वैशम्पायन ने कहा—अर्जुन के ये वाक्य सुनकर वह गन्धर्व उन्हें पहले का इतिहास सुनाने लगा। उसने कहा कि हे बुद्धिमानों में श्रेष्ठ कुन्ती पुत्र ! मैं तुम्हारे आगे यह प्रचीन कथा कहता हूं। मैंने जिस कारण तुम्हें तापत्य कहा सो सुनो ॥१।५॥

जिस देवता ने अपने तेज से आकाशमण्डल को भर लिया है उसकी तीनों लोकों में प्रशसित तपस्विनी तपती नामवाली कन्या थी। वह सावित्री की छोटी बहन थी। उसके अंग प्रत्यङ्ग बहुत ही सुडौल और गठे हुए थे। नेत्र विशाल थे और रूप अनोखा था। वह सदाचारिणी सुशीला और सुन्दरवेषधारिणी थी। कोई देवता, असुर, यक्ष, राक्षस, गन्धर्व आदि की कन्या या कोई अप्सरा रूप में उसकी बराबरी नहीं कर सकती थी। सूर्य नारायण को तीनों लोकों में

संप्राप्तयौवनां पश्यन्देयां दुहितरं तु ताम् ।
नोपलेभे ततः शान्तिं संप्रदानं विचिन्तयन् ॥ ११ ॥
अथर्क्षपुत्रः कौन्तेय कुरूणामृषभो बली ।
सूर्यमाराधयामास नृपः संवरणस्तदा ॥ १२ ॥
अर्घ्यमाल्योपहाराद्यैर्गन्धैश्च नियतः शुचिः ।
नियमैरुपवासैश्च तपोभिर्विविधैरपि ॥ १३ ॥
शुश्रूषुरनहंवादी शुचिः पौरवनन्दनः ।
अंशुमन्तं समुद्यन्तं पूजयामास भक्तिमान् ॥ १४ ॥
ततः कृतज्ञं धर्मज्ञं रूपेणाऽसदृशं भुवि ।
तपत्याः सदृशं मेने सूर्यः संवरणं पतिम् ॥ १५ ॥
दातुमैच्छत्ततः कन्यां तस्मै संवरणाय ताम् ।
नृपोत्तमाय कौरव्य विश्रुताभिजनाय च ॥ १६ ॥
यथा हि दिवि दीप्तांशुः प्रभासयति तेजसा ।
तथा भुवि महीपालो दीप्त्या संवरणोऽभवत् ॥ १७ ॥
यथाऽर्चयन्ति चाऽऽदित्यमुद्यन्तं ब्रह्मवादिनः ।
तथा संवरणं पार्थ ब्राह्मणावरजाः प्रजाः ॥ १८ ॥

रूप, शील, गुण और ज्ञान में उसके योग्य वर खोजने पर भी नहीं मिला ॥६।१०॥

इधर कन्या भी जवान हो आई। कन्या का शीघ्र विवाह करना आवश्यक था, परन्तु कोई वर नहीं देख पड़ता था। सूर्य इसी चिन्ता से व्याकुल हो गये। उन दिनों राजा ऋक्ष के पुत्र, कुरुश्रेष्ठ, बलवान् संवरण सूर्य की उपासना किया करते थे। बिना अहङ्कार पौरवनन्दन संवरण सेवाशील नियम-युक्त और शुचि होकर शुद्धचित्त से भक्तिपूर्वक नाना प्रकार की तपस्या, उपवास और नियम-तथा अर्घ, माला, गंध और दूसरे उपहार देकर दीप्यमान सूर्य की नित्य उपासना करते थे। सूर्यदेव ने उनको कृतज्ञ, धर्मज्ञ और अप्रतिम रूपवान् जानकर तपती के योग्य पति समझा। हे कुरु-नन्दन! तब प्रसिद्ध वंश में उत्पन्न श्रेष्ठ राजा संवरण को ही सूर्य ने कन्या देने का निश्चय कर लिया। हे पार्थ! सूर्य जैसे अपने उज्ज्वल तेज से स्वर्ग को प्रकाशित करते हैं वैसे ही संवरण का तेज पृथ्वी पर फैला हुआ था ॥११।१७॥

वेदपाठी ब्राह्मण जैसे उदय हो रहे सूर्य की आराधना करते हैं वैसे ही ब्राह्मणों के सिवा सब वर्ण की प्रजा संवरण की पूजा करती थी। शत्रुओं के लिये राजा का तेज सूर्य से भी बढ़कर असह्य था और मित्रों को उनकी मूर्ति चन्द्रमा से भी बढ़कर आनन्द

स सोममतिकान्तत्वादादित्यमतितेजसा ।
बभूव नृपतिः श्रीमान्सुहृदां दुर्हृदामपि ॥ १९ ॥
एवंगुणस्य नृपतेस्तथावृत्तस्य कौरव ।
तस्मै दातुं मनश्चक्रे तपतीं तपनः स्वयम् ॥ २० ॥
स कदाचिदथो राजा श्रीमानामितविक्रमः ।
चचार मृगयां पार्थ पर्वतोपवने किल ॥ २१ ॥
चरतो मृगयां तस्य क्षुत्पिपासासमन्वितः ।
ममार राज्ञः कौन्तेय गिरावप्रतिमो हयः ॥ २२ ॥
स मृताश्वश्चरन्पार्थ पद्भ्यामेव गिरौ नृपः ।
ददर्शाऽसदृशीं लोके कन्यामायतलोचनाम् ॥ २३ ॥
स एक एकामासाद्य कन्यां परबलार्दनः ।
तस्थौ नृपतिशार्दूलः पश्यन्नविचलेक्षणः ॥ २४ ॥
स हि तां तर्कयामास रूपतो नृपतिः श्रियम् ।
पुनः संतर्कयामास रवेर्भ्रष्टामिवप्रभाम् ॥ २५ ॥
वपुषा वर्चसा चैव शिखामिव विभावसोः ।
प्रसन्नत्वेन कान्त्या च चन्द्ररेखामिवाऽमलाम् ॥ २६ ॥
गिरिपृष्ठे तु सा यस्मिन्स्थिता स्वसितलोचना ।
विभ्राजमाना शुशुभे प्रतिमेव हिरण्मयी ॥ २७ ॥

देनेवाली थी। हे कुरुनन्दन ! सवरण के ऐसे रूप, चरित्र और गुणों को देखकर सूर्य ने स्वयं उन्हें अपनी कन्या तपती का पति बनाना चाहा ॥१८।२०॥

हे अर्जुन ! इसके उपरान्त एक समय परम पराक्रमी राजा सवरण पहाड़ के पास ही एक वन में शिकार खेलने को गये । उस पहाड़ी स्थान में घूमते घूमते उनका घोड़ा भूख और प्यास से व्याकुल होकर मर गया। घोड़े की मृत्यु हो जाने पर राजा उस पहाड़ी स्थान में पैदल ही घूमने लगे। तब वहां प्रशस्तनेत्रा अनुपम रूपवाली एक कन्या उनको दिखलाई दी ॥२१।२३॥

शत्रुनाशी नृपश्रेष्ठ उस अकेली कन्या को देखकर उसकी ओर देखते खड़े रहे । उसकी सुन्दरता देखकर राजा ने समझा कि यह साक्षात् लक्ष्मी है। उसकी प्रभा देखकर उन्हें यह धोखा हुआ कि यह साक्षात् सूर्य की प्रभा है । उसके शरीर और तेज को देखकर उन्होंने उसे अग्नि शिखा समझा। प्रसन्नता और कांति से वह उन्हें निर्मल चन्द्रकला जान पड़ी।

तस्या रूपेण स गिरिर्वेषेण च विशेषतः ।
स सवृक्षक्षुपलतो हिरण्मय इवाऽभवत् ॥ २८ ॥
अवमेने च तां दृष्ट्वा सर्वलोकेषु योषितः ।
अवाप्तं चाऽऽत्मनो मेने स राजा चक्षुषः फलम् ॥ २९ ॥
जन्मप्रभृति यत्किंचिद् दृष्टवान्स महीपतिः ।
रूपं न सदृशं तस्यास्तर्कयामास किंचन ॥ ३० ॥
तया बद्धमनश्चक्षुः पाशैर्गुणमयैस्तदा ।
न चचाल ततो देशाद् बुबुधे न च किंचन ॥ ३१ ॥
अस्या नूनं विशालाक्ष्याः सदेवासुरमानुषम् ।
लोकं निर्मथ्य धात्रेदं रूपमाविष्कृतं कृतम् ॥ ३२ ॥
एवं संतर्कयामास रूपद्रविणसंपदा ।
कन्यामसदृशीं लोके नृपः संवरणस्तदा ॥ ३३ ॥
तां च दृष्ट्वैव कल्याणीं कल्याणाभिजनो नृपः ।
जगाम मनसा चिन्तां कामबाणेन पीडितः ॥ ३४ ॥
दह्यमानः स तीव्रेण नृपतिर्मन्मथाग्निना ।
अप्रगल्भां प्रगल्भस्तां तदोवाच मनोहराम् ॥ ३५ ॥
कासि कस्यासि रम्भोरु किमर्थं चेह तिष्ठसि ।
कथं च निर्जनेऽरण्ये चरस्येका शुचिस्मिते ॥ ३६ ॥

वह कमल नयनी पर्वत के एक स्थान पर खड़ी थी। दूर से देखने से जान पड़ता था कि वहा कोई सोने की मूर्त्ति किसी ने खड़ी कर दी है। उसके रूप और वेष की चमक से उस पर्वत के वृक्ष और शिलाएँ सोने की सी जान पड़ती थीं ॥२४।२८॥

राजा उसको देखकर मन ही मन में तीनों लोकों की स्त्रियों का अनादर करने लगे। उन्होंने मन में सोचा कि आज उनके नेत्र सफल हुए। जन्म से लेकर अबतक जितनी मनोहर वस्तुएँ उन्होंने देखी थीं वे सब उन्हें इस रूप के आगे तुच्छ जान पड़ने लगीं ॥२९।३०॥

उन्होंने मन में कहा कि जान पड़ता है, विधाता ने देवता और मनुष्य आदि सब जीवों की सुन्दरता को मथकर इस परमसुन्दरी स्त्री को बनाया है। राजा सब सुध बुध भूलकर मोहित होकर उसकी ओर से अपनी दृष्टि को नहीं हटा सके। राजा संवरण अद्वितीय सुन्दरी उस कन्या के बारे में इसी तरह मन में तर्क वितर्क कर रहे थे। उस सुन्दरी

त्वं हि सर्वानवद्याङ्गी सर्वाभरणभूषिता ।
विभूषणमिवैतेषां भूषणानामभीप्सितम् ॥ ३७ ॥
न देवीं नाऽसुरीं चैव न यक्षीं न च राक्षसीम् ।
न च भोगवतीं मन्ये न गन्धर्वीं न मानुषीम् ॥ ३८ ॥
या हि दृष्टा मया काश्चिच्छ्रुता वापि वराङ्गनाः ।
न तासां सदृशीं मन्ये त्वामहं मत्तकाशिनि ॥ ३९ ॥
दृष्ट्वैव चारुवदने चन्द्रात्कान्ततरं तव ।
वदनं पद्मपत्राक्षं मां मथ्नातीव मन्मथः ॥ ४० ॥
एवं तां स महीपालो बभाषे न तु सा तदा ।
कामार्तं निर्जनेऽरण्ये प्रत्यभाषत किंचन ॥ ४१ ॥
ततो लालप्यमानस्य पार्थिवस्याऽऽयतेक्षणा ।
सौदामिनीव चाऽभ्रेषु तत्रैवाऽन्तरधीयत ॥ ४२ ॥
तामन्वेष्टुं स नृपतिः परिचक्राम सर्वतः ।
वनं वनजपत्राक्षीं भ्रमन्नुन्मत्तवत्तदा ॥ ४३ ॥
अपश्यमानः स तु तां बहु तत्र विलप्य च ।
निश्चेष्टः पार्थिवश्रेष्ठो मुहूर्तं स व्यतिष्ठत ॥ ४४ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि तपत्युपाख्याने त्रिसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७३ ॥

कन्या को देखते ही राजा कामदेव के वश होकर विह्वल हो उठे। काम की आग में जल रहे राजा ने ढिठाई करके उस लजीली सुन्दरी से कहा—हे सुन्दरी! तुम कौन और किस की कन्या हो? यहां किसलिए इसतरह खड़ी हुई हो? ॥३१।३६॥

हे मनोहर मुसकानवाली! तुम किसलिये इस सूनसान वन में अकेली विचर रही हो? तुम सर्वाङ्ग-सुन्दरी हो। यद्यपि तुमने ये गहने पहन रक्खे हैं परन्तु मेरी समझ में तुम्हारे लिये इनके पहनने की आवश्यकता नहीं। इन गहनों से तुम्हारी शोभा नहीं है; तुमसे इन्हीं की शोभा है। हे मन्दगामिनी! मैंने जितनी देवकन्या, असुर कन्या, राक्षसकन्या, गन्धर्वकन्या, अप्सरा और अन्यान्य सुन्दरी स्त्रियां देखी हैं उनमें से कोई भी मुझे तुम्हारे समान सुन्दरी नहीं जान पड़ती। हे चन्द्रमुखी! मैंने जब से तुम्हारे इस चन्द्रमा से भी अधिक मनोहर मुख और कमल-दल-तुल्य नयनों को देखा है तभी से कामदेव मुझे सता रहा है ॥३७।४०॥

कामवश राजा ने निर्जन वन में उस कुमारी से यों कहा, परन्तु उसने राजा को कुछ भी उत्तर नहीं दिया। उन्हें काम से पीड़ित देखकर भी, जैसे बिजली बादलों में छिप जाती है वैसे ही, वह अदृश्य

हो गई। उसे देखने के लिये राजा चारों ओर घूमने लगे; परन्तु सारे वन में घूमकर भी उन्होंने उस कमल-नयनी सुन्दरी को न देख पाया। तब वे एक जगह बैठकर विलाप करते-करते निश्चेष्ट से हो गये ॥४१।४४॥

—o—

आदिपर्व का एक सौ तिहत्तर अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ चतुःसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७४ ॥

गन्धर्व उवाच—अथ तस्यामदृश्यायां नृपतिः काममोहितः ।
पातनः शत्रुसङ्घानां पपात धरणीतले ॥ १ ॥
तस्मिन्निपतिते भूमावथ सा चारुहासिनी ।
पुनः पीनायतश्रोणी दर्शयामास तं नृपम् ॥ २ ॥
अथाऽऽबभाषे कल्याणि वाचा मधुरया नृपम् ।
तं कुरूणां कुलकरं कामाभिहतचेतसम् ॥ ३ ॥
उवाच मधुरं वाक्यं तपती प्रहसन्निव ।
उत्तिष्ठोत्तिष्ठ भद्रं ते न त्वमर्हस्यरिन्दम ॥ ४ ॥
मोहं नृपतिशार्दूल गन्तुमाविष्कृतः क्षितौ ।
एवमुक्तोऽथ नृपतिर्वाचा मधुरया तदा ॥ ५ ॥
ददर्श विपुलश्रोणीं तामेवाऽभिमुखे स्थिताम् ।
अथ तामसितापाङ्गीमाबभाषे स पार्थिवः ॥ ६ ॥
मन्मथाग्निपरीतात्मा संदिग्धाक्षरया गिरा ।
साधु त्वमसितापाङ्गि कामार्तं मत्तकाशिनि ॥ ७ ॥
भजस्व भजमानं मां प्राणा हि प्रजहन्ति माम् ।
त्वदर्थं हि विशालाक्षि मामयं निशितैः शरैः ॥ ८ ॥

एक सौ चौहत्तर अध्याय ॥ १७४ ॥

गन्धर्व ने कहा हे अर्जुन ! राजा संवरण इसके पीछे उसके वियोग में मोहित होकर पृथ्वी पर गिर पड़े। उनकी यह दशा देखकर उस सुन्दरी कन्या ने फिर राजा को अपना दर्शन दिया और अत्यन्त मधुर वाणी में हँसती हुई बोली कि हे राजा! तुम पृथिवी पर विख्यात हो। तुमको ऐसा मोह करना उचित नहीं है। अब तुम उठ खड़े हो ॥१-४॥

राजा उसकी मधुर वाणी सुनकर और उसको अपने सम्मुख खड़ी हुई देखकर उसके सुन्दर स्वरूप को देखने लगे। तब कामाग्नि से पीड़ित उस

कामः कमलगर्भाभे प्रतिविध्यन्न शाम्यति ।
दष्टमेवमनाक्रन्दे भद्रे काममहाहिना ॥ ९ ॥
सा त्वं पीनायतश्रोणि मामाप्नुहि वरानने ।
त्वदधीना हि मे प्राणाः किंनरोद्गीतभाषिणि ॥ १० ॥
चारुसर्वानवद्याङ्गि पद्मेन्दुप्रतिमानने ।
न ह्यहं त्वदृते भीरु शक्ष्यामि खलु जीवितुम् ॥ ११ ॥
कामः कमलपत्राक्षि प्रतिविध्यति मामयम् ।
तस्मात्कुरु विशालाक्षि मय्यनुक्रोशमङ्गने ॥ १२ ॥
भक्तं मामसितापाङ्गि न परित्यक्तुमर्हसि ।
त्वं हि मां प्रीतियोगेन त्रातुमर्हसि भाविनि ॥ १३ ॥
त्वद्दर्शनकृतस्नेहं मनश्चलति मे भृशम् ।
न त्वां दृष्ट्वा पुनरन्यां द्रष्टुं कल्याणि रोचये ॥ १४ ॥
प्रसीद वशगोऽहं ते भक्तं मां भज भाविनि ।
दृष्ट्वैव त्वां वरारोहे मन्मथो भृशमंगने ॥ १५ ॥
अन्तर्गतं विशालाक्षि विध्यति स्म पतत्रिभिः ।
मन्मथाग्निसमुद्भूतं दाहं कमललोचने ॥ १६ ॥

राजा ने उससे विनयपूर्वक कहा-हे सुन्दर नेत्रोंवाली सुन्दरी! मै तुमको चाहता हूं; तुम मुझे स्वीकार करो। मेरे प्राण निकले जा रहे है। हे विशालाक्षि, हे कमल के समान रङ्गवाली! यह देखो, कामदेव तुम्हारे कारण मेरे हृदय में तीक्ष्ण बाण मार रहा है ॥५।८॥

किसीतरह उसका वेग मेरे रोके नहीं रुकता। हे प्रसन्नमुखी! कामरूपी विषैला साँप मुझे काट रहा है। हे चन्द्रमुखी! तुम उस कठोर सर्प विष से मेरी रक्षा करो। हे किन्नरकण्ठी, हे कमलमुखी! मेरा जीवन अब तुम्हारे हाथ में है ॥९।११॥

हे सुन्दरी! तुम्हारे बिना मैं नहीं जी सकूंगा। हे पद्मपत्राक्षि! कामदेव मुझे घायल कर रहा है। इसलिये हे रूपवती युवती! तुम मुझपर कृपा करो। मै तुम्हारा अनुगत होकर रहूंगा। मुझको त्याग देना तुमको उचित नहीं है। हे सुन्दरी! प्रेम दान करके मेरी रक्षा करना ही तुम्हारा कर्तव्य है। तुम्हें देखकर स्नेह से मेरा चित्त विह्वल हो रहा है। हे कल्याणि! तुम्हारी सुन्दरता देखकर दूसरी स्त्री को देखने की मेरी अभिलाषा नहीं होती ॥१२।१४॥

हे सुन्दरी! मैं तुम्हारे वश में हूं। तुम मुझपर प्रसन्न होओ। मैं तुमपर अनुराग रखता और तुम्हारा अनुगत हूं; इसलिये मुझे अङ्गीकार करो।

प्रीतिसंयोगयुक्ताभिरद्भिः प्रह्लादयस्व मे ।
पुष्पायुधं दुराधर्षं प्रचण्डशरकार्मुकम् ॥ १७ ॥
त्वद्दर्शनसमुद्भूतं विध्यन्तं दुःसहैः शरैः ।
उपशामय कल्याणि आत्मदानेन भाविनि ॥ १८ ॥
गान्धर्वेण विवाहेन मामुपैहि वरांगने ।
विवाहानां हि रम्भोरु गान्धर्वः श्रेष्ठ उच्यते ॥ १९ ॥
तपत्युवाच—नाऽहमीशाऽऽत्मनो राजन्कन्या पितृमती ह्यहम् ।
मयि चेदस्ति ते प्रीतिर्याचस्व पितरं मम ॥ २० ॥
यथा हि ते मया प्राणाः संगृहीता नरेश्वर ।
दर्शनादेव भूयस्त्वं तथा प्राणान्ममाहरः ॥ २१ ॥
न चाऽहमीशा देहस्य तस्मान्नृपतिसत्तम ।
समीपं नोपगच्छामि न स्वतन्त्रा हि योषितः ॥ २२ ॥
का हि सर्वेषु लोकेषु विश्रुताभिजनं नृपम् ।
कन्या नाऽभिलषेन्नाथं भर्तारं भक्तवत्सलम् ॥ २३ ॥
तस्मादेवंगते काले याचस्व पितरं मम ।
आदित्यं प्रणिपातेन तपसा नियमेन च ॥ २४ ॥

---

हे विशालाक्षि ! जब से तुमको देखा है तभी से कामदेव मेरे मर्मस्थलों में बाण मार रहा है। हे कमलनयनी ! मेरा शरीर कामाग्नि से जल रहा है ॥१५-१६॥ तुम प्रेम संयोग के जल से उसको ठण्डा कर दो। हे सुन्दरी ! तुम्हारे दर्शन से प्रचण्ड भयानक धनुष धारण करनेवाला कामदेव उत्पन्न होकर असह्य बाणों की चोट से बड़ी निर्दयता के साथ मुझे घायल कर रहा है। तुम मेरे अधीन होकर उस कामदेव को शान्त करो ॥१७।१८॥

हे सुन्दरी ! तुम गन्धर्व विधि के अनुसार मुझसे विवाह कर लो। क्योंकि कहा है कि सब विवाहों से गन्धर्व विवाह ही श्रेष्ठ है। तपती ने कहा हे महाराज ! मैं कुमारी हूं। मेरे पिता विद्यमान् हैं। इसलिये मैं स्वाधीन नहीं। यदि आप सचमुच मुझपर रीझकर प्रेम करने लगे हैं तो मेरे पिता से मेरे लिये प्रार्थना कीजिए ॥१९।२०॥

हे नरनाथ ! मैंने जिस प्रकार आपके मन को हर लिया है उसी प्रकार आपने देखते ही मेरे चित्त को चुरा लिया है। किन्तु हे नृपश्रेष्ठ ! अपने शरीर पर मुझे कोई अधिकार न होने के कारण मैं आपको नहीं भज सकती। स्त्रियां कभी किसी दशा में स्वाधीन नहीं होतीं ॥२१।२२॥

कौन स्त्री यह न चाहेगी कि आपके समान त्रिलोक प्रसिद्ध, सामर्थ्य, अच्छे कुल में उत्पन्न, भक्त-

स चेत्कामयते दातुं तव मामारिसूदन ।
भविष्याम्यद्य ते राजन्सततं वशवर्तिनी ॥ २५ ॥
अहं हि तपती नाम सावित्र्यवरजा सुता ।
अस्य लोकप्रदीपस्य सवितुः क्षत्रियर्षभ ॥ २६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चत्ररथपर्वणि तपत्युपाख्याने चतु सप्तत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १७४ ॥

वत्सल राजा उसका स्वामी हो ? अतएव इस समय मुझे जाने दीजिए और मेरे पिता आदित्य को प्रणाम, तपस्या, व्रत पूजा आदि से सन्तुष्ट करके उनसे मेरे लिये प्रार्थना कीजिए ॥२३,२४॥

हे शत्रुनाशी महाराज ! यदि पिता मुझको दान करने को सम्मत होवें तो मैं सदा आपके वशीभूत रहूंगा । हे क्षत्रियश्रेष्ठ ! मेरा नाम तपती है । मैं लोक प्रकाशक आदित्य की कन्या और सावित्री की छोटी बहन हूं ॥२५।२६॥

---

आदिपर्व का एक सौ चौहत्तर अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ पञ्चसप्तत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १७५ ॥

गन्धर्व उवाच—एवमुक्त्वा ततस्तूर्णं जगामोर्ध्वमनिन्दिता ।
स तु राजा पुनर्भूमौ तत्रैव निपपात ह ॥ १ ॥
अन्वेषमाणः सबलस्तं राजानं नृपोत्तमम् ।
अमात्यः सानुयात्रश्च तं ददर्श महावने ॥ २ ॥
क्षितौ निपतितं काले शक्रध्वजमिवोच्छ्रितम् ।
तं हि दृष्ट्वा महेष्वासं निरस्तं पतितं भुवि ॥ ३ ॥
बभूव सोऽस्य सचिवः संप्रदीप्त इवाऽग्निना ।
त्वरया चोपसंगम्य स्नेहादागतसंभ्रमः ॥ ४ ॥
तं समुत्थापयामास नृपतिं काममोहितम् ।
भूतलाद्भूमिपालेशं पितेव पतितं सुतम् ॥ ५ ॥

एक सौ पचहत्तर अध्याय ॥ १७५ ॥

गन्धर्व ने कहा इतना कहकर वह सुन्दरी स्वर्ग को चली गई । राजा फिर उसीतरह व्याकुल होकर पृथ्वी पर गिर पड़े । उसी अवसर में वहां उस राजा का मन्त्री सेना सहित राजा को ढूँढता हुआ आन पहुँचा। उसने देखा, टूटकर गिरे हुए इन्द्र ध्वज के समान राजा पृथ्वी पर पड़े हैं । उस बड़े चापधारी राजा को बिना अश्व पृथ्वी पर पड़े देखकर मन्त्री को बड़ा दुःख हुआ । और सम्मानपूर्वक वेग से पास जाकर

प्रज्ञया वयसा चैव वृद्धः कीर्त्या नयेन च ।
अमात्यस्तं समुत्थाप्य वभूव विगतज्वरः ॥ ६ ॥
उवाच चैनं कल्याण्या वाचा मधुरयोत्थितम् ।
मा भैर्मनुजशार्दूल भद्रमस्तु तवाऽनघ ॥ ७ ॥
क्षुत्पिपासापरिश्रान्तं तर्कयामास वै नृपम् ।
पतितं पातनं संख्ये शात्रवाणां महीतले ॥ ८ ॥
वारिणा च सुशीतेन शिरस्तस्याऽभ्यषेचयत् ।
अस्पृशन्मुकुटं राज्ञः पुण्डरीकसुगन्धिना ॥ ९ ॥
ततः प्रत्यागतप्राणस्तद्बलं वलवान्नृपः ।
सर्वं विसर्जयामास तमेकं सचिवं विना ॥ १० ॥
ततस्तस्याऽऽज्ञया राज्ञो विप्रतस्थे महद्बलम् ।
स तु राजा गिरिप्रस्थे तस्मिन्पुनरुपाविशत् ॥ ११ ॥
ततस्तस्मिन्गिरिवरे शुचिर्भूत्वा कृताञ्जलिः ।
आरिराधयिषुः सूर्यं तस्थावूर्ध्वमुखः क्षितौ ॥ १२ ॥
जगाम मनसा चैव वसिष्ठमृषिसत्तमम् ।
पुरोहितममित्रघ्नस्तदा संवरणो नृपः ॥ १३ ॥
नक्तंदिनमथैकत्र स्थिते तस्मिञ्जनाधिपे ।
अथाऽजगाम विप्रर्षिस्तदा द्वादशमेऽहनि ॥ १४ ॥

---

काम से मोहित भूपालश्रेष्ठ को इसप्रकार पृथ्वी पर से उठाया कि जैसे पिता पुत्र को उठाता है ॥१५॥

वह मन्त्री बुद्धिमान्, कीर्तिशाली, नीति का जानकार और वृद्ध था। राजा को उठाकर और उन्हें जीवित देखकर उसकी चिन्ता दूर हुई। उसने सचेत होकर बैठे हुए राजा से मधुर वाणी से कहा- हे नरश्रेष्ठ, हे निष्पाप! आप खेद को छोड़िए। आपका मंगल हो। उस शत्रुनाशी राजा को थका मांदा और भूखा प्यासा समझकर वह पद्मगन्ध ठंडे जल से उसके मिट्टी में सने हुए और मुकुट से खाली शिर को धोने लगा। जब महाबली राजा का चित्त स्वस्थ हुआ तब उन्होंने केवल उस मन्त्री को अपने पास रहने देकर सब सेना को वहां से जाने की आज्ञा दे दी ॥६।१०॥

राजा की आज्ञा से सब सेना नगर को चली गई। तब राजा उसी पर्वत के शिखर पर बैठकर पवित्रता पूर्वक हाथ जोड़, सूर्य की ओर मुख करके, उनकी आराधना करने लगे। राजा ने मन ही मन में

स विदित्वैव नृपतिं तपत्या हृतमानसम् ।
दिव्येन विधिना ज्ञात्वा भावितात्मा महानृषिः ॥ १५ ॥
तथा तु नियतात्मानं तं नृपं मुनिसत्तमः ।
आबभाषे स धर्मात्मा तस्यैवाऽर्थचिकीर्षया ॥ १६ ॥
स तस्य मनुजेन्द्रस्य पश्यतो भगवानृषिः ।
ऊर्ध्वमाचक्रमे द्रष्टुं भास्करं भास्करद्युतिः ॥ १७ ॥
सहस्रांशुं ततो विप्रः कृताञ्जलिरुपस्थितः ।
वसिष्ठोऽहमिति प्रीत्या स चाऽऽत्मानं न्यवेदयत् ॥ १८ ॥
तमुवाच महातेजा विवस्वान्मुनिसत्तमम् ।
महर्षे स्वागतं तेऽस्तु कथयस्व यथेप्सितम् ॥ १९ ॥
यदिच्छसि महाभाग मत्तः प्रवदतां वर ।
तत्ते दद्यामभिप्रेतं यद्यपि स्यात्सुदुष्करम् ॥ २० ॥
एवमुक्तः स तेनर्षिर्वसिष्ठः प्रत्यभाषत ।
प्रणिपत्य विवस्वन्तं भानुमन्तं महातपाः ॥ २१ ॥
वसिष्ठ उवाच—यैषा ते तपती नाम सावित्र्यवरजा सुता ।
तां त्वां संवरणस्याऽर्थे वरयामि विभावसो ॥ २२ ॥
स हि राजा बृहत्कीर्तिर्धर्मार्थविदुदारधीः ।
युक्तः संवरणो भर्ता दुहितुस्ते विहङ्गम ॥ २३ ॥

अपने, शत्रुओं को मन्त्र बल से नष्ट करनेवाले प्रतापी पुरोहित वसिष्ठ ऋषि को स्मरण किया। अनन्तर दिन-रात इस प्रकार खड़े रहने पर बारहवें दिन वसिष्ठ जी वहां आये। वह विशुद्धात्मा धर्मशील महर्षि योगबल से उस संयतचित्त राजा का चित्त तपती से हरा हुआ जानकर उसका कार्य पूरा करने के लिये समझाने लगे ॥१५।१६॥

फिर वे उसी समय सूर्यदेव से मिलने के लिये उनके आगे आकाशमार्ग से चल दिये। सहस्रांशु के समीप पहुंचकर वसिष्ठ ने हाथ जोड़कर प्रसन्नतापूर्वक कहा—हे भगवन्! मैं वसिष्ठ हूं। सूर्यदेव ने संतुष्ट होकर कहा—हे महर्षि! आपका आना शुभ हो। कहिए, आप क्या चाहते हैं। हे महाभाग! आप जो मुझसे मांगेंगे वह दुर्लभ होने पर भी, मैं आपको अवश्य दूंगा। यह सुनकर महातपस्वी वसिष्ठ ने सूर्य को प्रणाम किया और कहा ॥१७।२१॥

सावित्री की छोटी बहन तपती नाम की जो आप की कन्या है उसे मैं आपसे, राजा संवरण के

इत्युक्तः स तदा तेन ददानीत्येव निश्चितः ।
प्रत्यभाषत तं विप्रं प्रतिनन्द्य दिवाकरः ॥ २४ ॥
वरः संवरणो राज्ञां त्वमृषीणां वरो मुने ।
तपती योषितां श्रेष्ठा किमन्यदपवर्जनात् ॥ २५ ॥
ततः सर्वानवद्याङ्गीं तपतीं तपनः स्वयम् ।
ददौ संवरणस्यार्थे वसिष्ठाय महात्मने ॥ २६ ॥
प्रतिजग्राह तां कन्यां महर्षिस्तपतीं तदा ।
वसिष्ठोऽथ विसृष्टस्तु पुनरेवाऽऽजगाम ह ॥ २७ ॥
यत्र विख्यातकीर्तिः स कुरूणामृषभोऽभवत् ।
स राजा मन्मथाविष्टस्तद्गतेनाऽन्तरात्मना ॥ २८ ॥
दृष्ट्वा च देवकन्यां तां तपतीं चारुहासिनीम् ।
वसिष्ठेन सहाऽऽयान्तीं संहृष्टोऽभ्यधिकं बभौ ॥ २९ ॥
रुरुचे साऽधिकं सुभ्रूरापतन्ती नभस्तलात् ।
सौदामिनीव विभ्रष्टा द्योतयन्ती दिशस्त्विषा ॥ ३० ॥
कृच्छ्राद् द्वादशरात्रे तु तस्य राज्ञः समाहिते ।
आजगाम विशुद्धात्मा वसिष्ठो भगवानृषिः ॥ ३१ ॥

लिये, मांगता हूं। हे आकाशपति! वह राजा संवरण अति कीर्तिशाली, धर्मार्थ तत्वों का जाननेवाला और उदारबुद्धि है। इसलिये वह आपकी कन्या के वर होने के योग्य है ॥२२।२३॥

सूर्य ने पहले ही संवरण को अपनी कन्या देने का निश्चय कर रखा था। इस समय वसिष्ठ की प्रार्थना सुनकर आदर के साथ उन्होंने कहा—हे महर्षि! मैं जानता हूं कि राजा संवरण सब राजाओं में श्रेष्ठ है। आप भी सब ऋषियों में प्रधान है। तपती के समान सुन्दर स्त्री भी दूसरी नहीं है। इस कारण ऐसी दशा में ऐसे योग्य पुरुष के कहने को मान लेने में आपत्ति ही क्या हो सकती है? ॥२४।२५॥

सूर्यनारायण ने अपनी इच्छा से, राजा संवरण के लिये, वह कन्या महात्मा वसिष्ठ को अर्पण कर दी। उस कन्या को लेकर, सूर्य से विदा हो, महर्षि वसिष्ठ राजा संवरण के पास आये। प्रसिद्ध यशस्वी कौरव-श्रेष्ठ राजा संवरण कामवश होकर एकाग्रचित्त से तपती का ही ध्यान कर रहे थे। देव-कन्या तपती को साथ लिये वसिष्ठ को आते देखकर आनन्द के मारे राजा का मुखकमल खिल उठा ॥२६।२७॥

बादल से गिरी हुई बिजली जिसप्रकार दसों दिशा को उजाले से छा देती है वैसेही सुन्दरी तपती ने आकाश से उतरकर अपनी शोभा से दिशाओं को सुशोभित किया। राजा का बारह रात्रियों का कठोर

तपसाऽऽराध्य वरदं देवं गोपतिमीश्वरम् ।
लेभे संवरणो भार्यां वसिष्ठस्यैव तेजसा ॥ ३२ ॥
ततस्तस्मिन्गिरिश्रेष्ठे देवगन्धर्वसेविते ।
जग्राह विधिवत्पाणिं तपत्याः स नरर्षभः ॥ ३३ ॥
वसिष्ठेनाऽभ्यनुज्ञातस्तस्मिन्नेव धराधरे ।
सोऽकामयत राजर्षिर्विहर्तुं सह भार्यया ॥ ३४ ॥
ततः पुरे च राष्ट्रे च वनेषूपवनेषु च ।
आदिदेश महीपालस्तमेव सचिवं तदा ॥ ३५ ॥
नृपतिं त्वभ्यनुज्ञाप्य वसिष्ठोऽथाऽपचक्रमे ।
सोऽथ राजा गिरौ तस्मिन्विजहाराऽमरो यथा ॥ ३६ ॥
ततो द्वादश वर्षाणि काननेषु वनेषु च ।
रेमे तस्मिन्गिरौ राजा तथैव सह भार्यया ॥ ३७ ॥
तस्य राज्ञः पुरे तस्मिन्समा द्वादश सत्तम ।
न ववर्ष सहस्राक्षो राष्ट्रे चैवाऽस्य भारत ॥ ३८ ॥
ततस्तस्यामनावृष्ट्यां प्रवृत्तायामरिन्दम ।
प्रजाः क्षयमुपाजग्मुः सर्वाः सस्थाणुजङ्गमाः ॥ ३९ ॥
तस्मिंस्तथाविधे काले वर्तमाने सुदारुणे ।
नाऽवश्यायः पपातोर्व्यां ततः सस्यानि न रुहन् ॥ ४० ॥

नियम अन्त होने पर विशुद्धात्मा भगवान् ऋषि वसिष्ठ वहीं आये। तपस्या के द्वारा पृथ्वीनाथ भगवान् सूर्य की आराधना करके, वसिष्ठ की सहायता से, राजा ने स्त्री प्राप्त की ॥३०।३२॥

इसके पश्चात् उन्होंने वसिष्ठ की आज्ञा से देव-गन्धर्वों से सेवा किये जाते हुए उस श्रेष्ठ पर्वत ही पर तपती से विधिपूर्वक विवाह किया ॥३३।३४॥

वसिष्ठ से आज्ञा लेकर वे उसी पर्वत पर विहार करने को रह गये। नगर, राज्य, वन, उपवन आदि सभी स्थानों के शासन का काम राजा ने वृद्ध मन्त्री को सौंप दिया। वसिष्ठ जी राजा से विदा और अपने स्थान को चले गये। इसके उपरान्त महाराज संवरण उसी पर्वत पर देवता की तरह विहार करने लगे ॥३५।३६॥

उन्होंने बारह वर्ष तक उस पर्वत के वन और उपवनों में विहार किया था। हे भारतश्रेष्ठ! सहस्र-नेत्र इन्द्र ने उनकी राजधानी और राज्य में बारह वर्ष तक वर्षा नहीं की ॥३७।३८॥

ततो विभ्रान्तमनसो जनाः क्षुद्भयपीडिताः ।
गृहाणि संपरित्यज्य बभ्रमुः प्रदिशो दिशः ॥ ४१ ॥
ततस्तस्मिन्पुरे राष्ट्रे त्यक्तदारपरिग्रहाः ।
परस्परममर्यादाः क्षुधार्ता जघ्निरे जनाः ॥ ४२ ॥
तत्क्षुधार्तैर्निराहारैः शवभूतैस्तथा नरैः ।
अभवत्प्रेतराजस्य पुरं प्रेतैरिवाऽऽवृतम् ॥ ४३ ॥
ततस्तु तादृशं दृष्ट्वा स एव भगवानृषिः ।
अभ्यवर्षत धर्मात्मा वसिष्ठो मुनिसत्तमः ॥ ४४ ॥
तं च पार्थिवशार्दूलमानयामास तत्पुरम् ।
तपत्या सहितं राजन्व्युषितं शाश्वतीः समाः ।
ततः प्रवृष्टस्तत्राऽऽसीद्यथापूर्वं सुरारिहा ॥ ४५ ॥
तस्मिन्नृपतिशार्दूले प्रविष्टे नगरं पुनः ।
प्रववर्ष सहस्राक्षः सस्यानि जनयन्प्रभुः ॥ ४६ ॥
ततः सराष्ट्रं मुमुदे तत्पुरं परया मुदा ।
तेन पार्थिवमुख्येन भावितं भावितात्मना ॥ ४७ ॥
ततो द्वादश वर्षाणि पुनरीजे नराधिपः ।
तपत्या सहितः पत्न्या यथा शच्या मरुत्पतिः ॥ ४८ ॥

हे शत्रुनाशी! तब वृष्टि न होने से स्थावर जङ्गम और सब प्रजा का क्षय होने लगा। उस दारुण दुर्भिक्ष के समय पृथ्वी पर ओस भी नहीं गिरती थी। इस कारण किसी प्रकार का कोई अन्न नहीं उत्पन्न हुआ ॥३९।४०॥

तब भूख से व्याकुल सब प्रजा अपने घर द्वार छोड़कर देश-देशान्तरों में मारी मारी फिरने लगी। राज्य और राजधानी के लोग सदा भूखे रहने के कारण आपस की मर्यादा खोकर स्त्री पुत्रादि परिवारों को छोड़ने लगे ॥४१।४२॥

यह देश भूखे तथा मुर्झाये हुए जनों से पूरित होकर प्रेत राज के नगर के समान प्रेत पूरित प्रतीत होने लगा। हे राजन्! मुनिश्रेष्ठ भगवान् वसिष्ठ उनके राज्य को उस दशा में देखकर उसे रक्षा करने की चेष्टा करने लगे। वे बारह वर्ष के बाद उनको और तपती को नगरी में ले आये। महाराज संवरण जब नगरी में पहुँचे तब इन्द्र भगवान् पहले की तरह वर्षा करने लगे। फिर बहुत सा अन्न उपजने लगा। राजा को अपने राज्य की भलाई में लगा देखकर नगर और राष्ट्र की प्रजा बहुत ही प्रसन्न हुई। इन्द्राणी के साथ इन्द्र ने जैसे यज्ञ किया था वैसे ही तपती के साथ संवरण ने बारह वर्ष का यज्ञ किया ॥४३।४८॥

गन्धर्व उवाच—एवमासीन्महाभागा तपती नाम पौर्विकी ।
तव वैवस्वती पार्थ तापत्यस्त्वं यया मतः ॥ ४९ ॥
तस्यां संजनयामास कुरुं संवरणो नृपः ।
तपत्यां तपतां श्रेष्ठ तापत्यस्त्वं ततोऽर्जुन ॥ ५० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि तपत्युपाख्याने समाप्तो पञ्चसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥१७५॥

गन्धर्व ने कहा–हे अर्जुन ! उस तपती नाम्नी तपन-कन्या के वंश में तुमने जन्म लिया है, इसीलिये तुमको 'तापत्य' कहा है। हे शत्रुओं के सन्ताप देनेवाले ! राजा संवरण ने उस तपती से कुरु नामक पुत्र को जन्म दिया था। उस कुरुवंश में तुम्हारे जन्म लेने के कारण तुम तापत्य कहे जा सकते हो ॥४९,५०॥

---

आदिपर्व का एक सौ पचहत्तर अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ षट्सप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७६ ॥

वैशम्पायन उवाच-स गन्धर्ववचः श्रुत्वा तत्तदा भरतर्षभ ।
अर्जुनः परया भक्त्या पूर्णचन्द्र इवाऽऽबभौ ॥ १ ॥
उवाच च महेष्वासो गन्धर्वं कुरुसत्तमः ।
जातकौतूहलोऽतीव वसिष्ठस्य तपोबलात् ॥ २ ॥
वसिष्ठ इति यस्यैतदृषेर्नाम त्वयेरितम् ।
एतदिच्छाम्यहं श्रोतुं यथावत्तद्वदस्व मे ॥ ३ ॥
य एष गन्धर्वपते पूर्वेषां नः पुरोहितः ।
आसीदेतन्ममाऽऽचक्ष्व क एष भगवानृषिः ॥ ४ ॥
गन्धर्व उवाच—ब्रह्मणो मानसः पुत्रो वसिष्ठोऽरुन्धतीपतिः ।
तपसा निर्जितौ शश्वदजेयावमरैरपि ॥ ५ ॥

एक सौ छिहत्तर अध्याय ॥ १७६ ॥

वैशम्पायन ने कहा–हे भरतश्रेष्ठ ! महाबली कुरुश्रेष्ठ अर्जुन उस गन्धर्व से पूर्वोक्त वृत्तान्त सुनकर बहुत प्रसन्न हुए और उनका मुख चन्द्रमा के समान चमकने लगा। वसिष्ठ जी के तपोबल के वृत्तान्त को सुनकर उन्हें बड़ा कौतूहल हुआ। उन्होंने फिर गन्धर्व से कहा–हे गन्धर्वराज ! तुमने जिन वसिष्ठ ऋषि का नाम लिया, जो हमारे पूर्व पुरुष संवरण के पुरोहित थे, वे कौन हैं ? मैं सुनना चाहता हूँ, तुम कहो ॥१-४॥

गन्धर्व ने कहा–वसिष्ठ जी ब्रह्मा जी के मानसिक पुत्र और अरुन्धती के पति थे। काम और क्रोध को देवता भी नहीं जीत सकते; परन्तु वसिष्ठ ने अपनी तपस्या

कामक्रोधावुभौ यस्य चरणौ संववाहतुः ।
इन्द्रियाणां वशकरो वसिष्ठ इति चोच्यते ।
यस्तु नोच्छेदनं चक्रे कुशिकानामुदारधीः ॥ ६ ॥
विश्वामित्रापराधेन धारयन्मन्युमुत्तमम् ।
पुत्रव्यसनसंतप्तः शक्तिमानप्यशक्तवत् ॥ ७ ॥
विश्वामित्रविनाशाय न चक्रे कर्म दारुणम् ।
मृतांश्च पुनराहर्तुं शक्तः पुत्रान्यमक्षयात् ॥ ८ ॥
कृतान्तं नाऽतिचक्राम वेलामिव महोदधिः ।
यं प्राप्य विजितात्मानं महात्मानं नराधिपाः ॥ ९ ॥
इक्ष्वाकवो महीपाला लेभिरे पृथिवीमिमाम् ।
पुरोहितमिमं प्राप्य वसिष्ठमृषिमत्तमम् ॥ १० ॥
ईजिरे क्रतुभिश्चैव नृपास्ते कुरुनन्दन ।
स हि तान्याजयामास सर्वान्नृपतिसत्तमान् ।
ब्रह्मर्षिः पाण्डवश्रेष्ठ बृहस्पतिरिवाऽमरान् ॥ ११ ॥
तस्माद्धर्मप्रधानात्मा वेदधर्मविदीप्सितः ।
ब्राह्मणो गुणवान्कश्चित्पुरोधाः प्रतिदृश्यताम् ॥ १२ ॥

के बल से इन दोनों शत्रुओं को जीत लिया था। काम और क्रोध दोनों उनके पैर दावा करते थे। इन्द्रियों को वश में करने के कारण ही वे वसिष्ठ नाम से प्रसिद्ध हुए। विश्वामित्र ने बड़ा भारी उनका अपराध किया था परन्तु उन्होंने सब प्रकार से समर्थ होने पर भी विश्वामित्र के वंश का नाश नहीं किया ॥५।६॥

यद्यपि पुत्रों के शोक से दुःखी हुए परन्तु विश्वामित्र का नाश करने को कोई कर्म नहीं किया और अपने मरे हुए पुत्रों को यमपुरी से लाने को भी समर्थ थे परन्तु उन्होंने समुद्र के समान काल की मर्यादा को उल्लंघन नहीं किया ॥७।९॥

इक्ष्वाकुवंश के राजाओं ने उन जितेन्द्रिय महात्मा को अपना पुरोहित बनाकर ही सारी पृथ्वी का राज्य प्राप्त किया है। वह नरपति वसिष्ठ ऐसे पुरोहित की कृपा और सहायता से ही अनेक यज्ञ कर सकते हैं। हे पाण्डवश्रेष्ठ! बृहस्पति जैसे देवताओं को यज्ञ कराते हैं वैसे ही ब्रह्मर्षि वसिष्ठ ने इक्ष्वाकुवंश के राजाओं को यज्ञ कराये हैं ॥१०।११॥

इस कारण तुम अपना पुरोहित बनाने के लिये किसी श्रेष्ठ धर्मात्मा, वेदज्ञ, गुणी ब्राह्मण की खोज करो। हे अर्जुन! पृथ्वी जय करने की इच्छा करनेवाले क्षत्रिय को राज्यवृद्धि के लिये पहले पुरोहित नियुक्त करना चाहिये। क्योंकि पृथ्वी के जीतने की

क्षत्रियेणाऽभिजातेन पृथिवीं जेतुमिच्छता ।
पूर्वं पुरोहितः कार्यः पार्थ राज्याभिवृद्धये ।
महीं जिगीषता राज्ञा ब्रह्म कार्यं पुरःसरम् ॥ १३ ॥
तस्मात्पुरोहितः कश्चिद्गुणवान्विजितेन्द्रियः ।
विद्वान्भवतु वो विप्रो धर्मकामार्थतत्त्ववित् ॥ १४ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि पुरोहितकरणकथने षट्सप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७६

इच्छा रखनेवाले राजा का ब्राह्मण को सामने रखना उचित है। इसलिये मैं चाहता हूं कि एक गुणी, जितेन्द्रिय, विद्वान्, धर्म-अर्थ-काम के मर्म को जाननेवाला ब्राह्मण तुम्हारा पुरोहित हो ॥१२।१४॥

आदिपर्व का एक सौ छिहत्तर अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ सप्तसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७७ ॥

अर्जुन उवाच—किंनिमित्तमभूद्वैरं विश्वामित्रवसिष्ठयोः ।
वसतोराश्रमे दिव्ये शंस नः सर्वमेव तत् ॥ १ ॥
गन्धर्व उवाच—इदं वासिष्ठमाख्यानं पुराणं परिचक्षते ।
पार्थ सर्वेषु लोकेषु यथावत्तन्निबोध मे ॥ २ ॥
कान्यकुब्जे महानासीत्पार्थिवो भरतर्षभ ।
गाधीति विश्रुतो लोके कुशिकस्याऽऽत्मसंभवः ॥ ३ ॥
तस्य धर्मात्मनः पुत्रः समृद्धबलवाहनः ।
विश्वामित्र इति ख्यातो बभूव रिपुमर्दनः ॥ ४ ॥
स चचार सहामात्यो मृगयां गहने वने ।
मृगान्विध्यन्वराहांश्च रम्येषु मरुधन्वसु ॥ ५ ॥

एक सौ सतहत्तर अध्याय ॥ १७७ ॥

अर्जुन ने कहा—हे गन्धर्व ! दिव्य आश्रम में रहनेवाले विश्वामित्र और वसिष्ठ में क्योंकर आपस मे शत्रुता हुई वह तुम हमसे कहो। गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन ! यह वसिष्ठ का आख्यान सब लोगों में पुराण कहा जाता है। मैं आदि से अन्त तक यह कथा तुमसे कहता हूं, सुनो। हे भरतश्रेष्ठ ! कान्यकुब्ज देश में गाधि नाम के एक महाबली महापराक्रमी प्रसिद्ध राजा थे। वे कुशिक के पुत्र थे। धर्मात्मा गाधि के भी एक शत्रुदमन लोक-प्रसिद्ध पुत्र उत्पन्न हुआ। उनका नाम विश्वामित्र रक्खा गया। उन विश्वामित्र की अनगिनत सेना तथा वाहन थे ॥१।४॥

विश्वामित्र को अहेर खेलने का बड़ा शौक था।

व्यायामकर्शितः सोऽथ मृगलिप्सुः पिपासितः ।
आजगाम नरश्रेष्ठ वसिष्ठस्याऽऽश्रमं प्रति ॥ ६ ॥
तमागतमभिप्रेक्ष्य वसिष्ठः श्रेष्ठभागृषिः ।
विश्वामित्रं नरश्रेष्ठं प्रतिजग्राह पूजया ॥ ७ ॥
पाद्यार्घ्याचमनीयैस्तं स्वागतेन च भारत ।
तथैव परिजग्राह वन्येन हविषा तदा ॥ ८ ॥
तस्याऽथ कामधुग्धेनुर्वसिष्ठस्य महात्मनः ।
उक्ता कामान्प्रयच्छेति सा कामान्दुह्यते सदा ॥ ९ ॥
ग्राम्यारण्याश्चौषधीश्च दुदुहे पय एव च ।
षड्रसं चाऽमृतनिभं रसायनमनुत्तमम् ॥ १० ॥
भोजनीयानि पेयानि भक्ष्याणि विविधानि च ।
लेह्यान्यमृतकल्पानि चोष्याणि च तथाऽर्जुन ।
रत्नानि च महार्हाणि वासांसि विविधानि च ॥ ११ ॥
तैः कामैः सर्वसंपूर्णैः पूजितश्च महीपतिः ।
सामात्यः सबलश्चैव तुतोष स भृशं तदा ॥ १२ ॥
षडुन्नतां सुपार्श्वोरुं पृथुपञ्चसमावृताम् ।
मण्डूकनेत्रां स्वाकारां पीनोधसमनिन्दिताम् ॥ १३ ॥

वे अपने मन्त्री के साथ मृगों और सुअरों का शिकार करते हुए मरुभूमियां, मैदानों और घने वनों में घूमते फिरते थे । हे राजन् ! वे एक दिन मृग के पीछे दौड़ने से थककर, प्यासे होकर, वसिष्ठ के आश्रम में जा पहुंचे । ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठ ने नरश्रेष्ठ विश्वामित्र को आते देखकर अतिथि की सेवा के लिये स्वागत किया ॥५-७॥

हे भारत ! उन ऋषि ने कुशलक्षेम पूछकर पाद्य, अर्घ्य आचमनीय वनैले फल-मूल और पुरोडास आदि भोजन की सामग्री देकर उनका आतिथ्य सत्कार किया । हे अर्जुन ! महात्मा वसिष्ठ के पास एक कामधेनु गौ थी । मागते ही सब अभिलषित वस्तुएं देने की उसमें शक्ति थी । उस दिन वसिष्ठ की कामना के अनुसार कामधेनु को दोहने पर गाव नगर तथा वन की औषधिया ( अन्न ) दूध, अमृत के समान स्वादिष्ट छ रसों के आहार, पेय ( पीने की सामग्री ), चर्व्य ( चबाने की सामग्री ), चोष्य ( चूसने की सामग्री ), और लेह्य ( चाटने के ) पदार्थ और बड़े कीमती वस्त्र और रत्न आदि प्राप्त हुए । मन्त्री और सेना सहित राजा ने उन सब काम्य वस्तुओं से सत्कृत होकर अति सन्तोष प्राप्त किया । और उस मनोरमा कामधेनु को देखकर बड़ा अचरज माना ॥८-१२॥

सुवालधिं शङ्कुकर्णां चारुशृङ्गां मनोरमाम् ।
पुष्टायतशिरोग्रीवां विस्मितः सोऽभिवीक्ष्य ताम् ॥ १४ ॥
अभिनन्द्य स तां राजन्नन्दिनीं गाधिनन्दनः ।
अब्रवीच्च भृशं तुष्टः स राजा तमृषिं तदा ॥ १५ ॥
अर्बुदेन गवां ब्रह्मन्मम राज्येन वा पुनः ।
नन्दिनीं संप्रयच्छस्व भुङ्क्ष्व राज्यं महामुने ॥ १६ ॥
वसिष्ठ उवाच—देवतातिथिपित्रर्थं याज्यार्थं च पयस्विनी ।
अदेया नन्दिनीयं वै राज्येनाऽपि तवाऽनघ ॥ १७ ॥
विश्वामित्र उवाच-क्षत्रियोऽहं भवान्विप्रस्तपः स्वाध्यायसाधनः ।
ब्राह्मणेषु कुतो वीर्यं प्रशान्तेषु धृतात्मसु ॥ १८ ॥
अर्बुदेन गवां यस्त्वं न ददासि ममेप्सितम् ।
स्वधर्मं न प्रहास्यामि नेष्यामि च बलेन गाम् ॥ १९ ॥
वसिष्ठ उवाच –बलस्थश्चाऽसि राजा च बाहुवीर्यश्च क्षत्रियः ।
यथेच्छसि तथा क्षिप्रं कुरु मा त्वं विचारय ॥ २० ॥
गन्धर्व उवाच–एवमुक्तस्तथा पार्थ विश्वामित्रो बलादिव ।
हंसचन्द्रप्रतीकाशां नन्दिनीं तां जहार गाम् ॥ २१ ॥

उस कामधेनु के शरीर की बनावट बहुत सुन्दर थी । उसका मेरुदण्डपूछ और चारों थन ऊंचे, पार्श्व और ऊरु सुन्दर, कान और माथा बड़ा, आंखें बड़ी और मेंडक के समान ऊंची, पूछ मनोहर, दोनों कान कीलों के समान, सींग देखने में बहुत ही सुन्दर और शिर, गला मोटा और चौड़ा था । हे राजन् ! उस मधुर नन्दिनी नाम्नी कामधेनु को देखकर राजा गाधिकुमार ने अति सन्तुष्टचित्त से उसकी प्रशंसा कर ऋषि से कहा ॥१३।१५॥

हे ब्रह्मन् ! आप मुझसे दस करोड़ गौ लेकर मुझको यह नन्दिनी दीजिए अथवा हे महामुनि ! नन्दिनी को देकर मेरा सारा राज्य लेकर भोगिए । वसिष्ठ ने कहा–हे अनघ ! दुधारी नन्दिनी देवता, अतिथि, पितर और यज्ञ के लिये रक्खी हुई है । इसलिये आपका सारा राज्य लेकर भी मैं इसको नहीं दे सकता ॥१६।१७॥

इसपर विश्वामित्र ने कहा–मैं क्षत्रिय हूं, और आप तपस्वी वेद पढ़नेवाले ब्राह्मण है। यही आपका अस्त्र है । मैं दस करोड़ गायें देकर इसे लेना चाहता हूं । यदि इसपर आप प्रसन्न न होंगे तो मैं क्षत्रियधर्म के अनुसार यह गाय आपसे छीन लूंगा ॥१८।१९॥

वसिष्ठ ने कहा–हे राजन् ! आप बलवान् और राजा हैं। क्षत्रियवंश में जन्म लेने के कारण आपमें बाहुबल भी है । इसलिये आपकी जो इच्छा हो वही

कशादण्डप्रणुदितां काल्यमानामितस्ततः ।
हंभायमाना कल्याणि वसिष्ठस्याऽथ नन्दिनी ॥ २२ ॥
आगम्याऽभिमुखी पार्थ तस्थौ भगवदुन्मुखी ।
भृशं च ताड्यमाना वै न जगामाऽऽश्रमात्ततः ॥ २३ ॥
वसिष्ठ उवाच-शृणोमि ते रवं भद्रे विनदन्त्याः पुनः पुनः ।
ह्रियसे त्वं बलाद्भद्रे विश्वामित्रेण नन्दिनि ।
किं कर्तव्यं मया तत्र क्षमावान्ब्राह्मणो ह्यहम् ॥ २४ ॥
गन्धर्व उवाच-सा भयान्नन्दिनी तेषां बलानां भरतर्षभ ।
विश्वामित्रभयोद्विग्ना वसिष्ठं समुपागमत् ॥ २५ ॥
गौरुवाच--कशाग्रदण्डाभिहतां क्रोशन्तीं मामनाथवत् ।
विश्वामित्रबलैर्घोरैर्भगवन्किमुपेक्षसे ॥ २६ ॥
गन्धर्व उवाच-नन्दिन्यामेवं क्रन्दन्त्यां धर्षितायां महामुनिः ।
न चुक्षुभे तदा धैर्यान्न चचाल धृतव्रतः ॥ २७ ॥
वसिष्ठ उवाच-क्षत्रियाणां बलं तेजो ब्राह्मणानां क्षमा बलम् ।
क्षमा मां भजते यस्माद् गम्यतां यदि रोचते ॥ २८ ॥

कीजिए। कर्तव्य-अकर्तव्य का विचार करने की आपके लिये आवश्यकता नहीं ॥२०।२१॥

गन्धर्वराज ने कहा–हे अर्जुन ! वसिष्ठ के ये वाक्य सुनकर विश्वामित्र सूर्य और चन्द्रमा के समान उजली नन्दिनी गाय को इधर-उधर बांधकर कोड़ों और डण्डों से मारते हुए हरकर ले चले। नन्दिनी वां-वां शब्द करती हुई भगवान् ऋषि वसिष्ठ के सामने आकर ऊंचा मुंह करके खड़ी हुई और बहुत सताए जाने पर भी उस आश्रम से नहीं गई। तब वसिष्ठ ने कहा–हे नन्दिनी ! तुम्हारे इस आर्त्तनाद को मैं सुन रहा हूं। विश्वामित्र तुम्हें मार-मारकर निर्बल कर रहे हैं, यह भी मैं देख रहा हूं। परन्तु क्या करूं, मैं ब्राह्मण हूं; क्षमा करना ही मेरा स्वभाव और धर्म है ॥२२।२४॥

गन्धर्व ने कहा–हे भरतश्रेष्ठ ! नन्दिनी विश्वामित्र और उनकी सेनाओं के भय से घबराकर वसिष्ठ के बहुत पास आ गई और बोली–हे भगवन् ! मैं विश्वामित्र की भयानक सेनाओं के कोड़ों की मार से घायल होकर अनाथ के समान रो रही हूं। आप मेरी क्यों उपेक्षा कर रहे हैं ! ॥२५।२६॥

गन्धर्व ने कहा व्रतधारी वसिष्ठ जी नन्दिनी को रोते और विश्वामित्र के सिपाहियों की भयानक मार खाते देखकर भी धैर्य से नहीं डिगे। उन्होंने कहा–हे नन्दिनी ! क्षत्रियों का बल तेज है और ब्राह्मणों का बल क्षमा। इससे मैं क्षमा को नहीं छोड़ सकता। यदि तुम चाहो तो जाओ ॥२७।२८॥

नन्दिन्युवाच-किं नु त्यक्ताऽस्मि भगवन्यदेवं त्वं प्रभाषसे ।
अत्यक्ताऽहं त्वया ब्रह्मन्नेतुं शक्या न वै बलात् ॥ २९ ॥
वसिष्ठ उवाच--न त्वां त्यजामि कल्याणि स्थीयतां यदि शक्यते ।
दृढेन दाम्ना बद्ध्वैष वत्सस्ते ह्रियते बलात् ॥ ३० ॥
गन्धर्व उवाच-स्थीयतामिति तच्छ्रुत्वा वसिष्ठस्य पयस्विनी ।
ऊर्ध्वाञ्चितशिरोग्रीवा प्रबभौ रौद्रदर्शना ॥ ३१ ॥
क्रोधरक्तेक्षणा सा गौर्हम्भारवघनस्वना ।
विश्वामित्रस्य तत्सैन्यं व्यद्रावयत सर्वशः ॥ ३२ ॥
कशाग्रदण्डाभिहता काल्यमाना ततस्ततः ।
क्रोधरक्तेक्षणा क्रोधं भूय एव समादधे ॥ ३३ ॥
आदित्य इव मध्याह्ने क्रोधदीप्तवपुर्बभौ ।
अङ्गारवर्षं मुञ्चन्ती मुहुर्वालधितो महत् ॥ ३४ ॥
असृजत्पह्लवान्पुच्छात्प्रस्रवाद् द्राविडाञ्छकान् ।
योनिदेशाच्च यवनाञ्शकृतः शबरान्बहून् ॥ ३५ ॥
मूत्रतश्चाऽसृजत्कांश्चिच्छबरांश्चैव पार्श्वतः ।
पौण्ड्रान्किरातान्यवनान्सिंहलान्बर्बरान्खसान् ॥ ३६ ॥

नन्दिनी ने कहा—हे भगवन् ! आप यह क्या कह रहे हैं ? आपने क्या मेरा स्नेह छोड़कर मुझे त्याग दिया ? आप यदि त्याग न करें तो बलपूर्वक कोई भी मुझे नहीं ले जा सकता । वसिष्ठ ने कहा—हे नन्दिनी ! मैं तुमको नहीं त्यागता हूं । यदि तुम रह सको तो रह जाओ परन्तु वह देखो, तुम्हारे बछड़े को कठिन रस्सी से बांधकर सिपाही ले जा रहे हैं ॥२९।३०॥

गन्धर्व ने कहा—वसिष्ठ के ये वचन सुनते ही नान्दिनी ने आंखें लाल करके बड़ा भयानक रूप धारण किया । उसकी गर्दन के बाल खड़े हो गये । वह गर्दन उठाकर बार-बार चिल्लाने लगी । उसके भयानक रूप को देखकर विश्वामित्र की सेना डर के मारे इधर-उधर भागने लगी ॥३१।३२॥

सिपाही उसे बांधकर कोड़ों से मार रहे थे, इससे नान्दिनी और भी क्रोधित हुई । क्रोध के मारे उसका शरीर दोपहर के सूर्य के समान देख पड़ने लगा । कुपित नन्दिनी पूँछ से बार-बार बड़े-बड़े अङ्गारों की वृष्टि करने लगी ॥३३।३४॥

इसके पश्चात् उसकी पूंछ से पह्लव, थनों से द्राविड़ और शक, योनि से यवन, गोबर तथा मूत्र से शबर और मुँह के फेने से पौण्ड्र, किरात, सिंहल, बर्बर, खस, चिबुक, पुलिन्द, चीन, हून, केरल तथा अन्यान्य अनेकानेक म्लेच्छ-जातियां उत्पन्न हुईं । विश्वामित्र

चिवुकांश्च पुलिन्दांश्च चीनान्हूणान्सकेरलान् ।
ससर्ज फेनतः सा गौर्म्लेच्छान्बहुविधानपि ॥ ३७ ॥
तैर्विसृष्टैर्महासैन्यैर्नानाम्लेच्छगणैस्तदा ।
नानावरणसंछन्नैर्नानायुधधरैस्तथा ॥ ३८ ॥
अवाकीर्यत संरब्धैर्विश्वामित्रस्य पश्यतः ।
एकैकश्च तदा योधः पञ्चभिः सप्तभिर्वृतः ॥ ३९ ॥
अस्त्रवर्षेण महता वध्यमानं बलं तदा ।
प्रभग्नं सर्वतस्त्रस्तं विश्वामित्रस्य पश्यतः ॥ ४० ॥
न च प्राणैर्वियुज्यन्ते केचित्तत्रास्य सैनिकाः ।
विश्वामित्रस्य संक्रुद्धैर्वासिष्ठैर्भरतर्षभ ॥ ४१ ॥
सा गौस्तत्सकलं सैन्यं कालयामास दूरतः ।
विश्वामित्रस्य तत्सैन्यं काल्यमानं त्रियोजनम् ॥ ४२ ॥
क्रोशमानं भयोद्विग्नं त्रातारं नाऽध्यगच्छत ।
दृष्ट्वा तन्महदाश्चर्यं ब्रह्मतेजोभवं तदा ॥ ४३ ॥
विश्वामित्रः क्षत्रभावान्निर्विण्णो वाक्यमब्रवीत् ।
धिग्बलं क्षत्रियबलं ब्रह्मतेजोबलं बलम् ॥ ४४ ॥
बलाबलं विनिश्चित्य तप एव परं बलम् ।
स राज्यं स्फीतमुत्सृज्य तां च दीप्तां नृपश्रियम् ॥ ४५ ॥

के देखते ही देखते उन कवच और अस्त्र शस्त्र धारण किये क्रोधित म्लेच्छों ने प्रकट होकर उस स्थान को छा लिया ॥३५-३८॥

उनमें से पांच-पांच वा सात-सात ने विश्वामित्र के एक-एक योद्धे को घेर लिया। आगे विश्वामित्र के देखते ही देखते उनकी सेना उन म्लेच्छों की गहरी शस्त्रवृष्टि से घायल होकर और भय खाकर इधर-उधर भागने लगी ॥३९-४०॥

हे भरतश्रेष्ठ! वसिष्ठ की सेना ने कुपित होकर भी विश्वामित्र के किसी सिपाही की हत्या नहीं की। उस नन्दिनी ने इसप्रकार विश्वामित्र की सारी सेना को दूर भगा दिया। विश्वामित्र के सब सिपाही डर से घबराये हुए आर्त्तनाद करते-करते तीन योजन तक भाग गये। उन्हें अपनी रक्षा करनेवाला कोई न देख पड़ा। तब विश्वामित्र ने ब्रह्मतेज की उस बड़ी आश्चर्यलीला को देखकर क्षत्रियधर्म से विरक्त होकर यह कहा कि क्षत्रिय के बल को धिक्कार है। असल में ब्राह्मण का बल ही बल है ॥४१-४४॥

भोगांश्च पृष्ठतः कृत्वा तपस्येव मनो दधे ।
स गत्वा तपसा सिद्धिं लोकान्विष्टभ्य तेजसा ॥ ४६ ॥
तताप सर्वान्दीप्तौजा ब्राह्मणत्वमवाप्तवान् ।
अपिबच्च ततः सोममिन्द्रेण सह कौशिकः ॥ ४७ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि वासिष्ठेविश्वामित्रपराभवे समसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७७ ॥

बल के बारे में विचार करके यही कहना पड़ता है कि तप का बल सब बलों से बढ़कर है। यह निश्चय करके विश्वामित्र ने अपने बड़े भारी राज्य, प्रज्वलित राजलक्ष्मी और भोग के पदार्थों को लात मारकर तपस्या में ही मन लगा दिया। उन्होंने तपस्या से सिद्धि प्राप्त कर ली। अब वे क्षत्रिय से ब्राह्मण हो गये। उनका प्रचण्ड तेज तीनों लोकों में व्याप्त हो गया। वे अपने तप के तेज से तीनों लोकों को तपाने लगे। उन्हें अन्त को इन्द्र के साथ सोम-रस पीने का सौभाग्य भी प्राप्त हुआ ॥४५।४७॥

आदिपर्व का एक सौ सतहत्तर अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ अष्टसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७८ ॥

गन्धर्व उवाच—कल्मापपाद इत्येवं लोके राजा बभूव ह ।
इक्ष्वाकुवंशजः पार्थ तेजसाऽसदृशो भुवि ॥ १ ॥
स कदाचिद्वनं राजा मृगयां निर्ययौ पुरात् ।
मृगान्विध्यन्वराहांश्च चचार रिपुमर्दनः ॥ २ ॥
तस्मिन्वने महाघोरे खड्गांश्च बहुशोऽहनत् ।
हत्वा च सुचिरं श्रान्तो राजा निववृते ततः ॥ ३ ॥
अकामयत्तं याज्यार्थे विश्वामित्रः प्रतापवान् ।
स तु राजा महात्मानं वासिष्ठमृषिसत्तमम् ॥ ४ ॥

एक सौ अठहत्तर अध्याय ॥ १७८ ॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन! इक्ष्वाकुवंश में उत्पन्न एक कल्मापपाद नाम के बड़े तेजस्वी राजा हो गये है। एक दिन वह राजा, शिकार खेलने के लिये, नगर से निकलकर वन में पहुचे और वहां घूम-घूमकर मृग, वराह आदि जङ्गली जानवरों का शिकार करने लगे। उन्होंने वहां बहुत से गैंडे भी मारे। देर तक परिश्रम करने से थके हुए राजा शिकार खेलना छोड़कर वहां से लौटे ॥१।३॥

इसके पहले प्रतापी विश्वामित्र ने उनको यजमान बनाना चाहा था। युद्ध में अजेय राजा कल्मापपाद

तृषार्तश्च क्षुधार्तश्च एकायनगतः पथि ।
अपश्यदजितः संख्ये मुनिं प्रतिमुखागतम् ॥ ५ ॥
शक्तिं नाम महाभागं वसिष्ठकुलवर्धनम् ।
ज्येष्ठं पुत्रं पुत्रशताद्वसिष्ठस्य महात्मनः ॥ ६ ॥
अपगच्छ पथोऽस्माकमित्येवं पार्थिवोऽब्रवीत् ।
तथा ऋषिरुवाचैवं सान्त्वयञ्श्लक्ष्णया गिरा ॥ ७ ॥
मम पन्था महाराज धर्म एष सनातनः ।
राज्ञा सर्वेषु धर्मेषु देयः पन्था द्विजातये ॥ ८ ॥
एवं परस्परं तौ तु पथोऽर्थं वाक्यमूचतुः ।
अपसर्पापसर्पेति वागुत्तरमकुर्वताम् ॥ ९ ॥
ऋषिस्तु नापचक्राम तस्मिन्धर्मपथे स्थितः ।
नापि राजा मुनेर्मानात्क्रोधाच्चाथ जगाम ह ॥ १० ॥
अमुञ्चन्तं तु पन्थानं तमृषिं नृपसत्तमः ।
जघान कशया मोहात्तदा राक्षसवन्मुनिम् ॥ ११ ॥
कशाप्रहाराभिहतस्ततः स मुनिसत्तमः ।
तं शशाप नृपश्रेष्ठं वासिष्ठः क्रोधमूर्च्छितः ॥ १२ ॥
हंसि राक्षसवद्यस्माद्राजापसद तापसम् ।
तस्मात्त्वमद्यप्रभृति पुरुषादो भविष्यसि ॥ १३ ॥

को उस समय भूख और प्यास ने बहुत सता रक्खा था। वे बहुत ही तङ्ग जङ्गली राह से चले जा रहे थे। जिधर राजा जा रहे थे उधर से ही महात्मा वसिष्ठ के पुत्र शक्ति आ रहे थे। वसिष्ठकुल के बढानेवाले महाभाग शक्ति महात्मा वसिष्ठ के सौ पुत्रों में से बड़े थे। उनको देखकर राजा ने कहा कि तुम इधर न आओ, मैं इधर से जा रहा हूं। ऋषिपुत्र शक्ति ने मधुर वाणी से समझाकर राजा से कहा—हे महाराज! ब्राह्मणों को रास्ता देना राजा का कर्त्तव्य है। यह मेरी राह है, मुझे जाने दीजिए ॥४।८॥

इसतरह ये दोनों "राह छोड़ दो, राह छोड़ दो" कहकर झगड़ा करने लगे। ऋषि धर्म के मार्ग में स्थित वहां से पीछे नहीं हटे और राजा ने भी मान और क्रोध के वश मुनि को रास्ता नहीं दिया ॥९।१०॥

अनन्तर ऋषि के रास्ता न छोड़ने पर राजा ने मोह से राक्षस की भांति उनके कोड़े मारे। कोड़ा लगते ही क्रोधान्ध होकर शक्ति ने राजा को शाप

मनुष्यपिशिते सक्तश्चरिष्यसि महीमिमाम् ।
गच्छ राजाधमेत्युक्तः शक्तिना वीर्यशक्तिना ॥ १४ ॥
ततो याज्यनिमित्तं तु विश्वामित्रवसिष्ठयोः ।
वैरमासीत्तदा तं तु विश्वामित्रोऽन्वपद्यत ॥ १५ ॥
तयोर्विवदतोरेवं समीपमुपचक्रमे ।
ऋषिरुग्रतपाः पार्थ विश्वामित्रः प्रतापवान् ॥ १६ ॥
ततः स बुबुधे पश्चात्तमृषिं नृपसत्तमः ।
ऋषेः पुत्रं वसिष्ठस्य वसिष्ठमिव तेजसा ॥ १७ ॥
अन्तर्धाय ततोऽऽत्मानं विश्वामित्रोऽपि भारत ।
तावुभावतिचक्राम चिकीर्षन्नात्मनः प्रियम् ॥ १८ ॥
स तु शप्तस्तदा तेन शक्तिना वै नृपोत्तमः ।
जगाम शरणं शक्तिं प्रसादयितुमर्हयन् ॥ १९ ॥
तस्य भावं विदित्वा स नृपतेः कुरुसत्तम ।
विश्वामित्रस्ततो रक्ष आदिदेश नृपं प्रति ॥ २० ॥
शापात्तस्य तु विप्रर्षेर्विश्वामित्रस्य चाऽऽज्ञया ।
राक्षसः किंकरो नाम विवेश नृपतिं तदा ॥ २१ ॥
रक्षसा तं गृहीतं तु विदित्वा मुनिसत्तमः ।
विश्वामित्रोऽप्यपाक्रामत्तस्माद्देशादरिन्दम ॥ २२ ॥

दिया—हे नीच राजा ! तूने राक्षस की तरह मुझे कोड़ा मारा है इसलिये आज से तू राक्षस होगा। तू मनुष्य मास खाता हुआ पृथ्वी पर घूमेगा। ले जा, मै राह छोड़े देता हू। वीर्य शक्ति-शाली शक्ति ने राजा को इसतरह का घोर शाप दिया ॥११।१४॥

राजा कल्मापपाद को अपना यजमान बनाने के लिये अब से पहले विश्वामित्र और वसिष्ठ की परस्पर शत्रुता हो चुकी थी। हे अर्जुन ! उग्रतपस्वी प्रतापी विश्वामित्र इस समय शक्ति के साथ राजा को झगड़ा करते देखकर उनके समीप पहुच गये थे ॥१५।१६॥

परन्तु पास पहुचने पर उन्होंने शक्ति को पहचाना कि ये पिता के समान तेजस्वी वसिष्ठ के पुत्र है। तब अपना प्रिय प्रयोजन सिद्ध करने के लिये वे दोनों से छिपकर आड़ में हो गये ॥१७।१८॥

शक्ति का शाप सुनकर राजा कल्मापपाद बहुत भयभीत हुए और शक्ति की शरण में जाकर उन्हें मनाने लगे। हे कुरुश्रेष्ठ ! तब उन राजा के भाव को समझकर विश्वामित्र ने एक राक्षस को उनके

ततः स नृपतिस्तेन रक्षसाऽन्तर्गतेन च ।
बलवत्पीडितः पार्थ नाऽन्वबुध्यत किंचन ॥ २३ ॥
ददर्शाऽथ द्विजः कश्चिद्राजानं प्रस्थितं वनम् ।
अयाचत क्षुधापन्नः समांसं भोजनं तदा ॥ २४ ॥
तमुवाचाऽथ राजर्षिर्द्विजं मित्रसहं तदा ।
आस्व ब्रह्मंस्त्वमत्रैव मुहूर्तं प्रतिपालयन् ॥ २५ ॥
निवृत्तः प्रतिदास्यामि भोजनं ते यथेप्सितम् ।
इत्युक्त्वा प्रययौ राजा तस्थौ स द्विजसत्तमः ॥ २६ ॥
ततो राजा परिक्रम्य यथाकामं यथासुखम् ।
निवृत्तोऽन्तःपुरं पार्थ प्रविवेश महामनाः ॥ २७ ॥
ततोऽर्धरात्र उत्थाय सूदमानाय्य सत्वरम् ।
उवाच राजा संस्मृत्य ब्राह्मणस्य प्रतिश्रुतम् ॥ २८ ॥
गच्छामुष्मिन्वनोद्देशे ब्राह्मणो मां प्रतीक्षते ।
अन्नार्थी तं त्वमन्नेन समांसेनोपपादय ॥ २९ ॥
गन्धर्व उवाच—एवमुक्तस्ततः सूदः सोऽनासाद्याऽऽमिषं क्वचित् ।
निवेदयामास तदा तस्मै राज्ञे व्यथान्वितः ॥ ३० ॥

शरीर में घुसने की आज्ञा दी ॥१९।२०॥

किङ्कर नामक राक्षस, शक्ति के शाप और विश्वामित्र की आज्ञा से, राजा के शरीर में घुस गया। हे शत्रुदमन! राक्षस जब राजा के शरीर में प्रवेश कर चुका तब इष्टसिद्धि हो जाने पर विश्वामित्र वहां से चल दिये ॥२१।२२॥

हे अर्जुन! शरीर में राक्षस के प्रवेश करने पर राजा की मति पलट गई। वे ऐसे भ्रान्त हो गये कि कर्त्तव्य अकर्त्तव्य का कुछ भी निश्चय न कर सके। वे वहां से वन की ओर चल पड़े। वन में जाते समय एक भूखा ब्राह्मण उन्हें मिला। उसने उनसे खाने के लिये मांस और अन्न मांगा॥२३।२४॥

राजा कल्माषपाद ने उससे कहा हे ब्रह्मन्! आप थोड़ी देर यहां ठहरिए। मैं लौटकर आपको आपकी इच्छा के अनुसार भोजन दूंगा। अब राजा वहां से चल दिये और वह ब्राह्मण वहीं बैठकर उनके लौटने की राह देखने लगा ॥२५।२६॥

हे अर्जुन! महानुभावराजा अपनी इच्छा के अनुसार जी भर घूमकर अपने घर गये और भोजन आदि करके रनिवास में सो रहे। आधी रात के समय राजा को याद आई कि मैं भोजन देने के लिये कहकर उस ब्राह्मण को वन में बिठा आया हूं। उसी समय उठकर रसोइये को बुलाकर उन्होंने आज्ञा दी कि तुम शीघ्र उस वन में जाओ। एक ब्राह्मण बैठा

राजा तु रक्षसाऽऽविष्टः सूदमाह गतव्यथः ।
अप्येनं नरमांसेन भोजयेति पुनः पुनः ॥ ३१ ॥
तथेत्युक्त्वा ततः सूदः संस्थानं वध्यघातिनाम् ।
गत्वाऽऽजहार त्वरितो नरमांसमपेतभीः ॥ ३२ ॥
स तत्संस्कृत्य विधिवदन्नोपहितमाशु वै ।
तस्मै प्रादाद्ब्राह्मणाय क्षुधिताय तपस्विने ॥ ३३ ॥
स सिद्धचक्षुषा दृष्ट्वा तदन्नं द्विजसत्तमः ।
अभोज्यमिदमित्याह क्रोधपर्याकुलेक्षणः ॥ ३४ ॥
ब्राह्मण उवाच—यस्माद्भोज्यमन्नं मे ददाति स नृपाधमः ।
तस्मात्तस्यैव मूढस्य भविष्यत्यत्र लोलुपा ॥ ३५ ॥
सक्तो मानुषमांसेषु यथोक्तः शक्तिना तथा ।
उद्वेजनीयो भूतानां चरिष्यति महीमिमाम् ॥ ३६ ॥
द्विरनुव्याहृतो राज्ञः स शापो बलवानभूत् ।
रक्षोबलसमाविष्टो विसंज्ञश्चाऽभवन्नृपः ॥ ३७ ॥
ततः स नृपतिश्रेष्ठो रक्षसाऽपहृतेन्द्रियः ।
उवाच शक्तिं तं दृष्ट्वा न चिरादिव भारत ॥ ३८ ॥

हुआ मेरी राह देख रहा होगा। उसे खाने के लिये तुम अन्न और मांस दे आओ ॥२७-२९॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन ! राजा की आज्ञा पाकर रसोइया मांस की खोज करने लगा। उस समय कहीं मांस न मिलने से चिन्तित रसोइये ने राजा से आकर सब हाल कहा। राजा के शरीर में तो राक्षस घुसा हुआ था। उन्होंने कुछ भी सोच विचार न करके रसोइये से वारम्बार कहा—तुम मनुष्य का मांस लाकर उस ब्राह्मण को खिलाओ। लाचार होकर 'बहुत अच्छा' कहकर वह रसोइया जल्लादों के यहां गया, वहां से बेखटके मनुष्य का मांस लाकर, पकाकर, उस भूखे ब्राह्मण के पास पहुंचा। वहां जाकर उसने अन्न और वह खाने के अयोग्य नर मांस तपस्वी को दे दिया ॥३०-३३॥

उस मांस को देखकर तपस्वी ब्राह्मण अपने दिव्य ज्ञान के द्वारा जान गये कि यह मनुष्य का मांस है। क्रोध के मारे ऋषि की आंखें लाल हो गईं। उन्होंने कहा यह अन्न और मांस मैं नहीं खा सकता। उस नीच राजा ने मुझे खाने के अयोग्य आहार भेजा है इसलिये वही, शक्ति के शाप के अनुसार, मनुष्य मांस भक्षण करता हुआ पृथ्वी पर विचरेगा। उसे देखते ही लोग डरकर भागने लगेंगे ॥३४-३६॥

शक्ति का शाप इस प्रकार दोहराया जाकर और

यस्मादसदृशः शापः प्रयुक्तोऽयं मयि त्वया ।
तस्मात्त्वत्तः प्रवर्तिष्ये खादितुं पुरुषानहम् ॥ ३९ ॥
एवमुक्त्वा ततः सद्यस्तं प्राणैर्विप्रयुज्य च ।
शक्तिं तं भक्षयामास व्याघ्रः पशुमिवेप्सितम् ॥ ४० ॥
शक्तिं तं तु मृतं दृष्ट्वा विश्वामित्रः पुनः पुनः ।
वसिष्ठस्यैव पुत्रेषु तद्रक्षः संदिदेश ह ॥ ४१ ॥
स ताञ्शक्त्यवरान्पुत्रान्वसिष्ठस्य महात्मनः ।
भक्षयामास संक्रुद्धः सिंहः क्षुद्रमृगानिव ॥ ४२ ॥
वसिष्ठो घातिताञ्श्रुत्वा विश्वामित्रेण तान्सुतान् ।
धारयामास तं शोकं महाद्रिरिव मेदिनीम् ॥ ४३ ॥
चक्रे चाऽऽत्मविनाशाय बुद्धिं स मुनिसत्तमः ।
न त्वेव कौशिकोच्छेदं मेने मतिमतां वरः ॥ ४४ ॥
स मेरुकूटादात्मानं मुमोच भगवानृषिः ।
गिरेस्तस्य शिलायां तु तूलराशाविवाऽपतत् ॥ ४५ ॥
न ममार च पातेन स यदा तेन पाण्डव ।
तदाऽग्निमिद्धं भगवान्संविवेश महावने ॥ ४६ ॥

भी प्रबल हो उठा। राजा शरीर में घुसे हुए राक्षस के बल से अचेत हो गये। वे वन में विचरने लगे। थोड़े ही समय में एक दिन वन में फिर उनकी भेंट शक्ति से हो गई। उनको देखकर राजा ने कहा—तुमने मुझे अनुचित शाप दिया है, इस कारण पहले तुम्हीं को खाकर मैं मनुष्य-मांस खाने का आरम्भ करता हूं। बस, बाघ जैसे अपने शिकार पर टूटता है वैसे ही झपटकर, राजा ने शक्ति को पकड़ लिया। वे उन्हें मारकर खा गये ॥३७।४०॥

विश्वामित्र वसिष्ठ पुत्र शक्ति को मरते देखकर बार-बार राक्षस को वसिष्ठ के ही पुत्रों को खाने की आज्ञा देने लगे। क्रोध करके सिंह जैसे छोटे-छोटे पशुओं को मारकर खा जाता है वैसे ही वह राक्षस, विश्वामित्र की आज्ञा से, शक्ति के छोटे भाइयों को मार-मारकर खाने लगा ॥४१।४२॥

विश्वामित्र की प्रेरणा से अपने पुत्रों के मरने का हाल जानकर भी वसिष्ठ जी ने अपने क्रोध और शोक के वेग को वैसे ही रोक रक्खा जैसे बड़े-बड़े पहाड़ पृथ्वी को धारण किये हुए हैं। मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ ने शोक के मारे आत्महत्या करने का विचार किया, परन्तु क्रोध करके कुशिकवंश के नाश का इरादा नहीं किया ॥४३।४४॥

ऋषि वसिष्ठ सुमेरु के शिखर पर से नीचे कूद पड़े, परन्तु उनके तनिक भी चोट नहीं लगी। उनका

तं तदा सुसमिद्धोऽपि न ददाह हुताशनः ।
दीप्यमानोऽप्यमित्रघ्न शीतोऽग्निरभवत्ततः ॥ ४७ ॥
स समुद्रमभिप्रेक्ष्य शोकाविष्टो महामुनिः ।
बद्ध्वा कण्ठे शिलां गुर्वीं निपपात तदाऽम्भसि ।
स समुद्रोर्मिवेगेन स्थले न्यस्तो महामुनिः ॥ ४८ ॥
न ममार यदा विप्रः कथंचित्संशितव्रतः ।
जगाम स ततः खिन्नः पुनरेवाऽऽश्रमं प्रति ॥ ४९ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि वासिष्ठशोके अष्टसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७८ ॥

पत्थरों के ढेर पर गिरना मानों रुई पर गिरने के सदृश हुआ। हे अर्जुन ! तब वे जङ्गल में लगी हुई भयानक आग के भीतर घुस पड़े। परन्तु उस जलती हुई आग ने वेग से जलने पर भी उनको नहीं जलाया। हे शत्रुनाशी ! उनको वह आग ठण्डी जान पड़ी। तब शोक से व्याकुल मुनि गले में बड़ा भारी पत्थर बांधकर समुद्र के जल में कूद पड़े परन्तु फिर भी डूबे नहीं। लहरों ने उन्हें किनारे पहुंचा दिया। तब किसी प्रकार अपनी मृत्यु न होने पर वह दुःखी चित्त से आश्रम को लौट गये ॥४५।४९॥

आदिपर्व का एक सो अठहत्तर अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ नवसप्तत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १७९ ॥

गन्धर्व उवाच—ततो दृष्ट्वाऽऽश्रमपदं रहितं तैः सुतैर्मुनिः ।
निर्जगाम सुदुःखार्तः पुनरप्याश्रमात्ततः ॥ १ ॥
सोऽपश्यत्सरितं पूर्णां प्रावृट्काले नवाम्भसा ।
वृक्षान्बहुविधान्पार्थ हरन्तीं तीरजान्बहून् ॥ २ ॥
अथ चिन्तां समापेदे पुनः कौरवनन्दन ।
अम्भस्यस्यां निमज्जेयमिति दुःखसमन्वितः ॥ ३ ॥

एक सौ उन्नासी अध्याय ॥ १७९ ॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन ! आश्रम को पुत्रों से खाली देखकर दुःखित वसिष्ठ ऋषि फिर वहां से चल दिये। हे कौरवनन्दन अर्जुन ! आश्रम से बाहर आकर उन्होंने देखा कि वर्षाकाल के जल से भरी हुई एक नदी, प्रवाह के वेग से, किनारे के नाना प्रकार के वृक्षों को उखाड़कर गिराती हुई बह रही है। दुःखित ऋषि ने फिर उसके जल में डूबकर आत्महत्या करने का विचार किया ॥१।३॥

ततः पाशैस्तदाऽऽत्मानं गाढं बद्ध्वा महामुनिः ।
तस्या जले महानद्या निममज्ज सुदुःखितः ॥ ४ ॥
अथ छित्त्वा नदी पाशांस्तस्याऽरिबलसूदन ।
स्थलस्थं तमृषिं कृत्वा विपाशं समवासृजत् ॥ ५ ॥
उत्ततार ततः पाशैर्विमुक्तः स महानृषिः ।
विपाशेति च नामाऽस्या नद्याश्चक्रे महानृषिः ॥ ६ ॥
शोके बुद्धिं तदा चक्रे न चैकत्र व्यतिष्ठत ।
सोऽगच्छत्पर्वतांश्चैव सरितश्च सरांसि च ॥ ७ ॥
दृष्ट्वा स पुनरेवर्षिर्नदीं हैमवतीं तदा ।
चण्डग्राहवतीं भीमां तस्याः स्रोतस्यपातयत् ॥ ८ ॥
सा तमग्निसमं विप्रमनुचिन्त्य सरिद्वरा ।
शतधा विद्रुता यस्माच्छतद्रुरिति विश्रुता ॥ ९ ॥
ततः स्थलगतं दृष्ट्वा तत्राऽप्यात्मानमात्मना ।
मर्तुं न शक्यमित्युक्त्वा पुनरेवाऽऽश्रमं ययौ ॥ १० ॥
स गत्वा विविधाञ्शैलान्देशान्बहुविधांस्तथा ।
अदृश्यन्त्याख्यया वध्वाऽथाऽऽश्रमेऽनुसृतोऽभवत् ॥ ११ ॥
अथ शुश्राव संगत्या वेदाध्ययननिस्वनम् ।
पृष्ठतः परिपूर्णार्थं षड्भिरङ्गैरलंकृतम् ॥ १२ ॥

तब वे रस्सियों से अपने हाथ-पैर बाँधकर उस नदी में कूद पड़े। हे शत्रुदमन ! नदी ने अपने वेग से मुनि के बन्धन को तोड़कर उन्हें किनारे पर फेंक दिया। बन्धन से छूटे हुए मुनि उठ खड़े हुए। उन्होंने उस नदी का नाम विपाशा रक्खा ॥४.६॥

अनन्तर वह शोक से विकल होकर एक स्थान पर रह नहीं सके, पर्वत, नदी और तालों में घूमते फिरने लगे। इसतरह घूमते-घूमते महर्षि वसिष्ठ एक दिन फिर भयानक ग्राह आदि जल जन्तुओं से पूर्ण, भँवरों से भयङ्कर हैमवती नदी में कूद पड़े ॥७।८॥

मुनि को अग्नि के समान तेजस्वी देखकर वह नदी सैकड़ों धाराओं से इधर-उधर मानों भाग चली। इसी कारण तब से उसका नाम शतद्रु पड़ा। उस बार भी अपने को किनारे पर देखकर मुनि ने सोचा कि मेरा मरना असम्भव देख पड़ता है। इससे वे फिर आश्रम को लौट गये ॥९।१०॥

अनेक पर्वतों और देशों को लाँघकर वे अपने आश्रम की ओर जा रहे थे कि आश्रम के पास

अनुव्रजति को न्वेष मामित्येवाऽथ सोऽब्रवीत् ।
अहमित्यदृश्यन्तीमं सा स्नुषा प्रत्यभाषत ।
शक्तेर्भार्यामहाभाग तपोयुक्ता तपस्विनी ॥ १३ ॥
वसिष्ठ उवाच—पुत्रि कस्यैष साङ्गस्य वेदस्याऽध्ययनस्वनः ।
पुरा साङ्गस्य वेदस्य शक्तेरिव मया श्रुतः ॥ १४ ॥
अदृश्यन्त्युवाच—अयं कुक्षौ समुत्पन्नः शक्तेर्गर्भः सुतस्य ते ।
समा द्वादश तस्येह वेदानभ्यस्यतो मुने ॥ १५ ॥
गन्धर्व उवाच—एवमुक्तस्तया हृष्टो वसिष्ठः श्रेष्ठभागृषिः ।
अस्ति संतानमित्युक्त्वा मृत्योः पार्थ न्यवर्तत ॥ १६ ॥
ततः प्रतिनिवृत्तः स तया वध्वा सहाऽनघ ।
कल्माषपादमासीनं ददर्श विजने वने ॥ १७ ॥
स तु दृष्ट्वैव तं राजा क्रुद्ध उत्थाय भारत ।
आविष्टो रक्षसोग्रेण इयेषाऽत्तुं तदा मुनिम् ॥ १८ ॥
अदृश्यन्ती तु तं दृष्ट्वा क्रूरकर्माणमग्रतः ।
भयसंविग्नया वाचा वसिष्ठमिदमब्रवीत् ॥ १९ ॥

अदृश्यन्ती नाम की शक्ति की स्त्री उनकी पुत्रवधु उनके पीछे हो ली। ऋषि पास ही थे। उन्हें अपने पीछे छः अङ्गों से अलङ्कृत स्पष्ट वेदमन्त्रों का पाठ सुन पड़ा। तब उन्होंने पूछा—मेरे पीछे कौन आ रहा है? अदृश्यन्ती ने कहा—हे भगवन्! मैं शक्ति की तपोयुक्त तपस्विनी स्त्री अदृश्यन्ती, आपकी पुत्रवधु हूं ॥११।१३॥

वसिष्ठ ने कहा—हे पुत्री! पहले शक्ति के मुँह से मैं जैसे वेदपाठ सुनता था वैसे ही स्वर से यह कौन साङ्ग वेदमन्त्रों का उच्चारण कर रहा है? अदृश्यन्ती ने कहा—हे मुनिवर! आपके पुत्र शक्ति के वीर्य से उत्पन्न बालक ही ये मन्त्र पढ़ रहा है। उसे मैंने बारह वर्ष से गर्भ में ही धारण कर रक्खा है ॥१४।१५॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन! भाग्यवान् ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठ अदृश्यन्ती की उस बात को सुनकर बहुत प्रसन्न हुए। 'मेरे वंश को चलानेवाला है' यह कहकर उन्होंने आत्महत्या करने का विचार छोड़ दिया। हे अनघ! अब मुनि अपनी बहू के साथ आश्रम में जाने के लिये आगे बढ़े। आगे बढ़ने पर उन्हें निर्जन वन में बैठे हुए राक्षसयुक्त राजा कल्माषपाद देख पड़े ॥१६।१७॥

हे भारत! उस कठोर राक्षसयुक्त राजा कल्माषपाद ने मुनि को देखकर उसीक्षण क्रोध से उठकर खा जाना चाहा। अदृश्यन्ती ने सामने निष्ठुर राक्षस रूप राजा को देखकर डर से व्याकुल होकर वसिष्ठ से कहा—हे भगवन्! देखिये यमराज की तरह भयानक

असौ मृत्युरिवोग्रेण दण्डेन भगवन्नितः ।
प्रगृहीतेन काष्ठेन राक्षसोऽभ्येति दारुणः ॥ २० ॥
तं निवारयितुं शक्तो नान्योऽस्ति भुवि कश्चन ।
त्वदृतेऽद्य महाभाग सर्ववेदविदां वर ॥ २१ ॥
पाहि मां भगवन्पापादस्माद्दारुणदर्शनात् ।
राक्षसोऽयमिहाऽत्तुं वै नूनमावां समीहते ॥ २२ ॥
वसिष्ठ उवाच–मा भैः पुत्रि न भेतव्यं राक्षसात्तु कथंचन ।
नैतद्रक्षो भयं यस्मात्पश्यसि त्वमुपस्थितम् ॥ २३ ॥
राजा कल्माषपादोऽयं वीर्यवान्प्रथितो भुवि ।
स एषोऽस्मिन्वनोद्देशे निवसत्यतिभीषणः ॥ २४ ॥
गन्धर्व उवाच–तमापतन्तं संप्रेक्ष्य वसिष्ठो भगवानृषिः ।
वारयामास तेजस्वी हुंकारेणैव भारत ॥ २५ ॥
मन्त्रपूतेन च पुनः स तमभ्युक्ष्य वारिणा ।
मोक्षयामास वै शापात्तस्माद्योगान्नराधिपम् ॥ २६ ॥
स हि द्वादश वर्षाणि वसिष्ठस्यैव तेजसा ।
ग्रस्त आसीद् ग्रहेणेव पर्वकाले दिवाकरः ॥ २७ ॥
रक्षसा विप्रमुक्तोऽथ स नृपस्तद्वनं महत् ।
तेजसा रञ्जयामास सन्ध्याभ्रमिव भास्करः ॥ २८ ॥

यह राक्षस डण्डा ताने हुए हमारी ही ओर चला आ रहा है। हे महाभाग, हे श्रेष्ठवेदज्ञ! आपके सिवा इसे हटानेवाला इस पृथ्वी पर कोई नहीं है। इस घोररूप राक्षस से आप मेरी रक्षा कीजिए। मुझे जान पडता है कि यह पापी हम दोनों की हत्या करने की ताक में है ॥१८।२२॥

वसिष्ठ ने कहा–हे पुत्री ! तुम इस राक्षस से बिलकुल न डरो। जिसे देखकर तुम डर रही हो वह राक्षस नहीं है। ये तीनों लोकों में प्रसिद्ध पराक्रमी राजा कल्माषपाद शाप-वश ऐसा भयानक रूप धारण किये इस निर्जन वन में रहते हैं ॥२३।२४॥

गन्धर्व ने कहा–हे अर्जुन! तेजस्वी भगवान् ऋषि वसिष्ठ ने उनको आ गिरते देखकर बड़े ऊँचे स्वर से रोका। आगे मन्त्र से पवित्र किये हुए जल से उनको नहलाकर उस घोर शाप से मुक्त किया ॥२५।२६॥

वह राजा बारह वर्ष तक वसिष्ठ पुत्र शक्ति के तेज से इस प्रकार ग्रसित थे कि जिस प्रकार सूर्य

प्रतिलभ्य ततः संज्ञामभिवाद्य कृताञ्जलिः ।
उवाच नृपतिः काले वसिष्ठमृषिसत्तमम् ॥ २९ ॥
सौदासोऽहं महाभाग याज्यस्ते मुनिसत्तम ।
अस्मिन्काले यदिष्टं ते ब्रूहि किं करवाणि ते ॥ ३० ॥

वसिष्ठ उवाच—वृत्तमेतद्यथाकालं गच्छ राज्यं प्रशाधि वै ।
ब्राह्मणं तु मनुष्येन्द्र माऽवमंस्थाः कदाचन ॥ ३१ ॥

राजोवाच—नाऽवमंस्ये महाभाग कदाचिद्ब्राह्मणर्षभान् ।
त्वन्निदेशे स्थितः सम्यक्पूजयिष्याम्यहं द्विजान्॥ ३२ ॥
इक्ष्वाकूणां च येनाऽहमनृणः स्यां द्विजोत्तम ।
तत्त्वत्तः प्राप्तुमिच्छामि सर्ववेदविदांवर ॥ ३३ ॥
अपत्यमीप्सितं मह्यं दातुमर्हसि सत्तम ।
शीलरूपगुणोपेतमिक्ष्वाकुकुलवृद्धये ॥ ३४ ॥

गन्धर्व उवाच—ददानीत्येव तं तत्र राजानं प्रत्युवाच ह ।
वसिष्ठः परमेष्वासं सत्यसंधो द्विजोतमः ॥ ३५ ॥
ततः प्रतिययौ काले वसिष्ठः सह तेन वै ।
ख्यातां पुरीमिमां लोकेष्वयोध्यां मनुजेश्वर ॥ ३६ ॥

राहु से ग्रसित होता है । अब शाप से मुक्त होकर ऐसे तेज से उस बड़े वन को सुशोभित किया कि जैसे सूर्यदेव सन्ध्या-काल के बादल को रंग देते हैं ॥२७.२८॥

तब राजा ज्ञान प्राप्त कर प्रणामपूर्वक दोनों हाथ जोड़कर ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठ से बोले—हे महाभाग ! मैं सुदास राजा का पुत्र आपका यजमान हूं। हे मुनिश्रेष्ठ ! कहो अब आपकी क्या इच्छा है मैं उसको पूरी कर देता हूं ॥२९.३०॥

वसिष्ठ बोले—हे नरश्रेष्ठ ! मेरी जो इच्छा थी, वह काल के क्रम से पूरी हो गयी है । अब तुम अपने नगर को जाओ और अपने राज्य का पालन करो । मैं तुमको यही आज्ञा देता हूं कि अब कभी ब्राह्मण का अनादर न करना । राजा बोले—हे ब्रह्मन् ! मैं अब भूलकर भी ब्राह्मणों का अपमान न करूंगा। आपकी आज्ञा के अनुसार सदा ब्राह्मणों की पूजा और सत्कार करता रहूंगा ॥३१.३२॥

हे द्विजश्रेष्ठ ! आप कृपा करके इक्ष्वाकुवंश की वृद्धि के लिये मुझे एक, मेरी इच्छा के अनुरूप, रूप-गुण-शीलवाला पुत्र दीजिए । इक्ष्वाकुवंश के पितरों का ऋण चुकाने के लिये मैं आपसे यह प्रार्थना करता हूं ॥३३.३४॥

गन्धर्वराज बोले—हे अर्जुन ! सत्यवादी वसिष्ठ ऋषि ने राजा को पुत्र देना स्वीकार कर लिया ।

तं प्रजाः प्रतिमोदन्त्यः सर्वाः प्रत्युद्गतास्तदा ।
विपाप्मानं महात्मानं दिवौकस इवेश्वरम् ॥ ३७ ॥
सुचिराय मनुष्येन्द्रो नगरीं पुण्यलक्षणाम् ।
विवेश सहितस्तेन वसिष्ठेन महर्षिणा ॥ ३८ ॥
ददृशुस्तं महीपालमयोध्यावासिनो जनाः ।
पुरोहितेन सहितं दिवाकरमिवोदितम् ॥ ३९ ॥
स च तां पूरयामास लक्ष्म्या लक्ष्मीवतां वरः ।
अयोध्यां व्योम शीतांशुः शरत्काल इवोदितः ॥ ४० ॥
संसिक्तमृष्टपन्थानं पताकाध्वजशोभितम् ।
मनः प्रह्लादयामास तस्य तत्पुरमुत्तमम् ॥ ४१ ॥
तुष्टपुष्टजनाकीर्णा स पुरी कुरुनन्दन ।
अशोभत तदा तेन शक्रेणेवाऽमरावती ॥ ४२ ॥
ततः प्रविष्टे राजर्षौ तस्मिंस्तत्पुरमुत्तमम् ।
राज्ञस्तस्याऽऽज्ञया देवी वसिष्ठमुपचक्रमे ॥ ४३ ॥
महर्षिः संविदं कृत्वा संवभूव तया सह ।
देव्या दिव्येन विधिना वसिष्ठः श्रेष्ठभागृषिः ॥ ४४ ॥

इसके उपरान्त, उसी प्रतिज्ञा के अनुसार, महर्षि वसिष्ठ राजा के साथ जगत्प्रसिद्ध अयोध्या नगरी को गये ॥३५।३६॥

देवगण जैसे इन्द्र के दर्शन के लिये चलें वैसे ही सब नगर-निवासी शापमुक्त राजा कल्माषपाद को देखने के लिये प्रसन्नतापूर्वक अपने-अपने घर से चले । नरश्रेष्ठ राजा बहुत वर्षों के बाद, फिर महर्षि वसिष्ठ के साथ, पुण्य लक्षणोंवाली राजधानी के भीतर गये ॥३७।३८॥

अयोध्या-वासियों ने देखा कि पुरोहित-सहित राजा, तेजस्वी सूर्य के समान, प्रकाशमान् हो रहे हैं । शरद ऋतु में उदय हुए चन्द्रमा के समान सौम्य शोभायुक्त राजा कल्माषपाद ने अयोध्या नगरी को राजलक्ष्मी से फिर सुशोभित कर दिया ॥३९।४०॥

उस उत्तम नगरी में ध्वजा और पताकाएँ खड़ी की गई थीं । साफ़ सुथरी सड़कों पर छिड़काव किया गया था । इससे वह दर्शकों के चित्त को प्रसन्न करने लगी । हे कुरुनन्दन ! तब हृष्ट-पुष्ट लोगों से पूर्ण वह नगरी राजा कल्माषपाद से इस प्रकार शोभा पाने लगी कि जिस प्रकार अमरावती अमरनाथ से सुशोभित होती है ॥४१।४२॥

इसके पीछे राजा की रानी राजा की आज्ञा से वसिष्ठ जी के पास गई । वसिष्ठ जी ने उसके साथ

ततस्तस्यां समुत्पन्ने गर्भे स मुनिसत्तमः ।
राज्ञाऽभिवादितस्तेन जगाम मुनिराश्रमम् ॥ ४५ ॥
दीर्घकालेन सा गर्भं सुषुवे न तु तं यदा ।
तदा देव्यश्मना कुक्षिं निर्बिभेद यशस्विनी ॥ ४६ ॥
ततोऽपि द्वादशे वर्षे स जज्ञे पुरुषर्षभः ।
अश्मको नाम राजर्षिः पौदन्यं यो न्यवेशयत् ॥ ४७ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि वासिष्ठे सौदाससुतोत्पत्तौ ऊनाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः १७९

विधि के अनुसार संग किया और जब उसके गर्भ रह गया तब वहां से वसिष्ठ जी राजा से आदरपूर्वक विदा होकर अपने आश्रम को गये । इधर बहुत समय बीत जाने पर भी रानी के गर्भ से पुत्र नहीं उत्पन्न हुआ । तब यशस्विनी राजरानी ने अश्म अर्थात् पत्थर की चोट से कोख को फाड़ डाला । इसलिये बारह वर्ष तक गर्भ में स्थित उन पुरुषश्रेष्ठ ने अश्मक नामक राजर्षि होकर जन्म लिया । राजर्षि अश्मक ने पौदन्य नाम का नगर बसाया था ॥४३।४७॥

आदिपर्व का एक सौ उन्नासी अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ आशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८० ॥

गन्धर्व उवाच—आश्रमस्था ततः पुत्रमदृश्यन्ती व्यजायत ।
शक्तेः कुलकरं राजन्द्वितीयमिव शक्तिनम् ॥ १ ॥
जातकर्मादिकांस्तस्य क्रियाः स मुनिसत्तमः ।
पौत्रस्य भरतश्रेष्ठ चकार भगवान्स्वयम् ॥ २ ॥
परासुः स यतस्तेन वसिष्ठः स्थापितो मुनिः ।
गर्भस्थेन ततो लोके पराशर इति स्मृतः ॥ ३ ॥
अमन्यत स धर्मात्मा वसिष्ठं पितरं मुनिम् ।
जन्मप्रभृति तस्मिंस्तु पितरीवाऽन्ववर्तत ॥ ४ ॥

एक सौ अस्सी अध्याय ॥ १८० ॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन ! अब आश्रम में रहनेवाली अदृश्यन्ती ने शक्ति के ही समान तेजस्वी और शक्ति के वंश को चलानेवाला एक पुत्र उत्पन्न किया । हे भरतश्रेष्ठ ! भगवान् वसिष्ठ ने स्वयं उस पोते के जातकर्म आदि संस्कार किये ॥१।२॥

वह बालक जब गर्भ में था तभी वसिष्ठ ने पुत्र-शोक से आत्महत्या करनी चाही थी । किन्तु उस बालक को गर्भ में स्थित जानकर उन्होंने अपना वह विचार छोड़ दिया । इसी कारण वसिष्ठ ने उस बालक का नाम पराशर ( परासु=मरने के लिये

स तात इति विप्रर्षिं वसिष्ठं प्रत्यभाषत ।
मातुः समक्षं कौन्तेय अदृश्यन्त्याः परंतप ॥ ५ ॥
तातेति परिपूर्णार्थं तस्य तन्मधुरं वचः ।
अदृश्यन्त्यश्रुपूर्णाक्षी शृण्वती तमुवाच ह ॥ ६ ॥
मा तात तात तातेति ब्रूह्येनं पितरं पितुः ।
रक्षसा भक्षितस्तात तव तातो वनान्तरे ॥ ७ ॥
मन्यसे यं तु तातेति नैष तातस्तवाऽनघ ।
आर्य एष पिता तस्य पितुस्तव यशस्विनः ॥ ८ ॥
स एवमुक्तो दुःखार्तः सत्यवागृषिसत्तमः ।
सर्वलोकविनाशाय मतिं चक्रे महामनाः ॥ ९ ॥
तं तथा निश्चितात्मानं स महात्मा महातपाः ।
ऋषिर्ब्रह्मविदां श्रेष्ठो मैत्रावरुणिरन्त्यधीः ।
वसिष्ठो वारयामास हेतुना येन तच्छृणु ॥ १० ॥
वसिष्ठ उवाच-कृतवीर्य इति ख्यातो बभूव पृथिवीपतिः ।
याज्यो वेदविदां लोके भृगूणां पार्थिवर्षभः ॥ ११ ॥

तैय्यार की। आशासन=ढाढस बँधानेवाला) रक्खा। धर्मात्मा पराशर जन्म से मुनि वसिष्ठ को पिता जानकर उनपर पिता के सदृश व्यवहार किया करते थे। हे शत्रु-मथन कुन्तीनन्दन! एक दिन उन्होंने माता अदृश्यन्ती के सामने विप्रर्षि वसिष्ठ को पिता करके पुकारा। अदृश्यन्ती उनको मीठी बोली में स्पष्टरूप से पिता कहते सुन करके आखों में आसू भरकर बोली ॥३-६॥

हे बेटा! ये तो तुम्हारे पिता के पिता दादा हैं, इसलिये तुम इन्हें पिता मत कहा करो। हे पुत्र! तुम्हारे पिता को तो वन में एक राक्षस ने खा लिया है। हे अनघ! जिनको तुम पिता समझते हो वे तुम्हारे पिता नहीं, तुम्हारे यशस्वी पिता के पिता पितामह हैं ॥७-८॥

सत्यवादी, ऋषिश्रेष्ठ, महायशस्वी पराशर यह सुनकर बहुत ही दुःखित और क्रोधित हुए। वे उसी समय सब लोकों का नाश करने को तैय्यार हुए। यह देखकर, महातपस्वी, श्रेष्ठ ब्रह्मज्ञानी, बुद्धिमान् वसिष्ठ ने पराशर को ऐसा करने से रोक-कर शान्त कर दिया। जिस कारण उन्होंने पराशर को शांत किया सो मैं तुमसे कहता हूं, सुनो। ॥९-१०॥

वसिष्ठ ने पराशर से कहा-पृथ्वी पर कृतवीर्य नाम के एक प्रसिद्ध राजा थे। वे वेदज्ञ भृगुवंशी महर्षियों के यजमान थे। उन्होंने यज्ञ के अन्त होने पर उग्र स्वभाव के ब्राह्मणों को बहुत सा धन

स तानग्रभुजस्तात धान्येन च धनेन च ।
सोमान्ते तर्पयामास विपुलेन विशाम्पते ॥ १२ ॥
तस्मिन्नृपतिशार्दूले स्वर्यातेऽथ कथंचन ।
बभूव तत्कुलेयानां द्रव्यकार्यमुपस्थितम् ॥ १३ ॥
भृगूणां तु धनं ज्ञात्वा राजानः सर्व एव ते ।
याचिष्णवोऽभिजग्मुस्तांस्ततो भार्गवसत्तमान् ॥ १४ ॥
भूमौ तु निदधुः केचिद्भृगवो धनमक्षयम् ।
ददुः केचिद् द्विजातिभ्यो ज्ञात्वा क्षत्रियतो भयम् ॥ १५ ॥
भृगवस्तु ददुः केचित्तेषां वित्तं यथेप्सितम् ।
क्षत्रियाणां तदा तात कारणान्तरदर्शनात् ॥ १६ ॥
ततो महीतलं तात क्षत्रियेण यदृच्छया ।
खनताऽधिगतं वित्तं केनचिद्भृगुवेश्मनि ॥ १७ ॥
तद्वित्तं ददृशुः सर्वे समेताः क्षत्रियर्षभाः ।
अवमन्य ततः क्रोधाद्भृगूंस्ताञ्शरणागतान् ॥ १८ ॥
निजघ्नुः परमेष्वासाः सर्वांस्तान्निशितैः शरैः ।
आगर्भादवकृन्तन्तश्चेरुः सर्वां वसुंधराम् ॥ १९ ॥

और रत्न देकर सन्तुष्ट किया था ॥११।१२॥

इसके पश्चात् उस राजा कृतवीर्य के स्वर्ग को सिधारने पर उनके वश के राजाओं को धन की आवश्यकता हुई। तब वे राजा यह जानकर कि भार्गवों के पास बहुत धन है याचक की भाति उनके पास गये ॥१३।१४॥

भृगुवंशियों में से किसी-किसी ने धन को, बचाने के लिये, पृथ्वी के नीचे गाड़ दिया और किसी-किसी ने क्षत्रियों के डर से अपना धन अन्य ब्राह्मणों को दे डाला। किसी किसी ने सोच विचारकर उन क्षत्रियों को अपना धन दे भी दिया ॥१५।१६॥

भृगुवंशी ब्राह्मणों के यहा क्षत्रि लोग धन की खोज में पृथ्वी खोदने लगे। खोदते-खोदते एक क्षत्रिय को एक ब्राह्मण के यहा पृथ्वी के नीचे धन देख पड़ा। सब क्षत्रियों ने वहा पर एकत्र होकर उस धन को देखा। ब्राह्मणों ने झूठ कहकर, कि हमारे पास धन नहीं है, हमको धोखा दिया–यह सोचकर कुपित कृतवीर्यवश के क्षत्रिय शरणागत भृगुवंशियों का अपमान करने लगे। वे तीक्ष्ण बाणों से मारकर सभी भृगुवंशियों को यमराज के यहा भेजने लगे। यहा तक कि वे भार्गवों के गर्भ में स्थित बालकों को भी नष्ट करने लगे। क्षत्रिय लोग अप्रसन्न होकर जब इसतरह भृगुवंश का नाश करने लगे तब भृगुवंशी ब्राह्मणों की स्त्रिया डर के

तत उच्छिद्यमानेषु भृगुष्वेवं भयात्तदा ।
भृगुपत्न्यो गिरिं दुर्गं हिमवन्तं प्रपेदिरे ॥ २० ॥
तासामन्यतमा गर्भं भयाद्दध्रे महौजसम् ।
ऊरुणैकेन वामोरूर्भर्तुः कुलविवृद्धये ॥ २१ ॥
तद्गर्भमुपलभ्याऽऽशु ब्राह्मणी या भयार्दिता ।
गत्वैका कथयामास क्षत्रियाणामुपह्वरे ॥ २२ ॥
ततस्ते क्षत्रिया जग्मुस्तं गर्भं हन्तुमुद्यताः ।
ददृशुर्ब्राह्मणीं तेऽथ दीप्यमानां स्वतेजसा ॥ २३ ॥
अथ गर्भः स भित्त्वोरुं ब्राह्मण्या निर्जगाम ह ।
मुष्णन्दृष्टीः क्षत्रियाणां मध्याह्न इव भास्करः ॥ २४ ॥
ततश्चक्षुर्विहीनास्ते गिरिदुर्गेषु बभ्रमुः ।
ततस्ते मोहमापन्ना राजानो नष्टदृष्टयः ।
ब्राह्मणीं शरणं जग्मुर्दृष्ट्यर्थं तामनिन्दिताम् ॥ २५ ॥
ऊचुश्चैनां महाभागां क्षत्रियास्ते विचेतसः ।
ज्योतिः प्रहीणा दुःखार्ताः शान्तार्चिष इवाऽग्नयः ॥ २६ ॥
भगवत्याः प्रसादेन गच्छेत्क्षत्रं सचक्षुषम् ।
उपारम्य च गच्छेम सहिताः पापकर्मिणः ॥ २७ ॥

मारे हिमाचल पर्वत के गुप्त स्थानों में भागकर अपनी रक्षा करने लगीं ॥१७।२०॥

उनमें एक ब्राह्मणी के गर्भ था। वह डर के मारे बहुत समय तक अपने गर्भ को ऊरु (मोटी जाँघ) में रक्खे रही। उसने अपने पति के वंश की रक्षा करने के लिये ही यह काम किया था। अनन्तर एक ब्राह्मणी ने उस गर्भ का वृत्तान्त जानकर डर के मारे क्षत्रियों के यहां सब हाल कह दिया। क्षत्रिय लोग यह सुनते ही उस गर्भ को नष्ट करने के लिये तैय्यार होकर चले। उन्होंने उस स्थान में पहुंचकर देखा कि वह ब्राह्मणी अपने तेज से अग्नि के समान प्रज्वलित हो रही है ॥२१।२३॥

उसी समय वह गर्भ में स्थित बालक उस ब्राह्मणी की ऊरु को फोड़कर बाहर निकल आया। उस तेजस्वी बालक ने दोपहर के सूर्य के ऐसे अपने तेज से उन क्षत्रियों को अन्धा कर दिया। दृष्टि न रहने से घबराये और डरे हुए क्षत्रिय बुझी हुई अग्नि के समान शान्त हो गये। तब वे दुःखित होकर फिर दृष्टि पाने के लिये उसी ब्राह्मणी की शरण में आये। उन्होंने कहा—हे कल्याणरूपिणी! हमने बड़ा भारी पाप किया है; परन्तु अब हम तुम्हारे आगे एक-मत होकर ऐसा न करने की प्रतिज्ञा करते हैं। तुम्हारे

सपुत्रा त्वं प्रसादं नः कर्तुमर्हसि शोभने ।
पुनर्दृष्टिप्रसादेन राज्ञः संत्रातुमर्हसि ॥ २८ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वण्यौर्वोपाख्याने आशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८० ॥

प्रसन्न होने से ही हम सब क्षत्रिय फिर आंखों की ज्योति पा सकते हैं। हे देवी! अपने पुत्र-सहित तुम, हम लोगों पर, कृपा करो। फिर दृष्टि देकर इन राजाओं की रक्षा करो, यही हमारी प्रार्थना है ॥२४।२८॥

---

आदिपर्व का एक सौ अस्सी अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ एकाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८१ ॥

ब्राह्मण्युवाच—नाऽहं गृह्णामि वस्ताता दृष्टीर्नास्मि रुपान्विता ।
अयं तु भार्गवो नूनमूरुजः कुपितोऽद्य वः ॥ १ ॥
तेन चक्षूंषि वस्ताता व्यक्तं कोपान्महात्मना ।
स्मरता निहतान्बन्धूनादत्तानि न संशयः ॥ २ ॥
गर्भानपि यदा यूयं भृगूणां घ्नत पुत्रकाः ।
तदाऽयमूरुणा गर्भो मया वर्षशतं धृतः ॥ ३ ॥
षडङ्गश्चाऽखिलो वेद इमं गर्भस्थमेव ह ।
विवेश भृगुवंशस्य भूयः प्रियचिकीर्षया ॥ ४ ॥
सोऽयं पितृवधाद्व्यक्तं क्रोधाद्वो हन्तुमिच्छति ।
तेजसा तस्य दिव्येन चक्षूंषि मुषितानि वः ॥ ५ ॥
तमिमं तात याचध्वमौर्वं मम सुतोत्तमम् ।
अयं वः प्रणिपातेन तुष्टो दृष्टीः प्रमोक्ष्यति ॥ ६ ॥

एक सौ इक्यासी अध्याय ॥ १८१ ॥

ब्राह्मणी ने कहा—हे बेटो! न तो मैंने तुम्हारी दृष्टि नष्ट की है और न मुझे तुमपर क्रोध है। मेरी जांघ से पैदा हुआ यह भृगुवंशी कुमार तुमपर क्रोधित हुआ है। हे बेटो! इस महात्मा बालक ही ने बन्धुओं का नाश स्मरण कर क्रोधित चित्त से तुम्हारी आंखें हर ली हैं ॥१।२॥

हे पुत्रो! जब तुम लोग भार्गवों के गर्भ में स्थित बालकों को भी नष्ट करने लगे तब से मैंने सौ वर्ष तक यह गर्भ धारण किया है। भृगुवंश का भला करने के लिये छः अङ्गों से युक्त सम्पूर्ण वेद इस बालक के हृदय-मन्दिर में प्रविष्ट हुए हैं ॥३।४॥

इस बालक ने पितरों के वध के कारण निश्चय

वसिष्ठ उवाच—एवमुक्तास्ततः सर्वे राजानस्ते तमूरुजम् ।
ऊचुः प्रसीदेति तदा प्रसादं च चकार सः ॥ ७ ॥
अनेनैव च विख्यातो नाम्ना लोकेषु सत्तमः ।
स और्व इति विप्रर्षिरूरुं भित्त्वा व्यजायत ॥ ८ ॥
चक्षूंषि प्रतिलभ्ध्वा च प्रतिजग्मुस्ततो नृपाः ।
भार्गवस्तु मुनिर्मेने सर्वलोकपराभवम् ॥ ९ ॥
स चक्रे तात लोकानां विनाशाय महामनाः ।
सर्वेषामेव कार्त्स्न्येन मनः प्रवणमात्मनः ॥ १० ॥
इच्छन्नपचितिं कर्तुं भृगूणां भृगुनन्दनः ।
सर्वलोकविनाशाय तपसा महतैधितः ॥ ११ ॥
तापयामास ताँल्लोकान्सदेवासुरमानुषान् ।
तपसोग्रेण महता नन्दयिष्यन्पितामहान् ॥ १२ ॥
ततस्तं पितरस्तात विज्ञाय कुलनन्दनम् ।
पितृलोकादुपागम्य सर्वे ऊचुरिदं वचः ॥ १३ ॥
पितर ऊचु—और्व दृष्टः प्रभावस्ते तपसोग्रस्य पुत्रक ।
प्रसादं कुरु लोकानां नियच्छ क्रोधमात्मनः ॥ १४ ॥

ही तुम लोगों को नष्ट करने की इच्छा की है। इसी के दिव्य तेज के बल से तुम्हारी आंखें नष्ट हुई हैं। इसलिये हे पुत्रो! तुम लोग इस मेरी जांघ से पैदा हुए बालक से ही प्रार्थना करो। वह तुम्हारी प्रार्थना और प्रणाम से प्रसन्न होकर आंखें दे सकता है ॥५।६॥

वसिष्ठ जी कहते है-यह सुनकर वे सब क्षत्रिय मिलकर उस बालक की स्तुति करने लगे। उनकी स्तुति से प्रसन्न होकर उस बालक ने कृपा की। इन क्षत्रियों की दृष्टि फिर जैसी की तैसी हो गई। इन साधुश्रेष्ठ विप्रर्षि ने ऊरु को फोड़कर जन्म लिया था, इसलिये यह और्व नाम से पृथ्वी में प्रख्यात हुए ॥७।८॥

इसप्रकार आंखों की ज्योति पाकर सब क्षत्रिय अपने-अपने स्थानों को लौट गये। उधर सब लोगों को परास्त करने के विचार से महानुभाव भृगुनन्दन और्व ने तीनों लोकों को नष्ट करने का निश्चय कर लिया। अपने पूर्वज भृगुवंशी ऋषियों के नाश का बदला लेने के लिये, सब लोकों के नाश के उद्देश से, वे घोर तप करने लगे। अपने पुरखों की प्रसन्नता के लिये वे ऐसा कठोर तप करने लगे कि उससे देवता, दैत्य और मनुष्य सब तप उठे ॥९-१२॥

अपने कुल का मुख उज्जवल करनेवाले और्व के अभिप्राय को जानकर उनके पूर्वज स्वर्गलोक से

नाऽनीशैर्हि तदा तात भृगुभिर्भावितात्मभिः ।
वधो ह्युपेक्षितः सर्वैः क्षत्रियाणां विहिंसताम् ॥ १५ ॥
आयुषा विप्रकृष्टेन यदा नः खेद आविशत् ।
तदाऽस्माभिर्वधस्तात क्षत्रियैरीप्सितः स्वयम् ॥ १६ ॥
निखातं यच्च वै वित्तं केनचिद्भृगुवेश्मनि ।
वैरायैव तदा न्यस्तं क्षत्रियान्कोपयिष्णुभिः ॥ १७ ॥
किं हि वित्तेन नः कार्यं स्वर्गेप्सूनां द्विजोत्तम ।
यदस्माकं धनाध्यक्षः प्रभूतं धनमाहरत् ॥ १८ ॥
यदा तु मृत्युरादातुं न नः शक्नोति सर्वशः ।
तदाऽस्माभिरयं दृष्ट उपायस्तात संमतः ॥ १९ ॥
आत्महा च पुमांस्तात न लोकाँल्लभते शुभान् ।
ततोऽस्माभिः समीक्ष्यैवं नात्मनात्मा निपातितः ॥ २० ॥
न चैतन्नः प्रियं तात यदिदं कर्तुमिच्छसि ।
नियच्छेदं मनः पापात्सर्वलोकपराभवात् ॥ २१ ॥
मा वधीः क्षत्रियांस्तात न लोकान्सप्त पुत्रक ।
दूषयन्तं तपस्तेजः क्रोधमुत्पतितं जहि ॥ २२ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वण्यौर्ववारणे एकाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८१ ॥

उनके पास आकर कहने लगे—हे बेटा और्व ! तुम्हारे उग्र तप का प्रभाव हमने देख लिया । अब तुम अपने क्रोध को शान्त करके सब लोगों पर कृपा करो ॥१३।१४॥

हे बेटा ! क्षत्रिय लोग जब नाश करने लगे तब हम भृगुवंशियों ने उनके उस कार्य की उपेक्षा की, इससे यह न समझना कि हम लोग क्षत्रियों को दण्ड देकर अपनी रक्षा न कर सकते थे । हम सब बड़ी आयु होने के कारण संसार में रहते-रहते दुःखी हो गये थे और अपने आप अपना नाश क्षत्रियों के हाथ से चाहते थे ॥१५।१६॥

और जो धन हमारे मकानों में खोदने से निकला था वह हमने आप ही क्षत्रियों से वैर करने के लिये गाड़ दिया था । हमको धन की कुछ इच्छा न थी। हमारे धनाध्यक्षों ने ही वह धन ले लिया । हमको तो स्वर्ग की चाहना थी ॥१७,१८॥

हमने यह उपाय इसलिये किया था कि हमको अपने आप मरने का कोई उपाय नहीं दीखता था ! जो मनुष्य आत्महत्या करता है उसकी सद्गति नहीं होती। इससे हमने आपको अपने हाथ से नहीं मारा ॥१९।२०॥

हे बेटा ! तुम जो यह क्षत्रियों और सब लोकों

का संहार करने के लिये उद्योग कर रहे हो सो हमें पसन्द नहीं । सब लोकों को नष्ट करने का विचार छोड़ दो । यह महापातक है । क्षत्रियों और सब लोकों की हत्या मत करो । यह क्रोध तप और तेज को नष्ट करनेवाला है । इसलिये इसको चित्त से दूर करो ॥२१।२२॥

आदिपर्व का एक सो इक्यासी अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ द्व्यशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८२ ॥

और्व उवाच—उक्तवानस्मि यां क्रोधात्प्रतिज्ञां पितरस्तदा ।
सर्वलोकविनाशाय न सा मे वितथा भवेत् ॥ १ ॥
वृथारोषप्रतिज्ञो वै नाऽहं भवितुमुत्सहे ।
अनिस्तीर्णो हि मां रोषो दहेदग्निरिवाऽरणिम् ॥ २ ॥
यो हि कारणतः क्रोधं संजातं क्षन्तुमर्हति ।
नाऽलं स मनुजः सम्यक्त्रिवर्गं परिरक्षितुम् ॥ ३ ॥
अशिष्टानां नियन्ता हि शिष्टानां परिरक्षिता ।
स्थाने रोषः प्रयुक्तः स्यान्नृपैः सर्वजिगीषुभिः ॥ ४ ॥
अश्रौषमहमूरुस्थो गर्भशय्यागतस्तदा ।
आरावं मातृवर्गस्य भृगूणां क्षत्रियैर्वधे ॥ ५ ॥
संहारो हि यदा लोके भृगूणां क्षत्रियाधमैः ।
आगर्भोच्छेदनात्क्रान्तस्तदा मां मन्युराविशत् ॥ ६ ॥
संपूर्णकोशाः किल मे मातरः पितरस्तथा ।
भयात्सर्वेषु लोकेषु नाऽधिजग्मुः परायणम् ॥ ७ ॥

एक सो बयासी अध्याय ॥ १८२ ॥

और्व ने कहा—हे पितरो ! मैंने क्रोधित होकर सर्व लोकों के विनाश के लिये जो प्रतिज्ञा की है, वह कभी व्यर्थ नहीं होगी; मैं व्यर्थ क्रोध और व्यर्थ प्रतिज्ञा करना नहीं चाहता । यदि मैं इस प्रतिज्ञा को पूरी न करूं, तो क्रोध की आग मुझको इसप्रकार जलावेगी जैसे अग्नि वन को जलाता है ॥१।२॥

यदि क्रोध किसी कारण से आ भी जाय तो जो उसको रोक लेता है वह कभी पूरी रीति से धर्म, अर्थ, काम इन तीन वर्गों को पालन नहीं कर सकता । ठीक अवसर पर किया गया क्रोध अशिष्ट पुरुषों का दमन और शिष्ट पुरुषों की रक्षा करता है । इस कारण जिसे सबको जीतने की इच्छा हो उसे क्रोध की उपेक्षा न करनी चाहिये ॥३।४॥

जब मैं माता की ऊरु-गर्भशय्या-में था तब मैंने क्षत्रियों के हाथों से मारे जा रहे भार्गवों के

तान्भृगूणां यदा दारान्कश्चिन्नाऽभ्युपपद्यत ।
माता तदा दधारेयमूरुणैकेन मां शुभा ॥ ८ ॥
प्रतिषेद्धा हि पापस्य यदा लोकेषु विद्यते ।
तदा सर्वेषु लोकेषु पापकृन्नोपपद्यते ॥ ९ ॥
यदा तु प्रतिषेद्धारं पापो न लभते क्वचित् ।
तिष्ठन्ति बहवो लोके तदा पापेषु कर्मसु ॥ १० ॥
जानन्नपि च यः पापं शक्तिमान्न नियच्छति ।
ईशः सन्सोऽपि तेनैव कर्मणा संप्रयुज्यते ॥ ११ ॥
राजभिश्चेश्वरैश्चैव यदि वै पितरो मम ।
शक्तैर्न शकितास्त्रातुमिष्टं मत्वेह जीवितम् ॥ १२ ॥
अत एषा-हं क्रुद्धो लोकानामीश्वरो ह्यहम् ।
भवतां च वचो नाऽलमहं समभिवर्तितुम् ॥ १३ ॥
ममाऽपि चेद्भवेदेवमीश्वरस्य सतो महत् ।
उपेक्षमाणस्य पुनर्लोकानां किल्बिषाद्भयम् ॥ १४ ॥
यश्चाऽयं मन्युजो मेऽग्निर्लोकानादातुमिच्छति ।
दहेदेष च मामेव निगृहीतः स्वतेजसा ॥ १५ ॥

वध से दुःखी माताओं का आर्त्तनाद सुना था । भार्गव ब्राह्मणों को मारने पर जिस समय अधम क्षत्रिय उतारू हुए और उन्होंने गर्भ के बालकों तक को नहीं छोड़ा उसी समय मुझे क्रोध आया था ॥५।६॥

मेरे वंश के पिता और माताएँ अत्यन्त शोक से व्याकुल होकर, बाल खोले हुए, डर के मारे चारों ओर भागती फिरीं, उन्हें कहीं ठिकाना नहीं मिला । किसी ने जब भृगुवंश की स्त्रियों को ठिकाना नहीं दिया तब माता मुझे अपनी ऊरु में रखकर मेरी रक्षा करती रहीं ॥७।८॥

देखो, इस भूमण्डल में एक मनुष्य पाप-कर्म का नष्ट करनेवाला हो तो कोई भी पाप कर नहीं सकता। यदि लोकों में कोई पाप-कर्म का नष्ट करनेवाला नहीं हो तो बहुतेरे पाप-कर्म में प्रवृत्त होते हैं ॥९।१०॥

जानकर और शक्ति रहने पर भी जो कोई पाप का दमन नहीं करता वह, जितेन्द्रिय और प्रभावशाली होने पर भी, उस पाप का भागी होता है । राजा या अन्यान्य समर्थ लोगों ने शक्ति रहते पर भी प्राणों को प्यारा समझकर मेरे पितरों और माताओं की रक्षा नहीं की ॥११।१२॥

इसी कारण मैं सबपर कुपित होकर सबका संहार करने को उतारू हुआ हूं । मुझमें ऐसा करने की शक्ति है। इसी कारण मैं आप लोगों की इस आज्ञा

भवतां च विजानामि सर्वलोकहितेप्सुताम् ।
तस्माद्विधध्वं यच्छ्रेयो लोकानां मम चेश्वराः ॥ १६ ॥
पितर ऊचु –य एप मन्युजस्तेऽग्निर्लोकानादातुमिच्छति ।
अप्सु तं मुञ्च भद्रं ते लोका ह्यप्सु प्रतिष्ठिताः ॥ १७ ॥
आपोमयाः सर्वरसाः सर्वमापोमयं जगत् ।
तस्मादप्सु विमुञ्चेमं क्रोधाग्निं द्विजसत्तम ॥ १८ ॥
अयं तिष्ठतु ते विप्र यदीच्छसि महोदधौ ।
मन्युजोऽग्निर्दहन्नापो लोका ह्यापोमयाः स्मृताः ॥ १९ ॥
एवं प्रतिज्ञा सत्येयं तवाऽनघ भविष्यति ।
न चैवं सामरा लोका गमिष्यन्ति पराभवम् ॥ २० ॥
वसिष्ठ उवाच—ततस्तं क्रोधजं तात और्वोऽग्निं वरुणालये ।
उत्ससर्ज स चैवाप उपयुङ्क्ते महोदधौ ॥ २१ ॥
महद्धयशिरो भूत्वा यत्तद्वेदविदो विदुः ।
तमग्निमुद्गिरन्वक्त्रात्पिबत्यापो महोदधौ ॥ २२ ॥

को मानने में लाचार हू । मैं समर्थ होकर भी यदि इस कुकार्य की परवा न करूंगा तो ऐसे दुष्ट पापियों के अत्याचार से मुझे भी खटका होगा ॥१३।१४॥

यह मेरे क्रोध का अग्नि सब लोकों को जलाने के लिये उद्यत है । मै यदि इस समय इसे रोकूंगा तो अपने तेज से आप ही मुझे जलना पड़ेगा । हे प्रभुगण ! मैं जानता हू, कि आप लोग सभी लोकों का हित चाहनेवाले हैं । इससे आप मुझे ऐसी आज्ञा दीजिए, जिससे मेरा और सब लोकों का भला हो । आप मेरे और सभी लोकों के स्वामी है ॥१५।१६॥

पितरों ने कहा–हे बेटा ! यह जो तुम्हारे क्रोध का अग्नि सब लोकों को जलाने के लिये तैय्यार है उसे तुम जल में स्थापित करो, क्योंकि जल में सभी लोगों का जीवन है । इसतरह तुम्हारी प्रतिज्ञा भी मिथ्या न होगी और सब लोकों का नाश भी न होगा । तुम्हारा कल्याण हो । सब रस जलमय हैं और सब जगत् जलमय है । इसलिये हे द्विजश्रेष्ठ ! तुम अपने इस क्रोध की आग को जल में स्थापित करो । यदि तुम्हारी इच्छा हो तो यह अग्नि महासागर के भीतर रहकर जल को जलाया करे । हे विप्र ! सब लोकों का जीवन जल ही है । हे अनघ ! ऐसा करने से तुम्हारी प्रतिज्ञा मिथ्या न होगी और देवता आदि सब लोगों का भी अनिष्ट न होगा ॥१७।२०॥

वसिष्ठ जी कहते है–तब और्व ने अपने क्रोध से उपजे हुए अग्नि को समुद्र में छोड़ दिया । वही अग्नि सदा समुद्र के जल को सोखता रहता है । वेद के जानकार ब्राह्मण लोगों का कहना है कि

तस्मात्त्वमपि भद्रं ते न लोकान्हंतुमर्हसि ।
पराशर पराँल्लोकाञ्ज्ञानवतां वर ॥ २३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वण्यौर्वोपाख्याने द्विशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८२ ॥

वही क्रोध, घोड़े के मुँहवाला (वाड़वानल) होकर, मुँह से आग उगलता हुआ समुद्र के जल को सोखता रहता है। इसी कारण हे ज्ञानियों में श्रेष्ठ पराशर ! तुम सब लोकों को जलाकर नष्ट करने का यह बुरा विचार छोड़ दो। तुम्हारा कल्याण हो ॥२१।२३॥

आदिपर्व का एक सौ बयासी अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्रिशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८३ ॥

गन्धर्व उवाच-एवमुक्तः स विप्रर्षिर्वसिष्ठेन महात्मना ।
न्ययच्छदात्मनः क्रोधं सर्वलोकपराभवात् ॥ १ ॥
इजे च स महातेजाः सर्ववेदविदां वरः ।
ऋषी राक्षससत्रेण शाक्तेयोऽथ पराशरः ॥ २ ॥
ततो वृद्धांश्च बालांश्च राक्षसान्स महामुनिः ।
ददाह वितते यज्ञे शक्तेर्वधमनुस्मरन् ॥ ३ ॥
न हि तं वारयामास वसिष्ठो रक्षसां वधात् ।
द्वितीयामस्य मा भाङ्क्षं प्रतिज्ञामिति निश्चयात् ॥ ४ ॥
त्रयाणां पावकानां च सत्रे तस्मिन्महामुनिः ।
आसीत्पुरस्ताद्दीप्तानां चतुर्थ इव पावकः ॥ ५ ॥
तेन यज्ञेन शुभ्रेण हूयमानेन शक्तिजः ।
तद्विदीपितमाकाशं सूर्येणेव घनात्यये ॥ ६ ॥

एक सौ तिरासी अध्याय ॥ १८३ ॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन! वेदज्ञ पुरुषों में श्रेष्ठ महातेजस्वी महर्षि पराशर ने महात्मा वसिष्ठ की यह सब बातें सुनकर अपना सब लोकों को परास्त करने का क्रोध त्याग दिया। वह सब वेदों के जानकारों में श्रेष्ठ बड़े तेजस्वी शक्तिपुत्र महर्षि पराशर राक्षस-यज्ञ करने को प्रवृत्त हुए। अनन्तर उस महायज्ञ के आरम्भ होने पर शक्ति का नष्ट होना स्मरण कर उस यज्ञ में बालक से लेकर बूढ़े तक सम्पूर्ण राक्षसों को जलाने लगे। वसिष्ठ ने यह समझकर कि उनकी दूसरी प्रतिज्ञा भङ्ग करना उचित नहीं है, उनको राक्षस-वध करने से नहीं रोका ॥१।४॥

यज्ञमण्डप में प्रज्वलित तीन अग्नियों के बीच बैठे हुए पराशर चौथे अग्नि के समान जान पड़ने

तं वसिष्ठादयः सर्वे मुनयस्तत्र मेनिरे ।
तेजसा दीप्यमानं वै द्वितीयमिव भास्करम् ॥ ७ ॥
ततः परमदुष्प्रापमन्यैर्ऋषिरुदारधीः ।
समापिपयिषुः सत्रं तमत्रिः समुपागमत् ॥ ८ ॥
तथा पुलस्त्यः पुलहः क्रतुश्चैव महाक्रतुः ।
तत्राऽऽजग्मुरमित्रघ्न रक्षसां जीवितेप्सया ॥ ९ ॥
पुलस्त्यस्तु वधात्तेषां रक्षसां भरतर्षभ ।
उवाचेदं वचः पार्थ पराशरमरिन्दमम् ॥ १० ॥
कच्चित्ताताऽपविघ्नं ते कच्चिन्नन्दसि पुत्रक ।
अजानतामदोषाणां सर्वेषां रक्षसां वधात् ॥ ११ ॥
प्रजोच्छेदमिमं मह्यं न हि कर्तुं त्वमर्हसि ।
नैष तात द्विजातीनां धर्मो दृष्टस्तपस्विनाम् ॥ १२ ॥
शम एव परो धर्मस्तमाचर पराशर ।
अधर्मिष्ठं वरिष्ठः सन्कुरुषे त्वं पराशर ॥ १३ ॥
शक्तिं चापि हि धर्मज्ञं नाऽतिक्रान्तुमिहाऽर्हसि ।
प्रजायाश्च ममोच्छेदं न चैवं कर्तुमर्हसि ॥ १४ ॥

लगे। उस विशुद्ध यज्ञ में हवन का आरम्भ होने पर आकाश मेघों के रहने पर जैसे सूर्य की आभा से प्रकाशित हो उठता है वैसे ही, उस अग्नि के प्रकाश से चमकने लगा। वसिष्ठ आदि मुनियों को तेज से प्रकाशमान् महर्षि पराशर दूसरे सूर्य के समान जान पड़े। हे शत्रुदलन! तब दूसरे के द्वारा पराशर इस यज्ञ को न रोकेंगे यह जानकर, उस यज्ञ को समाप्त कराने के लिये उदार बुद्धि महर्षि अत्रि वहां पर आये ॥५।८॥

उनके पीछे राक्षसों की रक्षा कराने के लिये पुलस्त्य, पुलह और बड़े भारी याज्ञिक क्रतु नाम के महर्षि भी आये। हे अर्जुन! राक्षसों का नाश होते देख-कर महर्षि पुलस्त्य ने पराशर से कहा—हे बेटा! इन निर्दोष और तुम्हारे पिता की हत्या का कुछ भी हाल न जाननेवाले राक्षसों की हत्या करके क्या तुम्हें प्रसन्नता होती है? इससे क्या तुम्हारा विघ्नभय दूर होगा? मेरे वंश का नाश करना तुम्हारे लिये उचित नहीं है। हे बेटा! तपस्वी ब्राह्मणों का धर्म ऐसा नहीं है ॥९।११॥

हे पराशर! शान्ति ही ब्राह्मणों का श्रेष्ठ धर्म है। इसलिये तुम उसी धर्म को ग्रहण करो। तुम ब्राह्मण-श्रेष्ठ होकर यह अधर्म कर रहे हो। तुम्हारे पिता शक्ति धर्मात्मा पुरुष थे। उन्होंने जो नहीं किया वह करके उनका अपमान और मेरे वंश का नाश करना तुम्हें

शापाद्धि शक्तेर्वासिष्ठ तदा तदुपपादितम् ।
आत्मजेन स दोषेण शक्तिर्नीत इतो दिवम् ॥ १५ ॥
न हि तं राक्षसः कश्चिच्छक्तो भक्षयितुं मुने ।
आत्मनैवात्मनस्तेन दृष्टो मृत्युस्तदाऽभवत् ॥ १६ ॥
निमित्तमात्रस्तत्राऽऽसीद्विश्वामित्रः पराशर ।
राजा कल्माषपादश्च दिवमारुह्य मोदते ॥ १७ ॥
ये च शक्त्यवराः पुत्रा वसिष्ठस्य महामुने ।
ते च सर्वे मुदा युक्ता मोदन्ते सहिताः सुरैः ॥ १८ ॥
सर्वमेतद्वसिष्ठस्य विदितं वै महामुने ।
रक्षसां च समुच्छेद एष तात तपस्विनाम् ॥ १९ ॥
निमित्तभूतस्त्वं चाऽत्र क्रतौ वासिष्ठनन्दन ।
तत्सत्रं मुञ्च भद्रं ते समाप्तमिदमस्तु ते ॥ २० ॥
गन्धर्व उवाच—एवमुक्तः पुलस्त्येन वसिष्ठेन च धीमता ।
तदा समापयामास सत्रं शाक्तो महामुनिः ॥ २१ ॥
सर्वराक्षससत्राय संभृतं पावकं तदा ।
उत्तरे हिमवत्पार्श्वे उत्ससर्ज महावने ॥ २२ ॥
स तत्राऽद्याऽपि रक्षांसि वृक्षानश्मन एव च ।
भक्षयन्दृश्यते वह्निः सदा पर्वणि पर्वणि ॥ २३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वण्यौर्वोपाख्याने त्र्यशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८३ ॥

उचित नहीं। हे वसिष्ठवंशज! शक्ति के शाप से ही वह दुर्घटना हुई थी। अपने ही दोष से तुम्हारे पिता शक्ति की मृत्यु हुई है ॥१२।१५॥

हे मुनिवर! कोई भी राक्षस उनको भक्षण नहीं कर सकता था। वे आप ही शाप देकर अपनी मृत्यु का कारण हुए थे। हे पराशर! विश्वामित्र भी इस दुर्घटना का कारण हो गये। तुम्हारे पिता की हत्या करनेवाले कल्माषपाद इस समय स्वर्ग-सुख भोग रहे हैं ॥१६।१७॥

और महामुनि वसिष्ठ के शक्ति से छोटे जो सब पुत्र थे वे भी देवताओं के साथ परम आनन्द भोग रहे हैं। हे महामुनि! वसिष्ठ जी यह सब जानते हैं। हे पराशर! इस यज्ञ में निर्दोष राक्षसों का जो नाश हो रहा है तुम केवल उसके निमित्त ही बन रहे हो। अब तुम इस घोर यज्ञ को समाप्त करो। तुम्हारा कल्याण हो ॥१८।२०॥

गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन! महामुनि वसिष्ठ और अत्रि ने भी पुलस्त्य के कहने का अनुमोदन

किया। तब पराशर ने उस यज्ञ को बीच में ही समाप्त कर दिया। राक्षसों के नाश के लिये उन्होंने जिस अग्नि को प्रज्वलित किया था उसे उन्होंने हिमाचल के उत्तर-तट पर स्थित महावन में छोड़ दिया। वह अग्नि अब तक समय-समय पर वहां के राक्षसों, वृक्षों और पत्थरों को जलाता हुआ देख पड़ता है ॥२१।२३॥

---

आदिपर्व का एक सौ तिरासी अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ चतुरशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८४ ॥

अर्जुन उवाच—राज्ञा कल्माषपादेन गुरौ ब्रह्मविदां वरे ।
कारणं किं पुरस्कृत्य भार्या वै संनियोजिता ॥ १ ॥
जानता वै परं धर्मं वसिष्ठेन महात्मना ।
अगम्यागमनं कस्मात्कृतं तेन महर्षिणा ॥ २ ॥
अधर्मिष्ठं वसिष्ठेन कृतं चापि पुरा सखे ।
एतन्मे संशयं सर्वं छेत्तुमर्हसि पृच्छतः ॥ ३ ॥
गन्धर्व उवाच—धनञ्जय निबोधेदं यन्मां त्वं परिपृच्छसि ।
वसिष्ठं प्रति दुर्धर्षं तथा मित्रसहं नृपम् ॥ ४ ॥
कथितं ते मया सर्वं यथा शप्तः स पार्थिवः ।
शक्तिना भरतश्रेष्ठ वासिष्ठेन महात्मना ॥ ५ ॥
स तु शापवशं प्राप्तः क्रोधपर्याकुलेक्षणः ।
निर्जगाम पुराद्राजा सहदारः परन्तपः ॥ ६ ॥
अरण्यं निर्जनं गत्वा सदारः परिचक्रमे ।
नानामृगगणाकीर्णं नानासत्त्वसमाकुलम् ॥ ७ ॥

---

एक सौ चौरासी अध्याय ॥ १८४ ॥

अर्जुन ने कहा—हे मित्र! राजा कल्माषपाद ने वेदज्ञ पुरुषों में श्रेष्ठ अपने गुरु वसिष्ठ के पास पुत्र उत्पन्न करने के लिये अपनी स्त्री को क्यों भेजा? महात्मा वसिष्ठ ने ही धर्मात्मा होकर क्यों अगम्या स्त्री को स्वीकार किया? ॥१।२॥

यह काम तो अधर्म का था; फिर वसिष्ठ ने कैसे किया? तुम मेरे संशयों को दूर करो। गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन! तुमने उस प्रजापालक राजा और वसिष्ठ के विषय में जो कुछ पूछा वह कहता हूं, सुनो। हे भरतश्रेष्ठ! वसिष्ठ-पुत्र महात्मा शक्ति ने जिस प्रकार शाप दिया था वह मैंने सब सुना दिया है ॥३।५॥

वह शत्रुमथन राजा शापग्रस्त होकर क्रोधयुक्त नेत्र से स्त्री के साथ नगर से निकले। आगे निर्जन

नानागुल्मलताच्छन्नं नानाद्रुमसमावृत्तम् ।
अरण्यं घोरसंनादं शापग्रस्तः परिभ्रमन् ॥ ८ ॥
स कदाचित्क्षुधाऽऽविष्टो मृगयन्भक्ष्यमात्मनः ।
ददर्श सुपरिक्लिष्टः कस्मिंश्चिन्निर्जने वने ॥ ९ ॥
ब्राह्मणं ब्राह्मणीं चैव मिथुनायोपसंगतौ ।
तौ तं वीक्ष्य सुवित्रस्तावकृतार्थौ प्रधावितौ ॥ १० ॥
तयोः प्रद्रवतोर्विप्रं जग्राह नृपतिर्बलात् ।
दृष्ट्वा गृहीतं भर्तारमथ ब्राह्मण्यभाषत ॥ ११ ॥
शृणु राजन्मम वचो यत्त्वां वक्ष्यामि सुव्रत ।
आदित्यवंशप्रभवस्त्वं हि लोके परिश्रुतः ॥ १२ ॥
अप्रमत्तः स्थितो धर्मे गुरुशुश्रूषणे रतः ।
शापोपहत दुर्धर्ष न पापं कर्तुमर्हसि ॥ १३ ॥
ऋतुकाले तु संप्राप्ते भर्तृव्यसनकर्शिता ।
अकृतार्था ह्यहं भर्त्रा प्रसवार्थं समागता ॥ १४ ॥
प्रसीद नृपतिश्रेष्ठ भर्ताऽयं मे विसृज्यताम् ।
एवं विक्रोशमानायास्तस्यास्तु स नृशंसवत् ॥ १५ ॥

वन को जाकर स्त्री के साथ घूमने लगे। शापग्रस्त राजा अनेक प्रकार के मृगों से भरे, और भांति-भांति के वनैले जीवों से पूरे, नाना प्रकार के वृक्ष और गुल्मलताओं से ढके और घोर शब्द से गूंजते हुए उस बड़े वन में घूमते हुए बहुत क्षुधित हुए ॥६।८॥

वह भोजन की सामग्री ढूंढते हुए बहुत थक गये थे कि ऐसे समय में देखा कि उस वन के एक निराले स्थान में एक ब्राह्मण और ब्राह्मणी मैथुन-कर्म में प्रवृत्त है। वे राजा को देख करके ही काम पूरा न होने पर भी अति भयभीत चित्त होकर वहां से उठ भागे ॥९।१०॥

राजा ने दौड़कर ब्राह्मण को पकड़ लिया। ब्राह्मणी ने जब देखा कि राजा ने उसके पति को पकड़ लिया है तब वह दीनता के साथ कहने लगी– हे सुव्रत महाराज ! मैं जो आपसे कहती हूं उसपर ध्यान दीजिए। यह सब लोकों में प्रसिद्ध है कि आपने सूर्यवंश में जन्म लिया है ॥११।१२॥

आपने कभी धर्म के पालन में असावधानी नहीं की। आप सदा गुरुजन की सेवा करते रहे हैं। इसलिये शाप से ग्रसित होकर ऐसा निठुर पापकर्म करना आपको उचित नहीं। मेरे पति के पुत्र नहीं है। इसलिये पति को चिन्तित देखकर मैं सदा व्याकुल रहती हूं। इसी कारण इस समय मेरा ऋतुकाल आ जाने पर मैं पति से मिल रही थी परन्तु

भर्तारं भक्षयामास व्याघ्रो मृगमिवेप्सितम् ।
तस्याः क्रोधाभिभूताया यान्यश्रूण्यपतन्भुवि ॥ १६ ॥
सोऽग्निः समभवद्दीप्तस्तं च देशं व्यदीपयत् ।
ततः सा शोकसंतप्ता भर्तृव्यसनकर्शिता ॥ १७ ॥
कल्माषपादं राजर्षिमशपद्ब्राह्मणी रुषा ।
यस्मान्ममाऽकृतार्थायास्त्वया क्षुद्र नृशंसवत् ॥ १८ ॥
प्रेक्षन्त्या भक्षितो मेऽद्य प्रियो भर्ता महायशाः ।
तस्मात्त्वमपि दुर्बुद्धे मच्छापपरिविक्षतः ॥ १९ ॥
पत्नीमृतावनुप्राप्य सद्यस्त्यक्षसि जीवितम् ।
यस्य चर्षेर्वसिष्ठस्य त्वया पुत्रा विनाशिताः ॥ २० ॥
तेन संगम्य ते भार्या तनयं जनयिष्यति ।
स ते वंशकरः पुत्रो भविष्यति नृपाधम ॥ २१ ॥
एवं शप्त्वा तु राजानं सा तमाङ्गिरसी शुभा ।
तस्यैव संनिधौ दीप्तं प्रविवेश हुताशनम् ॥ २२ ॥
वसिष्ठश्च महाभागः सर्वमेतदवैक्षत ।
ज्ञानयोगेन महता तपसा च परन्तप ॥ २३ ॥

मेरा मनोरथ सफल नहीं हुआ है ॥१३।१४॥

इसलिये हे भूपश्रेष्ठ ! आप कृपा करके मेरे पति को छोड़ दीजिए। ब्राह्मणी यह सब कहती हुई रोने लगी परन्तु राजा ने निर्दयता से उसके पति को इसप्रकार खा लिया कि जैसे व्याघ्र मृग को खाता है। तब ब्राह्मणी ने क्रोध के मारे पृथ्वी पर जो आसू गिराये उनमे जलती हुई आग बनकर उस स्थान में उजाला हो गया। आगे पति के नाश से कातर ब्राह्मणी ने क्रोध करके राजा कल्माषपाद को शाप दिया—हे नीच राजा ! तूने मेरी इच्छा को पूर्ण नहीं होने दिया और मेरे आगे ही निर्दयता के साथ मेरे प्यारे अतियशवन्त पति को मारकर खा लिया। इसी कारण तू जब ऋतुकाल में स्त्रीसंग करने को उद्यत होगा उसी समय मेरे शाप से तेरी मृत्यु हो जायगी। तुमने जिन महर्षि के पुत्रों को नष्ट किया है तुम्हारी स्त्री उन्हीं से मिलकर पुत्र प्रसव करेगी। हे नृपाधम ! उसी पुत्र से तेरे वंश की रक्षा होगी ॥१५।२१॥

अङ्गिरा के वंश में उत्पन्न और शुभ लक्षणों से युक्त वह ब्राह्मणी राजा को यह शाप देकर उनके सामने ही जलती हुई आग में जा घुसी। हे शत्रुमथन ! महाभाग वसिष्ठ को अपने तपोबल और दिव्य ज्ञान के प्रभाव से उसी समय यह सब वृत्तान्त मालूम हो गया था ॥२२।२३॥

मुक्तशापश्च राजर्षिः कालेन महता ततः ।
ऋतुकालेऽभिपतितो मदयन्त्या निवारितः ॥ २४ ॥
न हि सस्मार स नृपस्तं शापं काममोहितः ।
देव्याः सोऽथ वचः श्रुत्वा संभ्रान्तो नृपसत्तमः ।
तं शापमनुसंस्मृत्य पर्यतप्यद्भृशं तदा ॥ २५ ॥
एतस्मात्कारणाद्राजा वसिष्ठं संन्ययोजयत् ।
स्वदारेषु नरश्रेष्ठ शापदोषसमन्वितः ॥ २६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि वासिष्ठोपाख्याने चतुरशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८४ ॥

अनन्तर बहुत दिन पीछे जब राजा कल्माषपाद शाप से छूट गये तब ऋतुकाल में अपनी स्त्री से समागम करने को तैय्यार हुए। उनकी रानी मदयन्ती को साथ रहने के कारण, ब्राह्मणी के शाप का हाल मालूम था। इससे उसने राजा को वैसा करने से रोका। कामवश राजा को ब्राह्मणी का शाप याद न था परन्तु स्त्री के कहने से उन्हें स्मरण हो आया। तब वे बहुत व्याकुल और दुःखी हुए। हे नरश्रेष्ठ! इसप्रकार ब्राह्मणी का शाप होने के कारण राजा ने अपनी स्त्री में वसिष्ठ के द्वारा पुत्र उत्पन्न कराया ॥२४।२६॥

---o---

आदिपर्व का एक सौ चौरासी अध्याय समाप्त हुआ।

अथ पञ्चशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८५ ॥

अर्जुन उवाच-अस्माकमनुरूपो वै यः स्याद्गन्धर्व वेदवित् ।
पुरोहितस्तमाचक्ष्व सर्वं हि विदितं तव ॥ १ ॥
गन्धर्व उवाच-यवीयान्देवलस्यैष वने भ्राता तपस्यति ।
धौम्य उत्कोचके तीर्थे तं वृणीध्वं यदीच्छथ ॥ २ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततोऽर्जुनोऽस्त्रमाग्नेयं प्रददौ तद्यथाविधि ।
गन्धर्वाय तदा प्रीतो वचनं चेदमब्रवीत् ॥ ३ ॥

एक सौ पचासी अध्याय ॥ १८५ ॥

अर्जुन ने कहा—हे गन्धर्व! तुम सब जानते हो। इसलिये मैं पूछता हूं कि वेद जाननेवाले कौन ब्राह्मण हमारे पुरोहित होने के योग्य हैं? गन्धर्व ने कहा—हे अर्जुन! इस वन में उत्कोचक नाम तीर्थ पर देवल के छोटे भाई धौम्य नामक ऋषि तप कर रहे हैं। तुम चाहो तो उनको अपना पुरोहित बना लो। वैशम्पायन ने कहा—अनन्तर अर्जुन ने प्रसन्नता के साथ विधिपूर्वक उस गन्धर्व को दिव्य आग्नेय अस्त्र देकर कहा कि हे गन्धर्वश्रेष्ठ! जो घोड़े तुम हम लोगों को देना चाहते हो उन्हें अभी

त्वय्येव तावत्तिष्ठन्तु हया गन्धर्वसत्तम ।
कार्यकाले ग्रहीष्यामः स्वस्ति तेऽस्त्विति चाऽब्रवीत् ॥ ४ ॥
तेऽन्योन्यमभिसंपूज्य गन्धर्वः पाण्डवाश्च ह ।
रम्याद्भागीरथीतीराद्यथाकामं प्रतस्थिरे ॥ ५ ॥
तत उत्कोचकं तीर्थं गत्वा धौम्याश्रमं तु ते ।
तं वव्रुः पाण्डवा धौम्यं पौरोहित्याय भारत ॥ ६ ॥
तान्धौम्यः प्रतिजग्राह सर्ववेदविदां वरः ।
वन्येन फलमूलेन पौरोहित्येन चैव ह ॥ ७ ॥
ते समाशंसिरे लब्धां श्रियं राज्यं च पाण्डवाः ।
मातृषष्ठास्तु ते तेन गुरुणा संगतास्तदा ।
ब्राह्मणं तं पुरस्कृत्य पाञ्चालीं च स्वयंवरे ॥ ८ ॥
पुरोहितेन तेनाऽथ गुरुणा संगतास्तदा ।
नाथवन्तमिवाऽऽत्मानं मेनिरे भरतर्षभाः ॥ ९ ॥
स हि वेदार्थतत्त्वज्ञस्तेषां गुरुरुदारधीः ।
तेन धर्मविदा पार्था याज्या धर्मविदः कृताः ॥ १० ॥
वीरांस्तु स हि तान्मेने प्राप्तराज्यान्स्वधर्मतः ।
बुद्धिवीर्यबलोत्साहैर्युक्तान्देवानिव द्विजः ॥ ११ ॥

अपने पास ही रहने दो। काम पड़ने पर हम लोग तुमसे ले लेंगे। अब अर्जुन ने वह विद्या उस गन्धर्व से ले ली ॥१।४॥

इसके उपरान्त वह गन्धर्व पाण्डवों से विदा होकर अपने स्थान को चल दिया और पाण्डव लोग उससे विदा होकर गंगा-पार हो आगे बढ़े। वहां से चलकर पाण्डव उत्कोचक तीर्थ पर पहुंचे। वहां धौम्य के आश्रम में पहुंचकर उन्होंने धौम्य से अपना पुरोहित होने के लिये प्रार्थना की। वेदज्ञ ब्राह्मणों में श्रेष्ठ धौम्य ने वनैले कन्द-मूल-फल आदि से उनकी पूजा कर पुरोहित होना स्वीकार किया। धौम्य ऐसे पुरोहित को पाकर पाण्डवों को निश्चय हो गया कि अब हम राज्य, राजलक्ष्मी और स्वयंवर में द्रौपदी को अवश्य जीत सकेंगे ॥५।८॥

धौम्य ऐसे पुरोहित को पाकर पाण्डवों ने अपने को नाथयुक्त समझा। क्योंकि वेदार्थ तत्त्व जाननेवाले, उदारबुद्धियुक्त वह ऋषि उनके गुरु हुए। धर्म जाननेवाले सब विषयों के जानकार उन द्विज ने भी उनके गुरु स्वरूप नियुक्त होकर उनको यजमान बनाया ॥९।१०॥

उन्होंने बुद्धि, वीर्य, बल और उत्साह से युक्त देवों के सदृश उन वीरों को अपने धर्म के अनुसार

कृतस्वस्त्ययनास्तेन ततस्ते मनुजाधिपाः ।
मेनिरे सहिता गन्तुं पाञ्चाल्यास्तं स्वयंवरम् ॥ १२ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि धौम्यपुरोहितकरणे पञ्चाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥१८५॥

समाप्तं चैत्ररथपर्व ।

राज्य पाये हुए समझा। उन ब्राह्मण के स्वस्त्ययन करने के उपरान्त मानवश्रेष्ठ पाण्डव उनको साथ लेकर पांचाल देश को जाने के लिये तैय्यार हुए॥११।१२॥

——०——

आदिपर्व का एक सौ पचासी अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ षट्शीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८६ ॥ अथ स्वयंवरपर्व ।

वैशंपायन उवाच-ततस्ते नरशार्दूला भ्रातरः पञ्च पाण्डवाः ।
प्रययुर्द्रौपदीं द्रष्टुं तं च देशं महोत्सवम् ॥ १ ॥
ते प्रयाता नरव्याघ्राः सह मात्रा परन्तपाः ।
ब्राह्मणान्ददृशुर्मार्गे गच्छतः सङ्गतान्बहून् ॥ २ ॥
त ऊचुर्ब्राह्मणा राजन्पाण्डवान्ब्रह्मचारिणः ।
क भवन्तो गमिष्यन्ति कुतो वाऽभ्यागता इह ॥ ३ ॥
युधिष्ठिर उवाच—आगतानेकचक्रायाः सोदर्यानेकचारिणः ।
भवन्तो वै विजानन्तु सहमात्रा द्विजर्षभाः॥ ४ ॥
ब्राह्मणा ऊचु—गच्छताऽद्यैव पञ्चालान्द्रुपदस्य निवेशने ।
स्वयंवरो महांस्तत्र भविता सुमहाधनः ॥ ५ ॥
एकसार्थप्रयाताः स्म वयं तत्रैव गामिनः ।
तत्र ह्यद्भुतसंकाशो भविता सुमहोत्सवः ॥ ६ ॥

एक सौ छयासी अध्याय ॥ १८६ ॥

वैशम्पायन ने कहा-हे राजा जनमेजय ! अब कुरुश्रेष्ठ पाचों पाण्डव धौम्य और माता कुन्ती को साथ लेकर पाञ्चाल देश के स्वयम्वर और महोत्सव को और पाञ्चाली द्रौपदी को देखने के लिये वहां से चल दिये। जाते-जाते राह में उन्होंने देखा कि कुछ ब्राह्मण उधर ही जा रहे है ॥१।२॥

हे राजन् ! उन ब्राह्मणों ने ब्रह्मचारी पाण्डवों को देखकर उनसे पूछा-तुम लोग कहां से आ रहे हो और कहां जा रहे हो ? युधिष्ठिर ने उत्तर दिया-हे ब्राह्मणों ! हम पांच भाई है। अपनी माता को साथ लिये अब एकचक्रा नगरी से आ रहे हैं ॥३।४॥

यह सुनकर ब्राह्मणों ने कहा-तुम सब आज ही पांचाल देश में द्रुपद की राजधानी में चलो। वहां बड़ा भारी स्वयम्वर होगा। उसमें ब्राह्मणों

यज्ञसेनस्य दुहिता द्रुपदस्य महात्मनः ।
वेदीमध्यात्समुत्पन्ना पद्मपत्रनिभेक्षणा ॥ ७ ॥
दर्शनीयाऽनवद्याङ्गी सुकुमारी मनस्विनी ।
धृष्टद्युम्नस्य भगिनी द्रोणशत्रोः प्रतापिनः ॥ ८ ॥
यो जातः कवची खड्गी सशरः सशरासनः ।
सुसमिद्धे महाबाहुः पावके पावकोपमः ॥ ९ ॥
स्वसा तस्याऽनवद्याङ्गी द्रौपदी तनुमध्यमा ।
नीलोत्पलसमो गन्धो यस्याः क्रोशात्प्रवाति वै ॥ १० ॥
यज्ञसेनस्य च सुतां स्वयंवरकृतक्षणाम् ।
गच्छामो वै वयं द्रष्टुं तं च दिव्यं महोत्सवम् ॥ ११ ॥
राजानो राजपुत्राश्च यज्वानो भूरिदक्षिणाः ।
स्वाध्यायवन्तः शुचयो महात्मानो यतव्रताः ॥ १२ ॥
तरुणा दर्शनीयाश्च नानादेशसमागताः ।
महारथाः कृतास्त्राश्च समुपैष्यन्ति भूमिपाः ॥ १३ ॥
ते तत्र विविधान्दायान्विजयार्थं नरेश्वराः ।
प्रदास्यन्ति धनं गाश्च भक्ष्यं भोज्यं च सर्वशः ॥ १४ ॥

और याचकों को बहुत सा धन भी दिया जायगा। हम भी वहीं जा रहे हैं। आओ, हम लोग और तुम लोग एक साथ ही वहां चलें। वहां अद्वितीय अद्भुत उत्सव होगा ॥५।६॥

पांचालनाथ महात्मा यज्ञसेन राजा द्रुपद के कमल दल के समान विशाल नेत्रोंवाली सुन्दरी कन्या है। वह अग्नि की वेदी से उत्पन्न हुई है। उसके शरीर की गठन बहुत ही सुडौल है। वह देखने में बहुत ही सुन्दर है। जो द्रोण के शत्रु महाबाहु धृष्टद्युम्न कवच, खड्ग और धनुष धारण किये हुए ही साक्षात् अग्नि के समान यज्ञ के अग्निकुण्ड से प्रकट हुए हैं उन्हीं की बहन सर्वाङ्गसुन्दरी द्रौपदी का स्वयम्वर होगा। द्रौपदी के सुकोमल शरीर से नीले कमल की सुगन्ध निकलकर आसपास कोस भर तक फैल रही है ॥७।१०॥

वही यज्ञसेन की कन्या द्रौपदी सभा में स्वयंवर के लिये उपस्थित होगी। हम उस द्रौपदी और उसके सुन्दर स्वयम्वर के महोत्सव को ही देखने जा रहे हैं। वहां दूर-दूर के देशों से बहुत से यज्ञ करनेवाले, ब्राह्मणों को अमित दक्षिणा देनेवाले, नित्य वेद का स्वाध्याय करनेवाले नौजवान राजा और राजकुमार आवेंगे। वे आपस में एक दूसरे से बढ़कर प्रशंसा प्राप्त करने की इच्छा से धन, रत्न, गाय और तरह-तरह के खाने पीने के पदार्थ दान

प्रतिगृह्य च तत्सर्वं दृष्ट्वा चैव स्वयंवरम् ।
अनुभूयोत्सवं चैव गमिष्यामो यथेप्सितम् ॥ १५ ॥
नटा वैतालिकास्तत्र नर्तकाः सूतमागधाः ।
नियोधकाश्च देशेभ्यः समेष्यन्ति महाबलाः ॥ १६ ।
एवं कौतूहलं कृत्वा दृष्ट्वा च प्रतिगृह्य च ।
सहाऽस्माभिर्महात्मानः पुनः प्रतिनिवर्त्स्यथ ॥ १७ ॥
दर्शनीयांश्च वः सर्वान्देवरूपानवस्थितान् ।
समीक्ष्य कृष्णा वरयेत्संगत्यैकतमं वरम् ॥ १८ ॥
अथ भ्राता तव श्रीमान्दर्शनीयो महाभुजः ।
नियुज्यमानो विजये संगत्या द्रविणं बहु ।
आहरिष्यन्नयं नूनं प्रीतिं वो वर्धयिष्यति ॥ १९ ॥
युधिष्ठिर उवाच-परमं भो गमिष्यामो द्रष्टुं चैव महोत्सवम् ।
भवाद्भिः सहिताः सर्वे कन्यायास्तं स्वयंवरम् ॥ २० ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि स्वयंवरपर्वणि पाण्डवागमने षडशीत्यधिकशततमोऽध्याय. ॥ १८६ ।

करेंगे । हम ब्राह्मण लोग उनसे सब पदार्थ पावेंगे । फिर स्वयंवर और स्वयंवर के भारी उत्सव को देख चुकने पर अपने-अपने घर को लौट जायगे ॥११।१५॥

इसके अतिरिक्त वहां अनेक देशों के नट, भांति-भांति के वेष धारण करनेवाले, वैतालिक मंगल गानेवाले, सूत पुराण की कथा कहनेवाले, मागधवंश की वंशावली कहनेवाले महाबली योद्धा और नाचने गानेवाले लोग आवेंगे । हे महात्माओ ! तुम सब तरह के तमाशे देखकर और दान ले करके हमारे साथ लौट आना । तुम पाचों भाई देवों की तरह तेजस्वी और देखने में बड़े ही सुन्दर हो। इसलिये हमको जान पड़ता है कि द्रौपदी यदि तुम लोगों को देख पावेगी तो तुममें से एक को अपना पति स्वीकार कर ले तो असम्भव नहीं। जान पड़ता है, तुम्हारे महाभुज ( अर्जुन की ओर इशारा करके ) रूपवान् भाई चाहे दिग्विजय करके बहुत सा धन प्राप्त कर सकते हैं। युधिष्ठिर ने कहा—अच्छी बात है । उस कन्या के स्वयम्बर और महोत्सव को देखने के लिये हम भी चलेंगे ॥१६।२०॥

---o---

आदिपर्व का एक सौ छयासी अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ सप्तशीत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १८७ ॥

वैशम्पायन उवाच-एवमुक्ताः प्रयातास्ते पाण्डवा जनमेजय ।
राज्ञा दक्षिणपञ्चालान्द्रुपदेनाऽभिरक्षितान् ॥ १ ॥

ततस्तेषु महात्मानं शुद्धात्मानमकल्मषम् ।
ददृशुः पाण्डवा वीरा मुनिं द्वैपायनं तदा ॥ २ ॥
तस्मै यथावत्सत्कारं कृत्वा तेन च सत्कृताः ।
कथान्ते चाऽभ्यनुज्ञाताः प्रययुर्द्रुपदक्षयम् ॥ ३ ॥
पश्यन्तो रमणीयानि वनानि च सरांसि च ।
तत्र तत्र वसन्तश्च शनैर्जग्मुर्महारथाः ॥ ४ ॥
स्वाध्यायवन्तः शुचयो मधुराः प्रियवादिनः ।
आनुपूर्व्येण संप्राप्ताः पञ्चालान्पाण्डुनन्दनाः ॥ ५ ॥
ते तु दृष्ट्वा पुरं तच्च स्कन्धावारं च पाण्डवाः ।
कुम्भकारस्य शालायां निवासं चक्रिरे तदा ॥ ६ ॥
तत्र भैक्ष्यं समाजह्रुर्ब्राह्मणीं वृत्तिमाश्रिताः ।
तान्संप्राप्तांस्तथा वीराञ्जज्ञिरे न नराः क्वचित् ॥ ७ ॥
यज्ञसेनस्य कामस्तु पाण्डवाय किरीटिने ।
कृष्णां दद्यामिति सदा न चैतद्विवृणोति सः ॥ ८ ॥
सोऽन्वेषमाणः कौन्तेयं पाञ्चाल्यो जनमेजय ।
दृढं धनुरनायम्यं कारयामास भारत ॥ ९ ॥

एक सौ सत्तासी अध्याय ॥ १८७ ॥

वैशम्पायन ने कहा–हे राजा जनमेजय ! उन ब्राह्मणों के ये वचन सुनकर उन्हीं के साथ पाचों पाण्डव राजा द्रुपद से शासन किये जाते हुए दक्षिणीय पाचाल देश की ओर चले। राह में उन वीरों को शुद्ध हृदय निष्पाप महात्मा वेदव्यास जी मिले। उन्हें देखकर पाण्डवों ने प्रणाम और पूजन किया। और वे भी उनसे सत्कार किये जाकर नाना वार्तालाप के पीछे उनकी आज्ञा से द्रुपद के नगर की ओर चले। राह में उन्हें सैकड़ों मनोहर वन और सरोवर मिले। उन मनोहर स्थानों में ठहर-ठहरकर पाण्डव लोग धीरे धीरे आगे बढ़ने लगे। स्वाध्याय में नियुक्त, अच्छे, पवित्र, सुन्दर दर्शन, मीठी वाणी बोलनेवाले महारथी पाण्डव इसतरह चलकर स्वयम्वर के समय से पहले ही पाञ्चाल देश में पहुच गये ॥१।५॥

और वहां सेना के रहने के स्थानों को देखते हुए नगर के भीतर एक कुम्हार के घर में डेरा किया। वहां पर पाण्डव ब्राह्मणवृत्ति से भिक्षा मागकर रहने लगे और उनके आने का हाल किसी ने नहीं जाना ॥६.७॥

राजा द्रुपद के मन में सदा यही इच्छा थी कि उनकी कन्या द्रौपदी के पति अर्जुन ही हों परन्तु वे अपनी यह इच्छा किसी के आगे प्रगट न करने

कच्चिन्न शूद्रेण न हीनजेन वैश्येन वा करदेनोपपन्ना ।
कच्चित्पदं मूर्ध्नि न पङ्कदिग्धं कच्चिन्न माला पतिता श्मशाने ॥ १५ ॥
कच्चित्सवर्णप्रवरो मनुष्य उद्रिक्तवर्णोऽप्युत एव कच्चित् ।
कच्चिन्न वामो मम मूर्ध्नि पादः कृष्णाभिमर्शेन कृतोऽद्य पुत्र ॥ १६ ॥
कच्चिन्न तप्स्ये परमप्रतीतः संयुज्य पार्थेन नरर्षभेण ।
वदस्व तत्तेन महानुभाव कोऽसौ विजेता दुहितुर्ममाऽद्य ॥ १७ ॥
विचित्रवीर्यस्य सुतस्य कच्चित्कुरुप्रवीरस्य ध्रियन्ति पुत्राः ।
कच्चित्तु पार्थेन यवीयसाऽद्य धनुर्गृहीतं निहितं च लक्ष्यम् ॥ १८ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि स्वयंवरपर्वणि धृष्टद्युम्नप्रत्यागमने नवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९४ ॥
स्वयम्वरपर्व समाप्तं च ।

को चल दिये । पाण्डवों का पता लगाने में असमर्थ होने के कारण महात्मा द्रुपद बहुत ही व्याकुल हो रहे थे । धृष्टद्युम्न ज्योंही द्रुपद के पास पहुंचे त्योंही उन्होंने पूछा—हे बेटा ! कृष्णा को ले जानेवाला पुरुष कौन है ? वह कहा गई ? किसी नीच जाति या शूद्र अथवा 'कर' देनेवाले वैश्य ने मेरी कन्या को ले जाकर मेरे सिर पर लात तो नहीं मारी है ? सुगन्धित माला श्मशान में तो नहीं फेंकी गई ? ॥१३।१५॥

द्रौपदी को ले जानेवाला पुरुष क्षत्रिय या वर्णश्रेष्ठ ब्राह्मण ही है न ? यदि मेरी कन्या को जीतकर ले जानेवाला पुरुष पाण्डु पुत्र अर्जुन है तो मुझे किसी प्रकार का सन्ताप नहीं है । हे महानुभाव ! शीघ्र कहो, मेरी कन्या को जीतकर कौन ले गया है ? क्या कुरुकुल-तिलक महाराज विचित्रवीर्य के पुत्र राजा पाण्डु के लड़के अभी तक जीवित हैं ? क्या अर्जुन ने ही धनुष चढ़ाकर उस लक्ष्य को गिराया है ? ॥१६।१८॥

आदिपर्व का एक सौ चोरानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ पञ्चनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९५ ॥ अथ वैवाहिक पर्व ।

वैशम्पायन उवाच-ततस्तथोक्तः परिहृष्टरूपः पित्रे शशंसाऽथ स राजपुत्रः ।
धृष्टद्युम्नः सोमकानां प्रवर्हो वृत्तं यथा येन हृता च कृष्णा ॥ १ ॥
धृष्टद्युम्न उवाच—योऽसौ युवा व्यायतलोहिताक्षः कृष्णाजिनी देवसमानरूपः ।
यः कार्मुकाग्र्यं कृतवानधिज्यं लक्ष्यं च यः पातितवान्पृथिव्याम् ॥ २ ॥

एक सौ पञ्चानवे अध्याय ॥ १९५ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! चन्द्रवंशियों में श्रेष्ठ राजपुत्र धृष्टद्युम्न पिता के ये वचन सुनकर प्रसन्नचित से सब हाल कहने लगे कि द्रौपदी को कौन ले गया है और इस सम्बन्ध में

असज्जमानश्च ततस्तरस्वी वृतो द्विजाग्र्यैरभिपूज्यमानः ।
चक्राम वज्रीव दितेः सुतेषु सर्वैश्च देवैर्ऋषिभिश्च जुष्टः ॥ ३ ॥
कृष्णा प्रगृह्याऽजिनमन्वयात्तं नागं यथा नागवधूः प्रहृष्टा ।
अमृष्यमाणेषु नराधिपेषु क्रुद्धेषु वै तत्र समापतत्सु ॥ ४ ॥
ततोऽपरः पार्थिवसङ्घमध्ये प्रवृद्धमारुज्य महीप्ररोहम् ।
प्रकालयन्नेव स पार्थिवौघान्क्रुद्धोऽन्तकः प्राणभृतो यथैव ॥ ५ ॥
तौ पार्थिवानां मिषतां नरेन्द्र कृष्णामुपादाय गतौ नराग्र्यौ ।
विभ्राजमानाविव चन्द्रसूर्यौ बाह्यां पुराद्भार्गवकर्मशालाम् ॥ ६ ॥
तत्रोपविष्टार्चिरिवाऽनलस्य तेषां जनित्रीति मम प्रतर्कः ।
तथाविधैरेव नरप्रवीरैरुपोपविष्टैस्त्रिभिरग्निकल्पैः ॥ ७ ॥
तस्यास्ततस्तावभिवाद्य पादावुक्ता च कृष्णा त्वभिवादयेति ।
स्थितां च तत्रैव निवेद्य कृष्णां भिक्षाप्रचाराय गता नराग्र्याः ॥ ८ ॥
तेषां तु भैक्ष्यं प्रतिगृह्य कृष्णा दत्वा बलिं ब्राह्मणसाच्च कृत्वा ।
तां चैव वृद्धां परिवेष्य तांश्च नरप्रवीरान्स्वयमप्यभुंक्त ॥ ९ ॥

क्या-क्या घटना हुई है । धृष्टद्युम्न ने कहा–हे महाराज ! वे बलवान् पुरुष जिनका स्वरूप देवताओं का सा आँखें बड़ी-बड़ी और लाल लाल थीं और काला मृगचर्म लिये हुए थे जिन्होंने लक्ष्य भेदकर पृथ्वी पर गिरा दिया था वे राह में किसी से नहीं मिले; किसी से उन्होंने विशेष बातचीत नहीं की। वे स्वयम्बर से द्रौपदी को लेकर ब्राह्मणों सहित इसप्रकार से चले जाते थे जैसे इन्द्र सब देवता और ऋषियों के साथ जाते हैं । सर्प की स्त्री जैसे सर्पराज के पीछे चले वैसी ही प्रसन्नता-पूर्ण द्रौपदी उनकी काली मृगछाला का कोना पकड़े पीछे-पीछे जा रही थी । यह देखकर राजा लोग न सह सके । वे क्रुद्ध होकर युद्ध करने के लिये उनके पीछे दौड़े। तब और एक भीमरूप वीर पुरुष उन राजाओं के आगे आकर–कुपित यमराज जैसे दण्डप्रहार से प्राणियों का नाश करते है वैसे–एक बड़ा भारी वृक्ष उखाड़कर उसके प्रहार से शत्रुसेना को चौपट करने लगा । हे नरनाथ ! यह देखकर सब राजा लोग चकरा गये और युद्ध में विमुख हो गये । तब वे दोनों वीर चन्द्रमा और सूर्य की भान्ति सोहते हुए कृष्णा को लेकर एक कुंभार के घर में जा घुसे । वहां अग्निशिखा के समान तेजस्विनी एक वृद्धा स्त्री बैठी हुई थी । उसके पास अग्नि-सदृश तेजस्वी तीन वीर पुरुष और बैठे थे । मेरी समझ में वह स्त्री उनकी माता होगी । इन दोनों वीरों ने उसके पास पहुचकर उसके चरणों में प्रणाम किया और द्रौपदी से भी प्रणाम करने के लिये कहा । द्रौपदी को उस स्त्री के पास यह कहकर बिठा दिया कि यह 'भिक्षा' है; फिर वे दोनों वीर और उस स्त्री के पास बैठे हुए तीन

सुप्तास्तु ते पार्थिव सर्व एव कृष्णा च तेषां चरणोपधाने ।
आसीत्पृथिव्यां शयनं च तेषां दर्भाजिनाग्र्यास्तरणोपपन्नम् ॥ १० ॥
ते नर्दमाना इव कालमेघाः कथा विचित्राः कथयांबभूवुः ।
न वैश्यशूद्रौपयिकीः कथास्ता न च द्विजानां कथयन्ति वीराः ॥ ११ ॥
निःसंशयं क्षत्रियपुङ्गवास्ते यथा हि युद्धं कथयन्ति राजन् ।
आशा हि नो व्यक्तमियं समृद्धा मुक्तान्हि पार्थाञ्शृणुमोऽग्निदाहात् ॥ १२ ॥
यथा हि लक्ष्यं निहितं धनुश्च सज्यं कृतं तेन तथा प्रसह्य ।
यथा हि भाषन्ति परस्परं ते छन्ना ध्रुवं ते प्रचरन्ति पार्थाः ॥ १३ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततः स राजा द्रुपदः प्रहृष्टः पुरोहितं प्रेषयामास तेषाम् ।
विद्याम युष्मानिति भाषमाणो महात्मनः पाण्डुसुताः स्थ कच्चित् ॥ १४ ॥
गृहीतवाक्यो नृपतेः पुरोधा गत्वा प्रशंसामभिधाय तेषाम् ।
वाक्यं समग्रं नृपतेर्यथावदुवाच चाऽनुक्रमविक्रमेण ॥ १५ ॥
विज्ञातुमिच्छत्यवनीश्वरो वः पञ्चालराजो वरदो वरार्हाः ।
लक्ष्यस्य वेद्धारमिमं हि दृष्ट्वा हर्षस्य नाऽन्तं प्रतिपद्यते सः ॥ १६ ॥

पुरुषों में से दो पुरुष, चार जने भिक्षा मांगने के लिये नगर में आये । भिक्षा मांगकर जब वे लौटे तब द्रौपदी ने उस भिक्षा की सामग्री में से कुछ अन्न लेकर उससे देवताओं की पूजा की और ब्राह्मणों को भिक्षा देकर अतिथि सत्कार भी किया । फिर जितना अन्न बचा उसमें से उस वृद्धा स्त्री को और उन पांच पुरुषों को भोजन कराकर द्रौपदी ने भी भोजन किया । हे नरनाथ ! इसके पश्चात् पृथ्वी पर कुशासन और मृगचर्म बिछाकर सब लोग लेट रहे । कृष्णा भी पावों की तरफ लेट गई । तब वे वीर काले बादल के समान गम्भीर स्वर से आपस में तरह-तरह की बातें करने लगे । वे जो बातें कर रहे थे वे कभी ब्राह्मण, वैश्य वा शूद्र जाति की नहीं हो सकतीं । वे तो युद्ध की ही बातें करते थे । इसलिये निस्सन्देह वे कोई श्रेष्ठ क्षत्रिय हैं । हे पिता ! इसमें सन्देह नहीं है, कि हमारी आशा पूरी हुई है । सुना जाता है कि पाण्डव अग्नि से बचकर निकल गये हैं ॥१।१२॥

जिसतरह उस वीर पुरुष ने बलपूर्वक धनुष को उठाकर चढ़ा लिया और चतुराई के साथ निशाना काटकर गिरा दिया और जिसतरह की बातचीत उनमें होती है, उससे स्पष्ट जान पड़ता है कि वे छिपे हुए पाण्डव ही हैं । पांचों भाई माता कुन्ती के साथ वेष बदले हुए घूम रहे हैं । वैशम्पायन ने कहा—हे राजन् ! इस समाचार से राजा द्रुपद को बड़ा आनन्द हुआ । उन्होंने उसी समय अपने पूज्य पुरोहित को पाण्डवों के पास भेजा । पुरोहित से कह दिया—आप उन लोगों के पास जाकर पूछियेगा कि तुम लोग महात्मा पाण्डु की सन्तान हो या नहीं ? हम तुम्हारा परिचय लेना

आख्यात च ज्ञातिकुलानुपूर्वीं पदं शिरःसु द्विषतां कुरुध्वम् ।
प्रह्लादयध्वं हृदयं ममेदं पंचालराजस्य च सानुगस्य ॥ १७ ॥
पाण्डुर्हि राजा द्रुपदस्य राज्ञः प्रियः सखा चाऽऽत्मसमो बभूव ।
तस्यैष कामो दुहिता ममेयं स्नुषां प्रदास्यामि हि कौरवाय ॥ १८ ॥
अयं हि कामो द्रुपदस्य राज्ञो हृदि स्थितो नित्यमनिन्दिताङ्गाः ।
यदर्जुनो वै पृथुदीर्घबाहुर्धर्मेण विन्देत सुतां ममैताम् ॥ १९ ॥
कृतं हि तत्स्यात्सुकृतं ममेदं यशश्च पुण्यं च हितं तदेतत् ।
अथोक्तवाक्यं हि पुरोहितं स्थितं ततो विनीतं समुदीक्ष्य राजा ॥ २० ॥
समीपतो भीममिदं शशास प्रदीयतां पाद्यमर्घ्यं तथाऽस्मै ।
मान्यः पुरोधा द्रुपदस्य राज्ञस्तस्मै प्रयोज्याऽभ्यधिका हि पूजा ॥ २१ ॥
भीमस्ततस्तत्कृतवान्नरेन्द्र तां चैव पूजां प्रतिगृह्य हर्षात् ।
सुखोपविष्टं तु पुरोहितं तदा युधिष्ठिरो ब्राह्मणमित्युवाच ॥ २२ ॥
पञ्चालराजेन सुता निसृष्टा स्वधर्मदृष्टेन यथा न कामात् ।
प्रदिष्टशुल्का द्रुपदेन राज्ञा सा तेन वीरेण तथाऽनुवृत्ता ॥ २३ ॥

चाहते हैं ॥१३।१४॥

राजा की आज्ञा से राजपुरोहित ने पाण्डवों के पास जाकर विधिपूर्वक हर एक की प्रशंसा करके राजा का सन्देसा यों कहा—हे श्रेष्ठ वीरो ! राजा द्रुपद आप लोगों का नाम, कुल और निवास-स्थान जानना चाहते हैं। इन वीर पुरुष को लक्ष्य-बेध करते देखकर उन्हें बड़ा हर्ष हुआ है ॥१५।१६॥

अब आप लोग अपनी जाति, कुल आदि बताकर राजा को, उनके अनुचरों को और मुझे प्रसन्न करके शत्रुओं के सिर पर पैर रखिए। महाराज पाण्डु हमारे राजा द्रुपद के, आत्मा के समान, प्यारे मित्र थे। इसी कारण राजा को यह इच्छा थी कि उनकी कन्या द्रौपदी उनके मित्र के पुत्र की पत्नी हो॥१७।१८॥

हे अनिन्दित रूपवान् वीरो ! राजा द्रुपद के हृदयमन्दिर में सदा यह कामना रहती थी कि महाभुज अर्जुन धर्मानुसार उनकी कन्या को ब्याहें। यदि सचमुच ऐसा ही हुआ हो, तो उनके लिये बड़ा हित, पुण्ययूरित, यशयुक्त और सुकृत हुआ है॥१९।२०॥

पुरोहित के नम्रभाव से यह सब कह चुकने पर युधिष्ठिर ने अपने पास बैठे हुए भीमसेन से कहा—हे भाई ! पाद्य, अर्घ्य आदि देकर इनका सत्कार करो। ये राजा द्रुपद के पुरोहित, बड़े माननीय हैं; विशेषरूप से इनकी पूजा करनी चाहिये। हे नरनाथ ! भाई की आज्ञा से भीमसेन ने अच्छी तरह भक्तिपूर्वक पुरोहित की पूजा की। पूजा पाकर पुरोहित जब प्रसन्नतापूर्वक आसन पर बैठ गये तब युधिष्ठिर ने कहा—हे ब्राह्मण ! पाञ्चालपति ने अपनी इच्छा से बेटी नहीं दी। उन्होंने अपने धर्म के अनुसार

न तत्र वर्णेषु कृता विवक्षा न चापि शीले न कुले न गोत्रे ।
कृतेन सज्येन हि कार्मुकेण विद्धेन लक्ष्येण हि सा विसृष्टा ॥ २४ ॥
सेयं तथाऽनेन महात्मनेह कृष्णा जिता पार्थिवसङ्घमध्ये ।
नैवं गते सौमकिरद्य राजा संतापमर्हत्यसुखाय कर्तुम् ॥ २५ ॥
कामश्च योऽसौ द्रुपदस्य राज्ञः स चापि संपत्स्यति पार्थिवस्य ।
संप्राप्यरूपां हि नरेन्द्रकन्यामिमामहं ब्राह्मण साधु मन्ये ॥ २६ ॥
न तद्धनुर्मन्दबलेन शक्यं मौर्व्या समायोजयितुं तथा हि ।
न चाऽकृतास्त्रेण न हीनजेन लक्ष्यं तथा पातयितुं हि शक्यम् ॥ २७ ॥
तस्मान्न तापं दुहितुर्निमित्तं पञ्चालराजोऽर्हति कर्तुमद्य ।
न चापि तत्पातनमन्यथेह कर्तुं हि शक्यं भुवि मानवेन ॥ २८ ॥
एवं ब्रवीत्येव युधिष्ठिरे तु पञ्चालराजस्य समीपतोऽन्यः ।
तत्राऽऽजगामाऽऽशु नरो द्वितीयो निवेदयिष्यन्निह सिद्धमन्नम् ॥ २९ ॥

*इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि पुरोहितागमने पंचनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९५ ॥*

लक्ष्य-वेध की शर्त करके कन्या देने का विचार किया था। इस वीर पुरुष ने उसी शर्त को पूरा करके उनकी कन्या प्राप्त की है। इस समय ये वीर पुरुष अपनी जाति, कुल, शील आदि के बारे में कुछ कहना नहीं चाहते। ॥२१।२४॥

इन महात्मा ने राजा की इच्छा और प्रतिज्ञा के अनुसार ही सब राजाओं को जीतकर उनके बीच में कृष्णा को प्राप्त किया है। चन्द्रवंशी राजा द्रुपद को ऐसी दशा में शोक करना उचित नहीं; क्योंकि उससे दुःख के सिवा और कुछ लाभ नहीं हो सकता; किन्तु मेरे विचार से उनकी पहले की इच्छा भी पूरी होगी। हे ब्राह्मण! इस राजकन्या को हम अपने अनुरूप और सुन्दर लक्षणों से युक्त देख रहे हैं ॥२५।२६॥

इसके सिवा निर्बल या कम बलवाला पुरुष उस धनुष पर कभी प्रत्यञ्चा नहीं चढ़ा सकता और नीच कुल में उत्पन्न अथवा अस्त्रविद्या न जाननेवाला पुरुष कभी उस लक्ष्य को बेधकर पृथ्वी पर नहीं गिरा सकता। इसलिये, और इसलिये कि उस लक्ष्य-वेध के कार्य को पृथ्वी पर कोई मिथ्या नहीं कर सकता, राजा द्रुपद को अपनी कन्या के लिये पछतावा या खेद करना उचित नहीं। युधिष्ठिर ऐसा कह ही रहे थे कि द्रुपद के एक दूत ने आकर सूचना दी कि राजभवन में भोजन तैय्यार है ॥२७।२९॥

---

आदिपर्व का एक सौ पञ्चानवे अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ षण्णवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९६ ॥

दूत उवाच-जन्यार्थमन्नं द्रुपदेन राज्ञा विवाहहेतोरुपसंस्कृतं च ।
तदाऽऽप्नुवध्वं कृतसर्वकार्याः कृष्णां च तत्रैव चिरं जकार्यम् ॥ १ ॥
इमे रथाः काञ्चनपद्मचित्राः सदश्वयुक्ता वसुधाधिपार्हाः ।
एतान्समारुह्य परैत सर्वे पञ्चालराजस्य निवेशनं तत् ॥ २ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततः प्रयाताः कुरुपुङ्गवास्ते पुरोहितं तं परियाप्य सर्वे ।
आस्थाय यानानि महान्ति तानि कुन्ती च कृष्णा च सहैकयाने ॥ ३ ॥
श्रुत्वा तु वाक्यानि पुरोहितस्य यान्युक्तवान्भारत धर्मराजः ।
जिज्ञासयैवाऽथ कुरूत्तमानां द्रव्याण्यनेकान्युपसंजहार ॥ ४ ॥
फलानि माल्यानि च संस्कृतानि वर्माणि चर्माणि तथाऽऽसनानि ।
गाश्चैव राजन्नथ चैव रज्जूर्बीजानि चाऽन्यानि कृषीनिमित्तम् ॥ ५ ॥
अन्येषु शिल्पेषु च यान्यपि स्युः सर्वाणि कृत्यान्यखिलेन तत्र ।
क्रीडानिमित्तान्यपि यानि तत्र सर्वाणि तत्रोपजहार राजा ॥ ६ ॥
वर्माणि चर्माणि च भानुमंति खड्गा महान्तोऽश्वरथाश्च चित्राः ।
धनूंषि चाऽग्र्याणि शराश्च चित्राः शक्त्यृष्टयः काञ्चनभूषणाश्च ॥ ७ ॥
प्रासा भृशुण्ड्यश्च परश्वधाश्च सांग्रामिकं चैव तथेह सर्वम् ।
शय्यासनान्युत्तमवस्तुवंति तथैव वासो विविधं च तत्र ॥ ८ ॥

एक सौ छियानवे अध्याय ॥ १९६ ॥

दूत ने कहा—महाराज द्रुपद ने विवाह और कन्यादान करने के अभिप्राय से बरातियों के लिये सुन्दर भोजन की सामग्रिया तैय्यार कराई है । आप लोग नित्यकृत्य समाप्त करके कृष्णा को साथ लेकर वहा शीघ्र पधारिए। सोने के कमलों से सुहावने, राजाओं की सवारी के योग्य, ये रथ खड़े हैं । इनमें उत्तम घोड़े जुते हुए है। आप इनपर चढ़कर महाराज द्रुपद के भवन में पधारें ॥१।२॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! कुरुश्रेष्ठ पाण्डवों ने पुरोहित को विदा कर दिया । फिर एक रथ पर कुन्ती और द्रौपदी को बिठाकर आप भी उत्तम रथों पर सवार होकर राजभवन को चले। इधर पुरोहित के मुँह से धर्मराज युधिष्ठिर की सब बातें सुनकर द्रुपद ने उनकी जाति की जाच के लिये अनेक प्रकार की उपहार की सामग्रिया रखवा दीं। चारों वर्णों के योग्य विविध फल, सुन्दर-सुन्दर मालाएँ, कवच, ढाल, आसन, गाय, रस्सी, बीज, खेती के सामान, अनेक प्रकार की कारीगिरों के औजार और खेल के सामान रक्खे गये ॥३।६॥

कुंती तु कृष्णां परिगृह्य साध्वीमन्तःपुरं द्रुपदस्याऽविवेश ।
स्त्रियश्च तां कौरवराजपत्नीं प्रत्यर्चयामासुरदीनसत्त्वाः ॥ ९ ॥
तान्सिंहविक्रान्तगतीन्निरीक्ष्य महर्षभाक्षानजिनोत्तरीयान् ।
गूढोत्तरांसान्भुजगेन्द्रभोगप्रलम्बबाहून्पुरुषप्रवीरान् ॥ १० ॥
राजा च राज्ञः सचिवाश्च सर्वे पुत्राश्च राज्ञः सुहृदस्तथैव ।
प्रेष्याश्च सर्वे निखिलेन राजन्हर्षं समापेतुरतीव तत्र ॥ ११ ॥
ते तत्र वीराः परमासनेषु सपादपीठेष्वविशङ्कमानाः ।
यथानुपूर्व्यं विविशुर्नराग्र्यास्तथा महार्हेषु न विस्मयन्तः ॥ १२ ॥
उच्चावचं पार्थिवभोजनीयं पात्रीषु जाम्बूनदराजतीषु ।
दासाश्च दास्यश्च सुमृष्टवेषाः संभोजकाश्चाऽप्युपजह्रुरन्नम् ॥ १३ ॥
ते तत्र भुक्त्वा पुरुषप्रवीरा यथाऽऽत्मकामं सुभृशं प्रतीताः ।
उत्क्रम्य सर्वाणि वसूनि राजन्साङ्ग्रामिकं ते विविशुर्नृवीराः ॥ १४ ॥
तल्लक्षयित्वा द्रुपदस्य पुत्रो राजा च सर्वैः सह मन्त्रिमुख्यैः ।
समर्थयामासुरुपेत्य हृष्टाः कुन्तीसुतान्पार्थिव राजपुत्रान् ॥ १५ ॥

*इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि सांग्रामिकद्रव्यग्रहणे षण्णवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९६ ॥*

इनके सिवा एक स्थान पर अलग कवच, ढालें, उत्तम तलवारें, घोड़े, विचित्र रथ, श्रेष्ठ धनुष, तरह-तरह के बाण, शक्ति, ऋष्टि, सुवर्ण से भूषित प्रास, भुशुण्डी, परश्वध और अन्यान्य युद्ध के सामान, उत्तम पलङ्ग आसन आदि तथा तरह-तरह के बहुत कीमती वस्त्र भी रक्खे गये ॥७।८॥

अनन्तर कौरवराजपत्नी कुन्ती सती द्रौपदी को लेकर राजा द्रुपद के अन्त पुर में गई। प्रभावशालिनी अन्त.पुर की स्त्रियों ने कौरवराजरानी का यथोचित आदर सत्कार किया। हे राजन्! इधर सिंह की तरह चलनेवाले, बड़े बैल की ऐसी रोबीली आंखोंवाले, कृष्णाजिनधारी, भरे और उभरे कन्धोंवाले, महाबाहु, पुरुष-श्रेष्ठ पाण्डवों को देखकर राजा द्रुपद, उनके मन्त्री, पुत्र, मित्र और नौकर-चाकर सब बहुत प्रसन्न हुए ॥९।११॥

वे नरश्रेष्ठ वीरगण बिना आश्चर्य और निडर चित्त से अलग-अलग पाद-पीठ-युक्त अति सुन्दर मूल्यवान् आसनों पर बड़े छोटे के क्रम से जा बैठे। तब स्वच्छ सुन्दर वस्त्र पहने हुए दास-दासीगण सोने के बर्तनों में राजाओं के योग्य अनेक प्रकार की भोजन की सामग्री लाये। हे महाराज! नरश्रेष्ठ पाण्डव, अपनी-अपनी इच्छा के अनुसार, उन सब वस्तुओं को खाकर बहुत प्रसन्न हुए। अब अन्य विलास की सामग्रियों को छोड़कर उन्होंने युद्ध की सामग्री ही ग्रहण की। हे राजन्! यह देखकर द्रुपद, उनके पुत्र और मन्त्रियों को निश्चय हो गया कि ये पाण्डव ही है ॥१२।१५॥

*आदिपर्व का एक सौ छियानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥*

अथ सप्तनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९७ ॥

वैशम्पायन उवाच-तत आहूय पाञ्चाल्यो राजपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
परिग्रहेण ब्राह्मेण परिगृह्य महाद्युतिः ॥ १ ॥
पर्यपृच्छददीनात्मा कुन्तीपुत्रं सुवर्चसम् ।
कथं जानीम भवतः क्षत्रियान्ब्राह्मणानुत ॥ २ ॥
वैश्यान्वा गुणसंपन्नानथवा शूद्रयोनिजान् ।
मायामास्थाय वा विप्रांश्चरतः सर्वतो दिशम् ॥ ३ ॥
कृष्णाहेतोरनुप्राप्तान्देवान्सन्दर्शनार्थिनः ।
ब्रवीतु नो भवान्सत्यं संदेहो ह्यत्र नो महान् ॥ ४ ॥
अपि नः संशयस्याऽन्ते मनः संतुष्टिमावहेत् ।
अपि नो भागधेयानि शुभानि स्युः परंतप ॥ ५ ॥
इच्छया ब्रूहि तत्सत्यं सत्यं राजसु शोभते ।
इष्टापूर्तेन च तथा वक्तव्यमनृतं न तु ॥ ६ ॥
श्रुत्वा ह्यमरसंकाशं तव वाक्यमरिंदम ।
ध्रुवं विवाहकरणमास्थास्यामि विधानतः ॥ ७ ॥
युधिष्ठिर उवाच-मा राजन्विमना भूस्त्वं पाञ्चाल्य प्रीतिरस्तु ते ।
ईप्सितस्ते ध्रुवः कामः संवृत्तोऽयमसंशयम् ॥ ८ ॥

एक सौ सत्तानवे अध्याय ॥ १९७ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! अब द्रुपद ने युधिष्ठिर को अपने पास बुलाकर ब्राह्मणोचित स्वागत करके कहा—हम कैसे जानें कि आप लोग कौन हैं ! आप ब्राह्मण हैं या क्षत्रिय, गुणी वैश्य है, अथवा शूद्र हैं ! कृष्णा को देखने और पाने की इच्छा से आये हुए आप लोग अपनी माया से मनुष्य-रूपधारी देवता तो नहीं हैं ! आप अपना ठीक-ठीक परिचय देकर हमारे संशय को दूर कर दीजिए ॥१।४॥

इस संदेह के दूर होने पर, ईश्वर करे, हमारे मन को सन्तोष प्राप्त हो; हमारे भाग्य अच्छे निकलें। आप अपनी इच्छा से सच्चा परिचय देकर हमें कृतार्थ कीजिये। [ हमारा तो अनुमान है कि आप कोई क्षत्रियकुलभूषण ही हैं। ] राजाओं के लिये सच बोलना ही शोभा देता है। झूठ बोलने से पुण्य क्षीण हो जाता है। इसलिये झूठ न बोलना। हे निष्पाप देवतुल्य, शत्रुमथन ! आपके उत्तर को सुनकर मैं विधिपूर्वक विवाह की तैय्यारी कराऊँगा ॥५।७॥

युधिष्ठिर ने कहा—हे पाञ्चालनाथ ! आप घबराइए नहीं; प्रसन्न हूजिए। आप निश्चय जानिए कि

वयं हि क्षत्रिया राजन्पाण्डोः पुत्रा महात्मनः ।
ज्येष्ठं मां विद्धि कौन्तेयं भीमसेनार्जुनाविमौ ॥ ९ ॥
आभ्यां तव सुता राजन्निर्जिता राजसंसदि ।
यमौ च तत्र कुन्ती च यत्र कृष्णा व्यवस्थिता ॥ १० ॥
व्येतु ते मानसं दुःखं क्षत्रियाः स्मो नरर्षभ ।
पद्मिनीव सुतेयं ते ह्रदादन्यह्रदं गता ॥ ११ ॥
इति तथ्यं महाराज सर्वमेतद्ब्रवीमि ते ।
भवान्हि गुरुरस्माकं परमं च परायणम् ॥ १२ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततः स द्रुपदो राजा हर्षव्याकुललोचनः ।
प्रतिवक्तुं मुदा युक्तो नाशकत्तं युधिष्ठिरम् ॥ १३ ॥
यत्नेन तु स तं हर्षं संनिगृह्य परंतपः ।
अनुरूपं तदा वाचा प्रत्युवाच युधिष्ठिरम् ॥ १४ ॥
पप्रच्छ चैनं धर्मात्मा यथा ते प्रद्रुताः पुरात् ।
स तस्मै सर्वमाचख्यावानुपूर्व्येण पाण्डवः ॥ १५ ॥
तच्छ्रुत्वा द्रुपदो राजा कुन्तीपुत्रस्य भाषितम् ।
विगर्हयामास तदा धृतराष्ट्रं नरेश्वरम् ॥ १६ ॥

आपकी इच्छा सचमुच पूरी हुई है। हे महाराज! हम क्षत्रियवंशी महात्मा राजा पाण्डु के पुत्र हैं। मैं सबमें बड़ा युधिष्ठिर हूँ। राजसभा में राजाओं को हराकर आपकी कन्या को ले जानेवाले ये दोनों वीर भीमसेन और अर्जुन हैं। वे दोनों छोटे भाई नकुल और सहदेव हैं। हमारी माता कुन्ती कृष्णा के साथ आपके अन्तःपुर में है। ॥८।१०॥

अब आप हमें क्षत्रिय जानकर अपने मन से चिन्ता हटा दीजिए। आपकी कन्या, पद्मिनी की तरह, एक सरोवर से दूसरे सरोवर में पहुँच गई। हे महाराज! आप हमारे गुरु और परमगति हैं। जो सच बात थी सो मैंने आपसे कह दी॥११।१२॥

वैशम्पायन जी बोले—हे महाराज! युधिष्ठिर के ये वचन सुनते ही द्रुपद की आँखों में आनन्द के आँसू भर आये। उन्होंने युधिष्ठिर से कुछ कहना चाहा, परन्तु आनन्द के वेग से उनका गला भर आया वे कुछ कह न सके। इसके पश्चात् शत्रुमथन द्रुपद ने बड़ी मुश्किल से उस आनन्द के आवेश को सँभालकर उचित वाक्यों से उनका अभिनन्दन किया। फिर उन्होंने वारणावत नगर से, जतुगृह से, भाग निकलने का सब हाल पूछा और युधिष्ठिर ने वर्णन किया। धर्मात्मा महाराज द्रुपद ने युधिष्ठिर के मुख से सब वृत्तान्त सुनकर राजा धृतराष्ट्र की बड़ी निन्दा की ॥१३।१६॥

आश्वासयामास च तं कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
प्रतिजज्ञे च राज्याय द्रुपदो वदतां वर ॥ १७ ॥
ततः कुन्ती च कृष्णा च भीमसेनार्जुनावपि ।
यमौ च राज्ञा संदिष्टं विविशुर्भवनं महत् ॥ १८ ॥
तत्र ते न्यवसन्राजन्यज्ञसेनेन पूजिताः ।
प्रत्याश्वस्तस्ततो राजा सह पुत्रैरुवाच तम् ॥ १९ ॥
गृह्णातु विधिवत्पाणिमद्यायं कुरुनन्दनः ।
पुण्येऽहनि महाबाहुरर्जुनः कुरुतां क्षणम् ॥ २० ॥
वैशम्पायन उवाच-तमब्रवीत्ततो राजा धर्मात्मा च युधिष्ठिरः ।
ममाऽपि दारसम्बन्धः कार्यस्तावद्विशांपते ॥ २१ ॥
द्रुपद उवाच—भवान्वा विधिवत्पाणिं गृह्णातु दुहितुर्मम ।
यस्य वा मन्यसे वीर तस्य कृष्णामुपादिश ॥ २२ ॥
युधिष्ठिर उवाच—सर्वेषां महिषी राजन्द्रौपदी नो भविष्यति ।
एवं प्रव्याहृतं पूर्वं मम मात्रा विशांपते ॥ २३ ॥
अहं चाऽप्यनिविष्टो वै भीमसेनश्च पाण्डवः ।
पार्थेन विजिता चैषा रत्नभूता सुता तव ॥ २४ ॥

फिर युधिष्ठिर को दिलासा देते हुए द्रुपद ने उनको उनका राज्य दिला देने की प्रतिज्ञा की। अब द्रुपद ने पाण्डवों के रहने के लिये एक सुन्दर भवन दिया। उसी में कुन्ती, द्रौपदी और युधिष्ठिर आदि पाण्डव सुख से रहने लगे। राजा द्रुपद नित्य विधिपूर्वक पाण्डवों का आदर-सत्कार करने लगे। इसप्रकार संदेह दूर हो जाने पर, पुत्रों से सलाह करके, द्रुपद ने युधिष्ठिर से कहा—अब कुरुनन्दन अर्जुन शुभ मुहूर्त में द्रौपदी का पाणिग्रहण करें। अभी से देव-पूजा आदि का उत्सव और कुलाचार किया जाना चाहिये ॥१७।२०॥

वैशम्पायन ने कहा— हे महाराज! तब धर्मात्मा युधिष्ठिर ने कहा कि हे राजन्! मुझे भी [illegible] करना होगा। द्रुपद ने कहा—हे वीर! [illegible] आप ही विधिपूर्वक मेरी कन्या का [illegible] कीजिए; अथवा भाइयों में से जिसको आप [illegible] दें वही कृष्णा का पाणिग्रहण करे ॥२१।२२॥

युधिष्ठिर ने कहा—हे महात्मा! द्रौपदी [illegible] भाइयों की धर्मपत्नी होगी। हमारी [illegible] ऐसी ही आज्ञा दे चु[illegible] बाहु-बल से इस कन्या [illegible]

एष नः समयो राजन्रत्नस्य सह भोजनम् ।
न च तं हातुमिच्छामः समयं राजसत्तम ॥ २५ ॥
सर्वेषां धर्मतः कृष्णा महिषी नो भविष्यति ।
आनुपूर्व्येण सर्वेषां गृह्णातु ज्वलने करान् ॥ २६ ॥
द्रुपद उवाच—एकस्य बह्व्यो विहिता महिष्यः कुरुनन्दन ।
नैकस्या बहवः पुंसः श्रूयन्ते पतयः क्वचित् ॥ २७ ॥
लोकवेदविरुद्धं त्वं नाऽधर्मं धर्मविच्छुचिः ।
कर्तुमर्हसि कौन्तेय कस्मात्ते बुद्धिरीदृशी ॥ २८ ॥
युधिष्ठिर उवाच-सूक्ष्मो धर्मो महाराज नाऽस्य विद्मोवयं गतिम् ।
पूर्वेषामानुपूर्व्येण यातं वर्त्माऽनुयामहे ॥ २९ ॥
न मे वागनृतं प्राह नाऽधर्मे धीयते मतिः ।
एवं चैव वदत्यम्बा मम चैतन्मनोगतम् ॥ ३० ॥
एष धर्मो ध्रुवो राजंश्चरैनमविचारयन् ।
मा च शङ्का तत्र ते स्यात्कथंचिदपि पार्थिव ॥ ३१ ॥
द्रुपद उवाच—त्वं च कुन्ती च कौन्तेय धृष्टद्युम्नश्च मे सुतः ।
कथयन्त्वितिकर्तव्यं श्व काले करवामहे ॥ ३२ ॥

रत्न प्राप्त होते हैं उसको हमसब भाई भोगते हैं । इसलिये हे नरश्रेष्ठ ! हम अपने उस नियम के विपरीत कुछ नहीं कर सकते । कृष्णा हम पाचों भाइयों की धर्मपत्नी होगी । अग्नि को साक्षी करके, बड़े छोटे के क्रम के अनुसार, हम पाचों भाइयों के साथ द्रौपदी का विवाह होना चाहिये ॥२५।२६॥

यह सुनकर द्रुपद ने कहा हे कुरुनन्दन ! शास्त्र की विधि से एक पुरुष की अनेक स्त्रियां तो हुआ करती हैं, परन्तु हमने यह सुना भी नहीं कि एक स्त्री के अनेक पति हो सकते हैं । हे कुन्तीपुत्र ! आप तो ज्ञानी और बड़े धर्मात्मा हैं फिर ऐसा वेद विरुद्ध, लोक-विरुद्ध काम करना आपको उचित नहीं । आपकी यह बुद्धि कैसे हुई ? ॥२७।२८॥

युधिष्ठिर ने कहा—हे महाराज ! धर्ममार्ग सूक्ष्म है, उसकी गति हम समझ नहीं सकते । पूर्वपुरुष जिस राह पर चले हैं उसी पर हम चल भर सकते हैं । हम कभी झूठ नहीं बोलते । हमारी प्रवृत्ति कभी अधर्म में नहीं होती । हे राजन् ! हमारी माता की यही आज्ञा है और हमारी भी यही सम्मति है कि कृष्णा हम पाचों भाइयों की धर्मपत्नी हो । हमने यह बात धर्म ही के अनुसार कही है । आप सोच विचार किये बिना यही कीजिए ॥२९।३०॥

हे पृथ्वीनाथ ! आपको इस विषय में किसी-

आश्वासयामास च तं कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
प्रतिजज्ञे च राज्याय द्रुपदो वदतां वर ॥ १७ ॥
ततः कुन्ती च कृष्णा च भीमसेनार्जुनावपि ।
यमौ च राज्ञा संदिष्टं विविशुर्भवनं महत् ॥ १८ ॥
तत्र ते न्यवसन्राजन्यज्ञसेनेन पूजिताः ।
प्रत्याश्वस्तस्ततो राजा सह पुत्रैरुवाच तम् ॥ १९ ॥
गृह्णातु विधिवत्पाणिमद्याऽयं कुरुनन्दनः ।
पुण्येऽहनि महाबाहुरर्जुनः कुरुतां क्षणम् ॥ २० ॥
वैशम्पायन उवाच-तमब्रवीत्ततो राजा धर्मात्मा च युधिष्ठिरः ।
ममाऽपि दारसम्बन्धः कार्यस्तावद्विशांपते ॥ २१ ॥
द्रुपद उवाच—भवान्वा विधिवत्पाणिं गृह्णातु दुहितुर्मम ।
यस्य वा मन्यसे वीर तस्य कृष्णामुपादिश ॥ २२ ॥
युधिष्ठिर उवाच—सर्वेषां महिषी राजन्द्रौपदी नो भविष्यति ।
एवं प्रव्याहृतं पूर्वं मम मात्रा विशांपते ॥ २३ ॥
अहं चाऽप्यनिविष्टो वै भीमसेनश्च पाण्डवः ।
पार्थेन विजिता चैषा रत्नभूता सुता तव ॥ २४ ॥

फिर युधिष्ठिर को दिलासा देते हुए द्रुपद ने उनको उनका राज्य दिला देने की प्रतिज्ञा की। अब द्रुपद ने पाण्डवों के रहने के लिये एक सुन्दर भवन दिया। उसी में कुन्ती, द्रौपदी और युधिष्ठिर आदि पाण्डव सुख से रहने लगे। राजा द्रुपद नित्य विधिपूर्वक पाण्डवों का आदर-सत्कार करने लगे। इसप्रकार संदेह दूर हो जाने पर, पुत्रों से सलाह करके, द्रुपद ने युधिष्ठिर से कहा—अब कुरुनन्दन अर्जुन शुभ मुहूर्त में द्रौपदी का पाणिग्रहण करें। अभी से देव-पूजा आदि का उत्सव और कुलाचार किया जाना चाहिये ॥१७-२०॥

वैशम्पायन ने कहा— हे महाराज! तब धर्मात्मा युधिष्ठिर ने कहा कि हे राजन्! मुझे भी विवाह करना होगा। द्रुपद ने कहा—हे वीर! तो फिर आप ही विधिपूर्वक मेरी कन्या का पाणिग्रहण कीजिए; अथवा भाइयों में से जिसको आप अनुमति दें वही कृष्णा का पाणिग्रहण करे ॥२१-२२॥

युधिष्ठिर ने कहा—हे महात्मा! द्रौपदी हमसब भाइयों की धर्मपत्नी होगी। हमारी माता पहले ऐसी ही आज्ञा दे चुकी हैं। अर्जुन ने अपने बाहु-बल से इस कन्या-रत्न को प्राप्त किया है। मेरा और भीमसेन का अभी विवाह नहीं हुआ। हमारा भी समानरूप से इस कन्या-रत्न में हिस्सा है। हमारा सबका नियम यह है कि जो कोई

एष नः समयो राजन्त्रत्नस्य सह भोजनम् ।
न च तं हातुमिच्छामः समयं राजसत्तम ॥ २५ ॥
सर्वेषां धर्मतः कृष्णा महिषी नो भविष्यति ।
आनुपूर्व्येण सर्वेषां गृह्णातु ज्वलने करान् ॥ २६ ॥
द्रुपद उवाच—एकस्य बह्व्यो विहिता महिष्यः कुरुनन्दन ।
नैकस्या बहवः पुंसः श्रूयन्ते पतयः क्वचित् ॥ २७ ॥
लोकवेदविरुद्धं त्वं नाऽधर्मं धर्मविच्छुचिः ।
कर्तुमर्हसि कौन्तेय कस्मात्ते बुद्धिरीदृशी ॥ २८ ॥
युधिष्ठिर उवाच-सूक्ष्मो धर्मो महाराज नाऽस्य विद्मोवयं गतिम् ।
पूर्वेषामानुपूर्व्येण यातं वर्त्माऽनुयामहे ॥ २९ ॥
न मे वागनृतं प्राह नाऽधर्मे धीयते मतिः ।
एवं चैव वदत्यम्बा मम चैतन्मनोगतम् ॥ ३० ॥
एष धर्मो ध्रुवो राजंश्चरैनमविचारयन् ।
मा च शङ्का तत्र ते स्यात्कथंचिदपि पार्थिव ॥ ३१ ॥
द्रुपद उवाच—त्वं च कुन्ती च कौन्तेय धृष्टद्युम्नश्च मे सुतः ।
कथयन्त्वितिकर्तव्यं श्व. काले करवामहे ॥ ३२ ॥

रत्नरूप्तु लाते हैं उसको हमसब भाई भोगते हैं। इसलिये हे नरश्रेष्ठ ! हम अपने उस नियम के विपरीत कुछ नहीं कर सकते। कृष्णा हम पाचों भाइयों की धर्मपत्नी होगी। अग्नि को साक्षी करके, बड़े छोटे के क्रम के अनुसार, हम पाचों भाइयों के साथ द्रौपदी का विवाह होना चाहिये ॥२३।२६॥

यह सुनकर द्रुपद ने कहा हे कुरुनन्दन ! शास्त्र की विधि से एक पुरुष की अनेक स्त्रियां तो हुआ करती हैं; परन्तु हमने यह सुना भी नहीं कि एक स्त्री के अनेक पति हो सकते हैं। हे कुन्तीपुत्र ! आप तो ज्ञानी और बड़े धर्मात्मा हैं फिर ऐसा वेद विरुद्ध, लोक-विरुद्ध काम करना आपको उचित नहीं। आपकी यह बुद्धि कैसे हुई ? ॥२७।२८॥

युधिष्ठिर ने कहा—हे महाराज ! धर्ममार्ग सूक्ष्म है, उसकी गति हम समझ नहीं सकते। पूर्वपुरुष जिस राह पर चले हैं उसी पर हम चल सकते हैं। हम कभी झूठ नहीं बोलते। हमारी प्रवृत्ति कभी अधर्म में नहीं होती। हे राजन् ! हमारी माता की यही आज्ञा है और हमारी भी यही सम्मति है कि कृष्णा हम पांचों भाइयों की धर्मपत्नी हो। हमने यह बात धर्म ही के अनुसार कही है। आप सोच-विचार किये बिना यही कीजिए ॥२९।३०॥

हे पृथ्वीनाथ ! आपको इस विषय में किसी-

वैशम्पायन उवाच-ते समेत्य ततः सर्वे कथयन्ति स्म भारत ।
अथ द्वैपायनो राजन्नभ्यागच्छद्यदृच्छया ॥ ३३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि द्वैपायनागमने सप्तनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९७ ॥

तरह कुछ शङ्का न करनी चाहिये। द्रुपद ने कहा—हे कुन्तीपुत्र! आप पहले कुन्ती और मेरे पुत्र धृष्टद्युम्न के साथ सलाह करके कर्तव्य का निश्चय कर लीजिए। जो निश्चय होगा वही कल किया जायगा। वैशम्पायन ने कहा—हे भारत! इसके पश्चात् सब लोग मिलकर इस बारे में विचार करने लगे। इसी समय भगवान् वेदव्यास इच्छानुसार वहाँ पर आ गये ॥३१।३३॥

आदिपर्व का एक सौ सत्तानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ अष्टनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९८ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततस्ते पाण्डवाः सर्वे पाञ्चाल्यश्च महायशाः ।
प्रत्युत्थाय महात्मानं कृष्णं सर्वेऽभ्यवादयन् ॥ १ ॥
प्रतिनन्द्य स तां पूजां पृष्ट्वा कुशलमन्ततः ।
आसने काञ्चने शुद्धे निषसाद महामनाः ॥ २ ॥
अनुज्ञातास्तु ते सर्वे कृष्णेनाऽमिततेजसा ।
आसनेषु महार्हेषु निषेदुर्द्विपदां वराः ॥ ३ ॥
ततो मुहूर्तान्मधुरां वाणीमुच्चार्य पार्षतः ।
पप्रच्छ तं महात्मानं द्रौपद्यर्थं विशांपते ॥ ४ ॥
कथमेका बहूनां स्याद्धर्मपत्नी न सङ्करः ।
एतन्मे भगवान्सर्वं प्रब्रवीतु यथातथम् ॥ ५ ॥
व्यास उवाच—अस्मिन्धर्मे विप्रलब्धे लोकवेदविरोधके ।
यस्य यस्य मतं यद्यच्छ्रोतुमिच्छामि तस्य तत् ॥ ६ ॥

एक सौ अट्ठानवे अध्याय ॥ १९८ ॥

वैशम्पायन बोले—हे राजा जनमेजय! व्यास जी को आते देखकर द्रुपद और पाण्डव उठ खड़े हुए। सबने प्रणाम करके उनका पूजन किया। महामनस्वी महर्षि व्यास उनकी पूजा ग्रहण करके कुशल-प्रश्न के उपरान्त सुवर्ण के आसन पर बैठे ॥१।२॥

अब उनकी आज्ञा पाकर राजा द्रुपद और पाण्डव भी अपने-अपने आसनों पर बैठ गये। हे पृथ्वीनाथ! पृषतराज पुत्र राजा पाञ्चाल ने क्षणभर पीछे मधुर वचन कहके महात्मा ऋषि से द्रौपदी के सम्बन्ध में प्रश्न किया ॥३।४॥

हे भगवन्! एक स्त्री अनेक पुरुषों की धर्मपत्नी कैसे हो सकती है! इस बारे में आप हम सबको

द्रुपद उवाच—अधर्मोऽयं मम मतो विरुद्धो लोकवेदयोः ।
न ह्येका विद्यते पत्नी बहूनां द्विजसत्तम ॥ ७ ॥
न चाऽप्याचरितः पूर्वैरयं धर्मो महात्मभिः ।
न चाऽप्यधर्मो विद्वद्भिश्चरितव्यः कथंचन ॥ ८ ॥
ततोऽहं न करोम्येनं व्यवसायं क्रियां प्रति ।
धर्मः सदैव संदिग्धः प्रतिभाति हि मे त्वयम् ॥ ९ ॥
धृष्टद्युम्न उवाच—यवीयसः कथं भार्यां ज्येष्ठो भ्राता द्विजर्षभ ।
ब्रह्मन्समभिवर्तेत सद्वृत्तः संस्तपोधन ॥ १० ॥
न तु धर्मस्य सूक्ष्मत्वाद्गतिं विद्मः कथंचन ।
अधर्मो धर्म इति वा व्यवसायो न शक्यते ॥ ११ ॥
कर्तुमस्मद्विधैर्ब्रह्मंस्ततोऽयं न व्यवस्यते ।
पञ्चानां महिषी कृष्णा भवत्विति कथंचन ॥ १२ ॥
युधिष्ठिर उवाच—न मे वागनृतं प्राह नाऽधर्मे धीयते मतिः ।
वर्तते हि मनो मेऽत्र नैषोऽधर्मः कथंचन ॥ १३ ॥
श्रूयते हि पुराणेऽपि जटिला नाम गौतमी ।
ऋषीनध्यासितव्रती सप्त धर्मभृतां वरा ॥ १४ ॥

ठीक ठीक व्यवस्था दीजिए । व्यास जी ने कहा—वेद और लोकाचार में प्रसिद्ध न रहने से यह धर्म लोप हो गया है, परन्तु इस विषय में तुममें से किसका क्या मत है, सुना चाहता हूं ॥५।६॥

द्रुपद ने कहा—हे द्विजश्रेष्ठ ! मैं तो इस कर्म को लोक और धर्म के विपरीत जानता हूं। कहीं ऐसा नहीं हुआ है कि एक स्त्री बहुत से मनुष्यों की पत्नी हुई हो और न किसी महात्मा ने ऐसा पहले किया है । यह सर्वथा अधर्म है और विद्वानों को अधर्म कभी न करना चाहिये ॥७।८॥

इसलिये मैं इस काम में हाथ डालने का साहस नहीं कर सकता हूं, यह धर्म मुझको सदा सन्देह से भरा हुआ प्रतीत हो रहा है । उसके पीछे धृष्टद्युम्न ने कहा—हे ब्रह्मन् ! आप ब्राह्मणों में श्रेष्ठ और तपोबल से बली हैं, कहें तो सही, कि बड़ा भाई सच्चरित्र होकर क्योंकर छोटे भाई की स्त्री से मिल सकता है ॥९।१०॥

इसमें सन्देह नहीं कि धर्म की गति सूक्ष्म होने के कारण हम उसे नहीं जान सकते परन्तु अधर्म को धर्म भी नहीं मान सकते । इसीलिए हम ऐसे लोग ऐसा काम का अनुमोदन नहीं कर सकते । मैं यह सम्मति नहीं दे सकता कि द्रौपदी पांच पुरुषों की पत्नी हो ॥११।१२॥

युधिष्ठिर ने कहा—मैंने न तो कभी झूठ ही

तथैव मुनिजा वार्क्षी तपोभिर्भावितात्मनः ।
संगताऽभूद्दश भ्रातॄनेकनाम्नः प्रचेतसः ॥ १५ ॥
गुरोर्हि वचनं प्राहुर्धर्म्यं धर्मज्ञसत्तम ।
गुरूणां चैव सर्वेषां माता परमको गुरुः ॥ १६ ॥
सा चाऽप्युक्तवती वाचं भैक्ष्यवद्भुज्यतामिति ।
तस्मादेतदहं मन्ये परं धर्मं द्विजोत्तम ॥ १७ ॥
कुन्त्युवाच—एवमेतद्यथा प्राह धर्मचारी युधिष्ठिरः ।
अनृतान्मे भयं तीव्रं मुच्येऽहमनृतात्कथम् ॥ १८ ॥
व्यास उवाच अनृतान्मोक्ष्यसे भद्रे धर्मश्चैष सनातनः ।
न तु वक्ष्यामि सर्वेषां पाञ्चाल शृणु मे स्वयम् ॥ १९ ॥
यथाऽयं विहितो धर्मो यतश्चायं सनातनः ।
यथा च प्राह कौन्तेयस्तथा धर्मो न संशयः ॥ २० ॥
वैशम्पायन उवाच-तत उत्थाय भगवान्व्यासो द्वैपायनः प्रभुः ।
करे गृहीत्वा राजानं राजवेश्म समाविशत् ॥ २१ ॥
पाण्डवाश्चाऽपि कुन्ती च धृष्टद्युम्नश्च पार्षतः ।
विविशुर्यत्र तत्रैव प्रतीक्षन्ते स्म तावुभौ ॥ २२ ॥

कहा और न अधर्म में मेरी प्रवृत्ति ही हो सकती है। मेरी समझ में तो हम पांचों के साथ विवाह होना धर्म के विपरीत नहीं है। हमने पुराणों में भी सुना है कि जटिला नाम गौतम कुल की ऐसी धर्मात्मा स्त्री के साथ सात ऋषियों का विवाह हुआ था ॥१३।१४॥

और वार्क्षी नाम एक ऋषि की पुत्री से प्रचेता नाम दस भाइयों से विवाह हुआ था। हे धर्मज्ञ! बड़े-बूढ़ों की आज्ञा का पालन ही धर्म समझा जाता है। माता के समान बड़ा कोई नहीं है। माता का दर्जा सबसे बढ़कर है ॥१५।१६॥

उन्होंने आज्ञा दी है कि तुम सब भाई, भिक्षा की तरह, द्रौपदी को ग्रहण करो। इस कारण मुझे तो यही परमधर्म जान पड़ता है। कुन्ती ने कहा—धर्मात्मा युधिष्ठिर ने ठीक कहा है। मैं मिथ्या वचन से बहुत डरती हूं। मेरे वचन को झूठ न होने देने का इसके सिवा और क्या उपाय है ॥१७।१८॥

व्यास जी ने कहा—हे भद्रे! तुमको झूठ बोलने के पाप में लिप्त न होना होगा। जो तुमने कहा है वह सनातनधर्म के अनुकूल है। अब व्यास जी ने द्रुपद से कहा—हे पांचाल! मैं सब के आगे अपनी सम्मति नहीं दे सकता। आओ, मैं एकान्त में तुम्हारे आगे इसी सम्बन्ध की एक कथा कहूंगा। तुम चिन्ता न करो। धर्म की व्यवस्था के अनुसार

ततो द्वैपायनस्तस्मै नरेन्द्राय महात्मने ।
आचख्यौ तद्यथा धर्मो बहूनामेकपत्निता ॥ २३ ॥

इति श्रीमन्माहभारते आदिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि व्यासवाक्ये अष्टनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९८ ।

इसे सनातनधर्म ही मानना चाहिये । युधिष्ठिर ने जो कहा है वही धर्मयुक्त है । इसमें किसीप्रकार का संदेह नहीं ॥१९।२०॥

वैशम्पायन ने कहा—हे महाराज! अनन्तर व्यास जी उठ खड़े हुए और राजा का हाथ पकड़कर उन्हें भवन के भीतर एकान्त स्थान में ले गये । पीछे से पाण्डव, कुन्ती और धृष्टद्युम्न भी वहां पहुंच गये। तब व्यास जी राजा द्रुपद के आगे कहने लगे कि एक पत्नी के अनेक पति होना क्यों धर्म है ॥२१।२३॥

आदिपर्व का एक सौ अट्ठानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ नवनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९९ ॥

व्यास उवाच-पुरा वै नैमिषारण्ये देवाः सत्रमुपासते ।
तत्र वैवस्वतो राजञ्छामित्रमकरोत्तदा ॥ १ ॥
ततो यमो दीक्षितस्तत्र राजन्नाऽमारयत्कंचिदपि प्रजानाम् ।
ततः प्रजास्ता बहुला बभूवुः कालातिपातान्मरणप्रहीणाः ॥ २ ॥
सोमश्च शक्रो वरुणः कुबेरः साध्या रुद्रा वसवोऽथाश्विनौ च ।
प्रणेतारं भुवनस्य प्रजापतिं समाजग्मुस्तत्र देवास्तथाऽन्ये ॥ ३ ॥
ततोऽब्रुवन्लोकगुरुं समेता भयात्तीव्रान्मानुषाणां विवृद्धया ।
तस्माद्भयादुद्विजन्तः सुखेप्सवः प्रयाम सर्वे शरणं भवन्तम् ॥ ४ ॥

एक सौ निन्नानवे अध्याय ॥ १९९ ॥

श्री व्यास जी ने कहा हे राजा द्रुपद! पूर्व समय में देवताओं ने नैमिषारण्य क्षेत्र में एक यज्ञ आरम्भ किया था । उस यज्ञ में सूर्य के पुत्र यमराज को यज्ञ के पशुओं के मारने के काम पर नियत किया था । बहुत दिनों तक दीक्षित रहने के कारण से किसी संसारी जीव की मृत्यु नहीं हुई। और इस कारण से सब संसार के मनुष्य आदि बहुत बढ़ गये ॥१।२॥

अनन्तर चन्द्रमा, इन्द्र, वरुण, कुबेर, साध्यगण, रुद्रगण, वसुगण, अश्विनीकुमार आदि सब देवता मिलकर सृष्टिकर्ता प्रजापति ब्रह्मा के पास पहुंचे । सब ने ब्रह्मा जी से कहा—हे भगवन्! मनुष्यों की बढ़ोतरी देखकर हमें बड़ा डर लग रहा है। उनकी बढ़ोतरी देखकर हम लोग बहुत ही चिन्तित और घबराये हुए हैं । हम आपकी शरण में इसलिये आये हैं जिसमें हमारा यह डर और चिन्ता दूर हो तथा हम सुखी हों ॥३।४॥

ब्रह्मा ने कहा—मनुष्यों से तुमको क्या डर है?

पितामह उवाच-किं वो भयं मानुषेभ्यो यूयं सर्वे यदाऽमराः ।
मा वो मर्त्यसकाशाद्धि भयं भवितुमर्हति ॥ ५ ॥
देवा ऊचुः—मर्त्या अमर्त्याः संवृत्ता न विशेषोऽस्ति कश्चन ।
अविशेषादुद्विजन्तो विशेषार्थमिहाऽऽगताः ॥ ६ ॥
भगवानुवाच-वैवस्वतो व्यापृतः सत्रहेतोस्तेन त्विमे न म्रियन्ते मनुष्याः ।
तस्मिन्नेकाग्रे कृतसर्वकार्ये तत एषां भवितैवाऽन्तकालः ॥ ७ ॥
वैवस्वतस्यैव तनुर्विभक्ता वीर्येण युष्माकमुत प्रवृद्धा ।
सैषामन्तो भविता ह्यन्तकाले न तत्र वीर्यं भविता नरेषु ॥ ८ ॥
व्यास उवाच-ततस्तु ते पूर्वजदेववाक्यं श्रुत्वा जग्मुर्यत्र देवा यजन्ते ।
समासीनास्ते समेता महाबला भागीरथ्यां ददृशुः पुण्डरीकम् ॥ ९ ॥
दृष्ट्वा च तद्विस्मितास्ते बभूवुस्तेषामिन्द्रस्तत्र शूरो जगाम ।
सोऽपश्यद्योपामथ पावकप्रभां यत्र देवी गङ्गा सततं प्रसूता ॥ १० ॥
सा तत्र योषा रुदती जलार्थिनी गङ्गां देवीं व्यवगाह्य व्यतिष्ठत् ।
तस्याऽश्रुबिन्दुः पतितो जले यस्तत्पद्ममासीदथ तत्र काञ्चनम् ॥ ११ ॥

तुम अमर हो, और मनुष्य मरणशील हैं। इसलिये मनुष्यों से डरना तुम्हारे लिये ठीक नहीं। देवताओं ने कहा—हे महाराज! अब मनुष्य भी न मरने से अमर होने की तुल्य हो गये हैं। इससे देवता और मनुष्यों में कुछ भेद नहीं रहा। कुछ भेद न रहने के कारण ही हम इतना व्याकुल हो रहे हैं। इस समय हम आपके पास इसीलिये आये हैं कि हमारी विशेषता बनी रहने का आप उपाय कीजिए ॥५।६॥

यह सुनकर ब्रह्मा ने कहा—यमराज इस समय यज्ञ में लगे हुए हैं, इसी से मनुष्यों की मृत्यु नहीं होती। सत्रयज्ञ के समाप्त होने पर वे मनुष्यों का नाश करेंगे। शरीर ( रोग आदि ) तुम्हारे वीर्य के द्वारा बढ़ने, पर या विभक्त होने पर, उसी के द्वारा मनुष्यों का नाश होगा। उसपर मनुष्यों की शक्ति का कुछ वश नहीं चलेगा। व्यास जी बोले—अपने पूर्व-पुरुष ब्रह्मा के ये वचन सुनकर सब देवता उस यज्ञमण्डप में लौट आये जहां देवता यज्ञ कर रहे थे। इसके पश्चात् एक दिन सब देवता एक जगह बैठे हुए थे कि उन्होंने देखा, गङ्गा की धारा में एक सोने का कमल बहता चला जा रहा है ॥७।९॥

उसे देखकर सबको बहुत अचरज हुआ। सब में प्रधान और वीर इन्द्रदेव उस पुष्प का ठीक-ठीक वृत्तान्त जानने के लिये चल पड़े। गंगा की धारा जिस स्थान से निकलती है वहां पहुंचकर इन्द्र ने एक अग्निशिखा के समान तेजस्विनी स्त्री को देखा। वह स्त्री रोती हुई जल की चाह से गङ्गा के भीतर खड़ी हुई थी। उसकी आंखों से जो आंसू की बूंदें गिरती थीं वही सुवर्ण-कमल बन जाते थे। यह आश्चर्यलीला देखकर इन्द्र

तदद्भुतं प्रेक्ष्य वज्री तदानीमपृच्छत्तां योषितमन्तिकाद्वै ।
का त्वं भद्रे रोदिषि कस्य हेतोर्वाक्यं तथ्यं कामयेऽहं ब्रवीहि ॥ १२ ॥
स्त्र्युवाच-त्वं वेत्स्यसे मामिह याऽस्मि शक्र यदर्थं चाऽहं रोदिमि मन्दभाग्या ।
आगच्छ राजन्पुरतो गमिष्ये द्रष्टासि तद्रोदिमि यत्कृतेऽहम् ॥ १३ ॥
व्यास उवाच-तां गच्छन्तीमन्वगच्छत्तदानीं सोऽपश्यदारात्तरुणं दर्शनीयम् ।
सिंहासनस्थं युवतीसहायं क्रीडन्तमक्षैर्गिरिराजमूर्ध्नि ॥ १४ ॥
तमब्रवीद्देवराजो ममेदं त्वं विद्धि विद्वन्भुवनं वशे स्थितम् ।
ईशोऽहमस्मीति समन्युरब्रवीद् दृष्ट्वा तमक्षैः सुभृशं प्रमत्तम् ॥ १५ ॥
क्रुद्धं च शक्रं प्रसमीक्ष्य देवो जहास शक्रं च शनैरुदैक्षत ।
संस्तम्भितोऽभूदथ देवराजस्तेनेक्षितः स्थाणुरिवाऽवतस्थे ॥ १६ ॥
यदा तु पर्याप्तमिहाऽस्य क्रीडया तदा देवीं रुदतीं तामुवाच ।
आनीयतामेष यतोऽहमारान्नैनं दर्पः पुनरप्याविशेत ॥ १७ ॥
ततः शक्रः स्पृष्टमात्रस्तया तु स्रस्तैरङ्गैः पतितोऽभूद्धरण्याम् ।
तमब्रवीद्भगवानुग्रतेजा मैवं पुनः शक्र कृथाः कथंचित् ॥ १८ ॥
निवर्तयैनं च महाद्रिराजं बलं च वीर्यं च तवाऽप्रमेयम् ।
छिद्रस्य चैवाऽऽविश मध्यमस्य यत्राऽऽसते त्वद्विधाः सूर्यभासः ॥ १९ ॥

उस स्त्री के पास गये और पूछने लगे—हे भद्रे! तुम कौन हो! क्यों रो रही हो? मैं इसका ठीक-ठीक हाल जानना चाहता हूं ॥१०।१२॥

उस स्त्री ने कहा—हे देवराज! मैं बड़ी अभागी हूं, तुम मेरे साथ चलो, तो जान सकोगे कि मैं कौन और क्यों रो रही हूं। हे महाराज! तुम मेरे साथ-साथ आओ, मैं तुम्हारे आगे चलती हूं मेरी रुलाई का कारण तुम देख लोगे। व्यास जी बोले—देवराज तब स्त्री की यह बात सुनकर उसके पीछे-पीछे चलने लगे। आगे कुछ दूर जाकर पास ही हिमाचल की चोटी पर देखा कि एक परम सुन्दर युवा पुरुष युवती के साथ सिंहासन पर बैठा चौसर खेल रहा है। इन्द्र के वहां पहुंचने पर भी उस युवक ने उनकी ओर ध्यान नहीं दिया। इस कारण इन्द्र को क्रोध चढ़ आया। उन्होंने क्रोध से भरी दृष्टि से उस युवक की ओर देखकर बड़े उच्च स्वर से कहा—हे पुरुष! तुमको मालूम होना चाहिये कि यह भुवन मेरा है, इस कारण मेरे ही अधीन है। मैं ईश्वर हूं। इन्द्र के गर्व से भरे वचन सुनकर उस देवता ने मुसकराकर इन्द्र की ओर देखा। इन्द्र उसके देखते ही जड़ की तुल्य खड़े के खड़े रह गये। चौसर का खेल जब समाप्त हो चुका तब उस युवा पुरुष ने उस रो रही स्त्री से कहा—इन्द्र को मेरे पास ले आ। मैं वही करूँगा

स तद्विवृत्य विवरं महागिरेस्तुल्यद्युतींश्चतुरोऽन्यान्ददर्श ।
स तानभिप्रेक्ष्य बभूव दुःखितः कच्चिन्नाऽहं भविता वै यथेमे ॥ २० ॥
ततो देवो गिरिशो वज्रपाणिं विवृत्य नेत्रे कुपितोऽभ्युवाच ।
दरीमेतां प्रविश त्वं शतक्रतो यन्मां बाल्यादवमंस्थाः पुरस्तात् ॥ २१ ॥
उक्तस्त्वेवं विभुना देवराजः प्रावेपताऽऽर्तो भृशमेवाऽभिषङ्गात् ।
स्रस्तैरङ्गैरनिलेनेव नुन्नमश्वत्थपत्रं गिरिराजमूर्ध्नि ॥ २२ ॥
स प्राञ्जलिर्वै वृषवाहनेन प्रवेपमानः सहसैवमुक्तः ।
उवाच देवं बहुरूपमुग्रं द्रष्टाऽशेषस्य भुवनस्य त्वं भवाऽद्य ॥ २३ ॥
तमब्रवीदुग्रवर्चाः प्रहस्य नैवंशीलाः शेषमिहाऽऽप्नुवन्ति ।
एतेऽप्येवं भवितारः पुरस्तात्तस्मादेतां दरीमाविशाऽत्रैव शेष्व ॥ २४ ॥
तत्र ह्येवं भवितारो न संशयो योनिं सर्वे मानुषीमाविशध्वम् ।
तत्र यूयं कर्म कृत्वाऽविषह्यं बहूनन्यान्निधनं प्रापयित्वा ॥ २५ ॥
आगन्तारः पुनरेवेन्द्रलोकं स्वकर्मणा पूर्वजितं महार्हम् ।
सर्वं मया भाषितमेतदेवं कर्तव्यमन्यद्विविधार्थयुक्तम् ॥ २६ ॥

जिससे फिर उसके शरीर में गर्व का भाव प्रवेश न कर सके। उस स्त्री ने आकर जैसे ही इन्द्र के शरीर में हाथ लगाया वैसे ही वे पृथ्वी पर गिर पड़े। तब उग्र तेजवाले युवकरूप भगवान् शङ्कर ने उनसे कहा ॥१३।१८॥

हे इन्द्र ! अब कभी ऐसा न करना। तुम्हारा बल और वीर्य बहुत अधिक है। इसलिये इस बड़ी भारी शिला को उठाकर नीचे की कन्दरा में जाओ। वहां तुम्हारे ऐसे सूर्य-तुल्य तेजस्वी और भी इन्द्र हैं। इन्द्र ने वह शिला हटाकर देखा कि गुफा के भीतर उन्हीं के ऐसे और भी चार इन्द्र मौजूद है। उन्हें देखकर इन्द्र बहुत ही दुःखी हुए और सोचने लगे कि क्या मेरी भी इनकी ऐसी दशा होगी। तब शङ्कर ने क्रोध से भरी दृष्टि से भयङ्कर भाव प्रकट करके कहा-तुम इसी कन्दरा के भीतर जाओ; क्योंकि तुमने अभी मूर्खता के कारण मेरा अपमान किया है। ॥१९।२१॥

रुद्र के यह कहने पर, पर्वत के शिखर पर लगे पीपल के पत्ते की तरह, डर के मारे इन्द्र कांपने लगे। वे बैल पर चढ़े महादेव जी से एकाएक ऐसी कटीली बात सुनकर थरथराये हुए दोनों हाथ जोड़कर अनेक रूप धारण करनेवाले उन कठोर देव से बोले ॥२२।२३॥

हे आदिनाथ ! तुम चराचर सहित विश्व के देखनेवाले हो, तुम सब कुछ जानते हो। तब कठोर तेजस्वी महादेव जी हंसकर बोले—मैं उनपर कभी प्रसन्न नहीं होता, जो लोग ऐसा अहंकारी स्वभाव रखते हैं। देखो, ये चारों पुरुष भी पहले तुम्हारे ऐसा कर्म कर चुके हैं और उससे इस दिशा को पहुंचे हैं। इसलिये तुम भी इन्हीं की तरह इस पहाड़

पूर्वेन्द्रा ऊचुः-गमिष्यामो मानुषं देवलोकाद्दुराधरो विहितो यत्र मोक्षः ।
देवास्त्वस्मानादधीरञ्जनन्यां धर्मो वायुर्मघवानश्विनौ च ।
अस्त्रैर्दिव्यैर्मानुपान्योधयित्वा आगन्तारः पुनरेवेन्द्रलोकम् ॥ २७ ॥
व्यास उवाच—एतच्छ्रुत्वा वज्रपाणिर्वचस्तु देवश्रेष्ठं पुनरेवेदमाह ।
वीर्येणाऽहं पुरुषं कार्यहेतोर्दद्यामेषां पञ्चमं मत्प्रसूतम् ॥ २८ ॥
विश्वभुग्भूतधामा च शिविरिन्द्रः प्रतापवान् ।
शान्तिश्चतुर्थस्तेषां वै तेजस्वी पञ्चमः स्मृतः ॥ २९ ॥
तेषां कामं भगवानुग्रधन्वा प्रादादिष्टं सन्निसर्गाद्यथोक्तम् ।
तां चाप्येषां योषितं लोककान्तां श्रियं भार्यां व्यदधान्मानुषेषु ॥ ३० ॥
तैरेव सार्धं तु ततः स देवो जगाम नारायणमप्रमेयम् ।
अनन्तमव्यक्तमजं पुराणं सनातनं विश्वमनन्तरूपम् ॥ ३१ ॥
स चापि तद्व्यदधात्सर्वमेव ततः सर्वे संबभूवुर्धरण्याम् ।
स चापि केशौ हरिरुद्वबर्ह शुक्लमेकमपरं चापि कृष्णम् ॥ ३२ ॥

की कन्दरा में पड़े रहो ॥२४।२५॥

इसके पश्चात् तुम सबको और इस स्त्री को मनुष्ययोनि में उत्पन्न होना पड़ेगा। यह स्त्री तुम्हारी धर्मपत्नी होगी। वहां तुम अद्भुत कार्य और असह्य प्राणियों का नाश करके फिर अपने कर्म के बल से पूर्वोपार्जित इन्द्रलोक में आ जाओगे। मेरा यह कथन बिलकुल सच है। इसके अतिरिक्त मनुष्य-लोक में तुमको देवताओं के प्रयोजन से और भी अनेक काम करने पड़ेंगे। तब पहले के इन्द्र लोग बोले—हे देव! जिस मनुष्यलोक में मोक्ष प्राप्त होना दुर्लभ है वहां हम अवश्य आयँगे, परन्तु हमारी प्रार्थना यह है कि धर्म, वायु, इन्द्र और अश्विनीकुमार से हमारी उत्पत्ति हो तथा दिव्य अस्त्रों के द्वारा मनुष्यों से युद्ध करके हम इन्द्रलोक में लौट आवें ॥२६।२७॥

व्यास जी बोले—हे राजन्! नये आये हुए इन्द्र ने शम्भु के वचन सुनकर कहा—मैं देवकार्य के लिये, अपने वीर्य से, पांचवां पुरुष उत्पन्न करके पांच पुरुषों की पूर्ति कर दूंगा। हे महाराज! इन पांच इन्द्रों में से पहले का नाम विश्वभुक्, दूसरे का भूतधामा, तीसरे का शिवि, चौथे का शान्ति और पांचवें का नाम तेजस्वी था। इन इन्द्रों ने अपने-अपने स्वभाव के अनुसार जैसी इच्छा की वैसी ही आज्ञा शङ्कर ने दी। वह जो सुन्दरी स्त्री रो रही थी उसे, शङ्कर ने, मनुष्यलोक में उत्पन्न होकर पांचों इन्द्रों की स्त्री होने के लिये आज्ञा दी ॥२८।२९॥

अब इन सबको साथ लेकर भगवान् शङ्कर अप्रमेय, अनन्त, अव्यक्त, अज, पुराण, सनातन, विश्वरूप, अनन्तरूप, नारायण के समीप गये। उन्होंने भी शङ्कर के इस काम का अनुमोदन किया। वे इन्द्र पृथ्वी पर मनुष्ययोनि में उत्पन्न हुए।

तौ चापि केशौ निविशेतां यदूनां कुले स्त्रियौ देवकीं रोहिणीं च ।
तयोरेको बलदेवो बभूव योऽसौ श्वेतस्तस्य देवस्य केशः ।
कृष्णो द्वितीयः केशवः संबभूव केशो योऽसौ वर्णतः कृष्ण उक्तः ॥ ३३ ॥
ये ते पूर्वं शक्ररूपा निबद्धास्तस्यां दर्यां पर्वतस्योत्तरस्य ।
इहैव ते पाण्डवा वीर्यवन्तः शक्रस्यांशः पाण्डवः सव्यसाची ॥ ३४ ॥
एवमेते पाण्डवाः संबभूवुर्ये ते राजन्पूर्वमिन्द्रा बभूवुः ।
लक्ष्मीश्चैषां पूर्वमेवोपदिष्टा भार्या यैषा द्रौपदी दिव्यरूपा ॥ ३५ ॥
कथं हि स्त्री कर्मणा ते महीतलात्समुत्तिष्ठेदन्यतो दैवयोगात् ।
यस्या रूपं सोमसूर्यप्रकाशं गन्धश्चाऽस्याः क्रोशमात्रात्प्रवाति ॥ ३६ ॥
इदं चाऽन्यत्प्रीतिपूर्वं नरेन्द्र ददानि ते वरमत्यद्भुतं च ।
दिव्यं चक्षुः पश्य कुन्तीसुतांस्त्वं पुण्यैर्दिव्यैः पूर्वदेहैरुपेतान् ॥ ३७ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततो व्यासः परमोदारकर्मा शुचिर्विप्रस्तपसा तस्य राज्ञः ।
चक्षुर्दिव्यं प्रददौ तांश्च सर्वान्राजाऽपश्यत्पूर्वदेहैर्यथावत् ॥ ३८ ॥
ततोदिव्यान्हेमकिरीटमालिनः शक्रप्रख्यान्पावकादित्यवर्णान् ।
बद्धापीडांश्चारुरूपांश्च यूनो व्यूढोरस्कांस्तालमात्रान्ददर्श ॥ ३९ ॥

भगवान् हरि ने भी अपने सिर के दो बाल उखाड़े। उनमें एक श्वेत और एक काला था ॥३०।३२॥

इन दोनों केशों को उन्होंने यदु-कुल में रोहिणी और देवकी के गर्भ में स्थापित कर दिया। श्वेतकेश से बलराम और काले केश से कृष्ण का जन्म हुआ है। जो चारों इन्द्र पहले से पर्वत की कन्दरा में पड़े थे वे युधिष्ठिर, भीम, नकुल और सहदेव हैं। सव्यसाची अर्जुन इन्द्र के अंश से उत्पन्न हुए है। हे महाराज! ये पांचों पाण्डव वही पांचों इन्द्र है। यह दिव्य रूपवाली कृष्णा उसी रोनेवाली स्त्री लक्ष्मी का अवतार है। इन वीर पाण्डवों की स्त्री होने के लिये शङ्कर ने पहले से ही आज्ञा दे दी है ॥३३।३५॥

हे राजन्! तुम नहीं जानते कि देव-कार्य न होता तो यह तुम्हारे यज्ञ के अन्त में पृथ्वीतल से कैसे उत्पन्न हो सकती थी? यह तुम्हारी कन्या अलौकिक सुन्दरी और चन्द्र-सूर्य के समान तेजस्विनी है। इसके शरीर से निकली हुई कमल की सुगन्ध आस-पास कोस भर तक फैली रहती है। यदि ऐसा न होता तो ऐसी अद्भुत घटना का होना बिलकुल असम्भव था। हे नरनाथ! मैं प्रीतिपूर्वक तुमको अति आश्चर्य दिव्य नेत्रों का वर देता हूं, उससे तुम कुन्तीपुत्रों को दिव्य और पवित्र पहले की देह में देख लोगे ॥३६।३७॥

वैशम्पायन ने कहा—अनन्तर उदार-हृदय पवित्ररूप ब्राह्मण व्यासदेव ने अपने तपोबल के प्रभाव

दिव्यैर्वस्त्रैररजोभिः सुगन्धैर्माल्यैश्चाग्र्यैः शोभमानानतीव ।
साक्षात्त्र्यक्षान्वा वसूंश्चापि रुद्रानादित्यान्वा सर्वगुणोपपन्नान् ॥ ४० ॥
तान्पूर्वेन्द्रानभिवीक्ष्याऽभिरूपान्शक्रात्मजं चेन्द्ररूपं निशम्य ।
प्रीतो राजा द्रुपदो विस्मितश्च दिव्यां मायां तामवेक्ष्याऽप्रमेयाम् ॥ ४१ ॥
तां चैवाग्र्यां स्त्रियमतिरूपयुक्तां दिव्यां साक्षात्सोमवह्निप्रकाशाम् ।
योग्यां तेषां रूपतेजोयशोभिः पत्नीं मत्वा हृष्टवान्पार्थिवेन्द्रः ॥ ४२ ॥
स तद्दृष्ट्वा महदाश्चर्यरूपं जग्राह पादौ सत्यवत्याः सुतस्य ।
नैतच्चित्रं परमर्षे त्वयीति प्रसन्नचेताः स उवाच चैनम् ॥ ४३ ॥

व्यास उवाच—आसीत्तपोवने काचिदृषेः कन्या महात्मनः ।
नाऽध्यगच्छत्पतिं सा तु कन्या रूपवती सती ॥ ४४ ॥
तोषयामास तपसा सा किलोग्रेण शङ्करम् ।
तामुवाचेश्वरः प्रीतो वृणु काममिति स्वयम् ॥ ४५ ॥
सैवमुक्ताऽब्रवीत्कन्या देवं वरदमीश्वरम् ।
पतिं सर्वगुणोपेतमिच्छामीति पुनः पुनः ॥ ४६ ॥

से राजा को दिव्य दृष्टि दी। उस दृष्टि से राजा को पाँचों पाण्डव अपने पूर्व-रूप में देख पड़े। उन्होंने देखा कि वे सचमुच इन्द्र हैं। उनके माथे पर सुवर्ण-मुकुट और गले में दिव्य मालाएँ हैं। उनके शरीर का रङ्ग और तेज अग्नि तथा सूर्य के समान है। उनके सब अङ्गों में अनेक गहने पड़े हुए हैं। वे सुन्दर रूप से सजे, तरुण, विशाल छातीवाले और पाँच हाथ से कुछ कम ऊँचे हैं। वे सब साफ़ दिव्य वस्त्र और सुगन्धित मालाएँ पहने हुए हैं। हे राजन्! राजा द्रुपद पाण्डवों को साक्षात् त्रिलोचन या वसुगण, रुद्रगण, अथवा आदित्यगण के समान देखकर और इन्द्र-पुत्र अर्जुन को साक्षात् इन्द्ररूपी देखकर बहुत विस्मित और प्रसन्न हुए ॥३८।४०॥

फिर शरीरधारी चन्द्रमा और अग्नि के समान प्रभाशालिनी, स्त्री-रत्न, द्रौपदी के तेज को देखकर द्रुपद ने मान लिया कि यह पाण्डवों की पत्नी होने के योग्य है ॥४१।४२॥

यह सब आश्चर्य देखकर राजा ने सत्यवती-पुत्र व्यास के पाँव छुए और कहा—हे ऋषिश्रेष्ठ! आपके तपोबल के लिये कुछ भी विचित्र नहीं है। व्यास जी ने प्रसन्नतापूर्वक फिर द्रुपद से कहा—इसके अतिरिक्त द्रौपदी के पाँच पति होने का और भी एक कारण सुनो। एक तपोवन में किसी महात्मा ऋषि की एक कन्या थी। वह अत्यन्त सुन्दरी थी परन्तु उसे कोई वर (पति) नहीं मिला। पति के लिये उग्र तप करके उस कन्या ने शंकर को प्रसन्न किया। शंकर ने प्रकट होकर प्रसन्नतापूर्वक कहा—हे भद्रे! अपनी इच्छानुसार वर माँगो ॥४३।४५॥

शंकर के ये वचन सुनकर उस कन्या ने "सब

ददौ तस्मै स देवेशस्तं वरं प्रीतमानसः ।
पञ्च ते पतयो भद्रे भविष्यन्तीति शङ्करः ॥ ४७ ॥
सा प्रसादयती देवमिदं भूयोऽभ्यभाषत ।
एकं पतिं गुणोपेतं त्वत्तोऽर्हामीति शङ्कर ॥ ४८ ॥
तां देवदेवः प्रीतात्मा पुनः प्राह शुभं वचः ।
पञ्चकृत्वस्त्वयोक्तोऽहं पतिं देहीति वै पुनः ॥ ४९ ॥
तत्तथा भविता भद्रे वचस्तद्भद्रमस्तु ते ।
देहमन्यं गतायास्ते सर्वमेतद्भविष्यति ॥ ५० ॥
द्रुपदैषा हि सा जज्ञे सुता वै देवरूपिणी ।
पञ्चानां विहिता पत्नी कृष्णा पार्षत्यनिन्दिता ॥ ५१ ॥
स्वर्गश्रीः पाण्डवार्थं तु समुत्पन्ना महामखे ।
सेह तप्त्वा तपो घोरं दुहितृत्वं तवाऽऽगता ॥ ५२ ॥
सैषा देवी रुचिरा देवजुष्टा पञ्चानामेका स्वकृतेनेह कर्मणा ।
सृष्टा स्वयं देवपत्नी स्वयंभुवा श्रुत्वा राजन्द्रुपदेष्टं कुरुष्व ॥ ५३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि द्वैपायनागमने नवनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥१९९

गुणों से युक्त पति दीजिए, पति दीजिए" कहकर बारम्बार प्रार्थना की। शंकर ने भी प्रसन्न होकर उसे वर दिया हे भद्रे! तुम्हारे पांच पति होंगे ॥४६।४७॥

इससे उस कन्या ने फिर कहा—हे शंकर! मै आपसे गुणशीलयुक्त एक ही पति की प्रार्थना करती हूं। सन्तुष्ट देवदेव महादेव ने कहा—हे भद्रे! तुमने यह कहकर कि 'पति दो, पति दो,' मुझसे पाच वार प्रार्थना की है इसलिये जैसी तुमने प्रार्थना की है वैसा ही होगा। इस शरीर में नहीं, दूसरे जन्म में तुम्हारे पाच पति होंगे ॥४८।५०॥

हे राजा द्रुपद! वह देवरूपिणी कन्या ही तुम्हारी कन्या हुई है। इसको पांच पुरुषों की पत्नी होना पड़ेगा, यह बात पहले से ही निश्चित हो चुकी है। यह वही स्वर्ग-लक्ष्मी पाण्डवों के लिये तुम्हारे महायज्ञ से प्रकट हुई है। कठिन तपस्या करने के उपरान्त वही कुमारी तुम्हारी कन्या हुई है। यह देव-सुन्दरी अपने कर्म के अनुसार ही पांच पुरुषों की पत्नी होने के लिये उत्पन्न हुई है। हे महाराज द्रुपद! यह जानकर तुम इसका विवाह पांचों पाण्डवों से कर दो ॥५१।५३॥

—o—

आदिपर्व का एक सौ निनानवे अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ द्विशततमोऽध्यायः ॥ २०० ॥

द्रुपद उवाच श्रुत्वा वचस्तथ्यमिदं महर्षे नष्टप्रमोहोऽस्मि महानुभाव ।
अश्रुत्वैवं वचनं ते महर्षे मया पूर्वं यतितं संविधातुम् ।
नैव शक्यं विहितस्याऽपयानं तदेवेदमुपपन्नं विधानम् ॥ १ ॥
दिष्टस्य ग्रन्थिरनिवर्तनीयः स्वकर्मणा विहितं नेह किंचित् ।
कृतं निमित्तं हि वरैकहेतोस्तदेवेदमुपपन्नं विधानम् ॥ २ ॥
तथैव कृष्णोक्तवती पुरस्तान्नैकान्पतीन्मे भगवान्ददातु ।
स चाप्येवं वरमित्यब्रवीत्तां देवो हि वेत्ता परमं यदत्र ॥ ३ ॥
यदि चैवं विहितः शङ्करेण धर्मोऽधर्मो वा नाऽत्र ममाऽपराधः ।
गृह्णन्त्विमे विधिवत्पाणिमस्या यथोपजोषं विहितैषां हि कृष्णा ॥ ४ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततोऽब्रवीद्भगवान्धर्मराजं पुण्याहमद्यैव युधिष्ठिरेति ।
अद्य पौष्यं योगमुपैति चन्द्रमाः पाणिं कृष्णायास्त्वं गृहाणाऽद्य पूर्वम् ॥५॥
ततो राजा यज्ञसेनः सपुत्रो जन्यार्थमुक्तं बहु तत्तदग्र्यम् ।
समानयामास सुतां च कृष्णामाप्लाव्य रत्नैर्बहुभिर्विभूष्य ॥ ६ ॥

आदिपर्व का दो सौ अध्याय ॥ २०० ॥

द्रुपद ने कहा—हे ब्रह्मन्! आपके इन वचनों को न सुनने के कारण मैं इसतरह का काम करने में हिचकता था। परन्तु अब मुझे कुछ भी आपत्ति नहीं है। दैव-विहित होनी को कोई टाल नहीं सकता। भाग्य की गांठ को कोई काट नहीं सकता। अपने कर्म के फल को भी कोई बदल नहीं सकता। मैंने एक ही पुरुष के लिये लक्ष्य-रचना कराई थी; परन्तु दैवयोग से वही लक्ष्य-वेध अनेक पति होने का कारण हो गया ॥१।२॥

पहले जन्म में द्रौपदी ने भी शंकर से कई बार पति मांगा और शंकर ने उसको पांच पति दिये। इस विषय में वही शंकर धर्म-अधर्म के जिम्मेवार है। यदि भगवान् शंकर ने ही ऐसा विधान किया है तो मेरे लिये इसमें कुछ भी पाप नहीं हो सकता। धर्म हो या अधर्म, मैं बिना कुछ सोच-विचार किये यह कार्य करने को तैय्यार हूं। पूर्व विधान के अनुसार द्रौपदी इन पांचों भाइयों की पत्नी हो; ये पांचों भाई विधिपूर्वक द्रौपदी से विवाह करें ॥३।४॥

वैशम्पायन कहते हैं कि हे महाराज! अब भगवान् व्यास ने धर्मराज से कहा—हे युधिष्ठिर! आज शुभ दिन और शुभ मुहूर्त है। पुण्य नक्षत्र से आज चन्द्रमा का योग है। तुम सबसे पहले द्रौपदी से विवाह करो। तब द्रुपद और उनके पुत्रों ने विवाह की सब बहुमूल्य सामग्री एकत्र करने का प्रबन्ध किया। द्रौपदी को नहला-धुलाकर उत्तम वस्त्र और आभूषण पहनाये गये। इसप्रकार अलंकृत होने पर कृष्णा चौक पर लाई गई। ॥५।६॥

श्रुत्वैव च महाबाहुर्मा भैरित्याह तं द्विजम् ।
आयुधानि च यत्राऽऽसन्पाण्डवानां महात्मनाम् ॥ १२ ॥
कृष्णया सह तत्राऽऽस्ते धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
संप्रवेशाय चाऽशक्तो गमनाय च पाण्डवः ॥ १३ ॥
तस्य चाऽऽर्तस्य तैर्वाक्यैश्चोद्यमानः पुनः पुनः ।
आक्रन्दे तत्र कौन्तेयश्चिन्तयामास दुःखितः ॥ १४ ॥
ह्रियमाणे धने तस्मिन्ब्राह्मणस्य तपस्विनः ।
अश्रुप्रमार्जनं तस्य कर्तव्यमिति निश्चयः ॥ १५ ॥
उपक्षेपणजोऽधर्मः सुमहान्स्यान्महीपतेः ।
यद्यस्य रुदतो द्वारि न करोम्यद्य रक्षणम् ॥ १६ ॥
अनास्तिक्यं च सर्वेषामस्माकमपि रक्षणे ।
प्रतितिष्ठेत लोकेऽस्मिन्न धर्मश्चैव नो भवेत् ॥ १७ ॥
अनाहृत्य तु राजानं गते मयि न संशयः ।
अजातशत्रोर्नृपतेर्मयि चैवाऽनृतं भवेत् ॥ १८ ॥
अनुप्रवेशे राज्ञस्तु वनवासो भवेन्मम ।
सर्वमन्यत्परिहृतं धर्षणात्तु महीपतेः ॥ १९ ॥

प्रजा से लेता है। ऐसे राजा को शास्त्र ने अहितकारी और पापाचारी कहा है। लुटेरे ब्राह्मण के धन को हरे लिये जाते हैं, धर्म-कर्म का लोप हो रहा है और मैं भी रो रहा हूं। इस समय हाथ पकड़कर मुझे उबारो ॥९।१०॥

वैशम्पायन ने कहा पाण्डुपुत्र अर्जुन ने पास ही बार-बार विलाप कर रहे ब्राह्मण के पूर्वोक्त वाक्य सुने। सुनते ही उन्होंने "डरो मत" कहकर ब्राह्मण को ढाढ़स बँधाया। हे महाराज! परन्तु जिस घर में महात्मा पाण्डवों के अस्त्र-शस्त्र थे उसी घर में धर्मराज युधिष्ठिर द्रौपदी के साथ एकान्त में बैठे हुए थे। नियम के अनुसार अर्जुन उस घर के भीतर नहीं जा सके। इधर ब्राह्मण उन्हें पूर्वोक्त दीन वचनों से बार-बार सहायता के लिये पुकार रहा था। इस कारण असमञ्जस में पड़े हुए शोक से व्याकुल अर्जुन यों सोचने लगे—लुटेरे इस ब्राह्मण का धन लिये जाते हैं; इस तपस्वी के आँसू पोंछना मेरा निश्चित कर्तव्य है। इसकी उपेक्षा करने से भी राजा को बड़ा अधर्म होगा। यदि मैं आज द्वार पर रो रहे इस ब्राह्मण की रक्षा न करूंगा तो इस पृथ्वी पर 'रक्षा करने में असमर्थ' या 'ब्राह्मण की रक्षा-रूप क्षत्रिय के धर्म में अश्रद्धा रखनेवाले' कहलाने से हम सबकी बड़ी निन्दा होगी, अधर्म भी होगा। इधर यदि मैं राजा की अवज्ञा करके

अधर्मो वै महानस्तु वने वा मरणं मम ।
शरीरस्य विनाशेन धर्म एव विशिष्यते ॥ २० ॥
एवं विनिश्चित्य ततः कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ।
अनुप्रविश्य राजानमापृच्छ्य च विशाम्पते ॥ २१ ॥
धनुरादाय संहृष्टो ब्राह्मणं प्रत्यभाषत ।
ब्राह्मणाऽऽगम्यतां शीघ्रं यावत्परधनैषिणः ॥ २२ ॥
न दूरे ते गताः क्षुद्रास्तावद्गच्छावहे सह ।
यावन्निवर्तयाम्यद्य चौरहस्ताद्धनं तव ॥ २३ ॥
सोऽनुसृत्य महाबाहुर्धन्वी वर्मी रथी ध्वजी ।
शरैर्विध्वस्य तांश्चौरानवजित्य च तद्धनम् ॥ २४ ॥
ब्राह्मणं समुपाकृत्य यशः प्राप्य च पाण्डवः ।
ततस्तद्गोधनं पार्थो दत्त्वा तस्मै द्विजातये ॥ २५ ॥
आजगाम पुरं वीरः सव्यसाची धनञ्जयः ।
सोऽभिवाद्य गुरून्सर्वान्सर्वैश्चाप्यभिनन्दितः ॥ २६ ॥
धर्मराजमुवाचेदं व्रतमादिश मे प्रभो ।
समयः समतिक्रान्तो भवत्संदर्शने मया ॥ २७ ॥

घर में जाऊँगा तो प्रतिज्ञा-भङ्ग का पाप होगा । उसके प्रायश्चित्त के लिये मुझे वन जाना होगा । परन्तु 'ब्राह्मण की रक्षा न करने से राजा के अपमान' का खयाल करके मैं किसी रुकावट को न मानूँगा । चाहे अधर्म हो, चाहे प्राण जायँ और चाहे वन जाना पड़े, मैं शस्त्र लेने इस घर में अवश्य जाऊँगा, क्योंकि शरीर की अपेक्षा धर्म ही श्रेष्ठ है ॥१९।२०॥

कुन्ती के पुत्र अर्जुन यह निश्चय करके उस घर में गये, राजा से पूछकर धनुष लिया, फिर ब्राह्मण के पास आकर बोले—हे ब्राह्मण ! शीघ्र आओ, पराये धन के लोभी नीच लुटेरे अभी अधिक दूर नहीं गये हैं, आओ हम दोनों चलकर उनके हाथ से गो-धन का उद्धार कर लायें । अब कवच पहने, धनुष हाथ में लिये, रथ पर सवार अर्जुन ने लुटेरों का पीछा किया । शीघ्र ही बाणों के द्वारा चोरों को मारकर, उनसे गायें छीनकर अर्जुन ने ब्राह्मण के हवाले कर दीं ॥२१।२४॥

इसप्रकार ब्राह्मण को उसकी गायें लौटाने से यशस्वी होकर अर्जुन अपने नगर में लौट आये । फिर गुरु-जनों को प्रणाम करके और उनसे अभिनन्दन पाकर धर्मराज से उन्होंने कहा—हे प्रभो ! मुझे प्रतिज्ञा-भङ्ग का पाप दूर करने के लिये कोई व्रत बताइये । मैंने आपको एकान्त में देखकर प्रतिज्ञा-भङ्ग का पाप किया है, इसलिये वन को जाऊँगा ।

वनवासं गमिष्यामि समयो ह्येष नः कृतः ।
इत्युक्तो धर्मराजस्तु सहसा वाक्यमप्रियम् ॥ २८ ॥
कथमित्यब्रवीद्वाचा शोकार्तः सज्जमानया ।
युधिष्ठिरो गुडाकेशं भ्राता भ्रातरमच्युतम् ॥ २९ ॥
उवाच दीनो राजा च धनञ्जयमिदं वचः ।
प्रमाणमस्मि यदि ते मत्तः शृणु वचोऽनघ ॥ ३० ॥
अनुप्रवेशे यद्वीर कृतवांस्त्वं ममाऽप्रियम् ।
सर्वं तदनुजानामि व्यलीकं न च मे हृदि ॥ ३१ ॥
गुरोरनुप्रवेशो हि नोपघातो यवीयसः ।
यवीयसोऽनुप्रवेशो ज्येष्ठस्य विधिलोपकः ॥ ३२ ॥
निवर्तस्व महाबाहो कुरुष्व वचनं मम ।
न हि ते धर्मलोपोऽस्ति न च ते धर्षणा कृता ॥ ३३ ॥
अर्जुन उवाच—न व्याजेन चरेद्धर्ममिति मे भवतः श्रुतम् ।
न सत्याद्विचलिष्यामि सत्येनाऽऽयुधमालभे ॥ ३४ ॥
वैशम्पायन उवाच-सोऽभ्यनुज्ञाप्य राजानं वनचर्याय दीक्षितः ।
वने द्वादश वर्षाणि वासायाऽनुजगाम ह ॥ ३५ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वण्यर्जुनतीर्थयात्रायां पञ्चदशाधिकद्विशततमोऽध्यायः२१५

हम लोगों में ऐसा ही नियम हो चुका है। एकाएक भाई के मुंह से ऐसे अप्रिय वचन सुनकर राजा युधिष्ठिर को बड़ा शोक हुआ। उन्होंने कुछ टूटी फूटी बातों में कहा कि क्यों! फिर अत्यन्त व्याकुल होकर उन्होंने अपने भाई अर्जुन से कहा—हे निष्पाप! यदि मेरे कहने को तुम प्रमाण मानते हों तो जो मैं कहता हूं वह सुनो ॥२८।३०॥

हे वीर! तुमने घर के भीतर आकर मेरा जो कुछ अप्रिय किया है उसे मैं क्षमा करता हूं। मेरे अन्तःकरण में किंचित मात्र भी क्रोध नहीं है। बड़ा भाई यदि अपनी स्त्री के साथ एकान्त में बैठा हो तो छोटा भाई वहां जा सकता है। हां, बड़े भाई का छोटे के घर में जाना नियम के विरुद्ध है। अतएव हे महाबाहो! तुम इस विचार को दूर कर दो। मेरी बात सुनो। तुम्हारा धर्म नष्ट नहीं हुआ, तुमने मेरा अपमान भी नहीं किया। अर्जुन ने कहा—मैंने आपके ही मुंह से सुना है कि धर्म में छल नहीं करना चाहिये। इस कारण मैं सत्य से पीछे नहीं हटूंगा। वैशम्पायन ने कहा—हे जनमेजय! इसके पश्चात् अर्जुन ने वन-यात्रा की दीक्षा ली। फिर राजा युधिष्ठिर से निवेदन करके वे बारह वर्ष के लिये वन में रहने को चल दिये ॥३१।३५॥

आदिपर्व का दो सौ पन्द्रह अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ षोडशाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २१६ ॥

वैशम्पायन उवाच-तं प्रयांतं महाबाहुं कौरवाणां यशस्करम् ।
अनुजग्मुर्महात्मानो ब्राह्मणा वेदपारगाः ॥ १ ॥
वेदवेदांगविद्वांसस्तथैवाऽध्यात्मचिन्तकाः ।
भैक्षाश्च भगवद्भक्ताः सूताः पौराणिकाश्च ये ॥ २ ॥
कथकाश्चापरे राजञ्श्रमणाश्च वनौकसः ।
दिव्याख्यानानि ये चापि पठन्ति मधुरं द्विजाः ॥ ३ ॥
एतैश्चाऽन्यैश्च बहुभिः सहायैः पाण्डुनन्दनः ।
वृतः श्लक्ष्णकथैः प्रायान्मरुद्भिरिव वासवः ॥ ४ ॥
रमणीयानि चित्राणि वनानि च सरांसि च ।
सरितः सागरांश्चैव देशानपि च भारत ॥ ५ ॥
पुण्यानपि च तीर्थानि ददर्श भरतर्षभ ।
स गङ्गाद्वारमाश्रित्य निवेशमकरोत्प्रभुः ॥ ६ ॥
तत्र तस्याऽद्भुतं कर्म शृणु त्वं जनमेजय ।
कृतवान्यद्विशुद्धात्मा पाण्डूनां प्रवरो हि सः ॥ ७ ॥
निविष्टे तत्र कौन्तेये ब्राह्मणेषु च भारत ।
अग्निहोत्राणि विप्रास्ते प्रादुश्चक्रुरनेकशः ॥ ८ ॥

दो सौ सोलह अध्याय ॥ २१६ ॥

वैशम्पायन ने कहा—कुरु-वंश के यश को बढ़ानेवाले महाबाहु अर्जुन जब रवाना हुए तब सम्पूर्ण वेद-वेदाङ्ग के जाननेवाले, अध्यात्म की चिन्ता करनेवाले, भिक्षा की वृत्तिवाले भगवद्भक्त ब्राह्मण तथा पुराण की कथा कहनेवाले वनवासी श्रमण सुन्दर उपाख्यान सुनानेवाले अन्यान्य ब्राह्मण उनके पीछे चले। इनसे और अन्य पुरुषों से घिरे हुए अर्जुन देवताओं की मण्डली से घिरे हुए इन्द्र की तरह अनेक मनोहर कथाएँ कहते-सुनते चले ॥१।४॥ भरतवंश चूड़ामणि अर्जुन ने जाते समय सैकड़ों रमणीय विचित्र वन, सरोवर, नदी, समुद्र, भांति-भांति के देश और पुण्यतीर्थों को देखा। अन्त को गंगाद्वार में पहुंचकर कुछ दिन वहीं रहने का निश्चय किया। हे जनमेजय ! विशुद्धात्मा अर्जुन ने उन वेद-वेदाङ्ग के जाननेवाले ब्राह्मणों के साथ रहकर जो-जो अद्भुत कर्म किये उन्हें कहता हूं, सुनो। हे भारत ! कुन्ती-पुत्र अर्जुन ने जब वहां रहने का विचार किया तब ब्राह्मणों ने स्थान-स्थान पर अग्निहोत्र स्थापित किया। वे अग्निहोत्र के अग्नि सदा घृत (हवि) की आहुतियों से प्रज्वलित रहते थे। अग्निहोत्र के



अर्जुन का हरिद्वार मे उलूपी नाम नागकन्या से विवाह होना ।

तेषु प्रबोध्यमानेषु ज्वलितेषु हुतेषु च ।
कृतपुष्पोपहारेषु तीरान्तरगतेषु च ॥ ९ ॥
कृताभिषेकैर्विद्वद्भिर्नियतैः सत्पथे स्थितैः ।
शुशुभेऽतीव तद्राजन्गङ्गाद्वारं महात्मभिः ॥ १० ॥
तथा पर्याकुले तस्मिन्निवेशे पाण्डवर्षभः ।
अभिषेकाय कौन्तेयो गङ्गामवततार ह ॥ ११ ॥
तत्राऽभिषेकं कृत्वा स तर्पयित्वा पितामहान् ।
उत्तितीर्षुर्जलाद्राजन्नग्निकार्यचिकीर्षया ॥ १२ ॥
अपकृष्टो महाबाहुर्नागराजस्य कन्यया ।
अन्तर्जले महाराज उलूप्या कामयानया ॥ १३ ॥
ददर्श पाण्डवस्तत्र पावकं सुसमाहितः ।
कौरव्यस्याऽथ नागस्य भवने परमार्चितम् ॥ १४ ॥
तत्राऽग्निकार्यं कृतवान्कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ।
अशङ्कमानेन हुतस्तेनाऽतुष्य द्धुताशनः ॥ १५ ॥
अग्निकार्यं स कृत्वा तु नागराजसुतां तदा ।
प्रहसन्निव कौन्तेय इदं वचनमब्रवीत् ॥ १६ ॥
किमिदं साहसं भीरु कृतवत्यसि भाविनि ।
कश्चाऽयं सुभगे देशः का च त्वं कस्य चात्मजा ॥ १७ ॥

स्थान फूल और मालाओं से शोभित रहते थे। इन महात्माओं के वहां रहने से गंगाद्वार की शोभा और भी अधिक हो गई ॥५।१०॥

अर्जुन का आश्रम इसप्रकार श्रेष्ठ मुनियों और महर्षियों से शोभित था। एक दिन अर्जुन स्नान करने के लिये गंगा जी के भीतर उतरे। हे महाराज! यह नहा-धोकर पितरों का तर्पण कर आगे कार्य के लिये जल से उठना चाहते थे कि ऐसे समय में पाताल के नीचे रहनेवाली उलूपी नाम्नी नागराजपुत्री काम के वश होकर उनको जल में घसीट ले गई ॥११।१३॥

तब उन्होंने कौरव्य नामक सर्पराज के भवन में जाकर अग्नि को देखा। यह देखकर उन्होंने बेखटके वहां हवन किया। इससे अग्निदेव बहुत प्रसन्न हुए। अग्नि-कार्य हो जाने पर मुसकराते हुए अर्जुन ने नागकन्या से कहा—हे भाविनि! तुमने यह कैसा साहस किया? हे भीरु सुभगे! यह कौन देश है? तुम कौन और किसकी कन्या हो? ॥१४।१७॥

उलूप्युवाच— ऐरावतकुले जातः कौरव्यो नाम पन्नगः ।
तस्याऽस्मि दुहिता राजन्नुलूपी नाम पन्नगी ॥ १८ ॥
साऽहं त्वामभिषेकार्थमवतीर्णं समुद्रगाम् ।
दृष्ट्वैव पुरुषव्याघ्र कन्दर्पेणाऽभिमूर्च्छिता ॥ १९ ॥
तां मामनङ्गग्लपितां त्वत्कृते कुरुनन्दन ।
अनन्यां नन्दयस्वाऽद्य प्रदानेनाऽऽत्मनोऽनघ ॥ २० ॥

अर्जुन उवाच— ब्रह्मचर्यमिदं भद्रे मम द्वादशवार्षिकम् ।
धर्मराजेन चादिष्टं नाऽहमस्मि स्वयं वशः ॥ २१ ॥
तव चापि प्रियं कर्तुमिच्छामि जलचारिणि ।
अनृतं नोक्तपूर्वं च मया किंचन कर्हिचित् ॥ २२ ॥
कथं च नाऽनृतं मे स्यात्तव चापि प्रियं भवेत् ।
न च पीड्येत मे धर्मस्तथा कुर्यां भुजङ्गमे ॥ २३ ॥

उलूप्युवाच — जानाम्यहं पाण्डवेय यथा चरसि मेदिनीम् ।
यथा च ते ब्रह्मचर्यमिदमादिष्टवान्गुरुः ॥ २४ ॥
परस्परं वर्तमानान्द्रुपदस्याऽऽत्मजां प्रति ।
यो नोऽनुप्रविशेन्मोहात्स वै द्वादशवार्षिकम् ॥ २५ ॥

उलूपी ने कहा—हे महाराज! ऐरावत के वंश में उत्पन्न कौरव्य नाम एक नाग है। मै उसी की कन्या हूं। मेरा नाम उलूपी है। हे पुरुषव्याघ्र! तुम स्नान करने के लिये जब गंगा जी में उतरे तब मैं तुम्हें देखकर कामदेव के वश हो गई। हे कुरुनन्दन! मेरा विवाह नहीं हुआ, मै किसी से पहले मिली नहीं, अब तुम्हारे ही कारण मैं काम पीड़ा सह रही हूं। हे अनघ! अब तुम मुझे आत्मदान करके आनन्दित करो ॥१८।२०॥

अर्जुन ने कहा—हे भद्रे! धर्मराज युधिष्ठिर ने मुझे बारह वर्ष तक ब्रह्मचर्य से रहने की आज्ञा दी है। मैं स्वाधीन नहीं हूं। हे जल में विहार करनेवाली! इधर तुम्हारा प्रिय करने की भी मुझे इच्छा है। मैंने पहले कभी झूठी बात नहीं कही। इसलिये अब तुम्हीं बताओ कि मै क्या करूं? ऐसा करो जिसमें मुझे झूठ बोलने का पाप भी न हो, तुम्हारा प्रिय भी हो और धर्म की रक्षा भी होजाय ॥२१।२३॥

उलूपी ने कहा—हे पाण्डव! तुम जिस तरह पृथ्वी पर घूम रहे हो और तुम्हारे बड़े भाई ने जिस कारण तुम्हें ब्रह्मचर्य-पालन की आज्ञा दी है वह सब मै जानती हूं। तुम सबने एक नियम किया था कि तुममें से किसी के भी द्रौपदी के पास एकान्त में रहते समय यदि दूसरा वहां पर भूल से पहुंच जायगा तो वह बारह वर्ष तक वन में रहकर

वने चरेद्ब्रह्मचर्यमिति वः समयः कृतः ।
तदिदं द्रौपदीहेतोरन्योन्यस्य प्रवासनम् ॥ २६ ॥
कृतवांस्तत्र धर्मार्थमत्र धर्मो न दुष्यति ।
परित्राणं च कर्तव्यमार्तानां पृथुलोचन ॥ २७ ॥
कृत्वा मम परित्राणं तव धर्मो न लुप्यते ।
यदि वाप्यस्य धर्मस्य सूक्ष्मोऽपि स्याद्व्यतिक्रमः॥ २८ ॥
स च ते धर्म एव स्याद्दत्त्वा प्राणान्ममाऽर्जुन ।
भक्तां च भज मां पार्थ सतामेतन्मतं प्रभो ॥ २९ ॥
न करिष्यसि चेदेवं मृतां मामुपधारय ।
प्राणदानान्महाबाहो चर धर्ममनुत्तमम् ॥ ३० ॥
शरणं च प्रपन्नाऽस्मि त्वामद्य पुरुषोत्तम ।
दीनाननाथान्कौन्तेय परिरक्षसि नित्यशः ।
साऽहं शरणमभ्येमि रोरवीमि च दुःखिता ॥ ३१ ॥
याचे त्वां चाभिकामाहं तस्मात्कुरु मम प्रियम् ।
स त्वमात्मप्रदानेन सकामां कर्तुमर्हसि ॥ ३२ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तस्तु कौन्तेयः पन्नगेश्वरकन्यया ।
कृतवांस्तत्तथा सर्वं धर्ममुद्दिश्य कारणम् ॥ ३३ ॥

ब्रह्मचर्य का पालन करेगा ॥२४।२५॥

द्रौपदी के लिये ही तुमको वन में आकर ब्रह्मचर्य का पालन करना पड़ा है। तुमने वहां धर्म का आचरण किया है। यहां मेरा कहा करने से कुछ भी धर्म की हानि न होगी। हे सुन्दर नेत्रवाले पुरुष! दुःखी लोगों की रक्षा करना तुम्हारा कर्तव्य है। मेरी रक्षा करने से तुम्हारा धर्म नष्ट न होगा और यदि ऐसा करने से धर्म में कुछ व्यतिक्रम भी हो तो कोई चिन्ता नहीं। उसे भी धर्म ही मानना होगा, क्योंकि, मेरी प्रार्थना स्वीकार करके मुझे तुम प्राण दान करोगे। हे अर्जुन! मैं तुम्हें बहुत चाहती और मानती हूं। अतएव तुम मुझे ग्रहण करो, साधुओं का यही मत है। हे प्रभो! यदि तुम मेरा कहा न करोगे तो मैं अपने प्राण दे दूंगी। हे पुरुषोत्तम महाभुज! आज मैंने तुम्हारी शरण ली है मुझको प्राण देकर परम धर्म उपार्जन करो। हे कुन्ती-पुत्र! मैं अनाथ और दीन होकर बार-बार रोती हुई तुम्हारी शरण लेती हूं और कामवश होकर तुम्हारे मिलने की प्रार्थना कर रही हूं। तुम भी दीनों और अनाथों की सदा रक्षा करते हो इस लिये तुमको मेरा प्रिय करना चाहिये। इसलिये तुम आत्मसमर्पण करके मेरी इच्छा पूरी करो ॥२६।३२॥

स नाग भवने रात्रिं तामुषित्वा प्रतापवान् ।
उदितेऽभ्युत्थितः सूर्ये कौरव्यस्य निवेशनात् ॥ ३४ ॥
आगतस्तु पुनस्तत्र गंगाद्वारं तया सह ।
परित्यज्य गता साध्वी उलूपी निजमन्दिरम् ॥ ३५ ॥
दत्वा वरमजेयत्वं जले सर्वत्र भारत ।
साध्या जलचराः सर्वे भविष्यन्ति न संशयः ॥ ३६ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि उलूपीसंगे षोड शाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥२१६॥

वैशम्पायन ने कहा—हे जनमेजय ! नागराज पुत्री के प्रतापी अर्जुन से ऐसी बात कहने पर अर्जुन ने धर्म के उपदेश से उसका मनमाना सम्पूर्ण कार्य पूरा किया। कौरव्य नाग के यहां उस रात भर रहकर अर्जुन प्रातःकाल फिर गंगाद्वार को लौट आये। पतिव्रता उलूपी भी उन्हें वहीं छोड़कर अपने घर चली गई। जाते समय उसने अर्जुन को वर दिया कि तुम जलचर-मात्र के लिये अजेय होगे और वे सब तुम्हारे अधीन रहेंगे। ॥३३।३६॥

आदिपर्व का दो सौ सोलह अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ सप्तदशाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २१७ ॥

वैशम्पायन उवाच-कथयित्वा च तत्सर्वं ब्राह्मणेभ्यः स भारत ।
प्रययौ हिमवत्पार्श्वं ततो वज्रधरात्मजः ॥ १ ॥
अगस्त्यवटमासाद्य वसिष्ठस्य च पर्वतम् ।
भृगुतुंगे च कौन्तेयः कृतवाञ्शौचमात्मनः ॥ २ ॥
प्रददौ गोसहस्राणि सुबहूनि च भारत ।
निवेशांश्च द्विजातिभ्यः सोऽददत्कुरुसत्तमः ॥ ३ ॥
हिरण्यबिन्दोस्तीर्थे च स्नात्वा पुरुषसत्तमः ।
दृष्टवान्पाण्डवश्रेष्ठः पुण्यान्यायतनानि च ॥ ४ ॥

दो सौ सत्रह अध्याय ॥ २१७ ॥

वैशम्पायन ने कहा—इन्द्रपुत्र अर्जुन ने आश्रम में पहुंचकर ब्राह्मणों से सब वृत्तान्त कहा—वहां से वे हिमाचल पर्वत की ओर चले। अगस्त्यवट, वशिष्ठ पर्वत और भृगुतुङ्ग पर्वत पर पहुचकर अर्जुन स्नान आदि करके शुद्ध हुए। वहां उन्होंने ब्राह्मणों को सहस्रों गऊ और स्थान पुण्य किये ॥१।३॥

इसके पश्चात् पाण्डवश्रेष्ठ अर्जुन हिरण्यबिन्दु तीर्थ में गये। वहा स्नान किया और अनेक पुण्य-

अवतीर्य नरश्रेष्ठो ब्राह्मणैः सह भारत ।
प्राचीं दिशमभिप्रेप्सुर्जगाम भरतर्षभः ॥ ५ ॥
आनुपूर्व्येण तीर्थानि दृष्टवान्कुरुसत्तमः ।
नदीं चोत्पलिनीं रम्यामरण्यं नैमिषं प्रति ॥ ६ ॥
नन्दामपरनन्दां च कौशिकीं च यशस्विनीम् ।
महानदीं गयां चैव गङ्गामपि च भारत ॥ ७ ॥
एवं तीर्थानि सर्वाणि पश्यमानस्तथाऽऽश्रमान् ।
आत्मनः पावनं कुर्वन्ब्राह्मणेभ्यो ददौ च गाः ॥ ८ ॥
अङ्गवङ्गकलिङ्गेषु यानि तीर्थानि कानिचित् ।
जगाम तानि सर्वाणि पुण्यान्यायतनानि च ॥ ९ ॥
दृष्ट्वा च विधिवत्तानि धनं चापि ददौ ततः ।
कलिङ्गराष्ट्रद्वारेषु ब्राह्मणाः पाण्डवानुगाः ।
अभ्यनुज्ञाय कौन्तेयमुपावर्तन्त भारत ॥ १० ॥
स तु तैरभ्यनुज्ञातः कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ।
सहायैरल्पकैः शूरः प्रययौ यत्र सागरः ॥ ११ ॥
स कलिङ्गानतिक्रम्य देशानायतनानि च ।
वनानि रमणीयानि प्रेक्षमाणो ययौ प्रभुः ॥ १२ ॥

---

स्थानों के दर्शन किये । वहां से ब्राह्मणों के साथ चलकर वे पूर्व दिशा को देखने के लिये रवाना हुए ॥४।५॥

हे भारत ! वे क्रम से तीर्थों को देखने लगे, नैमिषारण्य से बहती हुई सुन्दर उत्पलिनी नदी, गया और यशस्विनी महानदी गंगा, कौशिकी, नन्दा और अपरनन्दा और अन्यान्य तीर्थ तथा आश्रमों के दर्शन करते हुए आत्मा को पवित्र कर ब्राह्मणों को अनेक धन दान किये ॥६।८॥

अंग, बंग, कलिंग देशों में जितने तीर्थ और पवित्र स्थान हैं, उन्होंने उन स्थानों में जा उनका दर्शन कर उन स्थानों में ब्राह्मणों को धन दान किया । हे भरतनन्दन ! जो सब ब्राह्मण अर्जुन के साथ जा रहे थे वे कलिंग राज्य के द्वार अर्थात् वहां की पर्वत-सन्धि तक जाकर उनकी आज्ञा से लौट गये । कुन्तीपुत्र वीर धनञ्जय ब्राह्मणों की आज्ञा से थोड़े मनुष्यों को साथ लेकर समुद्र की ओर चले ॥९।१०॥

क्रमशः अनेक देश और रमणीय भवनों को देखते-देखते वे कलिंग देश को लांघ गये । फिर उन्होंने अनेक तापसों की निवास भूमि महेन्द्र पर्वत के दर्शन किये । इसीतरह चलते चलते समुद्र के

महेन्द्रपर्वतं दृष्ट्वा तापसैरुपशोभितम् ।
समुद्रतीरेण शनैर्मणिपूरं जगाम ह ॥ १३ ॥
तत्र सर्वाणि तीर्थानि पुण्यान्यायतनानि च ।
अभिगम्य महाबाहुरभ्यगच्छन्महीपतिम् ॥ १४ ॥
मणिपूरेश्वरं राजन्धर्मज्ञं चित्रवाहनम् ।
तस्य चित्राङ्गदा नाम दुहिता चारुदर्शना ॥ १५ ॥
तां ददर्श पुरे तस्मिन्विचरन्ती यदृच्छया ।
दृष्ट्वा च तां वरारोहां चकमे चैत्रवाहनीम् ॥ १६ ॥
अभिगम्य च राजानमवदत्स्वं प्रयोजनम् ।
देहि मे खल्विमां राजन्क्षत्रियाय महात्मने ॥ १७ ॥
तच्छ्रुत्वा त्वब्रवीद्राजा कस्य पुत्रोऽसि नाम किम् ।
उवाच तं पाण्डवोऽहं कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ॥ १८ ॥
तमुवाचाऽथ राजा स सान्त्वपूर्वमिदं वचः ।
राजा प्रभञ्जनो नाम कुलेऽस्मिन्संबभूव ह ॥ १९ ॥
अपुत्रः प्रसवेनार्थी तपस्तेपे स उत्तमम् ।
उग्रेण तपसा तेन देवदेवः पिनाकधृक् ॥ २० ॥
ईश्वरस्तोषितः पार्थ महादेव उमापतिः ।
स तस्मै भगवान्प्रादादेकैकं प्रसवं कुले ॥ २१ ॥

किनारे वे मणिपुर में पहुंचे। वहां जितने तीर्थ और पवित्र स्थान थे उन्हें देखकर वे अन्त को राजा के पास गये। उस राजा का नाम चित्रवाहन था। वे बड़े ही धर्मात्मा थे ॥१३।१५॥

चित्राङ्गदा नाम की उनके एक सर्वाङ्ग सुन्दरी कन्या थी। वह कन्या एक दिन अपनी इच्छा से नगर में विचर रही थी। उसी समय अर्जुन ने उसे देखा। वे उस कन्या को देखकर काम के वश में हो गये और अपनी अभिलाषा पूरी करने के लिये राजा चित्रवाहन के पास पहुंचकर बोले–हे महाराज! मैं महात्मा क्षत्रिय का पुत्र हूं। आप मुझे यह कन्या दे दीजिए ॥१६।१७॥

अर्जुन के वचन सुनकर राजा ने पूछा–तुम किसके पुत्र हो, तुम्हारा नाम क्या है? अर्जुन ने कहा–मैं कुन्ती का पुत्र पाण्डव हूं, मेरा नाम अर्जुन है। राजा ने कहा–हे पुरुषश्रेष्ठ! पहले हमारे वंश में प्रभञ्जन नाम के एक राजा थे। उनके कोई पुत्र नहीं हुआ। तब उन्होंने पुत्र की इच्छा से अत्यन्त उग्र तपस्या करके देव-देव शङ्कर को प्रसन्न किया ॥१८।२०॥

एकैकः प्रसवस्तस्माद्भवत्यस्मिन्कुले सदा ।
तेषां कुमाराः सर्वेषां पूर्वेषां मम जज्ञिरे ॥ २२ ॥
एका तु मम कन्येयं कुलस्योत्पादनी भृशम् ।
पुत्रो ममाऽयमिति मे भावना पुरुषर्षभ ॥ २३ ॥
पुत्रिकाहेतुविधिना संज्ञिता भरतर्षभ ।
तस्मादेकः सुतो योऽस्यां जायते भारत त्वया ॥ २४ ॥
एतच्छुल्कं भवत्वस्याः कुलकृज्जायतामिह ।
एतेन समयेनेमां प्रतिगृह्णीष्व पाण्डव ॥ २५ ॥
स तथेति प्रतिज्ञाय तां कन्यां प्रतिगृह्य च ।
उवास नगरे तस्मिंस्तिस्रः कुन्तीसुतः समाः ॥ २६ ॥
तस्यां सुते समुत्पन्ने परिष्वज्य वराङ्गनाम् ।
आमन्त्र्य नृपतिं तं तु जगाम परिवर्तितुम् ॥ २७ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि चित्रांगदासंगमे सप्तदशाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥२१७॥

हे अर्जुन ! भगवान् शङ्कर ने इसप्रकार प्रसन्न होकर उन्हें वर दिया कि तुम्हारे वंश में सब के एक-एक पुत्र हुआ करेगा। तब से हमारे वंश में हरएक के एक-एक पुत्र होता आता है। मेरे पूर्वजों में हरएक के पुत्र उत्पन्न हुआ परन्तु मेरे यह एकमात्र कन्या हुई है। मैं इसे पुत्र ही समझता हूं ॥२१।२३॥

इसीलिये मैंने इसे 'पुत्रिका' बनाया है। हे भरत-श्रेष्ठ ! तुम्हारे वीर्य से इसके पहले जो पुत्र उत्पन्न होगा उसे मैं ले लूंगा। वह मेरा वंशधर होगा। मेरी कन्या का यही शुल्क है। यदि तुमको यह रुचे तो इसे ग्रहण करो। अर्जुन ने राजा का कहना मान लिया। चित्राङ्गदा के साथ उनका विवाह हो गया। तीन वर्ष तक अर्जुन वहां रहे। अन्त को चित्राङ्गदा के गर्भ से पुत्र उत्पन्न होने पर उससे मिलकर और राजा से अनुमति लेकर अर्जुन फिर तीर्थ-यात्रा के लिये चल दिये ॥२४।२७॥

—०—

आदिपर्व का दो सौ सत्रह अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ अष्टादशाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २१८ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततः समुद्रे तीर्थानि दक्षिणे भरतर्षभः ।
अभ्यगच्छत्सुपुण्यानि शोभनानि तपस्विभिः ॥ १ ॥

दो सौ अठारह अध्याय ॥ २१८ ॥

वैशम्पायन ने कहा—अनन्तर भरतवंश-श्रेष्ठ अर्जुन दक्षिण समुद्र के किनारे के पवित्र तीर्थों में

वर्जयन्ति स्म तीर्थानि पञ्च तत्र तु तापसाः ।
अनकीर्णानि यान्यासन्पुरस्तात्तु तपस्विभिः ॥ २ ॥
अगस्त्यतीर्थं सौभद्रं पौलोमं च सुपावनम् ।
कारन्धमं प्रसन्नं च हयमेधफलं च तत् ॥ ३ ॥
भारद्वाजस्य तीर्थं तु पापप्रशमनं महत् ।
एतानि पञ्च तीर्थानि ददर्श कुरुसत्तमः ॥ ४ ॥
विविक्तान्युपलक्ष्याऽथ तानि तीर्थानि पाण्डवः ।
दृष्ट्वा च वर्ज्यमानानि मुनिभिर्धर्मबुद्धिभिः ॥ ५ ॥
तपस्विनस्ततोऽपृच्छत्प्राञ्जलिः कुरुनन्दनः ।
तीर्थानीमानि वर्ज्यन्ते किमर्थं ब्रह्मवादिभिः ॥ ६ ॥
तापसा ऊचु'—ग्राहाः पञ्च वसन्त्येषु हरन्ति च तपोधनान् ।
तत एतानि वर्ज्यन्ते तीर्थानि कुरुनन्दन ॥ ७ ॥
वैशम्पायन उवाच-तेषां श्रुत्वा महाबाहुर्वार्यमाणस्तपोधनैः ।
जगाम तानि तीर्थानि द्रष्टुं पुरुषसत्तमः ॥ ८ ॥
ततः सौभद्रमासाद्य महर्षेस्तीर्थमुत्तमम् ।
विगाह्य सहसा शूरः स्नानं चक्रे परंतपः ॥ ९ ॥
अथ तं पुरुषव्याघ्रमन्तर्जलचरो महान् ।
जग्राह चरणे ग्राहः कुन्तीपुत्रं धनञ्जयम् ॥ १० ॥

गये। उन तीर्थों में तपस्वी लोग रहते थे। वहां पर पांच तीर्थ थे। इन पाच तीर्थों के आसपास अनेक तपस्वियों के आश्रम थे परन्तु कोई भी तपस्वी उन तीर्थों में नहाता न था। उन तीर्थों के नाम अगस्त्य तीर्थ, सौभद्र तीर्थ, पौलोम तीर्थ, अश्वमेध का फल देनेवाला स्वच्छ करान्धम तीर्थ और पापनाशक भारद्वाज तीर्थ थे। पाण्डव अर्जुन ने ये तीर्थ तो देखे परन्तु धर्म-बुद्धि मुनियों को इन तीर्थों में नहाते न देख नम्रभाव से हाथ जोड़कर पूछा—हे तपस्वियो! आप ब्रह्मज्ञानी मुनि लोग इन पांच तीर्थों में नहाते-धोते क्यों नहीं? ॥१।६॥

तपस्वियों ने कहा—हे कुरुनन्दन! इन पांच तीर्थों में पांच ग्राह रहते हैं। जो कोई मनुष्य उनमें स्नान करने जाता है वे उसको खींचकर ले जाते हैं। इससे उन तीर्थों पर जाना मना है। वैशम्पायन कहते हैं—हे जनमेजय! महाबाहु, पुरुषश्रेष्ठ अर्जुन तपस्वियों के ये वचन सुनकर भी उन तीर्थों को देखने के लिये चले। तपस्वियों ने बहुत रोका, परन्तु वे

स तमादाय कौन्तेयो विस्फुरन्तं जलेचरम् ।
उदतिष्ठन्महाबाहुर्बलेन बलिनां वरः ॥ ११ ॥
उत्कृष्ट एव ग्राहस्तु सोऽर्जुनेन यशस्विना ।
बभूव नारी कल्याणी सर्वाभरणभूषिता ॥ १२ ॥
दीप्यमाना श्रिया राजन्दिव्यरूपा मनोरमा ।
तदद्भुतं महद् दृष्ट्वा कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ॥ १३ ॥
तां स्त्रियं परमप्रीत इदं वचनमब्रवीत् ।
का वै त्वमसि कल्याणि कुतो वासि जलेचरी ॥ १४ ॥
किमर्थं च महत्पापमिदं कृतवती पुरा ।
वर्गोवाच—अप्सराऽस्मि महाबाहो देवारण्यविहारिणी ॥ १५ ॥
इष्टा धनपतेर्नित्यं वर्गा नाम महाबल ।
मम सख्यश्चतस्रोऽन्याः सर्वाः कामगमाः शुभाः ॥ १६ ॥
ताभिः सार्धं प्रयाताऽस्मि लोकपालनिवेशनम् ।
ततः पश्यामहे सर्वा ब्राह्मणं संशितव्रतम् ॥ १७ ॥
रूपवन्तमधीयानमेकमेकान्तचारिणम् ।
तस्यैव तपसा राजंस्तद्वनं तेजसा वृतम् ॥ १८ ॥

किसी तरह नहीं रुके ॥७।८॥

वे पहले सुभद्र महर्षि के श्रेष्ठ तीर्थ में पहुंचे । वहां जल में उतरकर उन्होंने नहा लिया । इसी बीच में जल के भीतर से एक भयानक मगर ने उनका पैर पकड़ लिया । महाबली, महाबाहु अर्जुन उस मगर को जीवित अवस्था में ही घसीटकर ऊपर निकाल लाये ॥९।११॥

हे महाराज ! ज्योंही अर्जुन उस मगर को किनारे पर लाये त्योंही वह मगर का शरीर छोड़कर सब गहने पहन सुन्दर लक्षणोंवाली एक स्त्री हो गया । वह दिव्यरूपिणी मनोरमा स्त्री अपनी कान्ति से जगमगा रही थी । इस भारी आश्चर्य को देखकर अत्यन्त सन्तुष्ट अर्जुन ने उससे पूछा—हे सुन्दरी ! तुम कौन हो ? तुम्हें यह जलचर योनि कैसे मिली ? तुमने पूर्व-जन्म में कौन ऐसा घोर पाप किया था ? ॥१२।१४॥

वर्गा ने कहा—हे महाबली, महाभाग ! मैं देव-वन में विहार करनेवाली अप्सरा हूं । मेरा नाम वर्गा है । कुबेर जी मुझे बहुत चाहते हैं । मेरी चार सखियां और हैं । वे सब चाहे जहां जा सकनेवाली हैं । उन चारों सखियों के साथ मैं एक दिन कुबेर जी के दर्शन करने जा रही थी । मैंने राह में देखा कि एक वन में एक ब्रह्मचारी सन्तुष्ट ब्राह्मण एकान्त में बैठे वेद पढ़ रहे हैं ॥१५।१७॥

आदित्य इव तं देशं कृत्स्नं सर्वं व्यकाशयत् ।
तस्य दृष्ट्वा तपस्तादृग्रूपं चाऽद्भुतमुत्तमम् ॥ १९ ॥
अवतीर्णाः स्म तं देशं तपोविघ्नचिकीर्षया ।
अहं च सौरभेयी च समीची बुद्बुदा लता ॥ २० ॥
यौगपद्येन तं विप्रमभ्यगच्छाम भारत ।
गायन्त्योऽथ हसन्त्यश्च लोभयित्वा च तं द्विजम् ॥ २१ ॥
स च नाऽस्मासु कृतवान्मनो वीर कथंचन ।
नाऽकम्पत महातेजाः स्थितस्तपसि निर्मले ॥ २२ ॥
सोऽशपत्कुपितोऽस्मासु ब्राह्मणः क्षत्रियर्षभ ।
ग्राहभूता जले यूयं चरिष्यथ शतं समाः ॥ २३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि तीर्थग्राहविमोचने अष्टादशाधिकद्विशततमोऽध्यायः॥२१८

हे नरश्रेष्ठ ! उन तपस्वी का तेज सूर्य के समान सारे वन को प्रकाशित किये हुए था । उनकी वैसी उग्र तपस्या और अनुपम रूप को देखकर हम सब उनके तप में विघ्न डालने के लिये आकाश-मार्ग से नीचे उतरीं ॥१८।१९॥

हे भरतश्रेष्ठ ! मै, सौरभेयी, समीचि, बुद्बुदा और लता ये पांचों सखियां एक साथ उन मुनिवर के पास गईं । हे वीर ! हम सब गाकर और हँसकर उन्हें लुभाने की चेष्टा करने लगीं परन्तु उन मुनि का मन हमें देखकर तनिक भी नहीं डिगा ! घोर तपस्या में स्थित वे महात्मा कामवश न होकर कुपित हो उठे । उन्होंने हमें शाप दिया कि तुम मगर होकर जल के भीतर सौ वर्ष तक रहोगी ! ॥२०।२३॥

आदिपर्व का दो सौ अठारह अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ ऊनविंशत्यधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २१९ ॥

वर्गोवाच—ततो वयं प्रव्यथिताः सर्वा भारतसत्तम ।
अयाम शरणं विप्रं तं तपोधनमच्युतम् ॥ १ ॥
रूपेण वयसा चैव कन्दर्पेण च दर्पिताः ।
अयुक्तं कृतवत्यः स्म क्षन्तुमर्हसि नो द्विज ॥ २ ॥

दो सौ उन्नीस अध्याय ॥ २१९ ॥

वर्गा ने कहा—हे भरतश्रेष्ठ ! अनन्तर हमने दुःखित होकर उन स्थिर चित्तवाले तपोधन ब्राह्मण की शरण लेकर कहा—हे तपोधन ! हमने रूप, यौवन और काम के अहङ्कार से यह अनुचित

एष एव वधोऽस्माकं सुपर्याप्तस्तपोधन ।
यद्वयं संशितात्मानं प्रलोब्धुं त्वामिहाऽऽगताः ॥ ३ ॥
अवध्यास्तु स्त्रियः सृष्टा मन्यन्ते धर्मचारिणः ।
तस्माद्धर्मेण वधं त्वं नाऽस्मान्हिंसितुमर्हसि ॥ ४ ॥
सर्वभूतेषु धर्मज्ञ मैत्रो ब्राह्मण उच्यते ।
सत्यो भवतु कल्याण एष वादो मनीषिणाम् ॥ ५ ॥
शरणं च प्रपन्नानां शिष्टाः कुर्वन्ति पालनम् ।
शरणं त्वां प्रपन्नाः स्मतस्मात्त्वं क्षन्तुमर्हसि ॥ ६ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तः स धर्मात्मा ब्राह्मणः शुभकर्मकृत् ।
प्रसादं कृतवान्वीर रविसोमसमप्रभः ॥ ७ ॥
ब्राह्मण उवाच—शतं शतसहस्रं तु सर्वमक्षय्यवाचकम् ।
परिमाणं शतं त्वेतन्नेदमक्षय्यवाचकम् ॥ ८ ॥
यदा च वो ग्राहभूता गृह्णन्तीः पुरुषाञ्जले ।
उत्कर्षति जलात्तस्मात्स्थलं पुरुषसत्तमः ॥ ९ ॥
तदा यूयं पुनः सर्वाः स्वं रूपं प्रतिपत्स्यथ ।
अनृतं नोक्तपूर्वं मे हसताऽपि कदाचन ॥ १० ॥

कार्य किया है । हे द्विज ! इसलिये हमें क्षमा करो। आप जैसे जितेन्द्रिय महात्मा को लुभाने के लिये यहां आना ही हमारे लिये काफी दाउवध हो चुका। धर्म शास्त्र के जाननेवालों ने कहा है कि स्त्री का वध न करना चाहिये ॥३.४॥

हे धर्मज्ञ ! सुना है कि ब्राह्मण सभी जीवों के मित्र होते हैं । इस समय यही कहावत सत्य हो । शरणागत की रक्षा सज्जन करते ही हैं । हम आपकी शरण में आई हैं, इसलिये क्षमा कीजिए ॥५.६॥

वैशम्पायन ने कहा—हे वीर ! अनन्त सूर्य चन्द्रमा को उजरा रखनेवाले, शुभ कर्म किये धर्मात्मा वह ब्राह्मण अप्सराओं की यह बात सुनकर प्रसन्न हुए और बोले— 'शत' और 'सहस्र' सदा अनन्त संख्या के वाचक हैं परन्तु मैंने जो यहां 'शत' ( सौ ) शब्द का प्रयोग किया है उससे ठीक सौ वर्ष तक तुम्हें शाप भोगना पड़ेगा; असंख्य वर्षों तक नहीं ॥७.८॥

तुम मगर की योनि पाकर उन मनुष्यों को पकड़ लोगी जो स्नान आदि करने के लिये पानी में उतरेंगे। जब कोई पुरुषश्रेष्ठ तुमको जल से बाहर स्थल में निकाल लेगा तब तुम्हें फिर अपना पहला रूप मिल जायगा। मैंने हंसी में भी कभी झूठ नहीं कहा। मेरा कहा सत्य ही होगा ॥९.१०॥

तानि सर्वाणि तीर्थानि ततः प्रभृति चैव ह ।
नारीतीर्थानि नाम्नेह ख्यातिं यास्यन्ति सर्वशः ।
पुण्यानि च भविष्यन्ति पावनानि मनीषिणाम् ॥ ११ ॥
वर्गोवाच—ततोऽभिवाद्य तं विप्रं कृत्वा चापि प्रदक्षिणम् ।
अचिन्तयामोऽपसृत्य तस्माद्देशात्सुदुःखिताः ॥ १२ ॥
क्व नु नाम वयं सर्वाः कालेनाऽल्पेन तं नरम् ।
समागच्छेम यो नस्तद्रूपमापादयेत्पुनः ॥ १३ ॥
ता वयं चिन्तयित्वैव मुहूर्तादिव भारत ।
दृष्टवत्यो महाभागं देवर्षिमुत नारदम् ॥ १४ ॥
संप्रहृष्टाः स्म तं दृष्ट्वा देवर्षिममितद्युतिम् ।
अभिवाद्य च तं पार्थ स्थिताः स्म व्रीडिताननाः ॥ १५ ॥
स नोऽपृच्छद्दुःखमूलमुक्तवत्यो वयं च तम् ।
श्रुत्वा तत्र यथावृत्तमिदं वचनमब्रवीत् ॥ १६ ॥
दक्षिणे सागरानूपे पञ्चतीर्थानि सन्ति वै ।
पुण्यानि रमणीयानि तानि गच्छत मा चिरम् ॥ १७ ॥
तत्राऽऽशु पुरुषव्याघ्रः पाण्डवेयो धनञ्जयः ।
मोक्षयिष्यति शुद्धात्मा दुःखादस्मान्न संशयः ॥ १८ ॥

तुम्हारे छुटकारा पाने पर तब से वे सब तीर्थ, नारी तीर्थ नाम से प्रख्यात होकर साधुओं के तारने वाले और पुण्यदायी बनेंगे। वर्गा ने कहा—अब हमने प्रणाम करके उन ब्राह्मण देवता की प्रदक्षिणा की। फिर अत्यन्त दुःख के साथ उस स्थान से हटकर हम पाँचों सोचने लगीं कि कब, कहा, हम थोड़े ही दिनों में उस मनुष्य के दर्शन पावेंगी, जिसके समागम से हमें फिर अपना पहला रूप प्राप्त होगा। हे भरतश्रेष्ठ! दमभर हम इसी चिन्ता में डूबी रहीं। इसी समय हमें देवर्षि नारद देख पड़े। परमतेजस्वी उन महर्षि को देखकर हमको बड़ा आनन्द हुआ। हे अर्जुन! उन्हें नमस्कार करके लज्जा से सिर झुकाये हुए हम उनके सामने खड़ी हो गईं ॥११।१५॥

उन्होंने हमारे दुःख का कारण पूछा। हमने भी सब हाल कह सुनाया। सब वृत्तान्त सुनकर उन्होंने कहा—दक्षिण समुद्र के किनारे पवित्र और रमणीय पाच तीर्थ है। उस स्थान को पञ्चतीर्थ कहते है। तुम शीघ्रता से वहीं जाओ ॥१६।१७॥

उस स्थान में शुद्धात्मा पुरुषश्रेष्ठ पाण्डुपुत्र अर्जुन तुमको इस दुःख से निःसन्देह बचावेंगे। हे वीर! महर्षि नारद के ये वचन सुनकर हम सब यहाँ

तस्य सर्वा वयं वीर श्रुत्वा वाक्यमितो गताः ।
तदिदं सत्यमेवाऽद्य मोक्षिताऽहं त्वयाऽनघ ॥ १९ ॥
एतास्तु मम ताः सख्यश्चतस्रोऽन्या जले श्रिताः ।
कुरु कर्म शुभं वीर एताः सर्वा विमोक्षय ॥ २० ॥
वैशम्पायन उवाच-ततस्ताः पाण्डवश्रेष्ठः सर्वा एव विशाम्पते ।
तस्माच्छापाददीनात्मा मोक्षयामास वीर्यवान् ॥ २१ ॥
उत्थाय च जलात्तस्मात्प्रतिलभ्य वपुः स्वकम् ।
तास्तदाऽप्सरसो राजन्नदृश्यन्त यथा पुरा ॥ २२ ॥
तीर्थानि शोधयित्वा तु तथाऽनुज्ञाय ताः प्रभुः ।
चित्राङ्गदां पुनर्द्रष्टुं मणिपूरं पुनर्ययौ ॥ २३ ॥
तस्यामजनयत्पुत्रं राजानं बभ्रुवाहनम् ।
तं दृष्ट्वा पाण्डवो राजंश्चित्रवाहनमब्रवीत् ॥ २४ ॥
चित्राङ्गदायाः शुल्कं त्वं गृहाण बभ्रुवाहनम् ।
अनेन च भविष्यामि ऋणान्मुक्तो नराधिप ॥ २५ ॥
चित्राङ्गदां पुनर्वाक्यमब्रवीत्पाण्डुनन्दनः ।
इहैव भव भद्रं ते वर्धेथा बभ्रुवाहनम् ॥ २६ ॥
इन्द्रप्रस्थनिवासं मे त्वं तत्राऽऽगत्य रंस्यसि ।
कुन्तीं युधिष्ठिरं भीमं भ्रातरौ मे कनीयसौ ॥ २७ ॥

आई थीं। हे निष्पाप! आज नारद का कहना सच हुआ। आपने मेरा उद्धार किया। हे अर्जुन! मेरी वे चारों सखियां अभी उसी रूप में जल के भीतर हैं। आप उनका भी उद्धार कीजिये ॥१८।२०॥

वैशम्पायन कहते हैं—हे जनमेजय! पराक्रमी, पाण्डवश्रेष्ठ अर्जुन ने अन्त को उन चारों अप्सराओं का भी उद्धार किया। हे महाराज! अप्सराएँ जल से निकलकर अपने-अपने शरीर को पाकर फिर पहले की ही ऐसी सुन्दरी हो गईं ॥२१।२२॥

इसप्रकार अर्जुन उन पञ्चतीर्थों को सुधारकर उन अप्सराओं को विदाकर चित्राङ्गदा को देखने के लिये फिर मणिपुर को गये। अर्जुन ने चित्राङ्गदा के गर्भ से बभ्रुवाहन नामक पुत्र उत्पन्न किया। वही पुत्र मणिपुर का राजा हुआ। उन्होंने राजा चित्रवाहन से कहा कि आप इस बालक को ले लीजिए जिससे मैं ऋण से मुक्त हो जाऊँ ॥२३।२५॥

फिर उन्होंने चित्राङ्गदा से कहा कि तुम यहीं रहकर बभ्रुवाहन का पालन-पोषण करो। जब मैं

आगत्य तत्र पश्येथा अन्यानपि च बान्धवान् ।
बान्धवैः सहिता सर्वैर्नन्दसे त्वमनिन्दिते ॥ २८ ॥
धर्मे स्थितः सत्यधृतिः कौन्तेयोऽथ युधिष्ठिरः ।
जित्वा तु पृथिवीं सर्वां राजसूयं करिष्यति ॥ २९ ॥
तत्राऽऽगच्छन्ति राजानः पृथिव्यां नृपसंज्ञिताः ।
बहूनि रत्नान्यादाय आगमिष्यति ते पिता ॥ ३० ॥
एकसार्थं प्रयाताऽसि चित्रवाहनसेवया ।
द्रक्ष्यामि राजसूये त्वां पुत्रं पालय मा शुचः ॥ ३१ ॥
बभ्रुवाहननाम्ना तु मम प्राणो महीचरः ।
तस्माद्भरस्व पुत्रं वै पुरुषं वंशवर्धनम् ॥ ३२ ॥
चित्रवाहनदायादं धर्मात्पौरवनन्दनम् ।
पाण्डवानां प्रियं पुत्रं तस्मात्पालय सर्वदा ॥ ३३ ॥
विप्रयोगेन संतापं मा कृथास्त्वमनिन्दिते ।
चित्राङ्गदामेवमुक्त्वा गोकर्णमभितोऽगमत् ॥ ३४ ॥
आद्यं पशुपतेः स्थानं दर्शनादेव मुक्तिदम् ।
यत्र पापोऽपि मनुजः प्राप्नोत्यभयदं पदम् ॥ ३५ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि तीर्थयात्रायां ऊनविंशत्यधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥२१९॥

इन्द्रप्रस्थ में रहने लगूँ तब वहा आ जाना । वहा माता कुन्ती और मेरे भाइयों तथा कुटुम्बियों को देखना और आराम से रहना । मेरे बड़े भाई सत्यवादी राजा युधिष्ठिर राजसूय यज्ञ करेंगे । उस यज्ञ में सभी राजा आवेंगे । उस समय तुम्हारे पिता भी भेंट लेकर वहा आवेंगे । उन्हीं के साथ तुम आना । बभ्रुवाहन हमको बहुत प्रिय है, यह तुम्हारे पिता का वंश बढ़ावेगा इससे तुम इसका पालन करो तुम बिछोह का दुःख न मानो । वहा से अर्जुन गोकर्ण क्षेत्र को चले । वह शंकर का आदि स्थान है । उसके दर्शन से ही मुक्ति मिलती है । पापी मनुष्य भी वहा जाने से अभयलोक को प्राप्त होता है ॥२६।३५॥

—०—

आदिपर्व का दो सौ उन्नीस अध्याय समाप्त हुआ॥

पूर्वमेव तु कृष्णस्य वचनात्तं महीधरम् ।
पुरुषा मण्डयाञ्चक्रुरुपजग्मुश्च भोजनम् ॥ ९ ॥
प्रतिगृह्याऽर्जुनः सर्वमुपभुज्य च पाण्डवः ।
सहैव वासुदेवेन दृष्टवान्नटनर्तकान् ॥ १० ॥
अभ्यनुज्ञाय तान्सर्वानर्चयित्वा च पाण्डवः ।
सत्कृतं शयनं दिव्यमभ्यगच्छन्महामतिः ॥ ११ ॥
ततस्तत्र महाबाहुः शयानः शयने शुभे ।
नदीनां पल्वलानां च पर्वतानां तथैव च ।
आपगानां वनानां च कथयामास सात्वते ॥ १२ ॥
एवं स कथयन्नेव निद्रया जनमेजय ।
कौन्तेयोऽपि हृतस्तस्मिञ्शयने स्वर्गसंनिभे ॥ १३ ॥
मधुरेणैव गीतेन वीणाशब्देन चैव ह ।
प्रबोध्यमानो बुबुधे स्तुतिभिर्मङ्गलैस्तथा ॥ १४ ॥
स कृत्वाऽवश्यकार्याणि वार्ष्णेयेनाऽभिनन्दितः ।
रथेन काञ्चनाङ्गेन द्वारकामभिजग्मिवान् ॥ १५ ॥
अलंकृता द्वारका तु बभूव जनमेजय ।
कुन्तीपुत्रस्य पूजार्थमपि निष्कुटकेष्वपि ॥ १६ ॥

की सामाग्रिया वहा मौजूद कर दीं। पाण्डु नन्दन अर्जुन ने कृष्ण के साथ वहा पहुचकर सब अतिथि सत्कार स्वीकार किया। फिर भोजन करके उन्होंने कृष्ण के साथ नटों की कलाएँ और नाचने वालियों का नाचना गाना देखा सुना ॥८।१०॥

आगे महामति पाण्डव ने यथोचित सत्कार और सम्मान के साथ उन सबको विदा किया। सबको विदा करके वे सुन्दर कोमल बिछौने पर सोने के लिये गये। पलँगों पर दोनों मित्र लेटे। अर्जुन अपने देखे हुए अनेक स्थान, नदी, पर्वत और वन आदि का वर्णन करने लगे। हे राजा जनमेजय! फिर नींद आने पर वे सुख से सो गये ॥११।१३॥

रात्री व्यतीत हो गई। प्रातःकाल मधुर गीत, वीणा और स्तुतिपाठ के शब्दों से अर्जुन की आँख खुली। वे पलङ्ग से उठ बैठे। वैसे ही यादव-तिलक कृष्ण ने आकर उनसे पूछा—कहो, रात को अच्छी नींद आई थी न? अर्जुन स्नान आदि आवश्यक कामों से छुट्टी पाकर रथपर चढकर द्वारका पुरी को चले ॥१४।१५॥

हे राजा जनमेजय! कुन्ती पुत्र अर्जुन के सम्मान के लिये द्वारका पुरी के बाग, घर और सड़कें आदि सब स्थान सजाये गये थे। द्वारका के रहनेवाले

दिदृक्षन्तश्च कौन्तेयं द्वारकावासिनो जनाः ।
नरेन्द्रमार्गमाजग्मुस्तूर्णं शतसहस्रशः ॥ १७ ॥
अवलोकेषु नारीणां सहस्राणि शतानि च ।
भोजवृष्ण्यन्धकानां च समवायो महानभूत् ॥ १८ ॥
स तथा सत्कृतः सर्वैर्भोजवृष्ण्यन्धकात्मजैः ।
अभिवाद्याऽभिवाद्यांश्च सर्वैश्च प्रतिनन्दितः ॥ १९ ॥
कुमारैः सर्वशो वीरः सत्कारेणाऽभिचोदितः ।
समानवयसः सर्वानाश्लिष्य स पुनः पुनः ॥ २० ॥
कृष्णस्य भवने रम्ये रत्नभोज्यसमावृते ।
उवास सह कृष्णेन बहुलास्तत्र शर्वरीः ॥ २१ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि अर्जुनद्वारकागमने विंशत्यधिकद्विशततमोऽध्याय. २२०
समाप्तं च अर्जुनवनवासपर्व ।

सहस्रों मनुष्य अर्जुन को देखने के लिये घरों से बाहर निकलकर एकत्र हो गये । सहस्रों स्त्रियां अपने महलों पर खड़ी थीं १६।१७॥

भोज, वृष्णि और अन्धक-वंश के यादवों की बड़ी भारी भीड़ थी । यादवों ने इसतरह बड़ी धूमधाम से अर्जुन का स्वागत किया । अर्जुन ने पूजनीय पुरुषों को प्रणाम और पूजा से प्रसन्न किया, बालकों को आशीर्वाद और अभिनन्दन से सन्तुष्ट किया, तथा बराबरवाले हमजोलियों को गले लगाकर प्रसन्न किया । वृष्णि, भोज और अन्धक-वंश के सब यादवों ने प्रसन्नता प्रगट करते हुए अर्जुन का स्वागत किया । फिर अनेक रत्न, धन और भोजन की सामग्री से परिपूर्ण वासुदेव के घर में जाकर अर्जुन ठहरे और दोनों मित्र एक ही जगह कई रात्रियों तक रहे ॥१८।२१॥

—०—

आदिपर्व का दो सौ बीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ एकविंशत्यधिकद्विशततमोऽध्याय ॥ २२१ ॥ अथ सुभद्राहरणपर्व ॥

वैशम्पायन उवाच-ततः कतिपयाहस्य तस्मिन्रैवतके गिरौ ।
वृष्ण्यन्धकानामभवदुत्सवो नृपसत्तम ॥ १ ॥

दो सौ इक्कीस अध्याय ॥ २२१ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! फिर रैवतक पर्वत पर वृष्णि, भोज और अन्धक वंश के यादवों ने कुछ दिनों तक एक उत्सव किया । वीर यादवों ने उस पहाड़ी उत्सव में हजारों ब्राह्मणों को

तत्र दानं ददुर्वीरा ब्राह्मणेभ्यः सहस्रशः ।
भोजवृष्ण्यन्धकाश्चैव महेन्द्रस्य गिरेस्तदा ॥ २ ॥
प्रासादै रत्नचित्रैश्च गिरेस्तस्य समन्ततः ।
स देशः शोभितो राजन्कल्पवृक्षैश्च सर्वशः ॥ ३ ॥
वादित्राणि च तत्राऽन्ये वादकाः समवादयन् ।
ननृतुर्नर्तकाश्चैव जगुर्गेयानि गायनाः ॥ ४ ॥
अलंकृताः कुमाराश्च वृष्णीनां सुमहौजसाम् ।
यानैर्हाटकचित्रैश्च चञ्चूर्यन्ते स्म सर्वशः ॥ ५ ॥
पौराश्च पादचारेण यानैरुच्चावचैस्तथा ।
सदाराः सानुयात्राश्च शतशोऽथ सहस्रशः ॥ ६ ॥
ततो हलधरः क्षीबो रेवतीसहितः प्रभुः ।
अनुगम्यमानो गन्धर्वैरचरत्तत्र भारत ॥ ७ ॥
तथैव राजा वृष्णीनामुग्रसेनः प्रतापवान् ।
अनुगीयमानो गन्धर्वैः स्त्रीसहस्रसहायवान् ॥ ८ ॥
रौक्मिणेयश्च साम्बश्च क्षीबौ समरदुर्मदौ ।
दिव्यमाल्याम्बरधरौ विजह्रातेऽमराविव ॥ ९ ॥

धन रत्न आदि दिये। हे राजन्! उस पहाड़ के चारों ओर की जगह रत्नों से शोभित और बड़े-बड़े भवनों से अलङ्कृत कर दी गई थी। कल्पवृक्ष के समान उन भवनों से अन्न वस्त्र आदि अनेक पदार्थ इच्छा के अनुसार प्रार्थियों को मिलते थे। अनेकों लोग बाजे बजाते थे, नाचनेवाले नाच और गानेवाले गाते थे। महातेजस्वी वृष्णिवंशी यादवों के बालक बहुत से गहने पहनकर, सुवर्णमण्डित श्रेष्ठ रथों पर चढकर, चारों ओर फिरने लगे। हजारों पुरवासी भी अपनी स्त्रियों, बाल बच्चा और परिवारों को साथ लेकर वहा पहुंचे। कोई पैदल, कोई अच्छे और कोई मामूली रथों पर चढकर सैर कर रहा था। हे भारत! वारुणी के मद मे मत्त रेवती सहित हलधर बलभद्र भी वहा घूम रहे थे। गन्धर्व लोग गुण गाते हुए उनके पीछे चले जा रहे थे। वृष्णिवंशी यादवा के राजा प्रतापी उग्रसेन भी हजारों स्त्रियों के साथ पहाड़ की सैर कर रहे थे। गन्धर्व और बन्दीजन पीछे पीछे उनके गुणों का बखान करते जा रहे थे ॥१।८॥

युद्ध म कठोर महावीर बलदेव नन्दन और कृष्ण के पुत्र साम्ब भी देवताओं के समान बढिया वस्त्र, माला और गहने आदि पहनकर इधर उधर टहल रहे थे। इसीतरह अक्रूर, सारण, गद, बभ्रु, विदूरथ, निशठ, चारुदेष्ण, पृथु, विपृथु, सत्यक,

अक्रूरः सारणश्चैव गदो वभ्रुर्विदूरथः ।
निशठश्चारुदेष्णश्च पृथुर्विपृथुरेव च ॥ १० ॥
सत्यकः सात्यकिश्चैव भङ्गकारमहारवौ ।
हार्दिक्य उद्धवश्चैव ये चाऽन्ये नाऽनुकीर्तिताः ॥ ११ ॥
एते परिवृताः स्त्रीभिर्गन्धर्वैश्च पृथक्पृथक् ।
तमुत्सवं रैवतके शोभयाञ्चक्रिरे तदा ॥ १२ ॥
चित्रकौतूहले तस्मिन्वर्तमाने महाद्भुते ।
वासुदेवश्च पार्थश्च सहितौ परिजग्मतुः ॥ १३ ॥
तत्र चंक्रममाणौ तौ वसुदेवसुतां शुभाम् ।
अलंकृतां सखीमध्ये सुभद्रां ददृशुस्तदा ॥ १४ ॥
दृष्ट्वैव तामर्जुनस्य कन्दर्पः समजायत ।
तं तदैकाग्रमनसं कृष्णः पार्थमलक्षयत् ॥ १५ ॥
अब्रवीत्पुरुषव्याघ्रः प्रहसन्निव भारत ।
वनेचरस्य किमिदं कामेनाऽऽलोड्यते मनः ॥ १६ ॥
ममैषा भगिनी पार्थ सारणस्य सहोदरा ।
सुभद्रा नाम भद्रं ते पितुर्मे दयिता सुता ।
यदि ते वर्तते बुद्धिर्वक्ष्यामि पितरं स्वयम् ॥ १७ ॥

सात्यकि, भङ्गकार, महारथी हार्दिक्य, उद्धव और अन्य अनेक श्रेष्ठ यादव अलग-अलग अपनी स्त्रियों को साथ लिये घूमकर उस उत्सव की शोभा को बढ़ा रहे थे। अनेक गन्धर्व और बन्दीजन उनके पीछे-पीछे उनके गुणों का और प्रताप का बखान करते जा रहे थे ॥९।१२॥

अद्भुत ढङ्ग से चारों ओर मेला-तमाशा शुरू होने पर वासुदेव और अर्जुन एक साथ वहां उपस्थित हुए। चारों ओर फिरते-फिरते अर्जुन ने अनेक गहनों से सजी हुई वसुदेव की कन्या सुभद्रा को एक जगह देखा ॥१३।१४॥

अर्जुन उस कोमलाङ्गी बाला को देखते ही मदनबाण से मोहित हुए। हे भारत ! पुण्डरीकाक्ष कृष्ण उसके मनको सुभद्रा पर बहुत चलते देखकर हसकर बोले कि यह क्या ? कामदेव ने वनचारी मनुष्य को भी नहीं छोड़ा ॥१५।१६॥

हे अर्जुन ! यह सुन्दरी मेरी बहन है। मेरे भाई सारण और यह एक माता की सन्तान है। यह मेरे पिता की बहुत प्यारी कन्या है। इसका नाम सुभद्रा है यदि इससे विवाह करने की इच्छा हो तो कहो। मै स्वयं पिता जी से यह प्रस्ताव कर सकता हूं। अर्जुन ने कहा—हे कृष्ण ! एक

अर्जुन उवाच—दुहिता वसुदेवस्य वासुदेवस्य च स्वसा ।
रूपेण चैषा संपन्ना कमिवैषा न मोहयेत् ॥ १८ ॥
कृतमेव तु कल्याणं सर्वं मम भवेद् ध्रुवम् ।
यदि स्यान्मम वार्ष्णेयी महिषीयं स्वसा तव ॥ १९ ॥
प्राप्तौ तु क उपायः स्यात्तं ब्रवीहि जनार्दन ।
आस्यास्यामि तदा सर्वं यदि शक्यं नरेण तत् ॥ २० ॥
वासुदेव उवाच—स्वयंवरः क्षत्रियाणां विवाहः पुरुषर्षभ ।
स च संशयितः पार्थ स्वभावस्याऽनिमित्ततः ॥ २१ ॥
प्रसह्य हरणं चापि क्षत्रियाणां प्रशस्यते ।
विवाहहेतुः शूराणामिति धर्मविदो विदुः ॥ २२ ॥
स त्वमर्जुन कल्याणीं प्रसह्य भगिनीं मम ।
हर स्वयंवरे ह्यस्याः को वै वेद चिकीर्षितम् ॥ २३ ॥
ततोऽर्जुनश्च कृष्णश्च विनिश्चित्येतिकृत्यताम् ।
शीघ्रगान्पुरुषानन्यान्प्रेषयामासतुस्तदा ॥ २४ ॥
धर्मराजाय तत्सर्वमिन्द्रप्रस्थगताय वै ।
श्रुत्वैव च महाबाहुरनुजज्ञे स पाण्डवः ॥ २५ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि सुभद्राहरणपर्वणि युधिष्ठिरानुज्ञायां एकविंशत्यधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥२२१॥

तो यह वसुदेव की कन्या और तुम्हारी बहन है, दूसरे असाधारण सुन्दरी है। इसलिये किसका मन इसे देखकर विवाह करने के लिये न डोल उठेगा ॥१७।१८॥

जो यह तुम्हारी बहन सुभद्रा मेरी पत्नी हो तो मुझे सारी पृथ्वी का साम्राज्य पाने की ऐसी खुशी होगी। मैं समझूंगा, मुझे सब कल्याण प्राप्त हो गये। हे जनार्दन! बताओ, मैं किस उपाय से इस सुन्दरी-रत्न को प्राप्त कर सकता हूं? जो मनुष्य की शक्ति के बाहर न हो तो वह उपाय करने के लिये मैं सब तरह तैयार हूं ॥१९।२०॥

कृष्ण ने कहा—हे पुरुषश्रेष्ठ अर्जुन! क्षत्रियों के यहां कन्या का स्वयम्वर करने की चाल है। किन्तु इसतरह तुम्हारी इच्छा पूरी होने में संदेह है, क्योंकि मनुष्यों की रुचि जुदी-जुदी होती है। यह निश्चय नहीं कि स्वयम्वर में सुभद्रा तुम्हीं को पसन्द करेगी। क्षत्रियों में कन्या को बलपूर्वक हरकर उससे विवाह करने की भी रीति है। धर्मज्ञ लोगों का कहना है कि वीर पुरुषों के लिये ऐसा ही विवाह प्रशंसनीय है। इसलिये हे मित्र अर्जुन! तुम मेरी इस कल्याणरूपिणी बहन को स्वयम्वर से बलपूर्वक हर ले जाओ। मेरी सम्मति यही है।

इसमें कोई कुछ रुकावट नहीं डाल सकेगा; क्योंकि पहले से तुम्हारे हृदय के इस भाव को कोई क्या जान सकेगा ? अर्जुन और श्रीकृष्ण ने इसतरह सलाह करके उसी समय शीघ्रगामी दूतों को धर्मराज के पास यह समाचार देने के लिये भेजा। धर्मराज ने यह सूचना पाकर अर्जुन और श्रीकृष्ण के विचार का अनुमोदन करते हुए अनुमति दे दी ॥२१।२५॥

आदिपर्व का दो सौ इक्कीस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ द्वाविंशत्यधिकाद्विशततमोऽध्यायः ॥ २२२ ॥

वैशम्पायन उवाच-ततः संवादिते तस्मिन्ननुज्ञातो धनंजयः ।
गतां रैवतके कन्यां विदित्वा जनमेजय ॥ १ ॥
वासुदेवाभ्यनुज्ञातः कथयित्वेतिकृत्यताम् ।
कृष्णस्य मतमादाय प्रययौ भरतर्षभः ॥ २ ॥
रथेन काञ्चनांगेन कल्पितेन यथाविधि ।
शैब्यसुग्रीवयुक्तेन किङ्किणीजालमालिना ॥ ३ ॥
सर्वशस्त्रोपपन्नेन जीमूतरवनादिना ।
ज्वलिताग्निप्रकाशेन द्विषतां हर्षघातिना ॥ ४ ॥
संनद्धः कवची खड्गी बद्धगोधाङ्गुलित्रवान् ।
मृगयाव्यपदेशेन प्रययौ पुरुषर्षभः ॥ ५ ॥
सुभद्रा त्वथ शैलेन्द्रमभ्यर्च्यैव हि रैवतम् ।
दैवतानि च सर्वाणि ब्राह्मणान्स्वस्ति वाच्य च ॥ ६ ॥

दो सौ बाईस अध्याय ॥ २२२ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय ! युधिष्ठिर के सहमत होने का समाचार दूतों के द्वारा अर्जुन को मिल गया। उन्हें मालूम हुआ कि देवी-पूजन के लिये सुभद्रा रैवतक पर्वत पर गई है। उसको हरने के लिये वही ठीक समय जानकर अर्जुन ने श्रीकृष्ण से अपना विचार प्रकट किया। उन्होंने श्रीकृष्ण से सलाह करके कर्त्तव्य का निश्चय किया। फिर वे श्रीकृष्ण की अनुमति से उन्हीं के रथ पर सवार हुए। उस सुवर्णमण्डित श्रेष्ठ रथ में अलङ्कृत शैब्य और सुग्रीव नाम के घोड़े जुते हुए थे। वह रथ घंटों और जालों से सुशोभित हो रहा था। उसमें अनेक प्रकार के अस्त्र-शस्त्र रक्खे हुए थे। उसके पहियों की घरघराहट मेघ गर्जन के समान प्रचण्ड थी। वह रथ अग्नि के तुल्य प्रकाशमान हो रहा था। उसे देखकर शत्रु लोग भय से विह्वल हो उठते थे। उसी रथ पर बैठकर अर्जुन अहेर खेलने के बहाने रवाना हुए। पुरुषश्रेष्ठ अर्जुन कवच पहने, गोह के चमड़े के अंगुलित्राण पहने, कमर

प्रदक्षिणं गिरेः कृत्वा प्रययौ द्वारकां प्रति ।
तामभिद्रुत्य कौन्तेयः प्रसह्याऽऽरोपयद्रथम् ।
सुभद्रां चारुसर्वांगीं कामबाणप्रपीडितः ॥ ७ ॥
ततः स पुरुषव्याघ्रस्तामादाय शुचिस्मिताम् ।
रथेन काञ्चनांगेन प्रययौ स्वपुरं प्रति ॥ ८ ॥
ह्रियमाणां तु तां दृष्ट्वा सुभद्रां सैनिका जनाः ।
विक्रोशन्तोऽद्रवन्सर्वे द्वारकामभितः पुरीम् ॥ ९ ॥
ते समासाद्य सहिताः सुधर्मामभितः सभाम् ।
सभापालस्य तत्सर्वमाचख्युः पार्थविक्रमम् ॥ १० ॥
तेषां श्रुत्वा सभापालो भेरीं सांनाहिकीं ततः ।
समाजघ्ने महाघोषां जाम्बूनदपरिष्कृताम् ॥ ११ ॥
क्षुब्धास्तेनाऽथ शब्देन भोजवृष्ण्यन्धकास्तदा ।
अन्नपानमपास्याऽथ समापेतुः समन्ततः ॥ १२ ॥
तत्र जाम्बूनदाङ्गानि स्पर्ध्यास्तरणवन्ति च ।
मणिविद्रुमचित्राणि ज्वलिताग्निप्रभाणि च ॥ १३ ॥
भेजिरे पुरुषव्याघ्रा वृष्ण्यन्धकमहारथाः ।
सिंहासनानि शतशो धिष्ण्यानीव हुताशनाः ॥ १४ ॥

में तरकस और तलवार बांधे हुए थे ॥१-५॥

उधर सुभद्रा ने पर्वतराज रैवतक पर जाकर देव पूजन और अन्य देव कार्य करने के उपरान्त पर्वत की प्रदक्षिणा की। ब्राह्मणों ने शान्ति और स्वस्ति के मन्त्र पढे। इसके पश्चात् सुभद्रा की सवारी द्वारका को चली। इसी बीच में अवसर पाकर कामदेव के बाणों से पीड़ित अर्जुन ने पास जाकर बलपूर्वक सुभद्रा का हाथ पकड़ लिया और उसको उठाकर अपने रथ पर बिठा लिया ॥६।७॥

पुरुषव्याघ्र अर्जुन इसप्रकार से सुन्दरी सुभद्रा को लेकर सुवर्ण-रथ पर अपने नगर की ओर जाने लगे। सैनिक लोग सुभद्रा को अर्जुन से पकड़े जाते देखकर चिल्लाते हुए द्वारका नगरी की ओर दौड़े। सब मिलकर सुधर्मा सभा में गये। उन्होंने सभापाल से अर्जुन के पराक्रम और साहस का सब हाल कहा। उसके वचन सुनकर सभापाल ने सोने से मढ़ा हुआ, बड़े घोर शब्दवाला, युद्ध का डङ्का बजवा दिया। उस शब्द को सुनकर खाना-पीना वगैरह जरूरी काम भी छोड़कर भोज, अन्धक और वृष्णिवंश के सब यादव चारों ओर से वहां आने लगे ॥८।१२॥

तेज अग्नि जिस प्रकार अपना आधार इन्धन

तेषां समुपविष्टानां देवानामिव संनये ।
आचख्यौ चेष्टितं जिष्णोः सभापालः सहानुगः ॥ १५ ॥
तच्छ्रुत्वा वृष्णिवीरास्ते मदसंरक्तलोचनाः ।
अमृष्यमाणाः पार्थस्य समुत्पेतुरहंकृताः ॥ १६ ॥
योजयध्वं रथानाशु प्रासानाहरतेति च ।
धनूंपि च महार्हाणि कवचानि बृहन्ति च ॥ १७ ॥
सूतानुच्चुक्रुशुः केचिद्रथान्योजयतेति च ।
स्वयं च तुरगान्केचिदायुञ्जन्हेमभूपितान् ॥ १८ ॥
रथेष्वानीयमानेपु कवचेपु ध्वजेपु च ।
अभिक्रन्दे नृवीराणां तदासीत्तुमुलं महत् ॥ १९ ॥
वनमाली ततः क्षीवः कैलासशिखरोपमः ।
नीलवासा मदोत्सिक्त इदं वचनमब्रवीत् ॥ २० ॥
किमिदं कुरुथाऽप्रज्ञास्तूष्णींभूते जनार्दने ।
अस्य भावमविज्ञाय संक्रुद्धा मोघगर्जिताः ॥ २१ ॥
एप तावदभिप्रायमाख्यातु स्वं महामतिः ।
यदस्य रुचिरं कर्तुं तत्कुरुध्वमतन्द्रिताः ॥ २२ ॥

पकड़ लेता है, वैसे ही महारथी पुरुषव्याघ्र वृष्णि अन्धक लोग परम सुन्दर चादरों से आच्छादित मणियों से खचित अग्नि के उजाले समान चमकीले सैकड़ों सुनहले सिंहासनों पर जा बैठे ॥१३।१४॥

उनमें वह सभा देवमण्डली से शोभित इन्द्र की सभा जैसी मालूम हुई । सब लोग जब आसनों पर बैठ चुके तब सभापाल ने सुभद्रा के हरे जाने का समाचार लेकर आये हुए सैनिकों को सामने करके सब हाल कहा । सब वृत्तान्त सुनकर क्रोध के मारे यादवों की आँखें लाल हो आईं । वे सब मानी थे, इस कारण अपने इस अपमान को न सह सके । सब उठ खड़े हुए ॥१५।१६॥

उनमें से किसी किसी ने कहा कि तुरन्त रण की तैयारी करो, किसी-किसी ने कहा कि प्रास लाओ, किसी-किसी ने कहा कि मूल्यवान् शरासन और बड़े-बड़े कवच लाओ। किसी-किसी ने चिल्लाकर सारथी को पुकारकर कहा कि तुरन्त रथ जोतो । कोई-कोई अपने हाथ से ही सोने के गहनों से अलङ्कृत घोड़ों को रथों में जोतने लगे । तब रथ, कवच, ध्वजा आदि युद्ध की सामग्री लाने के लिये वीरों का कोलाहल होने लगा। अनन्तर कैलास पर्वत के समान गोरे और ऊँचे, मदिरा पिये हुए नीलाम्बर और वनमाला धारण किये हुए बलदेव ने कहा— जनार्दन कृष्ण तो कुछ कहते ही नहीं ॥१७।२०॥

ततस्ते तद्वचः श्रुत्वा ग्राह्यरूपं हलायुधात् ।
तूष्णीं भूतास्ततः सर्वे साधु साध्विति चाऽब्रुवन् ॥ २३ ॥
समं वचो निशम्यैव वलदेवस्य धीमतः ।
पुनरेव सभामध्ये सर्वे ते समुपाविशन् ॥ २४ ॥
ततोऽब्रवीद्वासुदेवं वचो रामः परंतपः ।
किमवागुपविष्टोऽसि प्रेक्ष्यमाणो जनार्दन ॥ २५ ॥
सत्कृतस्त्वत्कृते पार्थः सर्वैरस्माभिरच्युत ।
न च सोऽर्हति तां पूजां दुर्बुद्धिः कुलपांसनः ॥ २६ ॥
को हि तत्रैव भुक्त्वाऽन्नं भोजनं भेत्तुमर्हति ।
मन्यमानः कुले जातमात्मानं पुरुषः क्वचित् ॥ २७ ॥
इच्छन्नेव हि सम्बन्धं कृतं पूर्वं च मानयन् ।
को हि नाम भवेनार्थी साहसेन समाचरेत् ॥ २८ ॥
सोऽवमन्य तथाऽस्माकमनादृत्य च केशवम् ।
प्रसह्य हृतवानद्य सुभद्रां मृत्युमात्मनः ॥ २९ ॥
कथं हि शिरसो मध्ये कृतं तेन पदं मम ।
मर्षयिष्यामि गोविन्द पादस्पर्शमिवोरगः ॥ ३० ॥

फिर तुम ऐसी नासमझी क्यों कर रहे हो? इनका अभिप्राय न जानकर ही तुम क्रोध के मारे गर्जन कर रहे हो। ये महामति कृष्ण पहले अपनी इच्छा प्रकट कर लें, उसके बाद हम इन्हीं के विचार के अनुसार काम करेंगे। बलभद्र के ये उचित और मनोहर वचन सुनकर सब यादव शांत हो गये। साधु, साधु, कहकर बलभद्र की बडाई करने के पश्चात् वे लोग फिर सभा में जा बैठे। तब शत्रुमर्दन राम ने वासुदेव से कहा—हे जनार्दन! तुम यह सब देख सुनकर भी चुपचाप क्यों बैठे हुए हो? ॥२१।२५॥

हे अच्युत! अर्जुन तुम्हारा मित्र है। तुम्हारे हो कारण हम सब ने अर्जुन का इतना आदर सत्कार किया था, पर वह दुर्बुद्धि कुलाङ्गार वैसी पूजा और सत्कार के योग्य नहीं है। जो सुवंशी करके अपना परिचय देता है वह कभी अन्न खाकर अन्न के बर्तन को फाड़ नहीं सकता है। यद्यपि ऐसा वैवाहिक सम्बन्ध बनाने को मन चाहता है तो भी कोई ऐश्वर्य चाहनेवाला पहले का उपकार स्मरण कर ऐसे साहस के काम में हाथ नहीं डालता है। ॥२६।२८॥

अर्जुन ने आज पहले के सब हमारे किये उपकारों को भुलाकर हम लोगों का अपमान और तुम्हारा अनादर किया है। वह अपनी मौत के

अद्य निष्कौरवामेकः करिष्यामि वसुन्धराम् ।
न हि मे मर्षणीयोऽयमर्जुनस्य व्यतिक्रमः ॥ ३१ ॥
तं तथा गर्जमानं तु मेघदुन्दुभिनिःस्वनम् ।
अन्वपद्यन्त ते सर्वे भोजवृष्ण्यन्धकास्तथा ॥ ३२ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि सुभद्राहरणपर्वणि बलदेवक्रोधे द्वाविंशत्यधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २२२ ॥
सुभद्राहरणपर्व समाप्तं च ।

समान सुभद्रा को ज़बर्दस्ती राह से हर ले गया है। हे गोविन्द ! उसने मेरे शिर पर लात मारी है । इस कारण मैं उसके इस काम को किसी तरह नहीं सह सकता । सांप को यदि कोई लात मारे तो क्या कभी वह उसे सह सकता है ? मैं आज अकेला ही इस पृथ्वी को कौरवों से खाली कर दूंगा । मेघ और डङ्के के समान गम्भीर शब्द से कुपित बलदेव जब इसतरह गरजने लगे तब वृष्णि, भोज और अन्धक वंश के सब यादवों ने उसका अनुमोदन किया ॥२९।३२॥

आदिपर्व का दो सौ बाईस अध्याय समाप्त हुआ ॥

अथ त्रयोविंशत्यधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २२३ ॥ अथ हरणाहरणपर्व ।

वैशम्पायन उवाच-उक्तवन्तो यथावीर्यमसकृत्सर्ववृष्णयः ।
ततोऽब्रवीद्वासुदेवो वाक्यं धर्मार्थसंयुतम् ॥ १ ॥
नाऽवमानं कुलस्याऽस्य गुडाकेशः प्रयुक्तवान् ।
संमानोऽभ्यधिकस्तेन प्रयुक्तोऽयं न संशयः ॥ २ ॥
अर्थलुब्धान्न वः पार्थो मन्यते सात्वतान्सदा ।
स्वयंवरमनाधृष्यं मन्यते चाऽपि पाण्डवः ॥ ३ ॥
प्रदानमपि कन्यायाः पशुवत्कोऽनुमन्यते ।
विक्रयं चाऽप्यपत्यस्य कः कुर्यात्पुरुषो भुवि ॥ ४ ॥

दो सौ तेईस अध्याय ॥ २२३ ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे जनमेजय ! वृष्णिवंश के सब यादवों ने अपने अपने पराक्रम का वर्णन करके बलभद्र की बातों का ही समर्थन किया । सब के अन्त में कृष्णचन्द्र धर्म और अर्थ से युक्त वाक्य कहने लगे—अर्जुन ने हमारे वंश का अपमान नहीं बल्कि अधिक मान ही किया है । पाण्डव अर्जुन हम लोगों को धन का लोभी नहीं जानते । उन्होंने स्वयम्वर की राह इससे नहीं देखी कि उसमें सुभद्रा के मिलने में सन्देह था । हे भाई ! गाय की तरह कन्यादान मांगना भी वीर क्षत्रियों को शोभा नहीं देता है और न कन्या को मोल लेना अच्छा है ॥१।४॥

एतान्दोषांस्तु कौन्तेयो दृष्टवानिति मे मतिः ।
अतः प्रसह्य हृतवान्कन्यां धर्मेण पाण्डवः ॥ ५ ॥
उचितश्चैव संबन्धः सुभद्रा च यशस्विनीम् ।
एष चाऽपीदृशः पार्थः प्रसह्य हृतवानिति ॥ ६ ॥
भरतस्याऽन्वये जातं शान्तनोश्च यशस्विनः ।
कुन्तिभोजात्मजापुत्रं को बुभूषेत नाऽर्जुनम् ॥ ७ ॥
न च पश्यामि यः पार्थं विजयेत रणे बलात् ।
वर्जयित्वा विरूपाक्षं भगनेत्रहरं हरम् ॥ ८ ॥
अपि सर्वेषु लोकेषु सेन्द्ररुद्रेषु मारिष ।
स च नाम रथस्तादृङ् मदीयास्ते च वाजिनः ॥ ९ ॥
योद्धा पार्थश्च शीघ्रास्त्रः को नु तेन समो भवेत् ।
तमभिद्रुत्य सान्त्वेन परमेण धनंजयम् ।
न्यवर्तयत संहृष्टा ममैषा परमा मतिः ॥ १० ॥
यदि निर्जित्य वः पार्थो बलाद्गच्छेत्स्वकं पुरम् ।
प्रणश्येद्वो यशः सद्यो न तु सान्त्वे पराजयः ॥ ११ ॥
तच्छ्रुत्वा वासुदेवस्य तथा चक्रुर्जनाधिप ।
निवृत्तश्चाऽर्जुनस्तत्र विवाहं कृतवान्प्रभुः ॥ १२ ॥
उषित्वा तत्र कौन्तेयः संवत्सरपराः क्षपाः ।
विहृत्य च यथाकामं पूजितो वृष्णिनन्दनैः ॥ १३ ॥

इससे उन्होंने इन सब बातों में दोष समझकर धर्मपूर्वक सुभद्रा को हरा है। अर्जुन सुभद्रा के योग्य ही है। क्योंकि वे भरत जी और शांतनु के वंश में उत्पन्न हुए है। भला ऐसा कौन होगा जो अर्जुन के साथ अपना सम्बन्ध न करना चाहे। मुझे पूर्ण विश्वास है कि महादेव के सिवा और कोई अर्जुन को युद्ध में परास्त नहीं कर सकता ॥५।८॥

फिर हमारे घोड़े और रथ इस समय अर्जुन के पास है, और वे स्वयं युद्ध में बड़ी फुर्ती से लडनेवाले योद्धा हैं। उनकी बराबरी या सामना कौन कर सकता है? इसलिये मेरा विचार यह है कि तुम तुरन्त दौड़कर प्रसन्नचित्त से धनञ्जय को ढाढस देकर लौटा लाओ ॥९।१०॥

यदि वे बलपूर्वक तुम सबों को परास्त करके अपनी राजधानी में चले जायँगे तो आज ही तुम्हारा यश लोप हो जायगा, ढाढस देने से तुम्हारी पराजय

त्वत्त एताः पुनः शुक्र वीरुधो हरितच्छदाः ।
जायन्ते पुष्करिण्यश्च सुभद्रश्च महोदधिः ॥ १७ ॥
इदं वै सद्म तिग्मांशो वरुणस्य परायणम् ।
शिवस्त्राता भवाऽस्माकं माऽस्मानद्य विनाशय ॥ १८ ॥
पिङ्गाक्ष लोहितग्रीव कृष्णवर्त्मन्हुताशन ।
परेण प्रैहि मुञ्चाऽस्मान्सागरस्य गृहानिव ॥ १९ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तो जातवेदा द्रोणेन ब्रह्मवादिना ।
द्रोणमाह प्रतीतात्मा मन्दपालप्रतिज्ञया ॥ २० ॥
अग्निरुवाच-ऋषिर्द्रोणस्त्वमसि वै ब्रह्मैतद्व्याहृतं त्वया ।
ईप्सितं ते करिष्यामि न च ते विद्यते भयम् ॥ २१ ॥
मन्दपालेन वै यूयं मम पूर्वं निवेदिताः ।
वर्जयेः पुत्रकान्मह्यं दहन्दावमिति स्म ह ॥ २२ ॥
तस्य तद्वचनं द्रोण त्वया यच्चेह भाषितम् ।
उभयं मे गरीयस्तु ब्रूहि किं करवाणि ते ।
भृशं प्रीतोऽस्मि भद्रं ते ब्रह्मन्स्तोत्रेण सत्तम ॥ २३ ॥

से भूमि में उपजा हुआ सब रस और धरती में स्थित जल लेकर समय-समय पर फिर उसे वृष्टि द्वारा छोड़कर सब अनाज उपजाते हो ॥१५।१६॥

हे शुक्र ! हरी लताएँ, वृक्ष, सरोवर और समुद्र तुम्हीं से उत्पन्न होते हैं । हे तीक्ष्ण किरणोंवाले ! हमारा यह शरीर रसग्राही इन्द्रिय के अधीश्वर जलपति वरुण का निवासस्थान है । जल को उत्पन्न करनेवाले होने के कारण हमारे लिये भी तुमको मङ्गलमय होना चाहिये । तुम हमारी रक्षा करो; हमें नष्ट न करो । ॥१७।१८॥

हे पिङ्गनेत्र ! हे लोहितग्रीव ! हे कृष्णवर्त्मा ! हे हुताशन ! तुम हमसे दूर रहो । सागर के पास बने घर के समान हमें छोड़ो । वैशम्पायन कहते हैं—ब्रह्मज्ञानी द्रोण के ये वाक्य सुनकर अग्नि बहुत प्रसन्न हुए । उन्हें याद आ गया कि वे मन्दपाल से उनके पुत्रों को बचा देने की प्रतिज्ञा कर चुके हैं ॥१९।२०॥

अग्नि ने कहा—हे द्रोण ! तुम ऋषि हो; तुमने जो कहा वह वेदस्वरूप है । तुम्हारी अभिलाषा पूरी करूँगा । तुम चिन्ता न करो । पहले मन्दपाल ऋषि ने तुम्हारे लिये मुझसे कहा था कि "जब तुम खाण्डव वन को जलाओ तब मेरे पुत्रों को न जलाना" ॥२१।२२॥

हे द्रोण ! मन्दपाल की उस प्रार्थना और तुम्हारे इस निवेदन को मैं माननीय समझता हूँ । कहो, मैं और क्या तुम्हारा उपकार करूँ ! हे ब्रह्मश्रेष्ठ !

द्रोण उवाच-इमे मार्जारकाः शुक्र नित्यमुद्वेजयन्ति नः ।
एतान्कुरुष्व दग्धांस्त्वं हुताशन सबान्धवान् ॥ २४ ॥
तथा तत्कृतवानग्निरभ्यनुज्ञाय शार्ङ्गकान् ।
ददाह खाण्डवं दावं समिद्धो जनमेजय ॥ २५ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि शार्ङ्गोपाख्याने चतुस्त्रिंशदधिकद्विशततमोऽध्यायः २३४

तुम्हारी इस स्तुति से मैं बहुत प्रसन्न हुआ हूं। तुम्हारा मंगल होगा। द्रोण ने कहा–हे हुताशन अग्नि! ये सब बिलाव नित्य हमें सताते हैं। इसलिये तुम उन्हें वंश-सहित जलाओ। वैशम्पायन कहते है–हे राजन्! उन शार्ङ्गक बालकों से विदा होकर, अग्नि ने उनके शत्रु बिलावों को भस्म कर डाला। फिर वहां से वन को जलाते हुए वे आगे बढ़े। ॥२३।२५॥

आदिपर्व का दो सौ चौंतीस अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ पञ्चत्रिंशत्यधिकद्विशततमोऽध्यायः॥ २३५ ॥

वैशम्पायन उवाच-मन्दपालोऽपि कौरव्य चिन्तयामास पुत्रकान् ।
उक्तवाऽपि च स तिग्मांशुं नैव शर्माऽभिगच्छति ॥ १ ॥
स तप्यमानः पुत्रार्थे लपितामिदमब्रवीत् ।
कथं न्वशक्ताः शरणे लपिते मम पुत्रकाः ॥ २ ॥
वर्धमाने हुतवहे वाते चाऽऽशु प्रवायति ।
असमर्था विमोक्षाय भविष्यन्ति ममात्मजाः ॥ ३ ॥
कथन्त्वशक्ता त्राणाय माता तेषां तपस्विनी ।
भविष्यति हि शोकार्ता पुत्रत्राणमपश्यती ॥ ४ ॥
कथमुड्डीयनेऽशक्तान्पतने च ममात्मजान् ।
संतप्यमाना बहुधा वाशमाना प्रधावती ॥ ५ ॥

दो सौ पैंतीस अध्याय ॥ २३५ ॥

वैशम्पायन ने कहा–हे कौरव्य! इधर वह मन्दपाल तेज प्रकाशवान् अग्नि से वैसा वचन कहने पर भी पुत्रों के लिये सोच में रहे, वे किसीप्रकार मन को स्थिर नहीं कर सके। अन्त में उन्होंने लपिता से कहा–हे लपिता! मालूम नहीं, मेरे पुत्र किस दशा में हैं; क्योंकि अभी उनमें उड़ने की शक्ति नहीं है। जिस समय हवा का सहारा पाकर आग प्रचण्डरूप धारण करेगी उस समय मेरे पुत्र अपने को आग के ग्रास से न बचा सकेंगे। तपस्विनी जरिता पुत्रों के बचने का उपाय न देखकर शोक से विह्वल हो उठेगी ॥१।४॥

क्योंकि ऊपर उड़ने में असमर्थ बच्चों के लिये

जरितारिः कथं पुत्रः सारिसृक्कः कथं च मे ।
स्तम्बमित्रः कथं द्रोणः कथं सा च तपस्विनी ॥ ६ ॥
लालप्यमानं तमृषिं मन्दपालं यथा वने ।
लपिता प्रत्युवाचेदं सासूयमिव भारत ॥ ७ ॥
न ते पुत्रेष्ववेक्षाऽस्ति यानृषीनुक्तवानसि ।
तेजस्विनो वीर्यवन्तो न तेषां ज्वलनाद्भयम् ॥ ८ ॥
त्वयाऽग्नौ ते परीताश्च स्वयं हि मम संनिधौ ।
प्रतिश्रुतं तथा चेति ज्वलनेन महात्मना ॥ ९ ॥
लोकपालो न तां वाचमुक्त्वा मिथ्या करिष्यति ।
समक्षं बन्धुकृत्ये न तेन ते स्वस्थ मानसम् ॥ १० ॥
तामेव तु ममाऽमित्रां चिन्तयन्परितप्यसे ।
ध्रुवं मयि न ते स्नेहो यथा तस्यां पुराऽभवत् ॥ ११ ॥
न हि पक्षवता न्याय्यं निःस्नेहेन सुहृज्जने ।
पीड्यमान उपद्रष्टुं शक्तेनाऽऽत्मा कथंचन ॥ १२ ॥
गच्छ त्वं जरितामेव यदर्थं परितप्यसे ।
चरिष्याम्यहमप्येका यथा कुपुरुषाश्रिता ॥ १३ ॥

सन्ताप करती हुई वह दौड़ी-दौड़ी फिरेगी। मेरा पुत्र जरितारि कैसे जी सकेगा ! सारिसृक्व के ही प्राण किस तरह बचेंगे ! स्तम्बमित्र और द्रोण या मेरी तपस्विनी स्त्री के प्राण कैसे बचेंगे ! ॥५-६॥

हे भरतश्रेष्ठ ! वन में इसतरह महर्षि मन्दपाल को स्त्री और पुत्रों के लिये विलाप करते देखकर लपिता ने द्वेषवश होकर कहा—तुमने जिन पुत्रों का नाम लिया उनके लिये तुम्हें क्या चिन्ता है। वे तेजस्वी और वीर्यवन्त हैं। अग्नि से उन्हें भय नहीं है ॥७।८॥

तुमने स्वयं उन पुत्रों की रक्षा के लिये अग्नि से प्रार्थना की थी। महात्मा हुताशन ने भी "ऐसा ही होगा" कहकर उस बात को मान लिया था। वे लोकपाल होकर कभी प्रतिज्ञा के विरुद्ध काम न करेंगे। इस कारण पुत्रों की ओर से तुम निश्चिन्त हो ॥९।१०॥

वास्तव में तुम्हारा मन पुत्रों की रक्षा के लिये व्याकुल नहीं है; तुम तो उस मेरी सौकन और शत्रु जरिता को याद करके ही व्याकुल हो रहे हो। पहले जरिता के ऊपर तुम्हारा जैसा स्नेह था वैसा इस समय मेरे ऊपर नहीं है। जिसके दो पक्ष हैं या जो सहायवान् और समर्थ है वह पुत्र आदि सुहृज्जन के क्लेश को, स्नेह के मारे, उपेक्षा की दृष्टि से नहीं देख सकता। इससे तुम इस समय जिसके

मन्दपाल उवाच—नाहमेवं चरे लोके यथा त्वमभिमन्यसे ।
अपत्यहेतोर्विचरे तच्च कृच्छ्रगतं मम ॥ १४ ॥
भूतं हित्वा च भाव्यर्थे योऽवलम्बेत्स मन्दधीः ।
अवमन्येत तं लोको यथेच्छसि तथा कुरु ॥ १५ ॥
एष हि प्रज्वलन्नग्निर्लेलिहानो महीरुहान् ।
आविग्ने हृदि संतापं जनयत्याशिवं मम ॥ १६ ॥
वैशम्पायन उवाच-तस्माद्देशादतिक्रान्ते ज्वलने जरिता पुनः ।
जगाम पुत्रकानेव जरिता पुत्रगृद्धिनी ॥ १७ ॥
सा तान्कुशलिनः सर्वान्विमुक्ताञ्जातवेदसः ।
रोरूयमाणान्ददृशे वने पुत्रान्निरामयान् ॥ १८ ॥
अश्रूणि मुमुचे तेषां दर्शनात्सा पुनः पुनः ।
एकैकश्येन तान्सर्वान्क्रोशमानाऽन्वपद्यत ॥ १९ ॥
ततोऽभ्यगच्छत्सहसा मन्दपालोऽपि भारत ।
अथ ते सर्व एवैनं नाऽभ्यनन्दंस्तदा सुताः ॥ २० ॥
लालप्यमानमेकैकं जरितां च पुनः पुनः ।
न चैवोचुस्तदा किंचित्तमृषिं साध्वसाधु वा ॥ २१ ॥

लिये शोक कर रहे हो उसी जरिता के पास जाओ। मैने बिना समझे जैसे कुपुरुष का आश्रय लिया था वैसे ही अकेली रहकर उसका फल भोगूँगी। मन्दपाल ने कहा—तुम मुझे जैसा समझ रही हो मैं वैसा नहीं हू । मैं उस भाव से नहीं घूमता-फिरता हू । मैं केवल सन्तान उत्पन्न करने के लिये ऐसे फिर रहा हू । इस समय मेरे वही पुत्र प्राण सङ्कट में पड़े हैं । जो कोई बीती बात को छोड़कर भावी विषय की वासना रखता है उस मूढ की निन्दा होती है । इसलिये तुम्हारी जो इच्छा हो सो करो। मैं पुत्रों के लिये बहुत उदास हो रहा हू । यह प्रज्वलित अग्नि वृक्षों को जला रहा है । इसे देखकर मेरे विकल हृदय में सन्ताप और अमङ्गल की आशङ्का ही उत्पन्न होती है ॥११।१६॥

वैशम्पायन कहते है—हे राजा जनमेजय ! अनन्तर अग्नि के शार्ङ्गकों के घोंसले को छोड़कर आगे बढ़ने पर जरिता रोती पीटती हुई तथा पुत्रों को ढूँढती फिरती वहा जा पहुची और देखा कि सब पुत्र आग से बच गये हैं और कुशलपूर्वक जीते जागते हैं । माता को देखकर वे बच्चे रोने लगे । जरिता माँ उन्हें देखकर रोने लगी, पर वे आसू आनन्द के थे । बच्चों को बार-बार चिल्लाते देखकर जरिता ने पास आकर उनको छाती से लगा लिया । ॥१७।१०॥

मन्दपाल उवाच-ज्येष्ठः सुतस्ते कतमः कतमस्तस्य चाऽनुजः ।
मध्यमः कतमश्चैव कनीयान्कतमश्च ते ॥ २२ ॥
एवं ब्रुवन्तं दुःखार्तं किं मां न प्रतिभाषसे ।
कृत्वानपि हि त्यागं नैव शान्तिमितो लभे ॥ २३ ॥
जरितोवाच—किं नु ज्येष्ठेन ते कार्यं किमनन्तरजेन ते ।
किं वा मध्यमजातेन किं कनिष्ठेन वा पुनः ॥ २४ ॥
यां त्वं मां सर्वतो हीनामुत्सृज्याऽसि गतः पुरा ।
तामेव लपितां गच्छ तरुणीं चारुहासिनीम् ॥ २५ ॥
मन्दपाल उवाच-न स्त्रीणां विद्यते किंचिदमुत्र पुरुषान्तरात् ।
सापत्नकमृते लोके नाऽन्यदर्थविनाशनम् ॥ २६ ॥
वैराग्निदीपनं चैव भृशमुद्वेगकारि च ।
सुव्रता चाऽपि कल्याणि सर्वभूतेषु विश्रुता ॥ २७ ॥
अरुन्धती महात्मानं वसिष्ठं पर्यशङ्कत ।
विशुद्धभावमत्यन्तं सदा प्रियहिते रतम् ॥ २८ ॥
सप्तर्षिमध्यगं वीरमवमेने च तं मुनिम् ।
अपध्यानेन सा तेन धूमारुणसमप्रभा ।
लक्ष्यालक्ष्या नाऽभिरूपा निमित्तमिव पश्यति ॥ २९ ॥

हे भारत! इसी समय महर्षि मन्दपाल एकाएक वहां पर आ गये। उन्हें देखकर उनके पुत्रों ने आनन्द नहीं प्रगट किया। ऋषि ने बार-बार हर एक पुत्र से और जरिता से कुशल-प्रश्न किया; पर उन्होंने अच्छा या बुरा कुछ भी उत्तर न दिया। तब मन्दपाल ने जरिता से कहा—इनमें कौन तुम्हारा बड़ा बेटा, कौन दूसरा, कौन तीसरा, और कौन छोटा है ॥२०।२२॥

मैं शोक से व्याकुल होकर बारम्बार तुमसे यही पूछता हूं; तुम मुझे उत्तर क्यों नहीं देतीं? मैं तुमको छोड़कर यहां से चला गया था सही, पर मुझे शान्ति नहीं मिली। जरिता ने कहा—तुमको बड़े बेटे, दूसरे बेटे, तीसरे बेटे और छोटे बेटे से क्या प्रयोजन है! मुझे सब बातों में निकृष्ट देखकर पहले तुम जिसके पास गये थे उसी परमसुन्दरी लपिता के पास जाओ ॥२३।२५॥

मन्दपाल ने कहा—दूसरे पुरुष के पास जाने से स्त्रियों का परलोक बिगड़ता और सौतन रहने से उनको संसार का सुख नहीं मिलता; सदा जी जलता रहता है। सप्तर्षि के बीच में स्थित ऋषिश्रेष्ठ महानुभाव वसिष्ठ अत्यन्त सच्चरित्र और स्त्री का प्रिय तथा हित करने में लगे रहते थे; तो भी सर्व

अपत्यहेतोः संप्राप्तं तथा त्वमपि मामिह ।
इष्टमेवं गते हि त्वं सा तथैत्राऽद्य वर्तते ॥ ३० ॥
न हि भार्येति विश्वासः कार्यः पुंसा कथंचन ।
न हि कार्यमनुध्याति नारी पुत्रवती सती ॥ ३१ ॥
वैशम्पायन उवाच-ततस्ते सर्व एवैनं पुत्राः सम्यगुपासते ।
स च तानात्मजान्सर्वानाश्वासयितुमुद्यतः ॥ ३२ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि शार्ङ्गोपाख्याने पञ्चत्रिंशदधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥२३५॥

लोकों में प्रशंसित पतिव्रता अरुन्धती ने वसिष्ठ के चरित्र पर सन्देह किया और व्यभिचारी समझकर उनका अनादर भी किया। वह घृणित विचार करने से ही वे कल्याणी अरुन्धती, धुंधले लाल रङ्ग के समान प्रभाववाली, गुप्त वेषवाली, कभी दृश्य और कभी अदृश्य होकर दुर्निमित्त की तरह आकाश में देख पड़ती है ॥२६।२९॥

वसिष्ठ जैसे अरुन्धती के अनिष्ट नहीं थे मैं भी वैसे ही तुम्हारा अनिष्ट नहीं हूं। मैं केवल सन्तान ही के लिये तुम्हारे साथ रहा था। आज तुम मेरे साथ अरुन्धती का ऐसा व्यवहार कर रही हो। स्त्रीजाति को भार्या समझकर उसपर विश्वास करना ठीक नहीं। स्त्रियां पुत्रवती होने पर पति की सेवा आदि कार्यों को आवश्यक कर्तव्य नहीं समझतीं। वैशम्पायन कहते है—हे राजन्! इसके पश्चात् उनके पुत्र उनकी उपासना में प्रवृत्त हुए; वह भी उन पुत्रों को दिलासा देने लगे ॥३०।३२॥

---

आदिपर्व का दो सौ पैंतीस अध्याय समाप्त हुआ॥

अथ षट्त्रिंशदधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २३६ ॥

मन्दपाल उवाच-युष्माकमपवर्गार्थं विज्ञप्तो ज्वलनो मया ।
अग्निना च तथेत्येवं प्रतिज्ञातं महात्मना ॥ १ ॥
अग्नेर्वचनमादाय मातुर्धर्मज्ञतां च वः ।
भवतां च परं वीर्यं पूर्वं नाऽहमिहाऽऽगतः ॥ २ ॥
न संतापो हि वः कार्यः पुत्रका हृदि मां प्रति ।
ऋषीन्वेद हुताशोऽपि ब्रह्म तद्विदितं च वः ॥ ३ ॥

दो सौ छत्तीस अध्याय ॥ २३६ ॥

इसके पीछे मन्दपाल ने अपने पुत्रों से कहा—मैंने पहले ही अग्निदेव से तुम्हारे छुटकारे के लिये प्रार्थना की थी, और उन्होंने तुम्हें न जलाने की प्रतिज्ञा कर ली थी। अग्नि की उस प्रतिज्ञा पर भरोसा करके मैं पहले यहां नहीं आया। तुम्हारी माता की धर्मनिष्ठा और तुम्हारी प्रबल शक्ति पर भी मुझे विश्वास

वैशम्पायन उवाच-एवमाश्वासितान्पुत्रान्भार्यामादाय स द्विजः ।
मन्दपालस्ततो देशादन्यं देशं जगाम ह ॥ ४ ॥
भगवानपि तिग्मांशुः समिद्धः खाण्डवं गतः ।
ददाह सह कृष्णाभ्यां जनयञ्जगतो हितम् ॥ ५ ॥
वसामेदोवहाः कुल्यास्तत्र पीत्वा च पावकः ।
जगाम परमां तृप्तिं दर्शयामास चाऽर्जुनम् ॥ ६ ॥
ततोऽन्तरिक्षाद्भगवानवतीर्य पुरंदरः ।
मरुद्गणैर्वृतः पार्थं केशवं चेदमब्रवीत् ॥ ७ ॥
कृतं युवाभ्यां कर्मेदममरैरपि दुष्करम् ।
वरं वृणीतं तुष्टोऽस्मि दुर्लभं पुरुषेष्विह ॥ ८ ॥
पार्थस्तु वरयामास शक्रादस्त्राणि सर्वशः ।
प्रदातुं तच्च शक्रस्तु कालं चक्रे महाद्युतिः ॥ ९ ॥
यदा प्रसन्नो भगवान्महादेवो भविष्यति ।
तदा तुभ्यं प्रदास्यामि पाण्डवाऽस्त्राणि सर्वशः ॥ १० ॥
अहमेव च तं कालं वेत्स्यामि कुरुनन्दन ।
तपसा महता चापि दास्यामि भवतोऽप्यहम् ॥ ११ ॥

था कि उसके कारण तुम आग से बच जाओगे। हे पुत्रो! तुम मेरे न आने के कारण दुःख न करो। अग्नि भी ऋषियों को जानते हैं और ये भी जानते हैं कि तुम ब्रह्मज्ञानी हो। वैशम्पायन ने कहा—हे राजन्! ऋषि मन्दपाल इसतरह पुत्रों को समझा-बुझाकर अपनी स्त्री जरिता को साथ ले उस जगह से दूसरे स्थान को चल दिये ॥१.४॥

भगवान् अग्नि ने इसप्रकार श्रीकृष्ण और अर्जुन की सहायता से जगत् के हित के निमित्त खाण्डव वन को जलाया। उस स्थान में चर्बी और मेदा की नदियां पीकर अग्निदेव तृप्त और प्रसन्न हुए। फिर वे ब्राह्मण के रूप में अर्जुन के सामने आये। भगवान् इन्द्र भी देवताओं के साथ आकाशमण्डल से उतरकर पृथ्वी पर आये। उन्होंने अर्जुन और श्रीकृष्ण से कहा—जिस काम को देवता भी सहज में नहीं कर सकते थे, वह काम तुमने किया है। मैं तुमपर प्रसन्न हूं। तुम वर मांगो। यद्यपि पुरुष के लिये वह दुर्लभ हो तो भी तुमको दूंगा ॥५.८॥

तब अर्जुन ने इन्द्र से सब अस्त्र मांगे। देवराज ने भी यथासमय उन अस्त्रों के देने का वाइदा करते हुए कहा—हे पाण्डव! जिस समय भगवान् महादेव तुमपर प्रसन्न होंगे उसी समय मैं भी तुमको सब अस्त्र दे दूंगा। हे कुरुनन्दन! जब वह समय आवेगा तब मुझको मालूम हो जायगा। तप करके

आग्नेयानि च सर्वाणि वायव्यानि च सर्वशः ।
मदीयानि च सर्वाणि ग्रहीष्यसि धनंजय ॥ १२ ॥
वासुदेवोऽपि जग्राह प्रीतिं पार्थेन शाश्वतीम् ।
ददौ सुरपतिश्चैव वरं कृष्णाय धीमते ॥ १३ ॥
एवं दत्त्वा वरं ताभ्यां सह देवैर्मरुत्पतिः ।
हुताशनमनुज्ञाप्य जगाम त्रिदिवं प्रभुः ॥ १४ ॥
पावकश्च तदा दावं दग्ध्वा समृगपक्षिणम् ।
अहानि पञ्च चैकं च विरराम सुतर्पितः ॥ १५ ॥
जग्ध्वा मांसानि पीत्वा च मेदांसि रुधिराणि च ।
युक्तः परमया प्रीत्या तावुवाचाऽच्युतार्जुनौ ॥ १६ ॥
युवाभ्यां पुरुषाग्र्याभ्यां तर्पितोऽस्मि यथासुखम् ।
अनुजानामि वां वीरौ चरतं यत्र वाञ्छितम् ॥ १७ ॥
एवं तौ समनुज्ञातौ पावकेन महात्मना ।
अर्जुनो वासुदेवश्च दानवश्च मयस्तथा ॥ १८ ॥
परिक्रम्य ततः सर्वे त्रयोऽपि भरतर्षभ ।
रमणीये नदीकूले सहिताः समुपाविशन् ॥ १९ ॥

इति श्रीमन्महाभारते आदिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि वरप्रदाने षट्त्रिंशदधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २३६ ॥
समाप्तमिदं खाण्डवदाहपर्व ॥ समाप्तं चादिपर्व ॥

तुम मुझसे सब आग्नेय अस्त्र, वायव्य अस्त्र और मेरे अस्त्र प्राप्त करोगे ॥१०,१२॥

अब वासुदेव ने भी इन्द्र से प्रार्थना की, कि अर्जुन से उनकी मित्रता सदा बनी रहे। बुद्धिमान् श्रीकृष्ण को देवराज ने यह वर दिया। इसप्रकार उन दोनों को वर देकर और अग्नि से सम्भाषण करके इन्द्रदेव देवलोक को गये। हे महाराज! अग्निदेव मृग-पक्षी आदि प्राणियों से भरे खाण्डव वन को पन्द्रह दिन तक लगातार जलाकर शान्त हो गये। वह रक्त, मेदा, मांस, चर्बी आदि के आहार से तृप्त होकर प्रसन्नतापूर्वक श्रीकृष्ण और अर्जुन से बोले—तुम दोनों वीर और पुरुषों में श्रेष्ठ हो। तुम्हारी सहायता से ही मैं जी भरकर भोजन करके तृप्त हुआ हूं। मैं तुमको वर देता हूं कि तुम्हारी गति न रुकेगी अर्थात् तुम अपनी इच्छा के अनुसार जहां चाहोगे वहीं जा सकोगे। इसके पश्चात् अर्जुन, श्रीकृष्ण और मयदानव ये तीनों पुरुष कुछ देर इधर-उधर टहलकर सुन्दर यमुना नदी के तट पर एक जगह बैठ गये ॥१३।१९॥

आदिपर्व का दो सौ छत्तीस अध्याय समाप्त हुआ॥

आदिपर्व समाप्त हुआ।